होना, बाह्य नील पर आश्रित नहीं है और जीव को अपनी सन्तान में स्थित ज्ञान ही नील आदि के रूप में भासित होता है, तो वह नीलाभास वहाँ स्थित सभी व्यक्तियों को नहीं प्रतीत होना चाहिए। जिस प्रकार जो पुरुष तिमिर रोग से ग्रस्त होता है, उसे ही केशोण्डुक[1] आदि दिखलाई पड़ते हैं, ठीक उसी स्थान पर और उसी समय वहाँ उपस्थित उन पुरुषों को वे ( केशोण्डुक आदि ) दिखलाई नहीं पड़ते, जिन्हें तिमिर रोग नहीं है, उसी प्रकार जिस व्यक्ति की सन्तान में नीलाभास उत्पन्न होने का कारण ( हेतु ) विद्यमान होता है, केवल उसी व्यक्ति को नीलाकार दिखलाई पड़ना चाहिए, अन्य को नहीं। किन्तु लोक में यह निश्चित है कि जिस स्थान पर और जिस समय नीलाभास होता है, उस स्थान पर उस समय जितने पुरुष उपस्थित होते हैं, उन सभी व्यक्तियों को सामान्यरूप से नीलाकार दिखाई पड़ता है। यदि बाह्य नील सत् नहीं है, तो यह सन्तान का अनियम नहीं बन पायगा। यहाँ 'नियम' से तात्पर्य है—'सबकी सन्तान में न होकर एक निश्चित या विशेष सन्तान में ही ज्ञान का उत्पाद होना।'

इस प्रकार बाह्यार्थवादियों द्वारा देश-अनियम, काल-अनियम और सन्तान-नियम—ये तीन प्रसङ्ग उपस्थित किए गए हैं। ज्ञान का एक नियत देश में होना देशनियम, एक नियत काल में होना कालनियम, एक नियत सन्तान में ही होना सन्ताननियम तथा समान देश और समान काल में स्थित सभी व्यक्तियों की सन्तान में होना सन्तान-अनियम कहलाता है। विज्ञानवादियों द्वारा बाह्य अर्थ न मानने पर बाह्यार्थवादी यह आक्षेप करते हैं कि आप के मत में उपर्युक्त देशनियम, कालनियम और सन्तान-अनियम की व्यवस्था न हो सकेगी।

**कृत्यक्रिया के अभाव का प्रसङ्ग**—यदि ज्ञान का होना बाह्य अर्थ पर आश्रित ( अपेक्षित ) नहीं है और ज्ञान ही बाह्य अर्थ के रूप में अवभासित होता है, तो जगत् में जो-जो कृत्यक्रियायें ( वस्तुओं के कर्म ) होती हैं, वे सब अवभासितमात्र हो जायेंगी। ऐसी स्थिति में तैमिरिकों को जो केश, मशक, मक्खी आदि अवभासित होते हैं, उनसे भी क्रमशः बन्धन, दंश और उद्गिरण आदि क्रियायें होनी चाहिए; किन्तु ऐसा नहीं होता। इसके विपरीत तैमिरिकों से भिन्न विशुद्ध नेत्रवालों द्वारा दृष्ट केश, मशक, मक्खी आदि से ही क्रमशः उपर्युक्त क्रियायें होती देखी जाती हैं।

**अपि च**—यदि बाह्य अर्थ सत् नहीं हैं, तो ऐसी स्थिति में स्वप्न में जो खाद्य, पेय, परिधान ( वस्त्र ), विष और शस्त्र आदि देखे जाते हैं, उनसे भी क्रमशः उदर-भरण, तृप्ति, शीत-ताप से रक्षा, मरण और छेदन आदि क्रियायें होनी चाहिए; किन्तु ऐसा नहीं होता। इनके विपरीत स्वप्न से भिन्न जाग्रत् अवस्था में देखे गए खाद्य, पेय आदि से ही उपर्युक्त क्रियायें होती देखी जाती हैं।

**अपि च**—यदि बाह्य अर्थ सत् नहीं हैं, तो गन्धर्वनगर से भी नगर की आरक्षण आदि सारी अर्थक्रियायें होनी चाहिए; किन्तु ऐसा नहीं होता। इसके विपरीत गन्धर्वनगर से भिन्न वाराणसी आदि नगरों से ही सारी नगर क्रियायें होती देखी जाती हैं।

---

१. आचार्य विनीतदेव के अनुसार केशोण्डुक का तात्पर्य उलझे हुए केशों का गुच्छ है।

५. न खलु न युज्यते। यस्मात्

**देशादिनियमः सिद्धः स्वप्नवत्**

स्वप्न इव स्वप्नवत्। कथं तावत्, स्वप्ने विनाऽप्यर्थेन क्वचिदेव देशे किञ्चिद् [1]नगरारामस्त्रीपुरुषादिकं दृश्यते, न सर्वत्र। तत्रैव च देशे कदाचिद् दृश्यते, न सर्वकालमिति सिद्धो विनाऽप्यर्थेन देशकालनियमः।

( देश आदि नियम ) युक्त नहीं हैं—ऐसा नहीं। क्योंकि देश आदि का नियम स्वप्न की तरह सिद्ध है। स्वप्न की तरह को 'स्वप्नवत्' कहते हैं। कैसे ? स्वप्न में अर्थ के बिना भी किसी देशविशेष में ही कुछ नगर, उद्यान, स्त्री, पुरुष आदि दिखलाई पड़ते हैं, सब जगह नहीं। उस देशविशेष में भी कभी ही दिखलाई पड़ते हैं, हमेशा नहीं। अतः अर्थ के बिना भी देश और काल का नियम सिद्ध है।

---

पुनश्च—यदि तैमिरिकों को प्रतिभासित केश आदि से उपर्युक्त क्रियायें नहीं होती हैं, तो विशुद्ध नेत्रवालों द्वारा दृष्ट केश आदि से भी वे क्रियायें नहीं होनी चाहिए; क्योंकि दोनों अवस्थाओं में बाह्य अर्थ का न होना और विज्ञप्तिमात्र होना समान है। हम बाह्यार्थ-वादियों के मत में तो जहाँ बाह्य केश आदि होते हैं, वहाँ वे सब क्रियायें होती हैं तथा केशोण्डुक आदि बाह्यार्थरूप से सत् नहीं हैं, इसलिये वे उन क्रियाओं को करने में असमर्थ होते हैं।

उपर्युक्त तीनों उदाहरणों द्वारा यह स्पष्ट किया गया है कि जैसे तीन प्रकार की भ्रान्तियों द्वारा प्रतिभासित धर्मों ( वस्तुओं ) द्वारा अर्थ-क्रियायें नहीं की जातीं, वैसे ही अन्य जाग्रत् आदि अवस्थाओं में प्रतिभासित वस्तुओं द्वारा भी वे अर्थ-क्रियायें नहीं की जा सकेंगी। तीन भ्रान्तियाँ ये हैं—तैमिरिक भ्रान्ति, स्वप्नभ्रान्ति तथा दूरकारणज भ्रान्ति। उनमें से 'तैमिरिकाणां'०—इत्यादि द्वारा तैमिरिक भ्रान्ति, 'यदन्नपान'०—इत्यादि द्वारा स्वाप्निक भ्रान्ति तथा 'गन्धर्वनगरेण'०—इत्यादि द्वारा दूरकारणज भ्रान्ति दिखलाई गई है।

तस्माद् अर्थाभावे०—उपर्युक्त युक्तियों का उपसंहार करते हुए बाह्यार्थवादी कहते हैं कि बाह्य अर्थों का अभाव मानने पर देश और काल का नियम, सन्तान का अनियम तथा कृत्यक्रिया—इनकी व्यवस्था नहीं हो सकेगी। इसलिये विज्ञानवादियों को अवश्य बाह्य अर्थ स्वीकार करना चाहिए।

५. न खलु न युज्यते—उपर्युक्त आक्षेपों के सम्बन्ध में विज्ञानवादियों का अभिमत है कि विज्ञप्तिमात्रता के पक्ष में ही पूर्वोक्त देश आदि के नियय की सारी व्यवस्थायें युक्तियुक्त सिद्ध होती हैं। इसके लिये बाह्य अर्थ मानने की कोई आवश्यकता नहीं है।

देशादिनियमः सिद्धः०—बाह्य अर्थ के न होने पर भी स्वप्न की भाँति देशनियम आदि व्यवस्थायें हो जाती हैं। यथा—स्वप्न में बाह्य अर्थ बिलकुल नहीं होते; फिर भी ऐसा भान होता है, मानों नगर, उपवन, पुरुष, स्त्री आदि किसी नियत स्थान में स्थित हैं।

---

1. भ्रमरा०—भ०।

६. प्रेतवत् पुनः ।

सन्तानानियमः

सिद्ध इति वर्तते । प्रेतानामिव प्रेतवत् । कथं सिद्धः समम्[१] ?

सर्वैः पूयनद्यादिदर्शने ॥ ३ ॥

पूयपूर्णा नदी पूयनदी, घृतघटवत् । तुल्यकर्मविपाकावस्था हि प्रेताः सर्वेऽपि पूयपूर्णां नदीं पश्यन्ति, नैक एव । यथा पूयपूर्णाम् एवं मूत्रपुरीषादिपूर्णाम्[२], दण्डासिधरैश्च पुरुषैरधिष्ठिताम् इति 'आदि'-ग्रहणेन । एवं सन्तानानियमो विज्ञप्तीनाम् असत्यप्यर्थे सिद्धः ।

तथा प्रेतों के समान सन्तान का अनियम सिद्ध है । 'प्रेतों की तरह' को 'प्रेतवत्' कहते हैं । कैसे ( प्रेतों के ) समान सिद्ध है ? सभी प्रेतों द्वारा पूयनदी आदि के दर्शन में ( सिद्ध है ) । पूय ( पीब ) से पूर्ण नदी को 'पूयनदी' कहते हैं, जैसे घृत से पूर्ण घट को 'घृतघट' कहते हैं । जिनकी कर्मविपाक अवस्था समान है—ऐसे सभी प्रेत पूयपूर्ण नदी को देखते हैं, कोई एक ही नहीं । जैसे पूयपूर्ण ( नदी को देखते हैं ) उसी तरह मूत्र, पुरीष आदि से पूर्ण तथा दण्ड, असि ( तलवार ) धारण करनेवाले पुरुषों से अधिष्ठित ( नदी को देखते हैं ) । यह अर्थ 'आदि' शब्द के ग्रहण से लब्ध होता है । इस प्रकार ( बाह्य ) अर्थ असत् होने पर भी विज्ञप्तियों के सम्बन्ध में सन्तान का अनियम सिद्ध है ।

---

स्वप्न में ऐसा दिखाई नहीं देता कि सब जगह नगर, उपवन आदि ही हैं । यदि देशनियम के लिये बाह्य अर्थ अपेक्षित होते, तो स्वप्न में देशनियम क्यों प्रतीत होता है ? अर्थात् सर्वत्र नगर ही नगर आदि क्यों दिखाई नहीं देते ? फलतः सिद्ध होता है कि स्वप्न की भाँति देशनियम बाह्य अर्थ न होने पर भी युक्तिसङ्गत है ।

स्वप्न में जब किसी स्थानविशेष में नगर दिखलाई पड़ता है, तब उस नगर का आभास एक निश्चित काल में ही होता है । ऐसा नहीं होता कि वह हर समय ( सर्वदा ) दिखलाई देता हो । यद्यपि स्वप्न में बाह्य अर्थ बिलकुल नहीं हैं; फिर भी वहाँ कालनियम तो होता ही है । फलतः बाह्य अर्थ न होने पर भी स्वप्न की भाँति जगत् में काल के नियम की व्यवस्था युक्तिसङ्गत है ।

**निष्कर्ष**—'बाह्य अर्थ नहीं हैं, विज्ञान ही अर्थरूपेण प्रतिभासित होता है'—विज्ञानवादियों के इस पक्ष में देशनियम और कालनियम की व्यवस्था भलीभाँति होती है ।

६. सन्तान का अनियम प्रेत के दृष्टान्त द्वारा समझाया जा रहा है । जिस प्रकार बाह्य अर्थ के न होने पर भी प्रेतों की सन्तान में अनियम होता है, वैसे ही अन्य सत्त्वों में भी सन्तानानियम युक्तिसङ्गत है ।

---

१. नास्ति—स० ।

२. ०पुरीषाङ्गारनिष्ठीवनशिंघाणकपूर्णाम्—स० ।

७. स्वप्नोपघातवत् कृत्यक्रिया सिद्धेति वेदितव्यम्। यथा स्वप्ने द्वयसमापत्तिमन्तरेण शुक्रविसर्गलक्षणः स्वप्नोपघातः।

८. एवं तावद् अन्यान्यैर्दृष्टान्तैर्देशकालनियमादिचतुष्टयं सिद्धम्।

स्वप्नोघात के समान कृत्यक्रिया ( अर्थक्रिया-कारित्व भी ) सिद्ध है—ऐसा जानना चाहिए। जैसे—स्वप्न में द्वयसमापत्ति ( स्त्री-पुरुष संयोग ) के विना ही शुक्रविसर्गरूप स्वप्नोपघात ( स्वप्नदोष ) होता है।

इस प्रकार अन्यान्य दृष्टान्तों द्वारा भी देशनियम, कालनियम आदि चारों व्यवस्थायें सिद्ध हैं।

---

प्रेतवत् पुनः···०—अपने कुकर्मों के परिपाक के वश से प्रेतों को पूयनदी आदि का दर्शन होता है। जहाँ प्रेतों को पूयनदी आदि दिखलाई पड़ती हैं, वहाँ पूय का एक बिन्दु भी नहीं होता, नदी की तो बात ही दूर है। फिर भी चूँकि उनमें अपने कुकर्मों का परिपाक हुआ है, इस वजह से ( उनमें ) पूयनदी की विज्ञप्ति या प्रतिभास उत्पन्न होता है, साथ ही तदाश्रित अनेक विकृतियाँ ( परेशानियाँ ) भी उत्पन्न होती हैं। जिस समय वह पूयनदी दिखलाई पड़ती है, उस समय वहाँ एकत्र सभी प्रेतों को समानरूप से उसका आभास होता है, ऐसा नहीं कि किसी एक प्रेत को ही वह दिखलाई पड़ती हो। इसलिये बाह्य पूय के न होने पर भी पूयविज्ञप्ति समानरूप से वहाँ स्थित सभी प्रेतों की सन्तान में होती है। वह वहाँ एकत्र प्रेतों में से किसी नियत प्रेत की सन्तान में ही नहीं होती। अतः निश्चित होता है कि सन्तान-अनियम के लिये बाह्य अर्थ अपेक्षित नहीं हैं।

कारिका में उल्लिखित 'आदि' शब्द द्वारा यह भी गृहीत होता है कि कुछ प्रेतों को मूत्रपूर्ण नदी, कुछ प्रेतों को पुरीषपूर्ण नदी, कुछ प्रेतों को अङ्गारपूर्ण नदी, कुछ प्रेतों को निष्ठीवन ( थूक ), शिघाणक ( नासामल = पोंटा ) आदि से पूर्ण नदी तथा कुछ प्रेतों को तलवार, दण्ड आदि धारण करनेवाले पुरुषों से रक्षित नदी दिखलाई देती है।

उपर्युक्त सभी वस्तुओं का आभास प्रेतों को समानरूप से होता है। अर्थात् वहाँ ( उस स्थान में ) उस समय ( उस काल में ) स्थित उस जाति के समस्त प्रेतों को वे वस्तुयें दिखलाई देती हैं, किसी नियत प्रेत की सन्तति में ही नहीं।

एवं सन्तानानियमो विज्ञप्तीनाम्०—उपर्युक्त सभी युक्तियों का उपसंहार करते हुए आचार्य कहते हैं कि बाह्य अर्थ न होने पर भी सन्तान का अनियम भली-भाँति सिद्ध है।

७. बाह्य अर्थ के न होने पर भी कृत्यक्रिया सयुक्ति सिद्ध है। इसे समझाने के लिए स्वप्नोपघात का दृष्टान्त दिया गया है। यथा—स्वप्न में पुरुष और स्त्री का समागम नहीं होता; फिर भी स्त्री से समागम का आभास होता है और फलस्वरूप शुक्रपात भी होता है। जैसे यह होता है, ठीक उसी प्रकार केश, मशक, खाद्य, पेय, नगर, आराम, विष, आयुध, विद्युत्पात आदि के बाह्यसत्व न होने पर भी क्रमशः उनकी बन्धन, दंश आदि सारी अर्थक्रियायें सुतराम् सिद्ध हैं।

८. इस प्रकार बाह्यार्थवादियों द्वारा प्रदत्त उपर्युक्त चारों आक्षेपों का पृथक्-पृथक्

९. नरकवत् पुनः ।

सर्वम्

सिद्धमिति वेदितव्यम् । नरकेष्विव नरकवत् । कथं सिद्धम् ?

**नरकपालादिदर्शने तैश्च बाधने ॥ ४ ॥**

यथा हि नरकेषु नारकाणां नरकपालादिदर्शनं देशकालनियमेन सिद्धम्, श्ववायसायसपर्वताद्यागमनगमनदर्शनं चेति 'आदि'-ग्रहणेन, सर्वेषां च नैकस्यैव, तैश्च तद्बाधनं सिद्धम्, असत्स्वपि नरकपालादिषु समानस्वकर्मविपाकाधिपत्यात्; तथाऽन्यत्रापि सर्वमेतद् देशकालनियमादिचतुष्टयं सिद्धमिति वेदितव्यम् ।

नरक के समान सारी (व्यवस्थायें) सिद्ध हैं—ऐसा जानना चाहिए। नरक में (होने) की तरह को 'नरकवत्' कहते हैं। कैसे (नरक के समान देशनियम आदि चारों व्यवस्थायें) सिद्ध हैं ?

नरकपाल आदि के दर्शन में और उनके द्वारा बाधन (पीडा दिये जाने) में (उक्त व्यवस्थायें सिद्ध हैं।)

जैसे—नरकपाल आदि के असत् होने पर भी अपने समान कर्मविपाक के आधिपत्य (प्रभाव) से नरकों में नारकों को नरकपाल आदि का दर्शन देश और काल के नियम से सिद्ध है। 'आदि' शब्द के द्वारा श्वान (कुत्ते), वायस (पक्षी), लौहपर्वत के आगमन और गमन का दर्शन (सिद्ध है)। तथा (वह दर्शन) सभी को होता है, किसी एक को नहीं। उन (नरकपाल आदि) के द्वारा पीडा देना (भी) सिद्ध हैं; उसी प्रकार दूसरे स्थानों (लोक) में भी देशनियय, कालनियम आदि चारों व्यवस्थायें सिद्ध हैं—ऐसा जानना चाहिए।

---

दृष्टान्तों द्वारा समाधान किया गया है और देशनियम, कालनियम आदि चारों व्यवस्थायें युक्तिसङ्गत ढङ्ग से प्रतिपादित की गई हैं। 'तावत्' शब्द के द्वारा आगे दिये जानेवाले अन्य दृष्टान्तों का उपक्रम किया गया है।

९. नरकवत्०—अब तक तो पृथक्-पृथक् आक्षेपों के लिये पृथक्-पृथक् दृष्टान्त दिए गए थे, किन्तु यहाँ पूर्वोक्त चारों आक्षेपों के लिये एक ही दृष्टान्त दिया गया है। जिस प्रकार नरक में देशनियम, कालनियम, सन्तानानियम और कृत्यक्रिया ये चारों व्यवस्थायें सम्पन्न होती हैं, उसी प्रकार (नरक की तरह) बाह्य अर्थ के न होने पर भी जागतिक व्यवहार में सारी व्यवस्थायें सिद्ध हैं।

नरक में चारों व्यवस्थायें कैसे सिद्ध हैं ?

**नरकपालादिदर्शने०**—जैसे नरक में बाह्य अर्थों के न होने पर भी नारकीय सत्त्वों को वहाँ नरकपाल, स्थाली ( पकाने का बर्तन = बटलोही आदि ), कटाह ( कड़ाही ) आदि पदार्थ दिखलाई पड़ते हैं तथा वहाँ उपस्थित सभी सत्त्वों को उनका दर्शन होता है। इससे नरक में बाह्य नरकपाल आदि के न होने पर भी देशनियम सिद्ध होता है तथा वहाँ उपस्थित सभी नारकीयों को केवल उसी समय ही वे सब दिखलाई देते हैं, हमेशा नहीं। इससे नरक में बाह्य अर्थों के विना कालनियम भी सिद्ध होता है।

**श्ववायसायसपर्वताद्य०**—इस वाक्य द्वारा कारिका में प्रयुक्त 'आदि' शब्द का स्पष्टीकरण किया गया है। अर्थात् नरक में नारकीयों को कुत्ते, पक्षी, लौहमय पर्वत का आगमन और गमन का भी प्रतिभास होता है। वृत्ति में भी 'आदि' शब्द का प्रयोग हुआ है, उसके द्वारा स्थाली, महाकटाह आदि का ग्रहण करना चाहिये।

उपर्युक्त नरकपाल, श्वान, वायस आदि का प्रतिभास सामान्यरूप से वहाँ उपस्थित सभी सत्त्वों को सन्तान में होता है, ऐसा नहीं कि किसी नियत सत्त्व की सन्तान में ही होता हो। इस प्रकार वहाँ बाह्य अर्थ के न होने पर भी सन्तानानियम सिद्ध है।

बाह्य नरकपाल आदि के न होने पर भी उनके प्रतिभास द्वारा नारकीयों को भयङ्कर पीडा का अनुभव होता है। इसका कारण उनके द्वारा पूर्वजन्मों में किए गए नाना प्रकार के दुष्कर्म हैं। वे कर्म तत्तत् सत्त्वों की सन्तान में वासनाशक्ति या बीजशक्ति के रूप में अन्तर्निहित रहते हैं। जब उन कर्मों का परिपाक होता है या उनकी शक्ति का उन्मेष होता है, तब उन नारकीय सत्त्वों का अपना ज्ञान स्वयं नरकपाल आदि के रूप में या श्वान वायस, लौहपर्वत आदि के रूप में प्रतिभासित होने लगता है तथा उन प्रतिभासों के प्रति उन्हें यह भी अभिनिवेश होने लगता है कि 'यहाँ भयङ्कर नरकपाल आदि स्थित हैं और ये हमें यातना दे रहे हैं' इत्यादि। इतना ही नहीं, वे नरकपाल उन्हें ( नारकीयों को ) आदेश देते हुए और फैसला करते हुए भी प्रतीत होते हैं। फलस्वरूप नारकीयों को तब तक तीव्र दुःखानुभूति होती रहती है, जब तक उनके उस दुःखानुभूति के जनक कर्मों का पूर्णतया नाश नहीं हो जाता। उक्त प्रकार के कर्मों को करनेवाले जितने नारकीय सत्त्व वहाँ विद्यमान होते हैं, सामान्यतः ( समानरूप से ) उन सबका अपना विज्ञान ही उन्हें नरकपाल आदि के रूप में प्रतिभासित होता है तथा उस प्रतिभास की वजह से उन सब में समानरूप से दुःख वेदना की उत्पत्ति होती है, न कि किसी एक में।

ऐसा होना असम्भव भी नहीं है। स्वप्न में प्रायः इस प्रकार की स्थिति का सभी को अनुभव है। जैसे—किसी दुष्ट पुरुष को कभी-कभी स्वप्न में अपने कुकर्मों या कुसंस्कारों के वश से सिंह, व्याघ्र और डाकू आदि दिखलाई पड़ते हैं। उनकी वजह से उसमें दुःख, भय और कम्पन आदि का उत्पाद भी होता है। यहाँ तक कि कुछ पुरुष भयङ्कर स्वप्न देख लेने के पश्चात् जग जाने पर भी काँपते रहते हैं।

अतः जिस प्रकार नरक में बाह्य अर्थ के विना भी देशनियम, कालनियम, सन्तानानियम एवं कृत्यक्रिया सुसङ्गत सिद्ध होती है, उसी प्रकार अन्य अवस्थाओं में भी देशनियम आदि सारी व्यवस्थायें भली-भाँति सिद्ध हैं।

१०. किं पुनः कारणं नरकपालास्ते च श्वानो वायसाश्च सत्त्वा नेष्यन्ते ?

अयोगात्। न हि ते नारका युज्यन्ते, तथैव तद्दुःखाप्रतिसंवेदनात्। परस्परं यातयताम् 'इमे नारकाः, इमे नरकपालाः' इति व्यवस्था न स्यात्। तुल्याकृति-प्रमाणबलानां च परस्परं यातयतां न तथा भयं स्यात्। दाहदुःखं च प्रदीप्तायाम् अयोमय्यां भूमावसहमानाः कथं तत्र परान् यातयेयुः। अनारकाणां वा नरके कुतः सम्भवः।

क्या कारण है कि नरकपाल, वे श्वान और वायस सत्त्व नहीं माने जाते ?

अयुक्तियुक्त होने से। वे ( नरकपाल, श्वान और वायस आदि ) नारकीय नहीं हो सकते; क्योंकि वे उसी प्रकार ( अन्य नारकीय सत्त्वों की तरह ) दुःख का अनुभव नहीं करते। परस्पर यातना देनेवालों में 'ये नारक हैं और ये नरकपाल हैं'—ऐसी व्यवस्था नहीं हो सकती। परस्पर यातना देनेवाले समान आकृति, प्रमाण और बलवालों में उस प्रकार का भय नहीं होता। ( अग्नि से ) प्रदीप्त लौहमयी भूमि में दाहदुःख को भी सहन नहीं कर सकनेवाले कैसे वहाँ ( नरक में ) दूसरों को यातना दे सकते हैं। अथवा अनारकीय सत्त्वों का नरक में उत्पाद ही कैसे सम्भव है ?

---

१०. वैभाषिक सिद्धान्तवादी नरकपाल, नरक में स्थित श्वान और वायस आदि को जीव मानते हैं। वे यह नहीं मानते कि नरकपाल आदि विज्ञान के आभासमात्र हैं या विज्ञान से बाहर जीव के रूप में उनकी कोई पृथक् सत्ता नहीं है। अतः वे यहाँ प्रश्न उपस्थित करते हैं कि नरकपाल और नरक में स्थित श्वान, वायस आदि क्यों सत्त्व नहीं हैं ? अर्थात् वे अवश्य सत्त्व हैं; क्योंकि देखने पर वे ठीक सत्त्व की भाँति ही दिखलाई पड़ते हैं[1], अन्य जीवों की तरह शारीरिक चेष्टायें ( हिलना-डुलना ) करते हैं और वार्तालाप करते हैं। अतः शारीरिक और वाचिक व्यापारविशेषों से यह अनुमान किया जा सकता है कि उनके भीतर चित्तसन्तति भी है। यदि इतने से वे सत्त्व ( प्राणी ) सिद्ध नहीं होते तो दूसरे जीवों में भी कैसे प्राणित्व सिद्ध किया जा सकता है। यदि नरकपाल आदि का दर्शन भ्रान्ति हैं तो अन्य प्राणी भी भ्रान्त ही सिद्ध होंगे।

अयोगात्—वैभाषिकों के उपर्युक्त प्रश्न का समाधान करते हुये आचार्य कहते हैं कि नरकपाल, श्वान आदि का सत्त्व होना युक्ति-संगत नहीं है। इसी बात का आगे विस्तारपूर्वक वर्णन किया जा रहा है।

---

१. तु०—त्रस्ताः पश्यन्त्वकस्मादिह यमपुरुषाः काकगृध्राश्च घोराः।
ध्वान्तं ध्वस्तं समन्तात् सुखरतिजननी कस्य सौम्या प्रभेयम्॥"
—बोधि०, १० : ११ पृ० २८३।

**न हि ते नारका युज्यन्ते०**—यदि वे नरकपाल आदि सत्त्व हैं, तो उन्हें या तो नारकीय सत्त्व होना चाहिये या अन्यजातीय सत्त्व; किन्तु उनका दोनों होना असम्भव है ।

वे (नारकीय) सत्त्व नहीं हो सकते । यदि वे नारकीय सत्त्व होते, तो उन्हें भी वैसे ही दुःखानुभूति होनी चाहिये थी, जिस प्रकार अन्य नरकस्थ जीवों को होती है । किन्तु उन्हें उस प्रकार की दुःखानुभूति नहीं होती; अपितु ऐसा प्रतीत होता है कि वे केवल दूसरों को ही दुःख देते हैं और जो दुःख देनेवाले हैं, उन्हें वह दुःख नहीं होता । तथा उन नरकपाल आदि को दुःख देनेवाला अन्य कोई व्यक्ति वहाँ उपस्थित भी नहीं होता । फलतः वे 'नारकीय सत्त्व नहीं हैं'—यह सिद्ध होता है ।

उन नरकपाल आदि में जो कायिक चेष्टायें और वाग्व्यापार आदि दृष्टिगोचर होते हैं, वे भी उनके अन्दर चित्तसन्तति होने की वजह से नहीं हैं; अपितु नारकीयों के अपने कर्म की वजह से हैं । लोक में भी कभी-कभी सिंह आदि हिंस्र जन्तुओं के चित्र या मूर्ति देखकर ऐसा भान होता है, मानों वे हमारे ऊपर झपट रहे हैं या मुँह खोलकर दाँत और जिह्वा आदि चला रहे हैं । इस प्रकार उनका सत्त्व की भाँति दिखलाई पड़ना, उनके अन्दर चित्तसन्तति होने के कारण नहीं है; क्योंकि यह स्पष्ट है कि चित्र या मूर्ति में चित्त नहीं होता ।

**वैभाषिक**—नारकीय सत्त्व आपस में एक-दूसरे को दुःख देते हैं । अतः दुःख देनेवाले (नरकपाल आदि) भी नारकीय जीव हैं और जिन्हें दुःख दिया जाता है, वे भी नारकीय जीव हैं; फिर भी उनमें जो दुःख देनेवाले हैं, उन्हें 'नरकपाल' आदि की संज्ञा दी जाती है ।

**परस्परं यातयताम्०**—उपर्युक्त मत का निराकरण करते हुये आचार्य ने कहा कि परस्पर यातना देनेवालों में यह व्यवस्था कथमपि नहीं हो सकती कि 'ये जीव नरक-पाल हैं और ये जीव नारकीय हैं'; क्योंकि जो नरक-पाल हैं, वे भी दुःखी हैं और जो अन्य नारकीय जीव हैं, वे भी दुखी हैं । तथा उन दोनों की दुःखानुभूति में भी कोई अन्तर नहीं है । ऐसी परिस्थिति में किसे नरकपाल कहा जाय और किसे नारकीय ।

**पुनश्च**—

**तुल्याकृतिप्रमाणबलानाम्०**—यदि नरकपाल भी अन्य नरकस्थ जीवों की तरह नारकीय हैं, तो नरक-पाल और नारकीय—दोनों ही तुल्याकृति, तुल्यप्रमाण एवं तुल्यबल हो जायंगे । समान आकृति, समान प्रमाण और समान बलवाले व्यक्तियों में परस्पर पीडा पहुंचाये जाने पर भी उतना भय हरगिज नहीं हो सकता, जितना नरक के बारे में प्रसिद्ध है । प्रसिद्धि तो ऐसी है कि नरक में जानेवाले जीव अपने सामने अत्यन्त भयङ्कर, अत्यधिक प्रमाणवाले और अतिबलवान् नरकपालों को देखकर अत्यन्त भयभीत होकर भय से काँपने लगते हैं और वहाँ से भागने का प्रयत्न करने लगते हैं; किन्तु चारों ओर अंधेरा छा जाता है, अतः वे भागने में भी असमर्थ हो जाते हैं । फलस्वरूप निराश होकर उनके सामने भय से काँपते हुये सिर झुका कर खड़े हो जाते हैं ।

११. कथं तावत् तिरश्चां स्वर्गसम्भवः ? एवं नरकेषु तिर्यक्प्रेतविशेषाणां नरकपालादीनां सम्भवः स्यात् ।

( यदि ऐसी स्थिति है ) तो स्वर्ग में तिर्यक् आदि जीवों का उत्पाद कैसे सम्भव है ? ( जैसे स्वर्ग में होता है ) उसी प्रकार नरकों में भी तिर्यक् और प्रेतविशेष नरकपाल आदि का उत्पाद सम्भव है ।

---

यहाँ 'आकृति' का तात्पर्य हस्त, पाद, मुख आदि के विशेष आकार-प्रकार से है । 'प्रमाण' का तात्पर्य शरीर की लम्बाई-चौड़ाई से है तथा 'बल' का तात्पर्य शरीर के विशेष सामर्थ्य से है ।

अपि च—

दाहदुःखं च प्रदीप्तायाम्०—यदि वे नरकपाल आदि नरकजन्य दुःखों का ठीक उसी प्रकार अनुभव करते हैं, जैसे अन्य नारकीय जीव, तो ऐसी स्थिति में वे दूसरों को कैसे दुःख पहुँचा सकेंगे; जब कि वे स्वयं तज्जनित ऐसी मर्मान्तिक वेदनाओं ( दुःखों ) से पीडित हैं, जिन्हें वे एक क्षण भी सहन नहीं कर सकते । अत्यन्त तप्त लौहमयी भूमि पर जब वे अपने शरीर को ही स्थित नहीं कर पाते तो दूसरों को कैसे यातना दे सकते हैं । फलतः उनके द्वारा दूसरों को दुःख पहुँचाया जाना असम्भव है ।

वैभाषिक—नरक-पाल और नरकमें दिखलाई पड़नेवाले श्वान, वायस आदि यद्यपि नारकीय नहीं हैं; फिर भी वे क्रमशः प्रेतविशेष एवं तिर्यग्-विशेष हैं ।

अनारकाणां वा नरके कुतः सम्भवः—नरक में नारकीय जाति से व्यतिरिक्त अन्यजातीय सत्त्वों का अर्थात् तिर्यक् और प्रेतविशेषों का उत्पन्न होना भी सम्भव नहीं है । इसके बारे में आगे युक्तियाँ प्रदर्शित की जायँगी ।

११. वैभाषिक पुनः अपने पक्ष में युक्ति प्रदर्शित करते हैं कि यदि अन्यजातीय सत्त्व ( जीव ) अन्य लोक में नहीं हो सकते हैं तो स्वर्ग में भी तिर्यक् आदि जीवों का उत्पाद असम्भव हो जायगा । यह ज्ञातव्य है कि स्वर्ग में ऐरावत हस्ती, हंस, क्रौञ्च, तोता, सारिका आदि तिर्यक् होते हैं । यहाँ 'स्वर्ग' से तात्पर्य 'सुगति' से है । इसमें देव, असुर और मनुष्य तीनों का ग्रहण होता है । यदि स्वर्ग में तिर्यक् आदि हो सकते हैं तो उसी प्रकार वे नरक में क्यों नहीं हो सकते ? इस तरह नरक में श्वान, वायस आदि तिर्यग्विशेष और नरकपाल आदि प्रेतविशेषों का होना युक्तियुक्त है ।

**१२. तिरश्चां सम्भवः स्वर्गे यथा न नरके तथा ।**
**न प्रेतानां यतस्तज्जं दुःखं नानुभवन्ति ते ॥५॥**

ये हि तिर्यञ्चः स्वर्गे सम्भवन्ति, ते तद्भाजनलोकसुखसंवर्तनीयेन कर्मणा तत्र सम्भूताः, तज्जं सुखं प्रत्यनुभवन्ति; न चैवं नरकपालादयो नारकं दुःखं प्रत्यनुभवन्ति, तस्मात् न तिरश्चां सम्भवो युक्तो नापि प्रेतानाम्[1] ।

जिस प्रकार स्वर्ग में तिर्यक् का उत्पाद होता है, उस प्रकार नरक में (उनका उत्पाद) नहीं होता, न तो प्रेतों का ही (वहाँ उत्पाद सम्भव है); क्योंकि वे (तिर्यक् और प्रेत) नारकीय दुःख का अनुभव नहीं करते ।

जो तिर्यक् स्वर्ग में उत्पन्न होते हैं, वे वहाँ के भाजनलोकज सुख को उत्पन्न करनेवाले कर्म से वहाँ उत्पन्न होकर उस भाजनलोकज सुख का अनुभव करते हैं । नरकपाल आदि उसी प्रकार नारकीय दुःख का अनुभव नहीं करते । अतः (नरक में) न तो तिर्यक् का और न प्रेतों का ही उत्पाद युक्त है ।

---

१२. वैभाषिकों की उपर्युक्त युक्ति का निरास करते हुए आचार्य कहते हैं कि जिस प्रकार स्वर्ग में तिर्यक् निवास करते हैं, उस प्रकार वे नरक में नहीं रह सकते और न तो वहां प्रेत ही रह सकते हैं; क्योंकि वे (तिर्यक् और प्रेत) वहां के नारक दुःख का अनुभव नहीं करते ।

ये हि तिर्यञ्चः स्वर्गे सम्भवन्ति०—सामान्यतः वस्तु-स्थिति यह कि जो सत्त्व जिस देश में रहते हैं, वे परिस्थितिविशेष में उस देश के सत्त्वलोकज सुख-दुःख का अनुभव न भी करें; फिर भी उन्हें उस देश के भाजनलोकज सुख-दुःख का अनुभव तो अवश्य करना ही पड़ता है । उदाहरणार्थ जब किसी एक राष्ट्र का व्यक्ति अन्य राष्ट्र में जाता है, तब वह भले ही वहाँ के सामाजिक, सांस्कृतिक या आध्यात्मिक सुख-दुःख का अनुभव पूर्ण रूप से न करे; फिर भी वह वहाँ स्थित गृह, आराम, तडाग, नदी, पर्वत एवं ऋतु आदि का उपभोग तो करता ही है और उनसे होनेवाली सुख या दुःख की अनुभूतियाँ भी करता है । किन्तु नरक में दिखलाई पड़नेवाले नरकपाल और श्वान, वायस आदि नरक के भाजनलोकज दुःख का अनुभव नहीं करते । नरक में सुख तो होता ही नहीं है, केवल दुःख ही दुःख होता है । अतः वहाँ जो भी जायगा, उसके लिये वहाँ के दुःख का अनुभव करना अवश्यम्भावी है; क्योंकि नरक के भाजन ही ऐसे हैं, जिनसे केवल दुःखों का ही उत्पाद होता है । जैसे—वहाँ तप्त लौहमयी भूमि है, लौहनिर्मित पर्वत इतस्ततः गमनागमन करते रहते हैं । इनके बीच में जो भी आता है, वे उन्हें पीस (चूर्ण कर) देते हैं । फलतः कोई भी तिर्यक् या प्रेत जो वहाँ रहेगा उन्हें निश्चय ही दुःख का अनुभव करना होगा ।

ऐरावत आदि तिर्यक् जो स्वर्ग में रहते हैं, वे स्वर्ग लोक के भाजन से उत्पन्न सुख का अनुभव करते हैं ।

---

१. प्रेतविशेषाणाम्—स० ।

१३. तेषां तर्हि नारकाणां कर्मभिस्तत्र भूतविशेषाः सम्भवन्ति वर्णाकृति-प्रमाणबलविशिष्टाः, ये नरकपालादिसंज्ञां प्रतिलभन्ते। तथा च परिणमन्ति यद् विविधां हस्तविक्षेपादिक्रियां कुर्वन्तो दृश्यन्ते भयोत्पादनार्थम्, यथा मेषाकृतयः

( यदि ऐसा है ) तो उन नारकीय सत्त्वों के कर्मों से ही वहाँ नरक में विशिष्ट वर्ण, आकृति, प्रमाण और बल से युक्त विशेष प्रकार के महाभूत उत्पन्न होते हैं, जो 'नरकपाल' आदि संज्ञा प्राप्त करते हैं। तथा वे इस प्रकार परिणमित होते हैं, जिससे भय उत्पन्न करने के लिये विविध प्रकार की हस्तविक्षेप आदि क्रिया करते हुए दिखलाई पड़ते हैं। जैसे—आते

---

प्रश्न—तिर्यक् स्वर्ग के सुख का अनुभव कैसे कर सकते हैं ?

समाधान—तिर्यक् होने और स्वर्गज सुख का अनुभव करने में कोई विरोध नहीं है। यद्यपि पूर्व जन्म में दुःशील होने के कारण उन्होंने ( ऐरावत आदि ने ) तिर्यग् योनि प्राप्त की है, तथापि दान आदि पुण्यों के विपाकस्वरूप उन्हें स्वर्ग के भाजनलोक का सुख प्राप्त हुआ है।

तस्मात् न तिरश्चां सम्भवो युक्तः०—उपर्युक्त सभी बातों का निष्कर्ष यह हुआ कि जिस प्रकार ऐरावत हस्ती आदि तिर्यक् स्वर्ग के भाजनलोक के सुख का अनुभव करते हैं, उसी प्रकार चूँकि नरकपाल आदि नरक के भाजनलोक के दुःख का अनुभव नहीं करते, इसलिये नरक में तिर्यक् और प्रेत का होना सम्भव नहीं है।

उपर्युक्त वर्णन से कुछ तथ्य निकलते हैं, यथा—यद्यपि विज्ञानवादी बाह्य अर्थ की सत्ता स्वीकार नहीं करते; तथापि हस्ती आदि तिर्यक् और नील आदि रूप की स्थिति को वे स्वीकार करते हैं। आचार्य ने सयुक्ति इस बात का प्रतिपादन किया है कि नरक में दिखलाई देनेवाले नरकपाल आदि तो जीव नहीं हैं; किन्तु मनुष्य आदि लोक में होनेवाले हस्ती आदि जीव हैं तथा इन दोनों के होने में जो अन्तर है, वह भी वहीं स्पष्ट किया गया है। यह स्थिति तभी सम्भव है, जब कि वस्तु मानी जाय। विज्ञान से अतिरिक्त सभी वस्तुओं का अलीक होना यदि विज्ञानवाद का अभिप्राय होगा तो नरक में दिखलाई देनेवाले श्वान, वायस आदि और स्वर्ग में दिखलाई देनेवाले वायस आदि में कोई अन्तर नहीं रह जायगा। अतः विज्ञानवाद का तात्पर्य वस्तु के सर्वथा अलीक होने से नहीं है।

[ बौद्धों में वैभाषिक और सौत्रान्तिक बाह्यार्थवादी हैं। बाह्य अर्थ को सिद्ध करने के लिये इनकी अपनी-अपनी युक्तियाँ हैं। बाह्य अर्थ न माननेवाले विज्ञानवादियों के मत में इन्होंने अपने-अपने ढंग से असंगतियाँ प्रदर्शित की हैं। इनमें सौत्रान्तिकों के तर्क ज्यादा सूक्ष्म हैं। अभी तक वैभाषिकों की युक्तियों और आक्षेपों का परिहार किया गया। अब सौत्रान्तिकों का पक्ष उपस्थित करने के लिये आचार्य ने 'तेषां तर्हि'०—इस वचन द्वारा उसका उपक्रम किया है ]

सौत्रान्तिक पक्ष—

१३. यद्यपि नरकपाल आदि सत्त्व की कोटि में नहीं आते; तथापि वे विशेष प्रकार के महाभूत हैं। नारकीय सत्त्वों के कर्मों के परिपाक के वश से नरक में विचित्र प्रकार के पृथ्वी

**पर्वता आगच्छन्तो गच्छन्तः, अयःशाल्मलीवने च कण्टका अधोमुखीभवन्त ऊर्ध्वमुखीभवन्तश्चेति। न ते न सम्भवन्त्येव।**

जाते हुए मेषाकृति पर्वत, अयःशाल्मली वन में अधोमुख और ऊर्ध्वमुख होते हुये कण्टक आदि। वे ( मेषाकृति पर्वत आदि ) नहीं ही होते—ऐसा नहीं।

---

आदि महाभूत उत्पन्न होते हैं। जैसे—कृष्ण और पीतकृष्ण आदि वर्णों की भूमि ( जमीन ), शिलायें आदि; उन भूमि और शिलाओं की हस्त, पाद, मुख सदृश भयोत्पादक आकृतियाँ; उन आकृतियों के अत्यधिक विशाल परिमाण ( लम्बाई, चौड़ाई, मोटाई ) तथा उनमें नारकीयों को पराभूत करनेवाला विशिष्ट सामर्थ्य ( बल ) आदि। इनमें किसी प्रकार की कोई चित्तसन्तति नहीं होती, ये केवल महाभूतस्वरूप ही होते हैं।

प्रश्न—यदि इनमें चित्तसन्तति नहीं है तो ये प्राणियों की भाँति हस्त, पाद, आदि अङ्गों का संचालन कैसे करते हैं?

समाधान—चित्त न होने पर भी नारकीय सत्त्वों के कर्मों के वश से वे ऐसे दिखलाई पड़ते हैं, मानों अस्त्र, शस्त्र आदि उठा रहे हैं, दाँत कटकटा रहे हैं, घूर घूर कर देख रहे हैं, भृकुटि तान रहे हैं तथा भयोत्पादक शब्द कर रहे हैं। इस प्रकार की प्रतीति इस लिये होती है कि उन नारकीयों के पूर्वकृत कर्म ही ऐसे हैं, जिनके परिणामस्वरूप उनमें उक्त प्रकार का भय और दुःख उत्पन्न हो। उन कर्मों के परिपक्व होकर शक्तिशाली हो जाने पर उनमें भयोत्पादन के लिये यह सब होता है।

महाभूतविशेष ही नरक में भय का उत्पादन करते हैं और नारकीयों को यातना देते हैं। सौत्रान्तिक कहते हैं कि नरक में लौहनिर्मित मेषाकृति पर्वत होते हैं, जो गमनागमन करते हुए एक दूसरे से टकराते हैं, उनके बीच में जो आ जाता है, उसे वे पीस देते हैं।

अपि च—नरक में लौहनिर्मित शाल्मली वन होता है, जो नारकीयों को अत्यधिक पीडा पहुँचाता है। जब नारकीय सत्त्व उस पर चढ़ते हैं, तब उन शाल्मली वृक्षों के काँटे अधोमुख हो जाते हैं तथा जब वे नीचे उतरते हैं, तब उनके काँटे ऊर्ध्वमुख हो जाते हैं। इस तरह वे उन्हें नाना प्रकार से कष्ट पहुँचाते हैं। यद्यपि उन ( पर्वतों और शाल्मली वृक्षों ) में चित्त नहीं होता; तथापि वे चेतन सत्त्व की भाँति क्रियाकलाप करते हुये दृष्टिगोचर होते हैं।

न ते न सम्भवन्त्येव—यदि कोई कहे कि नरक में वे मेषाकृति पर्वत और शाल्मली वन आदि बिलकुल होते ही नहीं, तो इसके उत्तर में वे (सौत्रान्तिक) कहते हैं कि ऐसा नहीं है। नरक में जो मेषाकृति पर्वत आदि दिखलाई पड़ते हैं, वे असत् नहीं हैं; क्योंकि वे अनुपप्लवित ( निर्दोष ) चक्षु आदि के ग्राह्य होते हैं तथा अर्हत् एवं बुद्ध आदि के भी गोचर होते हैं।

सौत्रान्तिकों के इस कथन में उनकी मूल मान्यता यह है कि विज्ञान बिना बाह्यार्थ के उत्पन्न नहीं होता। अतः नारकीय जीवों के विज्ञान के आलम्बन ( तप्त लौहमयी भूमि, लौहमय पर्वत एवं शाल्मली वन आदि महाभूत ) भी विज्ञानातिरिक्त बाह्यरूपेण सत् हैं।

**१४. यदि तत्कर्मभिस्तत्र भूतानां सम्भवस्तथा।**
**इष्यते परिणामश्च किं विज्ञानस्य नेष्यते ॥६॥**

विज्ञानस्यैव तत्कर्मभिस्तथा[1] परिणामः कस्मान्नेष्यते, किं पुनर्भूतानि कल्प्यन्ते।

यदि उन ( नारकीयों ) के कर्मों से वहाँ ( नरक में ) उस प्रकार के महाभूतों का उत्पाद माना जाता है, तो विज्ञान का ही ( उस प्रकार का ) परिणाम क्यों नहीं मान लिया जाता।

विज्ञान का ही उन कर्मों से उस प्रकार का परिणाम क्यों नहीं मान लिया जाता, क्यों महाभूतों की कल्पना की जाती है।

---

वे लौहमय पर्वत, वृक्ष आदि उन नारकीय सत्त्वों के कर्म से ठीक उसी प्रकार उत्पन्न होते हैं, जिस प्रकार अन्य मनुष्यलोक आदि में पर्वत, वृक्ष आदि विज्ञप्तियाँ उत्पन्न होती हैं, जो कि विना बाह्यार्थ के उत्पन्न नहीं होतीं। अतः पर्वत, वृक्ष आदि को विज्ञानबाह्य द्रव्यसत् मानना सर्वथा उचित है।

विज्ञानवादी—

१४. आप जब इतना मानते हैं कि नारकीय जीवों के कर्मों के वश से नरक में विशिष्ट महाभूत उत्पन्न होते हैं, जो नारकीयों को विविध दुःख प्रदान करते हैं तथा गमन-आगमन आदि क्रियायें करते हैं, तब ऐसा ही क्यों नहीं मान लेते कि उन ( नारकीय ) जीवों के कर्मों के वश से उनका विज्ञान ही उक्त प्रकार से परिणत हो जाता है। विज्ञान से अतिरिक्त ( बाह्य ) महाभूतों को स्वीकार करने में कोई विशेष शक्ति भी तो दिखलाई नहीं देती। क्योंकि उन महाभूतों के होने मात्र से ही भय और दुःख उत्पन्न नही हो जाता, बल्कि उनका आलम्बन करने से ही भय या दुःख उत्पन्न होता है और आलम्बन करना ही विज्ञप्ति है। बात ऐसी करनी चाहिए, जो उभयसिद्ध हो। अर्थात् आपको और हमें दोनों को मान्य हो। महाभूतों में उक्त प्रकार की क्रियाओं का होना, विज्ञानवादी को असिद्ध है तथा लोक में भी ऐसा प्रसिद्ध नहीं है। दूसरी ओर विज्ञान का सत्त्व के रूप में और उक्त प्रकार की क्रियाओं को करनेवाले के रूपमें दिखलाई देना, दोनों को सिद्ध है तथा लोक में भी ऐसा प्रसिद्ध है. यथा-स्वप्न आदि की अवस्था में स्वचित्त ही काय, वाक् और उनकी क्रिया-प्रतिक्रिया आदि विभिन्न आकार में दिखलाई पड़ता है, यह सभी को अनुभूत है। महाभूतों का उक्त प्रकार से दिखलाई पड़ना, किसी को भी और कहीं भी सिद्ध नहीं है। अतः कर्मरूपी विज्ञप्ति का ही नरकपाल आदि के रूप में परिणत होना युक्तियुक्त है।

---

१. तत्र तथा—स०।

१५. अपि च[1]

**कर्मणो वासनाऽन्यत्र फलमन्यत्र कल्प्यते ।**
**तत्रैव नेष्यते यत्र वासना किं नु कारणम् ॥ ७ ॥**

येन हि कर्मणा नारकाणां तत्र तादृशो भूतानां सम्भवः कल्प्यते परिणामश्च, [2]कर्मणो वासना तेषां विज्ञानसन्तानसन्निविष्टा, नान्यत्र। यत्रैव च वासना, तत्रैव तस्याः फलं तादृशो विज्ञानपरिणामः किं नेष्यते। [3]यत्र वासना नास्ति तत्र तस्याः फलं कल्प्यते-इति किमत्र कारणम् ?

और भी—

कर्म की वासना दूसरी जगह है और फल दूसरी जगह माना जाता है। वहीं पर ( फल ) क्यों नहीं माना जाता, जहाँ वासना है--इसमें क्या कारण है।

नारकीयों के जिस कर्म से नरक में महाभूतों का उस प्रकार का उत्पाद और परिणाम माना जाता है, कर्म की वासना उन ( नारकीयों ) की विज्ञानसन्तति में स्थित होती है, दूसरी जगह नहीं। ( ऐसी स्थिति में ) जहाँ वासना है, वहीं उसका फल और उस प्रकार का विज्ञानपरिणाम क्यों नहीं माना जाता। जहाँ वासना नहीं है, वहाँ उसका फल माना जाता है—इसमें क्या कारण है ?

---

१५. स्वपक्ष की सिद्धि के लिए एक और प्रबल युक्ति प्रदर्शित की जा रही है।

जो वासना कर्म से जनित है, वह विज्ञानसन्तति में ही स्थित होती है। यदि उसका फल अन्यत्र अर्थात् बाह्य महाभूतों में कल्पित किया जायगा, तो आपको वह कारण दिखलाना होगा, जिसकी वज़ह से जिस विज्ञानसन्तति में वासना उपस्थित होती है, वहाँ उसका फल नहीं होता।

**येन हि कर्मणा नारकाणाम्०**—नारकीयों के कर्म से उत्पन्न विशिष्ट वर्ण और आकृति आदि से युक्त महाभूत और उनकी हस्तविक्षेप आदि क्रियाओं का वहीं होना युक्त है, जहाँ उस कर्म की वासना स्थित होती है। कर्म की वासना विज्ञानसन्तति में स्थित होती है, अतः नरकपाल आदि और उनकी क्रिया-प्रतिक्रियायें सबको विज्ञानसन्तति में ही होना चाहिये, न कि महाभूतों में। क्योंकि जिस समय नारकीयों के कर्म विद्यमान थे, उस समय महाभूत नहीं थे। जैसे-जैसे वे कर्म परिपक्व होते गये, वैसे-वैसे वे ( महाभूत ) दृष्टिगोचर होने लगे। अतः जिस समय जिस विज्ञानसन्तान में वह परिपक्व कर्मवासना विद्यमान है,

---

१. अपि च—नास्ति स० संस्करणे।
२. तस्य कर्मणो—ब०, स०।
३. ननु यत्र—स०।

१६. आगमः कारणम्[1]। यदि विज्ञानमेव रूपादिप्रतिभासं स्यात्, न रूपादिकोऽर्थः, तदा रूपाद्यायतनास्तित्वं भगवता नोक्तं स्यात्।

आगम ही कारण है। यदि विज्ञान ही रूप आदि के रूप में प्रतिभासित होता, रूप आदि अर्थ (द्रव्यसत्) न होते तो रूपायतन आदि का होना, भगवान् ने न कहा होता।

---

उस समय उसी सन्तान में ही उक्त प्रकार की विज्ञप्तियों के रूप में वासनापरिणाम दिखलाई पड़ना चाहिये। किन्तु आप (सौत्रान्तिक) ऐसा नहीं मानते। बल्कि उन बाह्य महाभूत आदि में जहाँ वासना विद्यमान नहीं है, वहाँ उन कर्मों का फल स्वीकार करते हैं। इसलिये हम आप से पूछते हैं कि ऐसा होने में आपकी युक्ति क्या है? लोक में जहाँ बीज बोया जाता है, वहीं उसका फल उत्पन्न होता है। ऐसा नहीं होता कि बीज तो खेत में बोये जायँ और उनके फल पर्वत की चोटी पर उगें।

सौत्रान्तिक पक्ष—

१६. वासना के दूसरे स्थान में होने एवं उसके फल के दूसरे स्थान में होने में आगम (बुद्धवचन) ही प्रमाण है। यदि विज्ञान ही रूप आदि अर्थों के रूप में अवभासित होता है, उस (विज्ञान) से अतिरिक्त रूप आदि (बाह्य) अर्थ विद्यमान (सत्) नहीं होते, तो ऐसी स्थिति में अभिधर्म आदि की देशना के प्रसङ्ग में यत्र-तत्र (जहाँ-तहाँ) भगवान् ने ऐसा क्यों कहा कि 'रूपायतन, शब्दायतन, गन्धायतन, रसायतन, स्प्रष्टव्यायतन; चक्षुरायतन, श्रोत्रायतन, घ्राणायतन, जिह्वायतन एवं कायायतन—ये १० रूपी आयतन होते हैं'[2]। हम (सौत्रान्तिक) लोग तो भगवान् के वचन को प्रमाण मानते हैं। उस (वचन) से ही यह सिद्ध होता है कि रूप आदि धर्मों के हेतु विज्ञान से अतिरिक्त कोई अन्य (बाह्य द्रव्य) हैं। जिस प्रकार हम लोग जानते हैं कि रूप आदि धर्मों के हेतु विज्ञान से अतिरिक्त कोई अन्य हैं, उसी प्रकार नरक में भी नारकीय जीवों के चक्षुर्विज्ञान आदि विज्ञानों के हेतु 'महाभूतविशेष' पृथक् रूप से (स्वतन्त्रतया) सिद्ध हैं। नरक में जो महाभूत होते हैं, वे नारकीय सत्त्वों के कर्मों के अधिपतिफल होते हैं; न कि उन (कर्मों) के विपाक या निष्यन्द फल[3]। जो विपाक फल या निष्यन्द फल होते हैं, वे अपने बीज के समानदेश में होते हैं, अधिपतिफल के बारे में ऐसा नियम नहीं है। वे (अधिपतिफल) अपने बीज से भिन्न देश में भी हो सकते हैं। जिस प्रकार सन्तानान्तर विज्ञप्ति के आधिपत्य से सन्तानान्तर में विज्ञप्तियाँ उत्पन्न होती हैं, वे अधिपतिफल भी होती हैं और भिन्नदेशीय भी होती हैं, ठीक उसी प्रकार नारकीय जीवों की कर्मवासना यद्यपि नारकीय सत्त्वों की सन्तान में ही होती है, तथापि उसका अधिपतिफल, जो तप्त लौहभूमि आदि हैं, वह बाह्य महाभूतों में होता है।

---

१. उच्यते, आगमः० स०।

२. द्र०-बहुधातुकसूत्रम्—काग्युर पु० नं० ३८. पृ० २९८–३०० (जापान में प्रकाशित)।

३. इन फलों के स्वरूपज्ञान के लिये द्र०–अभि० को० २ : ५६–५८ पृ० २१९–२२२।

१७. अकारणमेतद्। यस्मात्

रूपाद्यायतनास्तित्वं तद्विनेयजनं प्रति।
अभिप्रायवशादुक्तमुपपादुकसत्त्ववत् ॥८॥

यथा 'अस्ति सत्त्व उपपादुकः'[१] इत्युक्तं भगवता अभिप्रायवशाच्चित्तसन्तत्यनुच्छेदमायत्यामभिप्रेत्य।

"नास्तीह सत्त्व आत्मा वा धर्मास्त्वेते सहेतुकाः"[२] इति वचनात्। एवं रूपाद्यायतनास्तित्वमप्युक्तं भगवता तद्देशनाविनेयजनमधिकृत्येत्याभिप्रायिकं तद्वचनम्।

यह आगम कारण नहीं है, क्योंकि ( भगवान् ने ) रूपायतन आदि का अस्तित्व उपपादुक सत्त्व की भाँति उन उन विनेय जनों के प्रति अभिप्रायवश कहा है।

जैसे 'उपपादुक सत्त्व हैं'—ऐसा भगवान् ने अनागत में चित्तसन्तति के अनुच्छेद ( सातत्य ) को दृष्टि में रखकर अभिप्रायवश कहा है।

"इस लोक में सभी धर्म हेतु-प्रत्यय से उत्पन्न हैं, अतः सत्त्व या आत्मा आदि नहीं हैं"—इस वचन से ( जैसे उपपादुक सत्त्व का वस्तुतः अभाव सिद्ध है ); उसी प्रकार रूपायतन आदि का अस्तित्व भी उस प्रकार की देशना के भव्य विनेय जनों की दृष्टि से ही भगवान् द्वारा गया कहा है। अतः वह वचन (आयतन प्रतिपादक सूत्र) आभिप्रायिक है।

---

विज्ञानवादी—

१७. अकारणमेतद्—सौत्रान्तिकों के उपर्युक्त आगम हेतु से बाह्यार्थ सिद्ध नहीं होते, क्योंकि वह आगम नीतार्थसूत्र[३] न होकर नेयार्थसूत्र है। ( इस बात को आगे विस्तार से समझाया जा रहा है। )

रूपाद्यायतनास्तित्वम्०—विनेय जनों के अध्याशय के अनुसार भगवान् ने भिन्न-भिन्न प्रकार की देशनायें की हैं। जो विनेय जन मन्दबुद्धि हैं तथा अभी धर्मनैरात्म्य की देशना के पात्र नहीं हैं, अपितु जिनका रूप आदि बाह्य अर्थों की देशना से ही कल्याण हो सकता है, उनको सन्मार्ग पर आरूढ करने के लिये भगवान् ने रूपायतन आदि १० आयतन या द्वादश आयतनों की देशना की है। यह सोचकर कि रूप आदि बाह्य अर्थों की देशना से ही उन

---

१. मानुष्यकसूत्रे, द्र०—अभि० को० भा०, पृ० ४६८।

२. क्षुद्रकागमे, द्र०—अभि० को० भा०, पृ० ४६६।

३. विज्ञानवादियों के अनुसार जिस सूत्र का अर्थ यथाशब्द स्वीकार किया जा सकता है, वह नीतार्थ सूत्र तथा जिसका अभिप्राय शब्द के अनुसार न लेकर प्रकारान्तर से लिया जाता है, वह नेयार्थसूत्र कहलाता है। तु०—प्रसन्न०—पृ० १३-१४।

विनेय जनों को धर्मनैरात्म्य के अभिमुख किया जा सकता है। अन्यथा यदि उन्हें प्रारम्भ में ही धर्मों की पारमार्थिक सत्ता समझा दी जाय तो निश्चय ही वे अपनी बुद्धि की दुर्बलता के कारण वस्तुस्थिति को गलत ढंग से समझ लेंगे। फलतः वे उच्छेदान्त[1] में पतित हो जायँगे। इस स्थिति को जानते हुए उपायकुशल भगवान् ने उन्हें रूप आदि बाह्य धर्मों की सत्ता बतलायी; न कि बाह्य अर्थों के द्रव्यसत् होने से।

सत्त्वों के अध्याशय को ध्यान में रखकर ठीक उसी प्रकार उन्होंने आयतनदेशना की है, जिस प्रकार दूसरे अनेक स्थलों पर उन्होंने उपपादुक सत्त्व की देशना की है। यथा—कुछ व्यक्ति ( जीव ) यह समझते हैं कि जीवन की वर्तमान धारा न तो पूर्व जीवन से ही कहीं से आई है और न मृत्यु के अनन्तर ही वह स्थित रहती है। अतः पूर्व जन्म और अनागत जन्म नहीं होता। इस प्रकार की दृष्टि होने से वे कुशल, अकुशल कर्म और उनके फल का अपवाद करते हैं और स्वेच्छाचारी हो जाते हैं। उन लोगों की इस मलिन कुदृष्टि को विशुद्ध करने के लिये भगवान् ने देशना की कि 'उपपादुक सत्त्व होते हैं'। साधारणतः 'उपपादुक सत्त्व' उन्हें कहते हैं, जिनमें कोई विकार ( क्षय, वृद्धि आदि ) न हो और जिनकी उत्पत्ति में माता, पिता, गर्भ आदि कारणों की अपेक्षा न हो। अर्थात् निर्हेतुक जीव 'उपपादुक सत्त्व' हैं।

"चतस्रो योनयस्तत्र सत्त्वानामण्डजादयः[2]" तथा "नारका उपपादुकाः, अन्तराभवदेवाश्च"[3] इत्यादि स्थलों में जो उपपादुक योनि कही गयी है, उसका अभिप्राय केवल इतना है कि जो गर्भ और अण्ड से उत्पन्न नहीं होते, अकस्मात् उत्पन्न होते हैं और उत्पत्तिकाल में ही काफी परिपूर्ण होते हैं, वे 'उपपादुक' हैं। गर्भ आदि स्थूल कारणों के न होने पर भी उन ( उपपादुक सत्त्वों ) के पूर्व से चले आये अनेक हेतु तो होते ही हैं। अतः चार योनियों के अन्तर्गत कथित 'उपपादुक' और यहाँ वर्णित 'उपपादुक सत्त्व' में बहुत अन्तर है।

उक्त प्रकार के विनेय जनों को सन्मार्ग पर लाने के लिये भगवान् ने 'उपपादुक सत्त्व की देशना' की है और यह भी नेयार्थ है।

किसी सूत्र के नेयार्थ होने में तीन बातें अपेक्षित होती हैं, यथा—अभिप्राय, प्रयोजन और बाधक प्रमाण।

अभिप्राय—उपपादुकसत्त्वदेशना सूत्र का अभिप्राय यह है कि जीव की जब मृत्यु होती है, तो उसके बाद अन्तराभव की अवस्था आती है, जो पूर्ववर्ती जीवन की ही अगली

---

१. शाश्वतान्त और उच्छेदान्त ये दो अन्त होते हैं। ये सांवृतिक दृष्टि से और तत्त्व दृष्टि से विभिन्न प्रकार के होते हैं; किन्तु यहाँ उच्छेदान्त का तात्पर्य पूर्वापर जन्म के अभाव, कर्मफल सम्बन्ध के अभाव, स्वर्ग, मोक्ष आदि के अभाव से है।

२. अभि० को० ३: ८ पृ० २७४।

३. अभि० को० ३: ९ पृ० २७८।

धारा होती है। वह अन्तराभव यद्यपि जीव होता है; फिर भी (वह) विना माता-पिता के और मृत्यु के अव्यवहित उत्तरकाल में उत्पन्न होता है। वह जिस समय उत्पन्न होता है, उस समय जो उसकी आकृति रहती है, वह घटती या बढ़ती नहीं तथा प्रतिघ रूपों से उसे आघात भी नहीं पहुँचता। मोटा-मोटी तौर पर लगता है कि यह अन्तराभव पूर्ववर्ती जीवनधारा से नहीं आया है, निर्हेतुक है और स्वतः उत्पन्न हुआ है।

इसी बात को ध्यान में रखकर भगवान् ने उच्छेदवादियों को देशना की कि 'उपपादुक सत्त्व होते हैं'।

प्रयोजन—उच्छेदवादियों की दृष्टि में सभी जीव बिना पूर्ववर्ती जीवनधारा के आगन्तुकरूप से अकस्मात् प्रादुर्भूत होते हैं। यदि उनसे सीधे ऐसा कहा जाय कि 'वर्तमान जीवनधारा पूर्व जीवनधारा से आयी है और वह आगे भी इसी तरह चलती रहेगी' तो निश्चय ही उनमें उपदेश के प्रति अरुचि उत्पन्न होगी और उपदेशक के प्रति वे उदासीन हो जायेंगे। ऐसी स्थिति में उनकी कुदृष्टि को मिटाने का कोई अच्छा उपाय नहीं रह जायगा। इसके बदले में उनसे यह कहा जाय कि 'यह वर्तमान जीवन पूर्व धारा से नहीं आया है और आगे भी नहीं चलेगा' तो ऐसी हालत में यद्यपि उपदेश तो उनके मनोऽनुकूल हो जायगा; किन्तु इससे वस्तुस्थिति से विरोध होगा और उपदेश का आनर्थक्य सिद्ध होगा। इन सभी परिस्थितियों को भली-भाँति समझते हुये भगवान् बुद्ध ने उपपादुकसत्त्वदेशना के रूप में एक ऐसा रास्ता निकाला, जिससे थोड़ी देर के लिये उपदेश उन (उच्छेदवादियों) की रुचि के अनुकूल हो जाय और उपदेशक के प्रति उनकी श्रद्धा बढ़ जाय। उपपादुक सत्त्व की देशना करने पर उन उच्छेदवादियों को ऐसा लगा कि भगवान् धारारहित सत्त्व—जैसा कि वे मानते हैं— कह रहे हैं। फलतः उपदेशक के प्रति उनकी श्रद्धा बढ़ी और चिरकाल तक वे उनसे धर्मदेशना सुनते रहे। धीरे धीरे उपपादुक सत्त्व का एक एक विशेषण हटते हटते अन्त में वह अन्तराभव सत्त्व अवबोधित होने लगा। तब तक उन (उच्छेदवादियों) की मनोवृत्ति भी इस प्रकार परिवर्तित हो गयी कि पूर्व-अपर जन्म मानने पर भी उनमें उद्वेग उत्पन्न न हो। अन्ततोगत्वा वे चार आर्य सत्य और नैरात्म्य देशना के भी पात्र बन जाते हैं। यही इस सूत्र का प्रयोजन है।

बाधकप्रमाण—उपपादुकसत्त्वदेशना को शब्द के अनुसार मानने पर आगम और युक्ति दोनों के द्वारा बाधा उपस्थित होती है।

(क) आगमबाधा—अन्य प्रमाणित आगमों में कहा गया है "नास्तीह सत्त्व आत्मा वा धर्मास्त्वेते सहेतुकाः"। अर्थात् इस लोक में जो-जो धर्म उत्पन्न होते हैं, वे सब हेतु-प्रत्ययों से उत्पन्न होते हैं, अतः आत्मा या सत्त्व आदि (सत्) नहीं हैं। जैसे अन्य तीर्थिक आदि नित्य, शाश्वत, कूटस्थ और स्कन्धों से व्यतिरिक्त एक आत्मा को मानते हैं, वैसा आत्मा कथमपि नहीं है। इस आगम को प्रमाणित मानकर हम यह जान सकते हैं कि उपपादुक सत्त्व की देशना अभिप्रायवश ही है।

१८. कोऽत्राभिप्राय: ?

**१९. यतः स्वबीजाद् विज्ञप्तिर्यदाभासा प्रवर्तते।**
**द्विविधायतनत्वेन ते तस्या मुनिरब्रवीत् ॥९॥**

किमुक्तं भवति ? रूपप्रतिभासा विज्ञप्तिर्यतः स्वबीजात् परिणामविशेषप्राप्ताद् उत्पद्यते, तच्च बीजम्, यत्प्रतिभासा च सा, ते तस्या विज्ञप्ते[1]श्चक्षूरूपायतनत्वेन

इस ( आयतनदेशना ) में क्या अभिप्राय है ?

जिस स्वबीज से जिस ( रूप आदि ) प्रतिभासवाली विज्ञप्ति उत्पन्न होती है, उस बीज और उस आभास को भगवान् ने उस विज्ञप्ति के दो प्रकार के ( आध्यात्मिक और बाह्य ) आयतन के रूप में कहा है।

इस कारिका द्वारा क्या कहा गया है ? रूप प्रतिभासवाली विज्ञप्ति जिस परिणाम-विशेष को प्राप्त स्वबीज से उत्पन्न होती है, वह बीज और जिस ( रूप ) प्रतिभासवाली वह

---

यह कैसे सिद्ध हैं कि पूर्व सूत्र ( उपपादुकसत्त्वदेशना सूत्र ) अभिप्राय के वश से ( नेयार्थ ) है और अपर सूत्र ( नैरात्म्यदेशना सूत्र ) नीतार्थ है ?

(ख) **युक्तिबाधा**—इसके लिये युक्ति ही एकमात्र प्रबल आधार है। यदि उपपादुक सत्त्व होते हैं, तो उन्हें निर्हेतुक ही होना चाहिये। निर्हेतुक होने की वजह से न उनकी उत्पत्ति होगी और न मृत्यु ही। अपि च—वे न किसी प्रकार की क्रिया कर सकेंगे और न उनका कोई अस्तित्व ही सिद्ध होगा। इस प्रकार की सैंकड़ों युक्तियों से वे ( उपपादुक सत्त्व ) व्याहत हैं। दूसरी ओर नैरात्म्य के पक्ष में ऐसी कोई बाधा नहीं है, जिससे नैरात्म्य खण्डित हो सके; अपितु नैरात्म्य सिद्ध करने के लिये अन्य अनेक प्रबल युक्तियाँ विद्यमान हैं।

ठीक इसी प्रकार बाह्यार्थ में रुचि रखनेवालों को नैरात्म्य की ओर उन्मुख करने के लिये रूपायतन आदि बाह्य आयतनों की देशना की गई है। अर्थात् यह आयतनदेशना भी आभिप्रायिक ( नेयार्थ ) देशना है। इसके अभिप्राय, प्रयोजन और बाधक प्रमाण क्रमशः आगे आते हैं।

१८. पहले कहा गया है कि किसी सूत्र के आभिप्रायिक या नेयार्थ होने में अभिप्राय, प्रयोजन और बाधक प्रमाण—ये तीन अपेक्षित होते हैं। विज्ञानवादी आयतनदेशनासूत्र को आभिप्रायिक कहते हैं, अतः सौत्रान्तिक पूछते हैं कि जिस प्रकार चित्तसन्तति के अविच्छेद के अभिप्राय से उपपादुकसत्त्वदेशना की गयी है, उस प्रकार रूप आदि आयतनों की देशना किस अभिप्राय से की गई ?

१९. अभिप्राय—जिस स्वबीज से ( जो कि परिपक्व वासना है ) चक्षुर्विज्ञान

---

१. विज्ञप्तेः—स० संस्करणे नास्ति।

**यथाक्रमं भगवानब्रवीत्। एवं यावत् स्प्रष्टव्यप्रतिभासा विज्ञप्तिर्यतः स्वबीजात् परिणामविशेषप्राप्ताद् उत्पद्यते, तच्च बीजम्, यत्प्रतिभासा च सा, ते तस्याः कायस्प्रष्टव्यायतनत्वेन यथाक्रमं भगवानब्रवीद् इत्ययमभिप्रायः।**

है, उन ( बीज और रूप प्रतिभास ) दोनों को भगवान् ने क्रमशः उस विज्ञप्ति के चक्षुरायतन और रूपायतन के रूप में कहा है। इसी प्रकार यहाँ से लेकर स्प्रष्टव्य प्रतिभासवाली विज्ञप्ति जिस परिणामविशेष को प्राप्त स्वबीज से उत्पन्न होती है, वह बीज और जिस ( स्प्रष्टव्य ) प्रतिभासवाली वह है, उन ( बीज और स्प्रष्टव्य प्रतिभास ) दोनों को भगवान् ने क्रमशः उस विज्ञप्ति के कायायतन और स्प्रष्टव्यायतन के रूप में कहा है। इस प्रकार यह अभिप्राय है।

---

आदि विज्ञान और रूप आदि आभास उत्पन्न होते हैं, उस बीज को और उस आभास को क्रमशः आध्यात्मिक आयतन और बाह्य आयतन के रूप में भगवान् ने कहा है।

**किमुक्तं भवति०**—उपर्युक्त बात को ही खुलासा करने के लिये आचार्य इस प्रेरक वाक्य द्वारा उसका आरम्भ करते हैं।

जब चक्षुर्विज्ञान में रूप का प्रतिभास होता है, उस समय वहाँ दो बातें विचारणीय होती हैं, यथा—चक्षुर्विज्ञान और उसमें रूप का दिखलाई पड़ना। दोनों एक ही बीज के परिणाम हैं। अर्थात् वे दोनों एक ही परिपक्व वासना के परिणाम होते हैं। इसलिये वे (दोनों प्रकार के परिणाम) अभिन्न नहीं होते। जिस वासना से चक्षुर्विज्ञान और रूप प्रतिभास दोनों उत्पन्न हुआ करते हैं, उस वासना को ही ध्यान में रख कर भगवान् ने चक्षुरायतन की देशना की है। अर्थात् उसे ही भगवान् ने चक्षुरायतन कहा है। तथा उस वासना के परिणामस्वरूप जो रूप-प्रतिभास उत्पन्न होता है, उस प्रतिभास को ध्यान में रखकर भगवान् ने रूपायतन की देशना की है। अर्थात् उसे भगवान् ने रूपायतन कहा है। इसी प्रकार श्रोत्र, घ्राण, जिह्वा और काय आयतनों की देशना भी तत्तद् जनक बीजों ( परिपक्व वासना ) को ध्यान में रखकर दी है तथा शब्द, गन्ध आदि तत्तद् आभासों को ध्यान में रखकर शब्दायतन गन्धायतन आदि बाह्य आयतनों की देशना की है।

**इत्ययमभिप्रायः**—उपर्युक्त वर्णन का उपसंहार करते हुए आचार्य ने कहा कि यही रूप आदि बाह्य आयतनों की देशना ( आयतनदेशना सूत्र ) का अभिप्राय है।

२०. एवं पुनरभिप्रायवशेन देशयित्वा को गुणः ?

२१. तथा पुद्गलनैरात्म्यप्रवेशो हि

तथा हि देश्यमाने पुद्गलनैरात्म्यं प्रविशन्ति । द्वयाद्[1] विज्ञानषट्कं प्रवर्तते, न तु कश्चिद् एको द्रष्टाऽस्ति, न यावन्मन्ता[2]—इत्येवं विदित्वा ये पुद्गलनैरात्म्य-देशनाविनेयास्ते पुद्गलनैरात्म्यं प्रविशन्ति ।

( तो ) फिर उक्त प्रकार से अभिप्राय के वश से देशना देने का प्रयोजन ( गुण ) क्या है ?

पुद्गलनैरात्म्य में प्रवेश ही उक्त प्रकार की देशना देने का प्रयोजन है ।

उस प्रकार की देशना देने पर पुद्गलनैरात्म्य में प्रवेश होता है । दो ( बीज और आभास ) से छह विज्ञान प्रवृत्त होते हैं, कोई एक द्रष्टा नहीं है, यहाँ से लेकर कोई एक मन्ता नहीं है ( यहाँ तक )—इस प्रकार जान कर जो पुद्गलनैरात्म्य देशना के विनेय ( पात्र ) हैं, वे पुद्गलनैरात्म्य में प्रविष्ट होते हैं ।

---

२०. सौत्रान्तिक—यदि उपपादुक सत्त्व देशना की भाँति आयतनदेशना भी अभिप्रायिक है तो फिर जिस प्रकार आपने ऊपर उपपादुकसत्त्व देशना का महान् प्रयोजन प्रदर्शित किया है, उसी प्रकार रूप आदि आयतनों की देशना का क्या प्रयोजन है ?

विज्ञानवादी—

२१. आयतन देशना का प्रयोजन—रूप आदि आयतनों की देशना का प्रयोजन यह है कि उससे रूप आदि बाह्य आयतनों के प्रति रुचि रखनेवाले लोगों को अनायास एक अच्छे उपाय से पुद्गलनैरात्म्य में प्रवेश कराया जा सकता है । आत्मवादी लोग मानते हैं कि आत्मा एक नित्य पदार्थ है, जो रूप आदि का द्रष्टा है और उनका भोक्ता है । जब बारह प्रकार के आयतनों की देशना का प्रतिपादन कर दिया जाता है, तो उससे यह निश्चय हो जाता है कि चक्षु आदि छह आभ्यन्तरिक आयतन और रूप आदि छह बाह्य आयतनों से चक्षुर्विज्ञान आदि छह विज्ञानों की उत्पत्ति होती है तथा चक्षुर्विज्ञान ही रूप का द्रष्टा है, श्रोत्रविज्ञान ही शब्द का श्रोता है, घ्राणविज्ञान ही गन्ध का घ्राता ( गन्ध का ग्रहण करनेवाला ) है, जिह्वाविज्ञान ही रस का आस्वादन करनेवाला है, कायविज्ञान ही स्प्रष्टव्य का स्प्रष्टा ( स्पर्श करनेवाला ) है और मन-आयतन ही धर्मों का मन्ता है—यह निश्चय हो जाता है । इन छह विज्ञानों से अतिरिक्त एक नित्य आत्मा, जो रूप के द्रष्टा से लेकर धर्मों के मन्ता ( मनन करनेवाला ) पर्यन्त माना जाता है, वह सर्वथा नहीं है ।

---

१. षट्कद्वयाद्—द० ।
२. यावत्स्प्रष्टा—स० ।

२२. अन्यथा पुनः ।

देशना धर्मनैरात्म्यप्रवेशः

'अन्यथा' इति विज्ञप्तिमात्रदेशना। कथं धर्मनैरात्म्यप्रवेशः? विज्ञप्तिमात्रमिदं [1]रूपादिधर्मप्रतिभासमुत्पद्यते[1], न तु रूपादिलक्षणो धर्मः कोऽप्यस्तीति विदित्वा।

तथा धर्मनैरात्म्य में प्रवेश ही दूसरे प्रकार की (विज्ञप्तिमात्र-) देशना देने का प्रयोजन है।

'अन्यथा' से तात्पर्य विज्ञप्तिमात्रदेशना से है। कैसे धर्मनैरात्म्य में प्रवेश होता है? यह विज्ञप्ति (विज्ञान) ही रूप आदि धर्मों के रूप में प्रतिभासित होती हुई उत्पन्न होती है। रूप आदि लक्षणों से युक्त कोई धर्म (बाह्य द्रव्य विद्यमान) नहीं हैं—ऐसा जानकर (धर्मनैरात्म्य में प्रवेश होता है)।

---

अपि च—इन (उपर्युक्त) छह विज्ञानों से अतिरिक्त एक नित्य पदार्थ को द्रष्टा आदि मानने की आवश्यकता भी नहीं है; क्योंकि दर्शन आदि क्रियायें, जो आत्मा की मानी जाती हैं, वे (क्रियायें) चक्षुर्विज्ञान आदि द्वारा ही सम्पन्न हो जाती हैं। इस प्रकार जगत् की समस्त वस्तुओं को उपर्युक्त बारह आयतनों में विभक्त करके देशना कर देने से यह स्थिति ज्ञात हो जाती है कि पुद्गल या आत्मा नामक कोई नित्य पदार्थ विद्यमान नहीं है। जब द्वादश आयतनों की देशना से उन आयतनों के अतिरिक्त एक नित्य पुद्गल या आत्मा के अभाव का बोध हो जाता है, तब उक्त प्रकार के आत्मा द्वारा गृहीत कोई आत्मीय संस्कृत धर्म भी नहीं है—ऐसा बोध भी अनायास हो जाता है। फलतः सभी संस्कृत धर्मों में पुद्गलनैरात्म्य का बोध हो जाता है, अन्ततोगत्वा निर्वाण की प्राप्ति होती है। यही उक्त आयतनदेशना का प्रयोजन है।

यहाँ यह प्रश्न होना स्वाभाविक है कि यदि पुद्गलनैरात्म्य का ज्ञान हो जाने से निर्वाण की प्राप्ति हो ही जाती है, तो फिर विज्ञप्तिमात्रता की देशना का क्या प्रयोजन है?

२२. विज्ञप्तिमात्रता देशना का प्रयोजन—विज्ञप्तिमात्रता की देशना का प्रयोजन धर्मनैरात्म्य में प्रवेश है। इसीलिये भगवान् ने धर्मनैरात्म्य में प्रवेश के लिये विज्ञप्तिमात्रता की देशना की। यहाँ 'प्रवेश' का तात्पर्य 'अवबोध' है।

विज्ञप्तिमात्रता की देशना से धर्मनैरात्म्य में प्रवेश कैसे होता है?

**विज्ञप्तिमात्रमिदम्०**—विज्ञप्ति (विज्ञान) ही रूप आदि बाह्य अर्थों के रूप में दिखलाई पड़ती है। चित्त या विज्ञप्ति से पृथक् रूप, शब्द आदि के लक्षणवाला कोई धर्म नहीं है। जिस समय इस प्रकार का अवबोध होता है, उस समय धर्मनैरात्म्य का अवबोध या धर्म-

---

१-१. स० संस्करणे नास्ति।

२३. यदि तर्हि सर्वथा धर्मो नास्ति, तदपि विज्ञप्तिमात्रं नास्तीति कथं तर्हि व्यवस्थाप्यते ?

२४. न खलु सर्वथा धर्मो नास्तीत्येवं धर्मनैरात्म्यप्रवेशो भवति; अपितु

**कल्पितात्मना ॥१०॥**

यो बालैर्धर्माणां स्वभावो ग्राह्यग्राहकादिः[1] परिकल्पितः, तेन कल्पितेनात्मना तेषां नैरात्म्यम्, न त्वनभिलाप्येनात्मना यो बुद्धानां विषय इति ।

यदि सभी धर्म सर्वथा असत् हैं, तो ( आपके अनुसार ) वह विज्ञप्तिमात्र भी असत् ( ही ) है, तब कैसे ( आपके द्वारा ) उस ( विज्ञप्तिमात्र ) की व्यवस्था की जाती है ?

'सभी धर्म सर्वथा असत् हैं'—इस प्रकार ( मानने से ) धर्मनैरात्म्य में प्रवेश नहीं होता; अपितु कल्पितस्वभाव धर्मों के न होने से ( धर्मनैरात्म्य में प्रवेश होता है ) ।

जो पृथग्-जनों द्वारा धर्मों का ग्राह्य-ग्राहक आदि स्वभाव कल्पित किया जाता है, उस कल्पित स्वभाव से उन ( धर्मों ) की रहितता ही 'धर्मनैरात्म्य' है, न कि अनभिलाप्य स्वभाव से रहितता, जो बुद्धों का विषय है ।

---

नैरात्म्य में प्रवेश होता है । धर्मनैरात्म्य का ज्ञान प्राप्त करके बोधिसत्त्व क्रमशः तथागत पद प्राप्त कर लेता है, जो समस्त जगत् का नायक होता है । इस पद को प्राप्त कर लेना ही वस्तुत: मनुष्य का प्रधान उद्देश्य होता है । अत एव भगवान् ने मुख्यरूप से विज्ञप्तिमात्रता की देशना की ।

**२३–२४. यदि तर्हि सर्वथा धर्मो नास्ति०**—जब विज्ञानवादियों द्वारा धर्मनैरात्म्य की घोषणा की जाती है, तब बाह्यार्थवादियों को ऐसा प्रतीत होता है— जिस प्रकार पुद्गलनैरात्म्य के होने से 'आत्मा' नामक पदार्थ सर्वथा अलीक ( असत् ) होता है, उसी प्रकार धर्मनैरात्म्य के होने से धर्मों की सत्ता सर्वथा नहीं रहेगी—इस आशंका से वे ( विज्ञानवादियों पर ) आक्षेप करते हैं :—

यदि सर्व धर्मों का नास्तित्व ही धर्मनैरात्म्य का अर्थ है, तो समस्त धर्म सर्वथा असत् हो जायँगे—ऐसी स्थिति में विज्ञप्ति भी सत् नहीं हो सकेगी । फलतः आपका उपर्युक्त सभी रोचक व्याख्यान अनर्थक हो जायगा । अतः आपको दिखलाना होगा कि विज्ञप्तिमात्रता की व्यवस्था कैसे होती है ?

**न खलु सर्वथा······कल्पितात्मना**—धर्मनैरात्म्य का यह अर्थ कभी नहीं है कि धर्म सर्वथा नहीं हैं; अपितु उसका अर्थ कल्पित धर्मों के न होने मात्र से है ।

**यो बालैर्धर्माणाम्०**—पृथग्-जनों के द्वारा जो धर्मों के ग्राह्य और ग्राहक लक्षण परिकल्पित होते हैं, वे ही धर्मों के 'परिकल्पित लक्षण' होते हैं । अर्थात् अज्ञानवश पृथग्-जनों

---

१. स० संस्करणे नास्ति ।

को ऐसा प्रतीत होता है कि चक्षुर्विज्ञान ग्राहक है तथा उस ( चक्षुर्विज्ञान ) से व्यतिरिक्त नील आदि धर्म बाहर स्थित हैं और वे ( नील आदि ) ग्राह्य हैं। ऐसी प्रतीति होने के कारण वे यह भी अभिनिवेश करते हैं कि ग्राहक विज्ञान से व्यतिरिक्त बहिःस्थित ग्राह्य अर्थ भी सत् होते हैं। इस प्रकार उनके द्वारा बाह्य अर्थ परिकल्पित होते हैं। इन परिकल्पित बाह्य अर्थों से शून्यता ही 'धर्मनैरात्म्य' कही जाती है। इस तरह धर्मनैरात्म्य कहने से धर्मों का सर्वथा अभाव नहीं हो जाता। धर्मों की सांवृतिक स्थिति तथा पारमार्थिक स्थिति तो अवशिष्ट रहती ही है, जो बुद्ध की दृष्टिगोचर होती है और अनभिलाप्य होती है। जब धर्मों की तथता ( वस्तुस्थिति ) का दर्शन होता है, उस अवस्था में धर्मों में परिकल्पित ग्राह्य और ग्राहक आदि लक्षण यद्यपि नहीं रहते; फिर भी धर्मों के परतन्त्र और परिनिष्पन्न[1] लक्षण तो होते ही हैं। फलतः 'धर्मनैरात्म्य' शब्द नास्तित्वमात्र के अर्थ में प्रयुक्त नहीं है; अपितु वह धर्मों की अवस्था-विशेष का द्योतक है। उदाहरणार्थ घट आदि परतन्त्र लक्षण और उस ( घट ) की बाह्यार्थ से शून्यता आदि परिनिष्पन्न लक्षण–इन दोनों लक्षणों ( स्वभावों ) की ग्राह्य-ग्राहक लक्षणों से रहितता ही 'धर्म-नैरात्म्य' है।

सारांश यह है कि घट आदि परतन्त्र भी बाह्यार्थतः सत् नहीं है, जैसे वे पृथग्-जनों द्वारा कल्पित होते हैं। घट की बाह्यार्थ से शून्यता भी बाह्य अर्थ से शून्य है। परतन्त्र और परिनिष्पन्न दोनों ही विज्ञप्तिमात्र हैं। इसलिये ग्राहक ( ज्ञान ) से व्यतिरिक्त बाह्य ग्राह्य और ग्राह्य से व्यतिरिक्त ग्राहक कथमपि सम्भव नहीं हैं। बाह्य ग्राह्य-ग्राहक से रहित चित्त और चित्तज धर्मों के आधार पर ही धर्मनैरात्म्य की देशना की गयी है, न कि धर्मों के सर्वथा अभाव के आधार पर।

पुद्गलनैरात्म्य भी पुद्गल का अभावमात्र नहीं है; अपितु जैसे वह स्कन्धों के ऊपर दूसरों ( पुद्गलवादियों ) द्वारा आरोपित किया जाता है, वैसा पुद्गल नहीं है। दूसरों द्वारा आरोप इस प्रकार किया जाता है कि रूप आदि पाँच स्कन्धों से एकदम भिन्न नित्य, शाश्वत, कूटस्थ, कर्ता और भोक्ता आदि पुद्गल होता हैं। इस प्रकार का पुद्गल हो नहीं सकता— इसे दिखाने के लिये पुद्गल-नैरात्म्य की देशना की गयी है। व्यवहारमात्र में चित्तात्मक पुद्गल तो होता ही है।

---

१. समस्त धर्म तीन लक्षणों में संगृहीत होते हैं, परिकल्पित, परतन्त्र तथा परिनिष्पन्न लक्षण। जो केवल कल्पना के द्वारा आरोपित होता है और वस्तुतः असत् होता है, उसे परिकल्पित लक्षण कहते हैं। जो हेतु-प्रत्ययों से उत्पन्न है, वह परतन्त्र है। विशुद्धि मार्ग ( आर्यों के समाहित ज्ञान ) के साक्षात् विषय को परिनिष्पन्न लक्षण कहते हैं। विशेष ज्ञान के लिये द्र०–त्रिं० का० २०-२१ आदि; म० सू० ११ : ३८–४१ पृ० ६४-६५; त्रि० नि० पृ० १; मध्यान्त० १-५ पृ० ५; आर्यसन्धिनिर्मोचन-सूत्रम् इत्यादि।

२५. एवं विज्ञप्तिमात्रस्यापि विज्ञप्त्यन्तरपरिकल्पितेनात्मना नैरात्म्यप्रवेशाद्[1] विज्ञप्तिमात्रव्यवस्थापनया सर्वधर्माणां नैरात्म्यप्रवेशो भवति, न तु तदस्तित्वापवादात्; इतरथा हि विज्ञप्तेरपि विज्ञप्त्यन्तरमर्थः स्यादिति विज्ञप्तिमात्रत्वं न सिध्येत, अर्थवतीत्वाद् विज्ञप्तीनाम्।

इसी प्रकार विज्ञप्तिमात्र ( धर्म ) का भी दूसरी विज्ञप्तियों द्वारा परिकल्पित स्वभाव से नैरात्म्य होने के कारण विज्ञप्तिमात्र की स्थापना द्वारा सभी धर्मों के नैरात्म्य में प्रवेश होता है, न कि उन धर्मों के अस्तित्वमात्र के निराकरण करने से ( धर्मनैरात्म्य में प्रवेश होता है )। अन्यथा एक विज्ञप्ति का दूसरी विज्ञप्ति अर्थ हो जायगा—ऐसी स्थिति में विज्ञप्तियों के अर्थवाली हो जाने से विज्ञप्तिमात्रता सिद्ध न हो सकेगी।

---

२५. धर्मनैरात्म्य का अर्थ उक्त प्रकार का ही होता है। उस अर्थ का विशेष गुण दिखलाने के लिये आचार्य यहाँ उसी विषय को प्रकारान्तर से प्रस्तुत करते हैं।

विज्ञान से अतिरिक्त बाह्य ग्राह्य नहीं होते। विज्ञान ही विज्ञेय के रूप में आभासित होता है। जब यह स्थिति निश्चित हो गयी, तो साथ ही यह भी स्थापित हो जाता है कि विज्ञान भी अन्य विज्ञानों से अतिरिक्त बाह्य विज्ञेय नहीं हैं; अपितु वह विज्ञानान्तर का ही परिणाम है। पृथग्-जनों द्वारा इस प्रकार परिकल्पित हुआ करता है कि स्वचित्त से व्यतिरिक्त अन्य बाह्य चित्त-चैतसिक भी होते हैं। जिस प्रकार रूप, चक्षुर्विज्ञान से पृथक् बाह्य दृष्टिगोचर होता है, उसी प्रकार अन्य विज्ञान भी स्वचित्त से सर्वथा पृथक् विद्यमान हैं। इसी प्रकार उनके द्वारा स्वचित्त और परचित्त में पार्थक्य भी परिकल्पित होता है। यह पार्थक्य भी परिकल्पित लक्षण है और इसके द्वारा विज्ञप्तिमात्रता का प्रतिषेध होता है। अतः ग्राह्य-ग्राहक का पार्थक्य विज्ञान के क्षेत्र में नहीं होता। हालाँ कि विज्ञान और विज्ञेय में कहीं पर भी उस प्रकार का ग्राह्य-ग्राहक भाव नहीं होता; फिर भी चित्तमात्रात्मक सब धर्म तो होते ही हैं, जिस प्रकार वे भ्रमरहित आर्यों के दृष्टिगोचर होते हैं। धर्मनैरात्म्य का अर्थ सभी धर्मों का सर्वथा अपवाद नहीं है; अन्यथा विज्ञानवाद का दर्शन उच्छेद-अन्त में पतित हो जायगा। इसलिए घट आदि जिसमें बाह्यार्थत्व का आरोप होता है, वह परतन्त्र है और वस्तु है। जिस प्रकार जीव घट आदि को बाह्यार्थरूपेण कल्पित करता है, वह बाह्यार्थत्व परिकल्पित है तथा असत् है। इसीलिए आचार्य वसुबन्धु ने अन्यत्र कहा—

"यत् ख्याति परतन्त्रोऽसौ यथा ख्याति स कल्पितः[2]" इत्यादि।

---

१. °परिच्छेदात्–स०।

२. त्रि० नि० २ का०, पृ० १।

२६. कथं पुनरिदं प्रत्येतव्यम्—अनेनाभिप्रायेण भगवता रूपाद्यायतनास्तित्व-मुक्तम्, न पुनः सन्त्येव तानि, यानि रूपादिविज्ञप्तीनां प्रत्येकं विषयीभवन्तीति ?

यह कैसे माना जाय कि इसी अभिप्राय से भगवान् ने रूप आदि आयतनों की सत्ता बतलायी है तथा वे बाह्य वस्तुयें नहीं ही होतीं, जो रूपविज्ञप्ति आदि प्रत्येक विज्ञप्तियों का विषय होती हैं ?

---

धर्मनैरात्म्य में प्रवेश का तात्पर्य यदि उक्त प्रकार का न लिया जायगा, तो क्या आपत्ति होगी ?

इतरथा हि विज्ञप्तेरपि०—यदि विज्ञान को विज्ञानान्तर का पृथक् ग्राह्य माना जायगा, और उसे अन्य विज्ञान का परिणाम न माना जायगा, तो इस परिस्थिति में विज्ञान को जाननेवाला ग्राहक विज्ञान एक अतिरिक्त बाह्य अर्थ हो जायगा। फलतः विज्ञप्तिमात्र की सारी व्यवस्था टूट जायगी। यहाँ विशेष ज्ञातव्य यह है कि बाह्यार्थ का तात्पर्य केवल बाह्य रूप आदि से ही नहीं होता; अपि तु इसका वास्तविक अर्थ चित्त से व्यतिरिक्त विषय से होता है। सामान्यतया स्वबीज का परिपाक होने से उसका विज्ञान के रूप में परिणाम हुआ करता है और वही विज्ञान विषय के रूप में प्रतिभासित होता है। इससे ठीक विपरीत को 'बाह्य अर्थ' कहते हैं।

जब ग्राह्य-ग्राहक का प्रतिषेध किया जाता है, तब उस ( प्रतिषेध ) के विषय केवल बाह्य रूप आदि ही नहीं होते; अपितु समस्त धर्मों के ऊपर उसे व्यवहृत किया जाता है। अतः चित्त-चैतसिक भी ग्राह्य-ग्राहक से रहित स्थित होते हैं। फलतः समस्त धर्मों में धर्म-नैरात्म्य की व्यवस्था युक्तिसङ्गत स्थापित होती है।

बाह्यार्थवादी—

२६. [ ऊपर कहा जा चुका है कि रूप आदि बाह्य अर्थों की देशना ( आयतनदेशना ) तात्त्विकी देशना न होकर अभिप्रायिकी ( नेयार्थ ) देशना है। उसका अभिप्राय और प्रयोजन दिखलाया जा चुका है; किन्तु अभी तक युक्तिबाधा प्रदर्शित नहीं की गई है। उक्त देशना का शब्दानुसारी अर्थ स्वीकार करने पर अर्थात् बाह्यार्थ स्वीकार करने पर जो युक्तिविरोध होता है, उसे दिखलाने के लिये आचार्य यहाँ उन ( बाह्यार्थवादियों ) के कथन का अपनी ओर से अनुवाद प्रस्तुत कर रहे हैं ]—

आयतनदेशना के बारे में आप ( विज्ञानवादियों ) का कथन है कि स्वबीज और प्रतिभास को ध्यान में रखकर भगवान् ने रूप आदि आयतनों की सत्ता बतलायी है। रूप आदि बाह्य वस्तुयें तत्त्वतः ( द्रव्यतः ) विद्यमान नहीं होतीं और न वे ( बाह्य वस्तुयें ) बाहर से विज्ञान के विषय में आती हैं। फिर भी आप यह किस युक्ति से जानते हैं कि यह ( आयतन- ) देशना नेयार्थसूत्र है ? क्योंकि कोई भी सूत्र नेयार्थ तभी हो सकता है,

२७. यस्मात्

**न तदेकं न चानेकं विषयः परमाणुशः।**
**न च ते संहता यस्मात् परमाणुर्न सिध्यति ॥११॥**

इति[1]।

क्योंकि—

वह ( रूप आदि विज्ञप्तियों का विषय ) एक ( अवयवी ) नहीं हो सकता, न तो अनेक परमाणु ही विषय हो सकते हैं तथा वे ( परमाणु ) परस्पर संहत होकर भी विषय नहीं हो सकते; क्योंकि परमाणु ही असिद्ध है।

---

जब कि यथाशब्द ( शब्दानुसारी ) अर्थ स्वीकार करने पर युक्तिविरोध उपस्थित होता हो। इस सूत्र का यथाशब्द अर्थ स्वीकार करने में कोई युक्तिविरोध दिखलाई नहीं पड़ता। रूप आदि बाह्य अर्थों को प्रत्यक्षतः देखते हुए भी यह कैसे कहा जा सकता है कि बाह्य अर्थ विज्ञान के विषय नहीं हैं ?

विज्ञानवादी—

युक्तिविरोध—

२७. यस्मात्०—बाह्यार्थवादी रूप, शब्द आदि बाह्य अर्थों को विज्ञान का विषय निरूपित करते हैं। इस मत में युक्तिविरोध दिखलाने के लिये आचार्य सर्वप्रथम उनके मत का तीन कोटियों में विभाजन करके फिर उसका निराकरण करते हैं। जैसे—यदि रूपविज्ञप्ति आदि विज्ञप्तियाँ बाह्य रूप, शब्द आदि को विषय बनाती हैं, तो उसके तीन ही प्रकार हो सकते हैं, यथा—क. एक स्थूल अवयवी के रूप में विषय बनाना, ख. अनेक व्यवहित परमाणुओं के संचय को विषय बनाना तथा ग. अव्यहितरूप से स्थित परमाणुओं के संघात को विषय बनाना[2]। ये तीनों पक्ष युक्तिसंगत नहीं हैं; क्योंकि—

रूप आदि एक स्थूल पिण्ड ( अवयवी ) विज्ञान का विषय नहीं हो सकता; अनेक परमाणुओं का समूह भी विषय नहीं हो सकता तथा परमाणुओं का संघात भी विज्ञान का विषय नहीं हो सकता; क्योंकि परमाणु ही असिद्ध है।

---

१. स० संस्करणे नास्ति।

२. तु०— भासमानः किमात्माऽयं बाह्योऽर्थः प्रतिभासते।
परमाणुस्वभावः किं किं वाऽवयविलक्षणः ॥—तत्त्व० १९६६ का०।

तत्र प्रत्यक्षसिद्धोऽर्थो बाह्यो भवन्ननेको वा परमाणुतोऽभिन्नो भवेत्, एको वा तैरारब्धोऽवयवी स्थूलोऽनारब्धो वेति पक्षाः। द्र०—तत्त्व० प०, द्वि० भा०, पृ० ६७१।

२८. किमुक्तं भवति ? यत् तद् रूपादिकमायतनं रूपादिविज्ञप्तीनां प्रत्येकं विषयः स्यात्, तदेकं वा स्याद्, यथाऽवयविरूपं कल्प्यते वैशेषिकैः; अनेकं वा परमाणुशः; संहता वा त एव परमाणवः ।

२९. न तावदेकं विषयो भवति, अवयवेभ्योऽन्यस्य अवयविरूपस्य क्वचिदप्यग्रहणात्; नाप्यनेकम्, परमाणूनां प्रत्येकमग्रहणात्; नापि ते संहता विषयीभवन्ति, यस्मात् परमाणुरेकं द्रव्यं न सिध्यति ।

उपर्युक्त कारिका द्वारा क्या कहा गया ? वे रूप आदि आयतन, जो रूप आदि प्रत्येक विज्ञप्तियों के विषय होते हैं, वे या तो एक ( पिण्ड के रूप में विषय ) होते हैं; जैसे वैशेषिक एक अवयवी की विषय के रूप में कल्पना करते हैं अथवा अनेक परमाणुओं का समूह ( विषय होता है ) अथवा वे परमाणु ही, जो संहत रूप में स्थित हैं, विषय होते हैं ।

एक ( अवयवी ) विषय नहीं होता; क्योंकि अवयवों से भिन्न अवयवी का कहीं भी ग्रहण नहीं होता । न तो अनेक ( व्यवहित परमाणुओं का संचय ही विषय होता है ); क्योंकि ( संचयस्थ ) परमाणुओं में से एक-एक का ( पृथक् ) ग्रहण नहीं होता । संहत अवस्था में ( अव्यवहित रूप से ) स्थित होकर भी वे ( परमाणु ) विषय नहीं होते; क्योंकि एक परमाणु द्रव्य सिद्ध नहीं है ।

---

२८. किमुक्तं भवति०—कारिकोक्त संग्रहवाक्य का इस वचन द्वारा अब विस्तार किया जा रहा है -

आप सौत्रान्तिक लोग विज्ञान से व्यतिरिक्त रूपायतन, शब्दायतन आदि को क्रमशः रूपविज्ञप्ति, शब्दविज्ञप्ति आदि के विषय के रूप में स्वीकार करते हैं । हम पूछते हैं कि क्या आप उन रूप, शब्द आदि आयतनों को एक स्थूल अवयवी के रूप में स्वीकार करते हैं, जैसा कि वैशेषिक लोग मानते हैं । अथवा उन्हें ( रूप आदि को ) व्यवहित अनेक परमाणुओं के समूह ( संचय ) के रूप में मानते हैं ? अथवा परस्परापेक्ष अव्यवहित रूप से स्थित परमाणुओं के संघात के रूप में मानते हैं ?

प्रथम पक्ष का निरास—

२९. न तावदेकम्०—वैशेषिक विज्ञान के द्वारा अवयवी का ग्रहण मानते हैं । उदाहरणार्थ जब चक्षुर्विज्ञान के द्वारा घट का प्रत्यक्ष होता है, तब घट-अवयवी का प्रत्यक्ष होता है । चूँकि अवयवी स्थूल होता है, अतः वह इन्द्रियज्ञान का विषय हो सकता है । अवयवरूपी परमाणु सूक्ष्म होते हैं, अतः वे इन्द्रियज्ञान के विषय नहीं हो सकते । वह अवयवी अपने अवयवों से भिन्न एवं एक होता है ।

किन्तु ऐसा एक अवयवी कभी भी विज्ञप्ति का विषय नहीं होता । जब हम घट आदि का प्रत्यक्ष करते हैं तब अवयवों से भिन्न कोई अवयवी नामक पदार्थ कभी विज्ञान का गोचर

नहीं होता; अपितु तन्तु में ही पट दिखाई देता है और मृत्पिण्ड आदि में घट आदि दिखाई देते हैं। यदि उक्त प्रकार का अवयवी पृथक् सिद्ध होता, तो तन्तु और मृत्पिण्ड आदि की अपेक्षा के बिना उसका अलग से साक्षात्कार होता। जो जिससे भिन्न होता है, वह उसकी अपेक्षा के बिना स्वतन्त्ररूप से इन्द्रियों का गोचर होता है, जैसे पट, घट से भिन्न होता है, अतः वह घट की अपेक्षा बिना किये स्वतन्त्ररूप ( अलग ) से इन्द्रिय का गोचर होता है, इसी तरह यदि अवयवी, अवयवों से भिन्न है तो उसे अवयवों की अपेक्षा के बिना पृथक् रूप से इन्द्रियों द्वारा गृहीत होना चाहिये; किन्तु ऐसा नहीं होता। अतः एक अवयवी नहीं है।

द्वितीय पक्ष का निरास—

नाप्यनेकम्०—व्यवहित अनेक परमाणु भी विज्ञान के विषय नहीं हो सकते; क्योंकि विज्ञान जब किसी घट आदि विषय का ग्रहण करता है, तब उसके प्रत्येक परमाणु का ग्रहण नहीं करता[1]। बाह्यार्थवादियों में 'सञ्चितालम्बनः पञ्चविज्ञानगणः'—यह सिद्धान्त अत्यन्त प्रसिद्ध है। अर्थात् चक्षुर्विज्ञान, श्रोत्रविज्ञान, घ्राणविज्ञान, जिह्वाविज्ञान एवं कायविज्ञान—ये पाँचों विज्ञान सञ्चिताकार अर्थात् व्यवहित परमाणुओं के संचय (समूह) से उत्पन्न स्थूलाकार विषय का आलम्बन करते हैं। उनके अनुसार जब ये विज्ञान सञ्चिताकार का आलम्बन करते हैं तो यह स्थिति अत्यन्त स्पष्ट हो जाती है कि वे ( विज्ञान ) प्रत्येक परमाणु का आलम्बन नहीं करते; साथ ही यदि विषय के मूल में परमाणु हैं, तो उनका आकार वह नहीं ही है, जो सञ्चित का आकार है; क्योंकि बाह्यार्थवादी परमाणु को सूक्ष्म एवं अविभाज्य मानते हैं। फलतः संचिताकार भी द्वितीय चन्द्र की भाँति भ्रान्तिमात्र सिद्ध होता है। अतः द्वितीय पक्ष भी युक्तियुक्त नहीं है।

तृतीय पक्ष का निरास—

नापि ते संहता विषयीभवन्ति०—जिसमें अनेक परमाणु परस्पर अव्यवहित और संयुक्त रूप से स्थित रहते हैं—ऐसा परमाणुसंघात भी विज्ञान का विषय नहीं हो सकता, क्योंकि ऐसा संघात होने के लिये पहले परमाणु की द्रव्यतः सत्ता सिद्ध होनी चाहिये। किन्तु परमाणु की द्रव्यतः सत्ता सिद्ध नहीं है। पहले कोई परमाणु नामक द्रव्य सिद्ध हो जाय, तब यह विचार हो सकता है कि परमाणुओं का संघात विज्ञप्ति का विषय होता है या व्यवहित अनेक परमाणु विज्ञप्ति के विषय होते हैं। किन्तु जब परमाणु ही द्रव्यतः असत् है, तब उक्त प्रकार के प्रश्न उठ ही नहीं सकते।

---

१. द्र०— न तावत्परमाणूनामाकारः प्रतिवेद्यते।
निरंशानेकमूर्त्तानां प्रत्ययाप्रतिवेदनात्॥
व्यपेतभागभेदा हि भासेरन् परमाणवः।
नान्यथाऽध्यक्षता तेषामात्माकारासमर्पणात्॥—
तत्त्व०, १९६७-१९६८ का०, पृ० ६७१–६७२।

३०. कथं न सिध्यति ? यस्मात्

**षट्केन युगपद्योगात् परमाणोः षडंशता ।**

षड्भ्यो दिग्भ्यः षड्भिः परमाणुभिर्युगपद्योगे सति परमाणोः षडंशता प्राप्नोति, एकस्य यो देशः, तत्र अन्यस्यासम्भवात् ।

( परमाणु ) कैसे सिद्ध नहीं है ? इसलिये कि—

छह परमाणुओं के साथ एक साथ योग होने से परमाणु की षडंशता ( छह अंशवाला होना ) प्राप्त होती है।

छह दिशाओं से छह परमाणुओं के साथ युगपद् ( एक साथ ) संयोग होने पर ( मध्यस्थ ) परमाणु की षडंशता प्राप्त होती है; क्योंकि एक परमाणु का जो देश ( स्थान ) होता है, वहाँ दूसरे परमाणु का होना सम्भव नहीं है।

---

बाह्यार्थवादी—

३०. **कथं न सिध्यति ?**—बाह्यार्थवादियों को परमाणु की द्रव्यतः असत्ता स्वीकृत नहीं है। अतः वे पूछते हैं कि 'परमाणु की द्रव्यतः सत्ता कैसे नहीं है' ? अर्थात् परमाणु की द्रव्यतः सत्ता न होने में आप ( विज्ञानवादियों ) के पास क्या युक्तियाँ हैं ? अर्थात् आपके पास कोई युक्ति नहीं है।

विज्ञानवादी—

**यस्मात्**—इस वचन द्वारा आचार्य यहाँ परमाणु की द्रव्यतः असत्ता सिद्ध करनेवाली युक्तियाँ प्रदर्शित करने का उपक्रम करते हैं—

**षट्केन युगपद्योगात्०**—सूक्ष्म परमाणुओं से स्थूल पिण्ड बनने की प्रक्रिया में आपके अनुसार बीच में रहनेवाले ( मध्यस्थ ) परमाणु की छह दिशाओं से छह अन्य परमाणुओं का संयोग होता है। यहाँ दो प्रश्न उपस्थित होते हैं—क. जब छह दिशाओं से आनेवाले छह परमाणुओं का मध्यस्थित परमाणु से एकसाथ संयोग होता है, तब वह संयोग मध्यस्थ परमाणु की भिन्न भिन्न दिशाओं से होता है, या ख. एक ही दिशा में छहों परमाणुओं का संयोग हो जाता है ?

क. यदि मध्यस्थ परमाणु की भिन्न भिन्न दिशाओं से अन्य छह परमाणुओं का संयोग होता है, तो मध्य के परमाणु के छह अंश या अवयव स्वतः सिद्ध हो जाते हैं[1], यथा—मध्यस्थ परमाणु की जो पूर्व दिशा है, वह पूर्वदिशास्थ अन्य परमाणु द्वारा गृहीत है,

---

१. द्र०— अपरान्तराभिमुख्येन रूपं चेदन्यदिष्यते ।
कथं नाम भवेदेकः परमाणुस्तथा सति ॥—
तत्त्व०, १९९१ का०, पृ० ६७६ ।

**षण्णां समानदेशत्वात् पिण्डः स्यादणुमात्रकः ॥१२॥**

अथ य एवैकस्य[1] परमाणोर्देशः स एव षण्णाम्, तेन सर्वेषां समानदेशत्वात् सर्वः पिण्डः परमाणुमात्रः स्यात्, [परस्पराव्यतिरेकाद्;[2] इति न कश्चित् पिण्डो दृश्यः स्यात्।

छहों परमाणुओं का समान (एक) देश होने से (समस्त) पिण्ड अणुमात्र हो जायगा।

जो एक परमाणु का देश है, वही यदि छहों परमाणुओं का (भी देश) है, तो ऐसी स्थिति में समान देश होने के कारण समस्त पिण्ड परमाणुमात्र हो जायगा; क्योंकि (आपके अनुसार) वे परस्पर अभिन्न देश में स्थित होते हैं। फलतः कोई भी पिण्ड दृश्य न हो सकेगा।

---

वह (पूर्व दिशा) दक्षिण दिशास्थ, पश्चिम दिशास्थ आदि परमाणुओं द्वारा गृहीत नहीं है। इसी तरह अन्य दिशाओं के बारे में भी जानना चाहिये। फलतः मध्यस्थ परमाणु के छह अवयव हो जायँगे और जो छह अवयववाला है, उसकी एक एवं अविभाज्य द्रव्यसत्ता नहीं हो सकती।

ख. यदि पूर्वपक्षी कहे कि उन अन्य छह परमाणुओं का संयोग मध्यस्थ परमाणु की भिन्न भिन्न दिशाओं से नहीं होता, अपि तु सबका केवल एक ही दिशा में संयोग होता है, तो इस पक्ष का निरास करने के लिये आचार्य कहते हैं—

षण्णां समानदेशत्वात्०—मध्यस्थ परमाणु की पूर्व दिशा में रहनेवाले परमाणु द्वारा गृहीत देश (स्थान) यदि पश्चिम दिशा में रहनेवाले या दक्षिण दिशा में रहनेवाले आदि अन्य परमाणुओं द्वारा गृहीत देश से भिन्न नहीं है, तो ऐसी स्थिति में मध्यस्थ परमाणु के साथ हजारों परमाणुओं का योग हो जाने पर भी उसका क्षेत्र कुछ भी विस्तृत न होगा[3]। फलतः पर्वतसदृश महान् पिण्ड भी परमाणुमात्र हो जायगा, क्योंकि पर्वत के परिमाण के परमाणु के परिमाण से महान् (स्थूल) होने में कोई भी कारण विद्यमान नहीं है। यदि परमाणुओं द्वारा गृहीत स्थान भिन्न भिन्न नहीं हैं, तो पर्वत आदि कोई भी पिण्ड दिखलाई न पड़ सकेगा।

---

१. एकस्य—द०।
२. परस्परव्यतिरेकात्—अ०।
३. द्र०— संयुक्तं दूरदेशस्थं नैरन्तर्यव्यवस्थितम्।
एकाणवभिमुखं रूपं यदणोर्मध्यवर्त्तिनः ॥—
तत्त्व० (बहिरर्थपरीक्षा), १९८९ का०, पृ० ६०७।

३१. नैव हि परमाणवः संयुज्यन्ते, निरवयवत्वात् । मा भूद् एष दोषप्रसङ्गः । संहतास्तु परस्परं संयुज्यन्ते—इति काश्मीरवैभाषिकाः ।

३२. त इदं प्रष्टव्याः—यः परमाणूनां संघातो न स तेभ्योऽर्थान्तरम् इति[1],

**परमाणोरसंयोगे[2] तत्संघातेऽस्ति कस्य सः ।**

संयोग इति वर्तते ।

काश्मीर-वैभाषिक कहते हैं कि निरवयव होने से परमाणु संयुक्त नहीं होते, अतः हमारे मत में उक्त दोष का प्रसङ्ग नहीं होता । परमाणुसंघात परस्पर संयुक्त होते हैं ।

उन ( काश्मीर वैभाषिकों ) से यह पूछना चाहिये कि जो परमाणुओं का संघात है, वह तो उन परमाणुओं से भिन्न नहीं है, तो फिर परमाणुओं का संयोग न होने पर उनके संघात में 'वह' किसका है ? 'वह' ( सः ) पद से 'संयोग' का अध्याहार करना चाहिये ।

---

उपर्युक्त दोनों पक्ष किसी भी तरह स्थिर नहीं हो सकते; क्योंकि प्रथम पक्ष में तो परमाणु के सावयव होने से वह एक द्रव्य नहीं हो सकता और द्वितीय पक्ष में उसके निरवयव होने से संचय ( स्थौल्य ) नहीं बन सकता[3] ।

काश्मीर वैभाषिक—

३१. यदि परमाणुओं का संयोग होता तो छह परमाणुओं का संयोग होने से षडंशता की प्राप्ति होती; किन्तु परमाणु निरवयव हैं, इसलिये वे आपस में संयुक्त नहीं होते; फलतः उपर्युक्त षडंशता प्राप्ति का दोष हम पर लागू नहीं होता । यद्यपि परमाणु आपस में संयुक्त नहीं होते; फिर भी प्रतीत होता है, मानो संयोग होता है । ऐसा इसलिये प्रतीत होता है, चूंकि परमाणुओं के संघात आपस में संयुक्त होते हैं; क्यों कि वे संघात सावयव होते हैं । अर्थात् अकेला परमाणु दूसरे परमाणुओं से संयोग नहीं करता, बल्कि जब अनेक परमाणुओं का संघात बन जाता है, तब वे संघात परस्पर संयुक्त होने लगते हैं और बड़े-बड़े पिण्डों का निर्माण होता है । लोकप्रसिद्धि से भी हमारे मत का विरोध नहीं है ।

विज्ञानवादी—

३२. काश्मीर वैभाषिकों से पूछना चाहिये कि परमाणुओं का वह संघात, जिसका आप संयोग मानते हैं, परमाणुओं से भिन्न ( व्यतिरिक्त ) है या अभिन्न (अव्यतिरिक्त) ?

---

१. ० वक्तव्याः—यः परमाणूनां संघातः स तेभ्योऽर्थान्तरं न वेति—स० ।

२. ० रसंयोगात्—ब०; परमाणूनामसंयोगे—द० ।

३. द्र०— अपवन्तराभिमुख्येन तदेव यदि कल्प्यते ।
प्रचयो भूधरादीनामेवं सति न युज्यते ।।—
तत्त्व० ( बहिरर्थपरीक्षा ), १९९० का०, पृ० ६७८ ।

३३. न चानवयवत्वेन तत्संयोगो न सिध्यति ।।१३।।

अथ संघाता अप्यन्योऽन्यं न संयुज्यन्ते, न तर्हि परमाणूनां निरवयवत्वात् संयोगो न सिध्यतीति वक्तव्यम्; सावयवस्यापि हि संघातस्य संयोगानभ्युपगमात्। तस्मात् परमाणुरेकं द्रव्यं न सिध्यति।

(परमाणुओं के) निरवयव होने से उनका संयोग सिद्ध नहीं होता—ऐसा (आपको) नहीं (कहना चाहिये)।

यदि संघात भी परस्पर संयुक्त नहीं होते (ऐसा आप कहें), तो 'परमाणुओं के निरवयव होने से संयोग सिद्ध नहीं होता' ऐसा (आपको) नहीं कहना चाहिये; क्योंकि आप सावयव संघात का भी संयोग स्वीकार नहीं करते। इसलिये परमाणु एक द्रव्य सिद्ध नहीं है।

---

'परमाणुसंघात परमाणुओं से अभिन्न है'—काश्मीर वैभाषिकों के इस मत को दूषित करते हुये आचार्य कहते हैं—

यदि आपके मत में परमाणु भी परस्पर संयुक्त नहीं होते और संघात भी परमाणुओं से व्यतिरिक्त स्वीकृत नहीं है, तो ऐसी स्थिति में जो संघातों का संयोग आप लोग मानते हैं, वह किस चीज का संयोग है ?

३३. यदि काश्मीर वैभाषिक उययु‍र्क्त दोष के भय से यह कह दें कि 'संघात भी आपस में संयुक्त नहीं होते' तो आचार्य को उनके इस आशंकित कथन का भी इस प्रकार समाधान करना पड़ा--

संघात के सावयव होने पर भी यदि आप उनका संयोग स्वीकार नहीं करते हैं, तो आप यह कैसे कह सकते हैं कि 'परमाणुओं के निरवयव होने से उनका संयोग नही होता'। अर्थात् जब सावयव होने पर भी आप संघातों का संयोग नहीं मानते, तो आपकी निरवयवत्व को असंयोग का हेतु नहीं कहना चाहिये।

तस्मात् ०—इस प्रकार काश्मीर वैभाषिकों को निरुत्तर करके आचार्य पूर्वोक्त कथन का उपसंहार करते हुए कहते हैं--

परमाणु एक द्रव्य सिद्ध नहीं है। क्योंकि छह परमाणुओं का युगपद् संयोग होने पर वह (परमाणु) सावयव हो जाता है और सावयव हो जाने से वह एक द्रव्य सिद्ध नहीं होता। तथा परमाणु को निरवयव मानने पर समस्त पिण्ड के अदृश्य हो जाने का प्रसङ्ग हो जाता हैं। अतः यह निरवयव पक्ष भी युक्तिसङ्गत नहीं है। निष्कर्ष यह हुआ कि किसी भी तरह परमाणु की द्रव्य-सत्ता सिद्ध नहीं होती।

३४. यदि च परमाणोः संयोग इष्यते, यदि वा नेष्यते,

**दिग्भागभेदो यस्यास्ति तस्यैकत्वं न युज्यते ।**

अन्यो हि परमाणोः पूर्वदिग्भागो यावदधोदिग्भाग इति दिग्भागभेदे सति कथं तदात्मकस्य परमाणोरेकत्वं योक्ष्यते[1] ।

३५. **छायावृती कथं वा**

यद्येकैकस्य परमाणोर्दिग्भागभेदो न स्याद्[2], आदित्योदये कथमन्यत्र छाया भवति, अन्यत्र आतपः[3] । न हि तस्यान्यः प्रदेशोऽस्ति यत्रातपो न स्यात् ।

परमाणु का संयोग माना जाय अथवा न माना जाय, जिसका दिग्भागभेद होता है, उसका एकत्व युक्त नहीं है । परमाणु का पूर्व दिग्भाग अन्य ( भिन्न ) है, यहाँ से लेकर ( पश्चिम, दक्षिण आदि ) अधोदिग्भाग तक सब भिन्न-भिन्न हैं । इस प्रकार दिग्भागभेद होने पर तदात्मक परमाणु का एकत्व कैसे युक्त होगा ?

अथवा छाया और आवरण भी कैसे सम्भव हैं ? यदि एक परमाणु का दिग्भागभेद नहीं है, तो सूर्योदय होने पर कैसे एक ओर छाया होती है और दूसरी ओर आतप ( धूप ) होता है; क्योंकि उस परमाणु का ऐसा कोई प्रदेश नहीं है, जहाँ आतप न पहुँचता हो ।

---

परमाणु के निषेधार्थ अन्य युक्तियाँ--

३४. परमाणुओं का संयोग माना जाय अथवा न माना जाय, उनकी एक द्रव्यात्मक सत्ता कथमपि सिद्ध नहीं हो सकती । जब परमाणु का दिग्भागभेद स्वीकार कर लिया जाता जाता है, तब वह एक द्रव्य नहीं रह सकता । यदि परमाणु की पूर्व दिशा दक्षिण दिशा से भिन्न है और इसी तरह ऊर्ध्व दिशा अधोदिशा से भिन्न है, तो वह परमाणु एक द्रव्य कैसे हो सकता है; क्योंकि इस स्थिति में वह अनेक अवयवों पर अवलम्बित हो जाता है । जितनी उसकी दिशायें होती हैं, उतनी ही संख्या में उसके विभाग किये जा सकते हैं । पुनश्च उसके प्रत्येक विभाग की भी वही स्थिति होगी । इस स्थिति का कभी ऐसा अन्त न होगा, जब उसका एक अविभाज्य अंश दिखलाया जा सके ।

३५. परमाणु के दिग्भागभेद में आपत्ति देख कर यदि पूर्वपक्षी ऐसा कहें कि परमाणु में दिग्भागभेद नहीं होता, तो उनके इस कथन का निरास करते हुये आचार्य कहते हैं—

जब सूर्योदय होता है, तब परमाणु के एक ओर छाया और दूसरी ओर प्रकाश कैसे सम्भव है ? क्योंकि उस परमाणु का तो ऐसा कोई एक भाग नहीं है, जहाँ सूर्य का प्रकाश नहीं पड़ता । क्योंकि आपके अनुसार परमाणु तो एक निर्विभाग द्रव्य है । ऐसी स्थिति में छाया का पड़ना असम्भव हो जायगा ।

---

१. युज्यते--स० ।

२. स्यात् इति—द० ।

३. ० भवतीति—स० ।

आवरणं च कथं भवति, परमाणोः परमाण्वन्तरेण यदि दिग्भागभेदो नेष्यते। न हि कश्चिदपि[1] परमाणोः परभागोऽस्ति, यत्रागमनादन्येनान्यस्य प्रतिघातः स्यात्। असति च प्रतिघाते सर्वेषां समानदेशत्वात्[2] सर्वः संघातः परमाणुमात्रः स्यादित्युक्तम्।

३६. किमेवं नेष्यते पिण्डस्य ते छायावृती[3], न परमाणोरिति ?

३७. किं खलु परमाणुभ्योऽन्यः पिण्ड इष्यते, यस्य ते स्याताम् ?

न, इत्याह।

यदि दिग्भागभेद नहीं माना जाता है तो एक परमाणु का दूसरे परमाणु से आवरण कैसे होता है ? क्योंकि परमाणु का कोई भी परभाग नहीं है, जहाँ ( दूसरे परमाणु के ) आ जाने से एक के द्वारा दूसरे का प्रतिघात हो। प्रतिघात न होने पर सब परमाणुओं का समान देश हो जाने से समस्त संघात परमाणुमात्र हो जायगा, यह पहले कहा जा चुका है।

क्या ऐसा नहीं माना जा सकता कि वे छाया और आवरण पिण्ड के हैं, परमाणु के नहीं ?

क्या आप पिण्ड को परमाणु से भिन्न मानते हैं ? जिस ( पिण्ड ) के ये ( छाया और आवरण ) हों ?

नहीं—ऐसा ( बाह्यार्थवादियों ने ) कहा।

---

आवरणं च कथं भवति ० —छाया में असम्भव दोष दिखला कर अब आवरणासम्भव दोष दिखलाया जा रहा है—

यदि निरवयव होने के कारण परमाणु में दिग्भागभेद स्वीकार न किया जायगा तो इस स्थिति में एक परमाणु का अन्य परमाणु से आवरण कैसे हो सकेगा ? अर्थात् परमाणु आवृत न हो सकेगा। क्योंकि निरवयव होने के कारण परमाणु की जिस दिशा से अन्य परमाणु का आगमन होगा, उस दिशा में उसका अन्य परमाणु से प्रतिघात न हो सकेगा। अर्थात् परमाणु का परमाणु से प्रतिघात नहीं होगा। जब परमाणु का परमाणु से प्रतिघात नहीं होगा, तो सब परमाणुओं का देश अभिन्न हो जायगा। फलतः पर्वत और परमाणु समान परिमाणवाले होने लगेंगे–यह पहले भी कहा जा चुका है।

बाह्यार्थवादी—

३६-३७. किमेवं नेष्यते०—यद्यपि परमाणु निरवयव हैं और इसीलिये उनकी छाया और उनका आवरण नहीं होता; फिर भी पिण्ड के सावयव होने के कारण उसकी छाया और आवरण हो सकते हैं। इसलिये हमारे पक्ष में उक्त ( छाया और आवरण न हो सकने के ) दोष का प्रसङ्ग नहीं होता।

---

१. कस्यचिदपि—द०।

२. सर्वम्—अ०।

३. छाया०—अ०।

**अन्यो न पिण्डश्चेन्न तस्य ते ॥१४॥**

यदि नान्यः परमाणुभ्यः पिण्ड इष्यते, न ते तस्येति सिद्धं भवति ।

३८. सन्निवेशपरिकल्प एषः । परमाणुः संघात इति वा, किमनया चिन्तया, लक्षणं तु रूपादि यदि न प्रतिषिध्यते ।

यदि पिण्ड ( परमाणुओं से ) भिन्न नहीं है, तो वे ( छाया और आवरण ) उस ( पिण्ड ) के नहीं हो सकते ।

यदि ( आप ) पिण्ड को परमाणु से भिन्न नहीं मानते हैं, तो वे ( छाया और आवरण ) उस पिण्ड के नहीं हैं, यह सिद्ध होता है ।

यह ( परमाणुओं की ) अवस्थिति का प्रकारविशेष है । परमाणु हो या संघात, इस चिन्ता से क्या प्रयोजन, यदि रूप आदि लक्षण प्रतिषिद्ध नहीं होते ।

---

विज्ञानवादी--

किं खलु परमाणु०—क्या परमाणुओं से पिण्ड भिन्न हैं, जिसकी छाया और आवरण हो सकें ? यदि परमाणुओं से भिन्न पिण्ड दिखलाया जा सके, तब तो यह विचार किया जा सकता है ।

सौत्रान्तिक—

न, इत्याह—हम पिण्ड को परमाणुओं से भिन्न स्वीकार नहीं करते ।

अन्यो न पिण्डश्चेत्०—यदि आप पिण्ड को परमाणुओं से भिन्न स्वीकार नहीं करते हैं, तो वे छाया और आवरण पिण्ड के हैं—यह कहना कहाँ तक युक्तिसंगत हो सकता है ? क्योंकि पिण्ड परमाणु से भिन्न नहीं है और परमाणु की छाया और आवरण नहीं होते । अतः आप उपर्युक्त दोष से मुक्त नहीं हो सकते ।

सौत्रान्तिक आदि बाह्यार्थवादी—

३८. परमाणुओं का संचय या संघात, जिससे स्थूल पिण्ड का निर्माण होता है, वह ( संचय या संघात ) परमाणुओं की स्थिति का एक विशेष प्रकार है । जैसे—अवयवों की एक विशेष ढंग की स्थिति से चक्र आदि का निर्माण होता है; किन्तु उसके प्रत्येक अवयव चक्रस्वरूप नहीं होते और न तो वे ( प्रत्येक अवयव ) चक्र की अर्थक्रिया ही करते हैं । उसी प्रकार रूप आदि बाह्यायतन परमाणुओं की स्थिति के एक विशेष प्रकार हैं । रूप का विभाग करते करते अन्त में जो सर्वसूक्ष्म अवस्था आती है, वही परमाणु की अवस्था होती है । यद्यपि उन्हीं परमाणुओं के एक विशेष प्रकार से स्थित रहने के कारण रूप आदि बन जाते हैं; फिर भी रूप ( घट ) आदि परमाणुस्वरूप नहीं हैं और न तो वे संघातस्वरूप ही है । अतः परमाणु और संघात की आपकी आलोचना से रूप आदि के लक्षणों का प्रतिषेध नहीं होता । ऐसी स्थिति में आपके इस विचार से क्या लाभ है कि 'एक परमाणु विज्ञप्ति का विषय है या संघात विज्ञप्ति का विषय है' । फलतः रूप आदि की सत्ता अभी भी अखण्डित ही है और बाह्यार्थ खण्डित नहीं हुए ।

३६. किं पुनस्तेषां लक्षणम् ? चक्षुरादिविषयत्वं नीलादित्वं च।

तदेवेदं सम्प्रधार्यते--यत्तच्चक्षुरादोनां विषयो नीलपीतादिकमिष्यते, किं तदेकं द्रव्यमथवा तदनेकमिति ?

४०. किं चातः ?

अनेकत्वे दोष उक्तः।

**एकत्वे न क्रमेणेतिर्युगपन्न[1] ग्रहाग्रहौ।**
**विच्छिन्नानेकवृत्तिश्च सूक्ष्मानीक्षा च नो भवेत् ॥१५॥**

यदि यावदविच्छिन्नं नानेकं चक्षुषो विषय स्तदेकं द्रव्यं कल्प्यते[2], पृथिव्यां क्रमेणेतिर्न[1] स्याद्, गमनमित्यर्थः[3]। सकृत्पादक्षेपेण सर्वस्य गतत्वात्।

उन ( रूप आदि बाह्यायतनों ) का लक्षण क्या है ? चक्षु आदि ( इन्द्रियों ) का विषय होना और नील आदि होना।

उस ( लक्षण ) का ही विचार किया जाता है--जो उन चक्षु आदि इन्द्रियों का विषय नील, पीत आदि माना जाता है, वह क्या एक द्रव्य है अथवा वह अनेक द्रव्य है ?

इस ( प्रश्न ) से क्या प्रयोजन है ?

अनेकत्व पक्ष में दोष कहा जा चुका है। एकत्व पक्ष में क्रमिक गति नहीं बन सकती। ग्रहण और अग्रहण एक साथ नहीं हो सकता। अलग अलग और अनेक जगह रहना नहीं हो सकता। तथा सूक्ष्म द्रव्यों का अनीक्षण ( न देखना ) नहीं बन सकता।

यदि (आप) चक्षुरिन्द्रिय के विषय को विच्छिन्न और अनेक नहीं, अपितु उसे एक द्रव्य स्वीकार करते हैं, तो पृथिवी में क्रमशः गमन नहीं हो सकेगा। 'इति' का अर्थ 'गमन' है। क्योंकि एक पादपेक्ष से ही सब गत हो जायगा।

---

विज्ञानवादी—

३६. किं पुनस्तेषाम्०—आप ( बाह्यार्थवादियों ) ने जिन रूप आदि बाह्य आयतनों का अस्तित्व स्वीकार है, उनका लक्षण क्या है ?

बाह्यार्थवादी—सामान्यतः रूप आदि चक्षु आदि इन्द्रियों के विषय होते हैं, यह विषय होना ही उनका लक्षण है। विशेषतः नील, पीत आदि रूप के लक्षण है, जो सामान्य लोगों के इन्द्रियज्ञान के गोचर होते हैं।

विज्ञानवादी—

तदेवेदं सम्प्रधार्यते०—आचार्य पूर्वपक्षी सौत्रान्तिकों से पूछते हैं कि आप जिन नील, पीत आदि को चक्षु आदि इन्द्रियों का विषय स्वीकार करते हैं, वे ( नील, पीत आदि विषय ) अवयवीभूत एक द्रव्य हैं, अथवा परमाणुभूत अनेक द्रव्य हैं ?

४०. सौत्रान्तिक विज्ञानवादियों से प्रतिप्रश्न करते हैं कि जो आप यह पूछते हैं कि

---

१. ० णैति०—द०।

२. यदि चक्षुषो विषयो यो नीलपीतादिः तदविच्छिन्नमेकं द्रव्यं कल्प्यते—स०।

३. भोटभाषायामस्यानुवादो नास्ति—द०।

अर्वाग्भागस्य च ग्रहणं परभागस्य चाग्रहणं युगपन्न[1] स्यात्; न हि तस्यैव तदानीं ग्रहणं चाग्रहणं च युक्तम् ।

विच्छिन्नस्य चानेकस्य हस्त्यश्वादिकस्यैकत्र[2] वृत्तिर्न स्याद्; यत्रैव ह्येकं तत्रैवापरमिति कथं तयोर्विच्छेद इष्यते ।

कथं वा तदेकं यत् प्राप्तं च, ताभ्यां न च प्राप्तम्; अन्तराले तच्छून्यग्रहणात् ।

सूक्ष्माणां चौदकजन्तूनां स्थूलैः समानरूपाणामनीक्षणं न स्यात् ।

यदि लक्षणभेदादेव द्रव्यान्तरत्वं कल्प्यते, नान्यथा ।

अर्वाग् भाग का ग्रहण और पर भाग का अग्रहण युगपद् नहीं हो सकता । उसी ( एक ) का उसी ( एक ) काल में ग्रहण और अग्रहण युक्त नहीं है ।

विच्छिन्न ( अलग-अलग ) और अनेक हस्ती, अश्व आदि का एक जगह रहना नहीं हो सकता । जहाँ एक है, वहीं दूसरा है, तब कैसे उनका अलगाव ( विच्छेद ) माना जा सकता है ।

वह एक कैसे है, जो प्राप्त भी है और उनके द्वारा प्राप्त नहीं भी है; क्योंकि बीच में शून्य ( खाली स्थान ) का ग्रहण होता है ।

सूक्ष्म उदक-जन्तुओं का, जो ( आपके मतानुसार ) स्थूल ( जन्तुओं ) के समान रूपवाले ( हो जाते ) हैं, अनीक्षण ( नहीं दिखलाई पड़ना ) नहीं हो सकता, यदि आप लक्षणभेद से ही द्रव्यों का भिन्न-भिन्न होना मानते है, दूसरे प्रकार से नहीं ।

---

'चक्षु आदि इन्द्रियों का विषय एक है या अनेक'--इस पूछने का प्रयोजन क्या है ?

विज्ञानवादी—

अनेकत्वे दोष उक्तः—'एक' या 'अनेक' ये दो पक्ष ही हो सकते हैं । इनमें से 'अनेक' माननेवाले पक्ष का हमने युक्तिपूर्वक भलीभाँति निरास कर दिया है ।[3]

[ यद्यपि आचार्य ने उक्त अवसर पर 'एक' माननेवाले पक्ष का भी निरास कर दिया था; तथापि यहाँ वे युक्त्यन्तर से उस पक्ष में पुनः दोष दिखला रहे हैं । ]

एकत्वे न क्रमेण ० —यदि चक्षु आदि इन्द्रियों के विषय को एक ( अवयवी ) माना जायगा, तो उसमें अनेक दोष होंगे, यथा--(क) यदि पृथ्वी आदि एक अवयवी द्रव्य हैं, तो उस पर क्रमशः गमन न हो सकेगा । (ख) यदि भित्ति ( दीवार ) आदि एक अवयवी हैं, तो उसके इस ( इधरवाले ) और उस ( उधरवाले ) भाग का एकसाथ ग्रहण और अग्रहण

---

१. युगपदिति स० संस्करणे नास्ति ।

२. ० स्यानेकत्र०—अ० ।

३. द्र०—"न चानेकं विषयः परमाणुशः ।"–विंशिका, ११का० और उसकी व्याख्या, पृ० ४५।

तस्मादवश्यं परमाणुशो भेदः कल्पयितव्यः, स चैको न सिध्यति। तस्यासिद्धौ रूपादीनां चक्षुरादिविषयत्वमसिद्धमिति सिद्धं विज्ञप्तिमात्रं भवतीति।

इसलिये अवश्य ( आपको ) परमाणुशः भेद मानना चाहिये, और वह ( परमाणु ) एक सिद्ध नहीं होता। उस ( परमाणु ) के असिद्ध होने पर रूप आदि ( बाह्यायतनों ) का चक्षु आदि ( इन्द्रियों ) का विषय होना असिद्ध हो जाता है, इस प्रकार विज्ञप्तिमात्र सिद्ध होता है।

---

नहीं हो सकेगा। (ग) एक जगह एकत्रित हस्ती, अश्व आदि जीवों का अलग-अलग स्थान पर स्थित रहना और अनेक जगह रहना नहीं हो सकेगा। तथा (घ) अत्यन्त सूक्ष्म वस्तुओं की अनीक्षा न हो सकेगी।

(क) यदि यावदविच्छिन्नम्०—चक्षुर्विज्ञान के विषय में आनेवाली नील, पीत आदि समस्त वस्तुयें यदि अलग अलग एक एक द्रव्य हैं, तो इस स्थिति में वन, पर्वत, गुफा, मैदान आदि विच्छिन्न स्थित नहीं हो सकते; अपि तु सब अविच्छिन्न हो जायँगे। फलतः जीव जब पृथ्वी पर चलेगा तो उसकी गति क्रमशः नहीं हो पायगी; क्योंकि एक कदम चलने ( पादक्षेप ) से ही गन्तव्य मार्ग पूर्णतः गत हो जायगा। यदि एक पादक्षेप से सब गन्तव्य मार्ग पूर्णतः गत नहीं होता और दूसरी गन्तव्य पृथ्वी अवशिष्ट रह जाती है, तो इसका मतलब यह हुआ कि पृथ्वी एक अवयवी नहीं है; बल्कि अनेक है। अतः पृथ्वी को एक निरवयव और अविच्छिन्न अवयवी नहीं माना जा सकता; क्योंकि एक मानने पर जीवों की क्रमशः गति सम्भव नहीं हो पाती।

(ख) अर्वाग्भागस्य च ग्रहणम्०—यदि चक्षुर्विज्ञान की विषयभूत नील, पीत आदि समस्त वस्तुयें एक एक द्रव्य हैं, तो ऐसी स्थिति में जब चक्षुर्विज्ञान द्वारा भित्ति ( दीवार ) का ग्रहण होता है, उस समय उसके इधरवाले भाग का ग्रहण होना और उधरवाले भाग का ग्रहण न होना— ये दोनों युगपद् ( एक साथ ) नहीं हो सकते; अपितु जब इधरवाले भाग का ग्रहण होगा, उसी समय उधरवाला भाग भी अवश्य गृहीत हो जायगा। अथवा उधरवाले भाग का ग्रहण कभी भी न होगा।

(ग) विच्छिन्नस्य चानेकस्य०—हमारी दृष्टि में विच्छिन्नरूप से जो नील, पीत आदि रूप दिखलाई पड़ते हैं, वे यदि एक हैं, तो जंगल, मैदान आदि सभी एक निरवयव पदार्थ हो जायँगे। ऐसी स्थिति में उस पृथ्वी पर अनेक हस्ती, अश्व आदि कैसे विच्छिन्नरूप से स्थित रह सकते हैं ? अर्थात् वे उस प्रकार स्थित नहीं रह सकते। क्योंकि वे जिस जमीन (पृथ्वी) पर स्थित हैं, वह तो एक ही जमीन है। ऐसी अवस्था में जिस जमीन पर हाथी खड़ा है, उसी जमीन पर अश्व को भी खड़ा होना चाहिये। फलतः हस्ती और अश्व के स्थान भिन्न भिन्न न हो सकने के कारण वे विच्छिन्नरूप से स्थित न हो पायँगे।

इन दोषों से भयभीत होकर कहीं सौत्रान्तिक ऐसा न कह दें कि विच्छिन्न विषय की प्रतीति का न होना तो युक्त नहीं है, अतः हस्ती और अश्व आदि के स्थान परस्पर भिन्न होते हैं। उनके इस आशङ्कित कथन को ध्यान में रखकर आचार्य कहते हैं--

**कथं वा तदेकं यत् प्राप्तम्०**—वह पृथ्वी एक निरवयव द्रव्य कैसे हो सकती है; अर्थात् नहीं हो सकती, जिसका जो भाग ( देश ) हस्ती द्वारा गृहीत है, वह अश्व द्वारा अगृहीत है और जो भाग अश्व द्वारा गृहीत है, वह हस्ती द्वारा अगृहीत है। फलतः युगपद् ( हस्ती द्वारा ) गृहीत ( प्राप्त ) और ( अश्व द्वारा ) अगृहीत ( अप्राप्त ) पृथ्वी एक द्रव्य नहीं हो सकती।

हस्ती और अश्व दोनों के द्वारा दोनों स्थान भी प्राप्त नहीं कहे जा सकते, अर्थात् हस्ती का स्थान हस्ती और अश्व दोनों के द्वारा तथा अश्व का स्थान अश्व और हस्ती दोनों के द्वारा प्राप्त नहीं कहा जा सकता; क्योंकि हस्ती और अश्व के बीच में खाली जगह दिखलाई पड़ती है।

यदि हस्ती का क्षेत्र अश्व से भी व्याप्त है और अश्व का क्षेत्र हस्ती से व्याप्त है, तो दोनों के बीच का क्षेत्र ( स्थान ) भी दोनों के द्वारा व्याप्त होना चाहिये। फलतः हस्ती एवं अश्व के बीच में और हस्ती एवं अश्व दिखलाई पड़ना चाहिये।

**सूक्ष्माणां चौदकजन्तूनाम्०**—यदि चक्षुर्विज्ञान के विषयभूत नील, पीत आदि एक एक अवयवी हैं तो इस स्थिति में सूक्ष्मतम उदकजन्तु, जो केवल सूक्ष्मदर्शकयन्त्र या योगियों के द्वारा ही दृश्य होते हैं, वे सब पर्वत और मकान आदि की तरह सामान्य इन्द्रियों के गोचर होने लगेंगे; क्योंकि एक ही प्रकार के द्रव्य, जिनके स्वभाव भिन्न भिन्न नहीं होते, उनमें दृश्यत्व और अदृश्यत्व ये दो विभाग सम्भव नहीं हैं। अथवा पर्वत आदि भी सूक्ष्मतम उदक जन्तुओं की भाँति अदृश्य होने लगेंगे।

**यदि लक्षणभेदादेव०**—उपर्युक्त सभी दोष तभी होते हैं, जब सभी वस्तुओं के देश भिन्न भिन्न और कारण भिन्न भिन्न होने पर भी उन ( वस्तुओं ) की भिन्नता नहीं मानी जाती और केवल लक्षणभेद से ही वस्तुभेद माना जाता है। यहाँ लक्षण का तात्पर्य चाक्षुषत्व श्रावणत्व आदि से है। आचार्य की वृत्ति में उल्लिखित 'अन्यथा' शब्द से उपर्युक्त देश-भेद और कारणभेद आदि गृहीत होते हैं।

**तस्मादवश्यं परमाणुशः०**—'एक द्रव्य' माननेवाले पक्ष में अत्यधिक दोष होते हैं, अतः नील पीत आदि समस्त वस्तुयें, जो चक्षुर्विज्ञान आदि की विषय होती हैं, उनके परमाणुओं की अवश्य परीक्षा करनी चाहिये। तथा सम्यक् परीक्षा करने पर वे एक द्रव्य सिद्ध नहीं होते।

इतने विचार-विमर्श के फलस्वरूप जब कि सौत्रान्तिकों के पास बाह्यार्थ को सिद्ध करने के लिये युक्तियाँ शेष नही रह गयीं और वे अपने मूल सिद्धान्त से पीछे हटने लगे; फिर भी बाह्यार्थवाद का भङ्ग हो जाने के भय से उन्होंने कहा कि चक्षुर्विज्ञान आदि के

४१. प्रमाणवशादस्तित्वं नास्तित्वं वा निर्धार्यते, सर्वेषां च प्रमाणानां प्रत्यक्षं प्रमाणं गरिष्ठमित्यसत्यर्थे कथमियं बुद्धिर्भवति 'प्रत्यक्षम्'[1] इति ।

प्रमाण के आधार पर ( किसी वस्तु का ) अस्तित्व या नास्तित्व निर्धारित होता है। सभी प्रमाणों में प्रत्यक्ष प्रमाण श्रेष्ठ होता है। ऐसी स्थिति में यदि बाह्य अर्थ नहीं हैं, तो ( मुझे ) प्रत्यक्ष ( हुआ )--यह बुद्धि कैसे उत्पन्न होती है ?

---

विषयभूत रूप, शब्द आदि की सिद्धि तो होती ही है। इतने से ही हमारी आकांक्षा पूर्ण है। परमाणु की सिद्धि से हमें क्या लाभ।

उनके इस प्रकार के कथन का खण्डन आचार्य ने अब तक किया है और उसी का स्मरण करते हुये आगे कहते हैं—

तस्यासिद्धौ रूपादीनाम्०—जब परमाणु ही सिद्ध नहीं हो सके, तो रूप आदि की सत्ता, जिसे कि विज्ञान से अतिरिक्त बाह्यार्थवादी मानते हैं, कैसे सिद्ध हो सकती है। अर्थात् किसी तरह नहीं हो सकती। फलत: विज्ञप्तिमात्रता ही सिद्ध होती है।

यद्यपि विज्ञानवादियों ने उपर्युक्त प्रकार से परमाणु और उनसे निर्मित स्थूल पिण्ड आदि का खण्डन कर दिया, जैसा कि सौत्रान्तिक मानते हैं। वे आचार्य की प्रबल युक्तियों के आगे टिक न सके और उन्होंने परमाणुओं के बारे में आगे कुछ भी कहना बन्द कर दिया; फिर भी अर्थात् इस दुर्बल अवस्था में भी वे बाह्यार्थ को छोड़ने के लिये तैयार न हुये। अतः वे बाह्यार्थ सिद्ध करने के लिये पुनः कहते हैं।

सौत्रान्तिक—

४१. प्रमाणवशाद्०—इस विश्व में 'अमुक वस्तु है' या 'अमुक वस्तु नहीं है'—इसका निश्चय प्रमाणों के द्वारा होता है। जब कोई वस्तु प्रमाण द्वारा सिद्ध हो जाती है, तो कहा जाता है 'अमुक वस्तु है'। यदि वह ( वस्तु ) प्रमाण द्वारा व्याहत होती है, तो कहा जाता है 'अमुक वस्तु नहीं है'। सभी प्रमाणों में प्रत्यक्ष प्रमाण श्रेष्ठ होता है—इसे हम और आप ( विज्ञानवादी ) दोनों स्वीकार करते हैं। प्रत्यक्ष प्रमाण द्वारा सभी शङ्काओं का विच्छेद हो जाया करता है और समस्त वस्तुओं की यथार्थ स्थिति का साक्षात्कार होता है। यदि प्रत्यक्ष द्वारा किया हुआ दर्शन गलत हैं, तो उसे श्रेष्ठ प्रमाण कैसे कहा जा सकता है ? फलतः हमें यह ज्ञात होता है कि रूप आदि बाह्यार्थों को चक्षुर्विज्ञान आदि प्रत्यक्षतः देखते हैं। क्योंकि रूप आदि के दर्शन के बाद हमें ऐसी बुद्धि ( कल्पना ) उत्पन्न होती है कि 'हम रूप आदि बाह्य वस्तुओं को प्रत्यक्षतः देख रहे हैं'। यदि बाह्यार्थ सत् नहीं हैं, तो इस बुद्धि का उत्पाद कैसे सम्भव है कि 'ये रूप, शब्द आदि हमारे द्वारा प्रत्यक्षतया दृष्ट हैं' ?

---

१. मम प्रत्यक्षमितीयं बुद्धिः कथं भवति—स०, द०।

**४२. प्रत्यक्षबुद्धिः स्वप्नादौ यथा**

विनाप्यर्थेनेति पूर्वमेव ज्ञापितम् ।

**सा च यदा तदा ।**

**न सोऽर्थो दृश्यते तस्य प्रत्यक्षत्वं कथं मतम् ॥१६॥**

यदा च सा प्रत्यक्षबुद्धिर्भवति[1]—'इदं मे प्रत्यक्षम्' इति तदा न सोऽर्थो दृश्यते, मनोविज्ञानेनैव परिच्छेदात्, चक्षुर्विज्ञानस्य च तदा निरुद्धत्वादिति कथं तस्य प्रत्यक्षत्वमिष्टम्; विशेषेण तु क्षणिकस्य विषयस्य[2], तदानीं निरुद्धमेव[3] तद् रूपं रसादिकं वा ।

जैसे स्वप्न आदि में प्रत्यक्ष बुद्धि बिना बाह्य अर्थ के भी उत्पन्न होती है—यह ( हमने ) पहले ही बतलाया है ।

वह ( प्रत्यक्ष बुद्धि ) जब उत्पन्न होती है, उस समय वह ( नील आदि ) बाह्य अर्थ दिखलाई नहीं देता, ( अतः ) उस ( बाह्य अर्थ ) का प्रत्यक्ष होना कैसे मान्य हो सकता है ।

'यह मेरा प्रत्यक्ष है'—इस प्रकार की वह प्रत्यक्ष बुद्धि जब उत्पन्न होती है, उस समय वह अर्थ दिखलाई नहीं देता; मनोविज्ञान के द्वारा ही ( उस प्रकार का ) परिच्छेद होने से उस समय ( तो ) चक्षु-विज्ञान भी निरुद्ध रहता है, ऐसी स्थिति में ( आप को ) उस (बाह्यार्थ) का प्रत्यक्षत्व कैसे इष्ट है, विशेष करके क्षणिक विषय का ( प्रत्यक्षत्व कैसे सम्भव है ); (क्योंकि) वे रूप रस आदि ( विषय ) उस समय निरुद्ध हो चुके रहते हैं ।

---

विज्ञानवादी—

४२. प्रत्यक्षबुद्धिः स्वप्नादौ०—जिस प्रकार स्वप्न आदि अवस्था में बाह्य अर्थ के बिना भी प्रत्यक्षबुद्धि उत्पन्न होती है, यथा—'इस ( वस्तु ) को हम प्रत्यक्ष द्वारा देख रहें हैं', उसी प्रकार विज्ञान ही अर्थ के रूप में अवभासित होता है और उसी से सारी प्रक्रिया बन जाती है । यह बात प्रकरण के आरम्भ में ही स्पष्टतया प्रदर्शित कर दी गयी है । इस पक्ष में पुनः युक्ति देने के लिये आचार्य ने कहा—

सा च यदा······कथं मतम्—आप ( सौत्रान्तिक ) यह मानते हैं कि रूप चक्षुर्विज्ञान का आलम्बनप्रत्यय है और वह चक्षुर्विज्ञान से प्रथम क्षण में होता है । वह चक्षुर्विज्ञान द्वितीय क्षण में उत्पन्न होता है, जिसके द्वारा उस रूप का दर्शन होता है । जिस क्षण में चक्षुर्विज्ञान उत्पन्न होता है, उस क्षण में यह बुद्धि उत्पन्न नहीं होती कि 'हमारा चक्षुर्विज्ञान रूप को देख रहा है', अपितु ऐसी बुद्धि तब उत्पन्न होती है, जब पूर्ववर्ती चक्षुर्विज्ञान द्वारा दृष्ट वस्तु का चिन्तन किया जा रहा होता है । अतः वह ( प्रत्यक्ष ) बुद्धि तृतीय क्षण में उत्पन्न होती है । फलतः जिस क्षण में वह बुद्धि उत्पन्न होती है, उस क्षण में

---

१. नै भवति—अ० ।

२. विशेषेण तु क्षणिकवादिना कथं तस्य प्रत्यक्षत्वमिष्टम्—द० ।

३. ० मेवं—ब० ।

४३. नाननुभूतं मनोविज्ञानेन स्मर्यंत इत्यवश्यमर्थानुभवेन भवितव्यम्, तच्च दर्शनमित्येवं तद्विषयस्य रूपादेः प्रत्यक्षत्वं मतम् ।

अननुभूत ( विषय ) का मनोविज्ञान द्वारा स्मरण नहीं होता, इसलिये अवश्य अर्थ का अनुभव होना चाहिये और वह ( अनुभव ) प्रत्यक्ष ही है, इस प्रकार उस मनोविज्ञान के विषय रूप आदि का प्रत्यक्षत्व मान्य है ।

---

वह रूप दिखलाई नहीं देता, जिस रूप को आपने बाह्य अर्थ माना है । क्योंकि जब ( तृतीय क्षण में ) मनोविज्ञान द्वारा विषय का परिच्छेद होता है, उस समय चक्षुर्विज्ञान निरुद्ध हो चुकता है और वह रूप भी जिसे आपने चक्षुर्विज्ञान का हेतु स्वीकार किया है । फलतः उस मनोविज्ञान द्वारा बाह्य रूप का ग्रहण नहीं हो सकता और न तो चक्षुर्विज्ञान के द्वारा ही हो सकता है; क्योंकि दोनों के समय बाह्य रूप निरुद्ध रहता है । दूसरी बात यह है कि जब चक्षुर्विज्ञान रूप का दर्शन करता है, उस समय वह निर्विकल्पक होता है, अतः उसमें बाह्य अर्थ के निर्धारण की कोई सामर्थ्य भी नहीं रहती[1] ।

यदि सौत्रान्तिक कहें कि अर्थ कालान्तर में भी स्थित रहता है और पश्चात् प्रत्यक्ष द्वारा उसी का ग्रहण होता है, तो भी उनकी दोष से मुक्ति नहीं है--इसे समझाने के लिये आचार्य आगे कहते हैं—

विशेषेण तु क्षणिकस्य०—यदि रूप आदि बाह्य अर्थ कालान्तर अर्थात् द्वितीय आदि क्षण में भी स्थित रहें तब तो उनका पश्चात् ग्रहण सम्भव है; किन्तु वे चूंकि क्षणिक हैं, अतः वे कालान्तर में स्थित रह नहीं सकते । चूंकि द्वितीय आदि क्षण में स्थित नहीं रह पाते, इसलिये वे प्रत्यक्ष के विषय भी नहीं हो सकते; क्योंकि प्रत्यक्ष के विषय वे तभी हो सकते हैं, जब वे ( विषय ) प्रत्यक्ष के सम्मुख उसी काल में उपस्थित हों । फलतः क्षणिकवाद में बाह्य अर्थ का प्रत्यक्षतः ग्रहण अत्यन्त असम्भव है । जिस क्षण में रूप, रस आदि ग्राह्य विद्यमान होते हैं, उस क्षण में ग्राहक प्रत्यक्ष उत्पन्न नहीं होता और जब ग्राहक प्रत्यक्ष उत्पन्न होता है, उस क्षण में रूप, रस आदि ग्राह्य निरुद्ध हो जाते हैं ।

सौत्रान्तिक—

४३. नाननुभूतं मनोविज्ञानेन०—प्रत्यक्षतः जिस विषय का अनुभव नहीं किया जाता, उस वस्तु का मनोविज्ञान द्वारा स्मरण भी नहीं हो सकता । बाह्य नील, पीत आदि का मनोविज्ञान द्वारा स्मरण होता है, इसलिये नील, पीत आदि बाह्य अर्थ का निःसन्देह प्रत्यक्ष द्वारा अनुभव हुआ था—यह मानना पड़ेगा । फलतः हमारा बाह्यार्थ का सिद्धान्त अक्षुण्ण ही है ।

---

१. द्र०— पूर्वानुभूतग्रहणे मानसस्याप्रमाणता ।
अदृष्टग्रहणेऽन्धादेरपि स्यादर्थदर्शनम् ।।
क्षणिकत्वादतीतस्य दर्शनस्य न सम्भवः ।
वाच्यमक्षणिकत्वे स्याल्लक्षणं सविशेषणम् ।।—
प्र० वा०, ( प्रत्यक्ष परि० ) २३९–२४० का०, पृ० १३८–१३९ ।

४४. असिद्धमिदमनुभूतस्यार्थस्य स्मरणं भवतीति, यस्मात्

**उक्तं यथा तदाभासा विज्ञप्तिः**

विनाप्यर्थेन यथार्थाभासा चक्षुर्विज्ञानादिका विज्ञप्तिरुत्पद्यते तथोक्तम् ।

**स्मरणं ततः ।**

ततो हि विज्ञप्तेः स्मृतिसम्प्रयुक्ता तत्प्रतिभासैव रूपादिविकल्पिका मनोविज्ञप्तिरुत्पद्यत इति न स्मृत्युत्पादादर्थानुभवः सिध्यति ।

यह ( मान्यता ) असिद्ध है कि अनुभूत अर्थ का ( ही ) स्मरण होता है; क्योंकि—

जैसे अर्थाभासा विज्ञप्ति उत्पन्न होती हैं, वह कह दिया गया है ।

जैसे विना अर्थ के भी अर्थाभासवाली चक्षुर्विज्ञान आदि विज्ञप्तियाँ उत्पन्न होती हैं, वैसा कह दिया गया है ।

इसके बाद स्मरण होता है ।

अर्थाभासवाली विज्ञप्ति के अनन्तर उसी अर्थ के प्रतिभासवाली, स्मृति से सम्प्रयुक्त, रूप आदि की कल्पना करनेवाली मनोविज्ञप्ति उत्पन्न होती है । इस प्रकार स्मृति के उत्पाद से अर्थानुभव सिद्ध नहीं होता ।

---

विज्ञानवादी—

४४. असिद्धमिदम्०—विज्ञान से व्यतिरिक्त अर्थों का स्मरण होता है—यह बात हमें सिद्ध नहीं है; क्योंकि इस बात का हमने पहले ही स्पष्ट रूप से प्रतिपादन कर दिया है[1] कि रूप आदि बाह्य अर्थों के न होने पर भी रूप आदि अर्थों के अवभासवाली चक्षुर्विज्ञान आदि विज्ञप्तियाँ उत्पन्न होतीं हैं । ऐसी स्थिति में जिस प्रकार विना बाह्य अर्थ के रूपविज्ञप्ति आदि विज्ञप्तियाँ हो सकती हैं, उसी प्रकार उस रूपविज्ञप्ति आदि से वह मनोविज्ञान भी उत्पन्न हो सकता है, जो स्मृति चैतसिक से सम्प्रयुक्त होता है । इसलिये स्मृति के होने से बाह्यार्थस्मृति सिद्ध नहीं होती । फलतः बाह्य अर्थ पूर्व अनुभूत है, यह सिद्ध नहीं होता । हम यह जरूर कहते हैं कि अनुभव स्मृति का हेतु है और अनुभव हमारे मत में भी बन जाता है । जिस स्वबीजवासना से अर्थाभास विज्ञप्तियाँ उत्पन्न होती हैं, उसी स्वबीज से ऐसा ज्ञान भी उत्पन्न होता है, जिसके द्वारा विज्ञप्ति का अनुभव हुआ करता है । उसे हम 'स्वसंवेदन प्रत्यक्ष' कहते हैं । स्वसंवेदन प्रत्यक्ष के द्वारा विज्ञप्तियों का अनुभव होता है और उन विज्ञप्तियों के अनुभव से ही पीछे उन विज्ञप्तियों का स्मरण करनेवाली स्मृति उत्पन्न होती है । फलतः स्मरण होने के लिये एक पृथक् बाह्य अर्थ को मानने की कोई आवश्यकता नहीं है ।

---

१. द्र०—विज्ञप्तिमात्रमेवैतद्०-विंशिका, का० १ और उसकी व्याख्या पृ० १६ ।

४५. यदि यथा स्वप्ने विज्ञप्तिरभूतार्थविषया तथा जाग्रतोऽपि स्यात्, तथैव तदभावं लोकः स्वयमवगच्छेत्; न चैवं भवति, तस्मान्न स्वप्न इवार्थोपलब्धिः सर्वा निरर्थिका।

४६. इदमज्ञापकम्, यस्मात्

**स्वप्ने दृग्विषयाभावं[1] नाप्रबुद्धोऽवगच्छति ॥ १७ ॥**

एवं वितथविकल्पाभ्यासवासनानिद्रया प्रसुप्तो लोकः स्वप्न इवाभूतमर्थं पश्यन्नप्रबुद्धस्तदभावं यथावन्नावगच्छति। यदा तु तत्प्रतिपक्षलोकोत्तरनिर्विकल्प-

यदि जैसे स्वप्न में विज्ञप्ति अभूतार्थविषयक होती है, वैसे जाग्रत् अवस्था में भी होती है, तो स्वप्न की तरह ही लोक उस ( अर्थ ) के अभाव को स्वयं जान लेता; किन्तु ऐसा नहीं होता, अतः स्वप्न की तरह समस्त अर्थोपलब्धियाँ निरर्थक ( बिना बाह्यार्थ के ) नहीं हैं।

यह ( आपका हेतु ) अज्ञापक है, क्योंकि

स्वप्न में दृष्ट विषय का अभाव भी जब तक (मनुष्य) जाग नहीं जाता, तब तक नहीं जानता।

उसी प्रकार मिथ्या विकल्प के अभ्यास से उत्पन्न वासनारूपी निद्रा से प्रसुप्त ( यह ) लोक ( पृथग्जन ) स्वप्न की तरह ही अभूत ( असत् ) अर्थों को देखते हुए भी जब तक जागृत नहीं हो जाता, तब तक उनके अभाव को यथावत् नहीं जानता। जब उन (वासनाओं)

---

स्वसंवेदन प्रत्यक्ष विज्ञान का ही एक अंश है। उदाहरणार्थ जब चक्षुर्विज्ञान घट का दर्शन करता है, उस समय उस ( चक्षुर्विज्ञान ) के दो अंश होते हैं। एक अंश घट को प्रकाशित करता है और उसे 'चक्षुर्विज्ञान' यह संज्ञा प्राप्त होती है। दूसरा अंश चक्षुर्विज्ञान को प्रकाशित करता है और उतने अंश को 'स्वसंवेदन' यह संज्ञा प्राप्त होती है। वस्तुतः वे दोनों अंश अभिन्न होते हैं। जैसे दीपक का एक अंश अन्य वस्तुओं को प्रकाशित करता है और साथ ही वह स्वयं को भी प्रकाशित करता है।

**सौत्रान्तिक—**

**४५. यदि यथा स्वप्ने ०**—जिस प्रकार स्वप्न में विज्ञप्तियाँ बिना बाह्यार्थ के उत्पन्न होती हैं, उसी प्रकार जाग्रत् अवस्था में भी विज्ञान बिना बाह्य अर्थ के ही उत्पन्न होते हैं, तो ऐसी स्थिति में जैसे स्वप्न में दृष्ट अर्थों को साधारण जन स्वयं मिथ्या समझते हैं, वैसे ही जाग्रत् अवस्था में दृष्ट अर्थ भी स्वयं उनके द्वारा मिथ्या समझे जाने चाहिये; किन्तु वे ऐसा नहीं समझते। अतः समस्त विज्ञप्तियाँ समान नहीं होतीं। इसलिये सिद्ध होता है कि जाग्रत् अवस्था की विज्ञप्तियों के विषय बाह्यार्थतः सत् हैं।

**विज्ञानवादी—**

४६. आप ( सौत्रान्तिकों ) का बाह्यार्थ को सिद्ध करने का उपर्युक्त हेतु सम्यक् नहीं है। वस्तुओं की स्थिति के विषय में स्वप्न और जाग्रत् अवस्था में कोई अन्तर ( फर्क ) नहीं

---

१. स्वप्नदृग्विषयाभावं—ब०।

**ज्ञानलाभात् प्रबुद्धो भवति तदा तत्पृष्ठलब्धशुद्धलौकिकज्ञानसम्मुखीभावाद् विषयाभावं यथावदवगच्छतीति समानमेतत् ।**

के प्रतिपक्ष, लोकोत्तर एवं निर्विकल्प ज्ञान के लाभ से ( वह ) प्रबुद्ध ( जाग्रत ) हो जाता है, तब उस ( निर्विकल्पक ज्ञान ) से पीछे लब्ध शुद्ध लौकिक ज्ञान के सम्मुखीभाव से (बाह्य) विषयों के अभाव को यथावद् जान जाता है । इस प्रकार यह ( स्वप्न और जाग्रत अवस्था का ज्ञान ) समान ही है ।

---

पड़ता । जब तक स्वप्न नहीं टूटता, तब तक उस ( स्वप्न ) में दृष्ट अर्थों का मिथ्यात्व ज्ञात नहीं होता । जब पुरुष जागृत हो जाता है, तब उसे स्वप्न के मिथ्यात्व का अवबोध होता है । जाग्रत् अवस्था में भी ठीक यही स्थिति होती है ।

अनादि काल से विपरीत दृष्टि चली आ रही है, जिसकी वजह से हमारी सन्तान में वासनायें निक्षिप्त होती रहती हैं । उन निद्रारूपी वासनाओं के कारण पृथग्जन मोहित होते रहते हैं और उन्हें स्वप्न की भाँति अयथार्थों का भास होता रहता है । जब तक मनुष्य इस निद्रारूपी वासना से प्रबुद्ध नहीं होता, तब तक यही क्रम चलता रहता है । जब पृथग्जन अवस्था को पार करके आर्य की अवस्था प्राप्त होती है, तब वस्तुओं का यथार्थ ( प्रत्यक्षतः ) अवबोध होता है । उस ( आर्य ) अवस्था का प्रत्यक्ष ज्ञान विपरीत दृष्टि का प्रतिपक्ष होता है और साथ ही वह लोकोत्तर एवं निर्विकल्पक होता है । उस समय ही वस्तुतः पुद्गल उक्त वासनारूपी निद्रा से प्रबुद्ध होता है । उस अवस्था में ही यह ज्ञान उत्पन्न होता है कि पृथग्जन की अवस्था में जिन्हें हमने बाह्य अर्थ के रूप में ग्रहण किया था, वे सब वस्तुतः मिथ्या हैं । वे सब वस्तुएँ विज्ञान के ही परिणाम हैं तथा ग्राह्य-ग्राहकभाव से रहित हैं । ग्राह्यग्राहकविकल्प के न होने के कारण वह ज्ञान निर्विकल्पक कहलाता है ।

सामान्यतः आर्यों के ज्ञान दो प्रकार के होते हैं, यथा—समाहित और पृष्ठलब्ध । परमार्थ या वस्तु की यथार्थ स्थिति को प्रत्यक्षतः देखनेवाला आर्यों का ज्ञान 'समाहित ज्ञान' कहलाता है तथा उस समाहित ज्ञान के पश्चात् उत्पन्न आर्यों का ज्ञान 'पृष्ठलब्ध ज्ञान' कहलाता है । वह (पृष्ठलब्ध) ज्ञान वस्तु की परमार्थ सत्यता का साक्षात्कार नहीं करता, इसलिये वह लौकिक ज्ञान तो है; किन्तु ग्राह्यग्राहकाभिनिवेशवासना से रहित होने के कारण विशुद्ध है । पृष्ठलब्ध ज्ञान की अवस्था में यद्यपि बाह्यार्थ के प्रति अभिनिवेश नहीं होता; फिर भी ग्राह्य-ग्राहक या बाह्यार्थ का प्रतिभास तो होता ही है । पृथग्जन की अवस्था में बाह्य प्रपञ्चों की वासना के परिपाक की वजह से बाह्य अर्थों का भान होता है और जैसा प्रतिभास होता है, वैसा ही अभिनिवेश भी होता है । फलतः संसार में प्रवृत्ति होती रहती है । जब उक्त प्रकार का लोकोत्तर ज्ञान प्राप्त हो जाता है, तब परिकल्पित वासनायें प्रहीण हो जाती हैं । फलतः मोक्ष में प्रवृत्ति होती है । कहने का तात्पर्य यह है कि जब पुद्गल आर्य अवस्था को प्राप्त कर लेता है, तब वह प्रबुद्ध हो जाता है और उस समय बाह्य अर्थों को असत् समझने लगता है ।

४७. यदि स्वसन्तानपरिणामविशेषादेव सत्त्वानामर्थप्रतिभासा विज्ञप्तय उत्पद्यन्ते, नार्थविशेषात्, तदा य एष पापकल्याणमित्रसम्पर्कात् सदसद्धर्मश्रवणाच्च विज्ञप्तिनियमः सत्त्वानां स कथं सिध्यति, असति सदसत्सम्पर्के तद्देशनायां च ?

**४८. अन्योऽन्याधिपतित्वेन विज्ञप्तिनियमो मिथः ।**

सर्वेषां हि सत्त्वानामन्योऽन्यविज्ञप्त्याधिपत्येन मिथो विज्ञप्तेर्नियमो भवति यथायोगम् । मिथ इति परस्परतः । अतः सन्तानान्तरविज्ञप्तिविशेषात् सन्तानान्तरे विज्ञप्तिविशेष उत्पद्यते, नार्थविशेषात् ।

यदि स्वसन्तानगत वासना के परिणामविशेष से ही सत्त्वों में अर्थ प्रतिभासित होनेवाली विज्ञप्तियाँ उत्पन्न होती हैं, वे अर्थविशेष (बाह्य अर्थ) से नहीं होती हैं, तो जो यह पापमित्र और कल्याणमित्र के सम्पर्क से तथा सद् और असद् धर्म के श्रवण से सत्त्वों में विज्ञप्ति होने का नियम है, वह सत् और असत् सम्पर्क तथा उनको देशना के (सत्) न होने पर कैसे सिद्ध होगा ?

अन्योऽन्य अधिपतित्व से (सत्त्वों में) परस्पर विज्ञप्ति का नियम सिद्ध होता है।

सभी सत्त्वों की अन्योऽन्य विज्ञप्ति के आधिपत्य से परस्पर विज्ञप्ति का नियम यथायोग्य होता है। 'मिथः' शब्द का अर्थ 'परस्पर' है। अतः सन्तानान्तरीय (दूसरे सत्त्वों से सम्बद्ध) विज्ञप्तिविशेष से सन्तानान्तर में विज्ञप्तिविशेष उत्पन्न होता है, अर्थविशेष से नहीं।

---

सौत्रान्तिक—

४७. यदि अपनी अपनी सन्तान में रहनेवाली वासनाओं के परिणामस्वरूप सत्त्वों में रूप आदि विज्ञप्तियाँ उत्पन्न होती हैं, वे विज्ञप्तियाँ नील, पीत आदि बाह्य अर्थविशेष से उत्पन्न नहीं होतीं, तो ऐसी स्थिति में पापमित्र के सम्पर्क से तदाश्रित जीवों में कायिक अकुशल कर्म विज्ञप्तियाँ और कल्याणमित्र के सम्पर्क से तदाश्रित जीवों में कायिक कुशल कर्म विज्ञप्तियाँ कैसे उत्पन्न होंगी ? अर्थात् उत्पन्न न होंगी। उसी प्रकार सद्धर्म के श्रवण से श्रोता में वाचिक कुशल कर्म विज्ञप्तियाँ तथा असद्धर्म के श्रवण से वाचिक अकुशल कर्म विज्ञप्तियाँ कैसे उत्पन्न होंगो ? अर्थात् उत्पन्न न होंगी। क्योंकि उक्त विज्ञप्तियों के उत्पाद के लिये पापमित्र और कल्याणमित्र का सम्पर्क तथा सद् या असद् धर्म की देशना को विद्यमान होना चाहिये; किन्तु आप (विज्ञानवादी) ऐसा नहीं मानते। आपके मत में स्वविज्ञप्ति से व्यतिरिक्त न पापमित्र है न कल्याणमित्र तथा न तो सद् धर्म है और न असद् धर्म ही है। जब तक पापमित्र और कल्याणमित्र अनुपलब्ध हैं, तब तक उनके दुश्चरित या सुचरित का अनुसरण नहीं हो सकता तथा जब तक सद् या असद् धर्म की देशना का श्रवण न होगा, तब तक धर्म या अधर्म का आचरण भी न हो सकेगा।

विज्ञानवादी—

४८. सभी प्राणियों का विज्ञान अन्योन्य अधिपतित्व से उत्पन्न होता है, न कि बाह्यार्थ से। अर्थात् एक जीव की विज्ञप्ति के वश से दूसरे जीवों की विज्ञप्तियों का उत्पाद होता है।

**४६. यदि यथा स्वप्ने निरर्थिका विज्ञप्तिरेवं जाग्रतोऽपि स्यात्, कस्मात् कुशलाकुशलसमुदाचारे सुप्तासुप्तयोस्तुल्यं फलमिष्टानिष्टमायत्यां न भवति ?**

यदि जैसे स्वप्न में विज्ञप्तियाँ बिना बाह्य अर्थ के उत्पन्न होती हैं, वैसे जाग्रत् अवस्था में भी होती हैं, तो सुप्त अथवा जाग्रत् अवस्था में कुशल अथवा अकुशल कर्म करने पर ( उनका ) भविष्य में समान इष्ट या अनिष्ट फल क्यों नहीं होता ?

---

**यथायोगम्**—पापमित्र की दुश्चरित में ले जाने की इच्छा के वश से तदनुकूल आचरण करनेवाले दूसरे व्यक्तियों में कायिक पापविज्ञप्तियाँ उत्पन्न होती हैं तथा कल्याणमित्र की सुचरित में ले जाने की इच्छा के वश से तदनुकूल आचरण करनेवाले दूसरे व्यक्तियों में कायिक कुशल विज्ञप्तियाँ उत्पन्न होती हैं। इनसे व्यतिरिक्त बाहर काय और कायचरित नहीं होते।

इसी प्रकार उपदेशक के सत्पथ पर लाने ( सद्धर्मोपदेश ) की इच्छा के वश से श्रोता में सद्धर्मविज्ञप्ति तथा उपदेशक के असद्धर्मोपदेश की इच्छा के वश से श्रोता में असद्धर्म विज्ञप्ति उत्पन्न होती है। इनसे व्यतिरिक्त बाहर कोई शब्द नहीं होता। यही वृत्तिस्थ 'यथायोग' शब्द का अर्थ है।

इस प्रकार सौत्रान्तिकों के पूर्वाक्षिप्त दूषण का परिहार करके समस्त प्राणियों के व्यवहार अन्योन्य विज्ञप्ति के वश से ही सम्पन्न होते हैं—इसे दिखलाया जा रहा है—

**अतः सन्तानान्तरविज्ञप्तिविशेषात्०**—सभी प्राणी और तत्सम्बन्धी सभी व्यवहारों की विज्ञप्तियाँ अन्य जीवों की जाने की इच्छा ( जिगमिषा ) एवं बोलने की इच्छा ( विवक्षा ) आदि विज्ञप्तिविशेषों से उत्पन्न होती हैं, काय और वाक् बाह्यार्थविशेष से नहीं।

**सौत्रान्तिक**—विज्ञानवादियों के निर्बाह्यार्थवाद पर आक्षेप करने के लिये सौत्रान्तिक पुनः कहते हैं—

**४६. यदि यथा स्वप्ने०**—जिस प्रकार स्वप्न में होनेवाली विज्ञप्तियाँ बिना बाह्य अर्थ के उत्पन्न होती हैं, वैसे ही यदि जाग्रत् अवस्था में भी विज्ञप्तियाँ बिना बाह्य अर्थ के उत्पन्न होती हैं, तो ऐसी स्थिति में स्वप्नावस्था में दिये गये दान आदि का तथा जाग्रत् अवस्था में दिये गये दान आदि का भविष्य में इष्ट फल समानरूप से क्यों नहीं होता ? अर्थात् उनका समान फल ही होना चाहिये।

उसी प्रकार स्वप्न अवस्था की प्राणातिपात विज्ञप्ति और जाग्रत् अवस्था की प्राणातिपात विज्ञप्ति—इन दोनों का भविष्य में अनिष्ट फल समानरूप से क्यों नहीं होता ? अर्थात् उनका भी फल समान होना चाहिये; क्योंकि आपके अनुसार दोनों अवस्थाओं में 'बाह्यार्थ का न होना' समान है।

५०. यस्मात्[1]

मिद्धेनोपहतं चित्तं स्वप्ने तेनासमं फलम् ॥१८॥

इदमत्र कारणम्, न त्वर्थसद्भावः ।

क्योंकि

स्वप्न में चित्त मिद्ध से उपहत होता है, इस लिये समान फल नहीं होता ।

यही ( समान फल न होने में ) कारण है, न कि अर्थ का सद्भाव होना ।

---

विज्ञानवादी—

५०. मिद्धेनोपहतं चित्तम्०—स्वप्न अवस्था के शुभ और अशुभ कर्म, जो कि स्वप्नावस्था में दिखलाई पड़ते हैं, वे मिद्ध[2] से अत्यन्त उपहत ( दबे हुये ) होते हैं। इसलिये उनका फल जाग्रत् अवस्था में किये गये शुभ-अशुभ कर्मों के फल के समान नहीं होता। स्वप्न अवस्था के शुभ और अशुभ कर्मों का जाग्रत् अवस्था के शुभ और अशुभ कर्मों से फल देने के बारे में जो अन्तर पड़ता है, उसका एकमात्र कारण यह है कि वे ( स्वप्न अवस्था के कर्म ) मिद्ध से अत्यन्त उपहत होते हैं। उनके फल देने के बारे में जो अन्तर पड़ता है, उसका यह कारण कतई नहीं है कि 'जाग्रत् अवस्था में बाह्यार्थ होते हैं और स्वप्न में बाह्यार्थ नहीं होते'। जाग्रत् अवस्था में भी जब विक्षेप और कुकल्पनाओं से प्रभावित होकर शुभ कर्म किये जाते हैं, तब उनका भी फल न्यून ही होता है।

अपि च—स्वप्न अवस्था और जाग्रत् अवस्था के कर्मों के फल देने के विषय में अन्तर होने का एक कारण यह भी है कि स्वप्न में उस दान का कोई प्रतिग्राहक नहीं होता तथा न तो उस दान से किसी का उपकार ही होता है। इसी प्रकार स्वप्न में कोई हन्तव्य नहीं होता और न तो किसी की जीवितेन्द्रिय का विच्छेद ही होता है। दूसरी ओर जाग्रत् अवस्था में ऐसे प्राणी होते हैं, जिन्हें जब दान देने की इच्छा ( दित्सा ) से दान दिया जाता है, तो वे उसका प्रतिग्रहण करते हैं और उससे उनको सुख प्राप्त होता है। इस तरह उस दानसे उनका उपकार होता है। उसी प्रकार ( जाग्रत् अवस्था में ) जब मारने की इच्छा ( जिघांसा ) से किसी पर शस्त्र प्रक्षेप की विज्ञप्ति होती है, तो उस विज्ञप्ति से उन ( मारे

---

१. भोटभाषायामस्यानुवादो नास्ति—द० ।

२. मिद्ध ५१ चैतसिकों में से एक चैतसिक है, जो न एकान्त कुशल होता है और न एकान्त अकुशल । वह कुशल के साथ कुशल, अकुशल के साथ अकुशल और अव्याकृत के साथ अव्याकृत हो जाता है । द्र०—त्रिं० का० १४ और उसकी व्याख्या ।

**५१. यदि विज्ञप्तिमात्रमेवेदम्, न कस्यचित् कायोऽस्ति, न वाक्; कथमुपक्रम्यमाणानामौरभ्रिकादिभिरुरभ्रादीनां[1] मरणं भवति। अतत्कृते वा तन्मरणे कथमौरभ्रिकादीनां प्राणातिपातावद्येन योगो भवति ?**

यदि यह ( सम्पूर्ण जगत् ) विज्ञप्तिमात्र ही है, न किसी का काय है और न वाक्, तो कैसे वधिक आदि द्वारा मारे जाते हुये मेष ( उरभ्र ) आदि का मरण होता है ? यदि वह मरण औरभ्रिक ( मेष आदि को मारने वाले कसाई ) के द्वारा नहीं हुआ है, तो फिर उनका प्राणातिपात नामक पाप से योग कैसे होता है ?

---

जाने वालों ) को ऐसी असह्य पीडा होती है, जिसे वे सहन नहीं कर पाते और उससे उनकी मृत्यु हो जाती है। इस तरह शस्त्रप्रक्षेप से उनका अपकार होता है[2]।

आचार्य के इस समाधान से यह निष्कर्ष निकलता है कि विज्ञानवाद के मत में घट आदि वस्तुओं का अत्यन्त अभाव नहीं होता; अपितु वस्तु की सत्ता होती है। अन्यथा यह उत्तर कैसे दिया जा सकता था कि स्वप्नावस्था से जाग्रत् अवस्था की स्थिति भिन्न है ( जैसे ऊपर कहा गया है )। सब वस्तुओं का अस्तित्व स्वीकार करने पर भी बाह्यार्थ स्वीकृत नहीं होते, क्योंकि 'बाह्यार्थ' उसे कहते हैं, जो विज्ञान से अत्यन्त पृथक् हों और वासना के परिणाम न हों। विज्ञानवाद का कठिन स्थल यह जानना है कि 'बाह्यार्थ' के 'बाह्य' की सीमा क्या है।

सौत्रान्तिक—

५१. यदि विज्ञप्तिमात्रमेवेदम्०—यदि यह सम्पूर्ण जगत् विज्ञप्तिमात्र ही है, न किसी जीव का शरीर है और न वाणी, तो इस स्थिति में जब कसाई आदि मेष आदि का वध करते हैं, तो उन मेष आदि की मृत्यु कैसे हो जाती है; क्योंकि मरण के लिये यह आवश्यक है कि मारनेवाले कसाई के काय और वाक् अस्तित्व में हों तथा वध्य मेष आदि के काय और

---

१. कथमनुक्रम्य०—अ०।

२. प्रासङ्गिक माध्यमिकों के मत में भी स्वप्नावस्था और जाग्रत् अवस्था में वस्तुओं के अस्तित्व में अन्तर होता है। यथा—

मायोपमाज्जिनात् पुण्यं सद्भावेऽपि कथं यथा।
यदि मायोपमः सत्त्वः किं पुनर्जायते मृतः॥
यावत्प्रत्ययसामग्री तावन्मायापि वर्तते।
दीर्घसन्तानमात्रेण कथं सत्त्वोऽस्ति सत्यतः॥
मायापुरुषघातादौ चित्ताभावान्न पापकम्।
चित्तमायासमेते तु पापपुण्यसमुद्भवः॥

—बोधि० ९ : ९–११, पृ० १८३–१८४।

**५२. मरणं परविज्ञप्तिविशेषाद् विक्रिया यथा।**
**स्मृतिलोपादिकान्येषां पिशाचादिमनोवशात् ॥१९॥**

यथा हि पिशाचादिमनोवशादन्येषां स्मृतिलोप-स्वप्नदर्शन-भूतग्रहावेशविकारा भवन्ति, ऋद्धिवन्मनोवशाच्च, यथा सारणस्यार्यमहाकात्यायनाधिष्ठानात् स्वप्न-दर्शनम्, आरण्यकर्षिमनःप्रदोषाच्च वेमचित्रपराजयः, तथा परविज्ञप्तिविशेषाधिपत्यात् परेषां जीवितेन्द्रियविरोधिनी काचिद् विक्रियोत्पद्यते, यया[1] सभागसन्ततिविच्छेदाख्यं मरणं भवतीति वेदितव्यम्।

जिस प्रकार पिशाच आदि के मन के वश से अन्य लोगों की स्मृतिलोप आदि (अनेक) विक्रियायें हो जाती हैं, उसी प्रकार दूसरों के विज्ञप्तिविशेष से मरण हो जाता है।

जैसे पिशाच आदि के मनोवश से अन्य लोगों में स्मृतिलोप, स्वप्नदर्शन, भूतग्रहावेश आदि विकार होते हैं, ऋद्धिमान् योगियों के मनोवश से भी, जैसे—आर्य महाकात्यायन के अधिष्ठान से सारण को स्वप्नदर्शन हुआ, आरण्यक ऋषियों के मनःप्रदोश से भी, जैसे—वेमचित्र का पराजय हुआ; उसी प्रकार दूसरों के विज्ञप्तिविशेष के आधिपत्य से दूसरों में जीवितेन्द्रिय की विरोधिनी कोई ऐसी विक्रिया उत्पन्न होती है, जिससे सभागसन्तति का विच्छेद नामक मरण हो जाता है— ऐसा जानना चाहिये।

---

वाक् भी अस्तित्व में हों। ऐसा होने पर ही कसाई के हाथ से मेष का वध किया जा सकता है या दूसरों को वाक् द्वारा आदेश देकर वध कराया जा सकता है। विना काय और वाक् के यदि इच्छामात्र से ही दूसरों की मृत्यु हो जाया करे, तब तो किन्हीं पुद्गलों के क्रुद्ध होने पर उनके व्यापाद (दूसरों को हानि पहुँचाने की इच्छा) मात्र से ही दूसरों की मृत्यु होने लगेंगी।

यदि विज्ञानवादी ऐसा कहें कि मेष आदि की मृत्यु कसाई ने नहीं की; अपितु वे ( मेष आदि ) अपने कर्म के वश से स्वयं मृत्यु को प्राप्त हो गये, तो ऐसी स्थिति में कसाई को प्राणातिपात का पाप कैसे लग सकेगा। अर्थात् नहीं लगेगा; क्योंकि उसने तो मेष आदि को मारा ही नहीं। जब उसने वध किया ही नहीं है; फिर भी यदि उसे पाप लग जायगा, तब तो सब प्राणियों को पाप ही लगने लगेंगे।

विज्ञानवादी—

५२. मरणं परविज्ञप्तिविशेषाद्०—वधक ( कसाई ) के बाह्य काय और बाह्य वाक् के होने, बाह्य अस्त्र-शस्त्रों के उठाने और उनका प्रहार करने से मेष आदि की मृत्यु नहीं होती; अपितु मारनेवाले ( हन्ता ) के विज्ञप्तिविशेष—जिसमें मेष ( भेड़ ) वध्य के रूप में प्रतिभासित होती है और उसके ऊपर शस्त्रप्रक्षेप प्रतिभासित होता है—से उनकी मृत्यु होती है। ऐसा प्रतिभास चूँकि वधक को ही होता है, अतः वही मारनेवाला होता है और उसे ही प्राणातिपात का पाप लगता है। यह असम्भव भी नहीं है; क्योंकि ऐसी बातें अनेक उदाहरणों से सिद्ध हैं, यथा—पिशाच आदि के व्यापाद चित्त के वश से अन्य प्राणियों का

---

१. तया—द०।

५३. कथं वा दण्डकारण्यशून्यत्वमृषिकोपतः ।

यदि परविज्ञप्तिविशेषाधिपत्यात् सत्त्वानां मरणं नेष्यते, मनोदण्डस्य हि महासावद्यत्वं साधयता भगवतोपालिगृंहपतिः पृष्टः—कच्चित्ते गृहपते ! श्रुतम्, केन तानि दण्डकारण्यानि मातङ्गारण्यानि कलिङ्गारण्यानि शून्यानि मेध्यीभूतानि ? तेनोक्तम्—श्रुतं [1]मे भो गौतम ! ऋषीणां मनःप्रदोषेणेति ।

( यदि परविज्ञप्तिविशेष से मरण स्वीकार न किया जायगा, तो ) कैसे ऋषियों के कोप से दण्डकारण्य शून्य हो गया ?

यदि दूसरों के विज्ञप्तिविशेष के अधिपत्य से सत्त्वों का मरण नहीं माना जायगा, तो—मनोदण्ड को महासावद्य (गुरुतर पाप) सिद्ध करते हुए भगवान् ने (जब) उपालि गृहपति से पूछा—क्या गृहपति, तुमने सुना है, किसने उन दण्डकारण्य, मातङ्गारण्य और कलिङ्गारण्य को शून्य किया, साफ किया ? (तब) उस (उपालि) ने कहा—सुना है मैंने गौतम, ऋषियों के मनः-प्रदोष से वे शून्य हुये । (यह कथन कैसे सुष्ठु होगा) ।

---

स्मृतिलोप हो जाता है । डाकिनी आदि के व्यापाद के वश से दूसरे प्राणियों के हृदय से रक्त निःसृत होने लगता है । देवताओं के अधिष्ठान से स्वप्नदर्शन तथा मान्त्रिक के मनोवश से भूतावेश, ग्रहावेश आदि का अपसारण होता है ।

इसी प्रकार गरुडमन्त्र को धारण करनेवाले लोगों के मनोवश से सर्प द्वारा प्रक्षिप्त विष बाहर निकाल दिया जाता है । ऋद्धिमान् पुरुषों के मनोवश से दूसरों के काय परिवर्तित कर दिये जाते हैं, जिससे उनकी भिन्न-भिन्न प्रकार की आकृतियाँ दिखलाई पड़ने लगती हैं । आर्य महाकात्यायन के अधिष्ठान से गृहपति सारण[2] को आश्चर्यजनक स्वप्नदर्शन हुआ तथा आरण्यक ऋषियों के मनःप्रकोप से असुरराज वेमचित्र[3] पराजित हुये ।

ठीक उसी प्रकार कसाई आदि की व्यापादरूपी मनोविज्ञप्ति के वश से मेष आदि जीवों की जीवितेन्द्रिय के प्रतिकूल इस प्रकार के विकार उत्पन्न होते हैं, जिससे उनके प्राणों का विगम हो जाता है, जो प्राण सभागसन्तति में विद्यमान होता है ।

कहने का तात्पर्य यह है कि अन्य प्राणियों के विज्ञप्तिविशेष से अन्य प्राणियों की मृत्यु हो जाया करती है, बाह्य अस्त्र-शस्त्र आदि के लगने से नहीं ।

यद्यपि आचार्य ने सौत्रान्तिकों के पूर्वप्रदत्त दूषण का सयुक्ति परिहार किया; तथापि उन्हें सन्देह बना रहा कि कहीं सौत्रान्तिकों को इससे सन्तोष न हुआ हो, अतः उसी बात को पुनः पुष्ट करने के लिये वे उन्हीं से पूछते हैं—

५३. कथं वा दण्डकारण्य०—मारनेवालों की मारने की इच्छारूपी विज्ञप्तिविशेष

---

१. नास्ति द०—।

२. कर्मशतक में यह कथा बहुत स्पष्ट एवं विस्तार से वर्णित है । द्र०—तिब्बती काग्युर, पु० सं० ४०, पृ० ११ ( जापान में प्रकाशित ) ।

३. इसके परिचय के द्र०—डिक्शनरी पालि-प्रापर नेम्स, भाग २, पृ० ९२६ ।

५४. मनोदण्डो महावद्यः कथं वा तेन सिध्यति ॥२०॥

यद्येवं कल्प्यते, तदभिप्रसन्नैरमानुषैस्तद्वासिनः सत्त्वा उत्सादिताः, न त्वृषीणां मनःप्रदोषान्मृता इत्येवं सति कथं तेन कर्मणा मनोदण्डः कायवाग्दण्डाभ्यां महावद्यतमः सिद्धो भवति ? तन्मनःप्रदोषमात्रेण तावतां सत्त्वानां मरणात् सिध्यति ।

कैसे उससे मनोदण्ड महावद्य सिद्ध होगा ?

यदि आप ऐसी कल्पना करते हैं कि उन ( ऋषियों ) पर प्रसन्न अमनुष्यों द्वारा उन अरण्यों में रहनेवाले प्राणी नष्ट किये गये, ऋषियों के मनःप्रदोष से वे नहीं मरे, तो ऐसी स्थिति में उस ( अमनुष्यों के ) कर्म द्वारा काय और वाक् दण्ड से मनोदण्ड कैसे महावद्य सिद्ध होगा ? वह ( मनोदण्ड का महावद्य सिद्ध होना तो ) मनःप्रदोष से उतने सत्त्वों के मरने से सिद्ध होता है ।

---

से अन्य जीवों का मरण यदि आप नहीं मानेंगे, तो भगवान् की यह देशना कहाँ तक युक्ति-सङ्गत सिद्ध हो सकेगी, जिसमें उन्होंने कायिक, वाचिक और मानसिक तीनों प्रकार के दण्डों ( पापों ) में से मनोदण्ड को ही गुरुतर पाप सिद्ध किया है । यथा—भगवान् ने उपालि गृहपति से पूछा—उपालि, क्या तुमने सुना है कि दण्डकारण्य आदि अरण्य, जो पहले सैकड़ो, हजारों जनों से परिपूर्ण जनपद थे, कैसे शून्य (निर्जन) अरण्य बन गये, कैसे स्वच्छ हो गये ? उपालि गृहपति ने कहा—सुना है गौतम, वे ( जनपद ) ऋषियों के मनःप्रदोष से निर्जन और स्वच्छ ( आबादी जन्य गन्दगी से रहित ) हो गये ।

यदि कहीं दूसरों के वध के लिये बाह्य अस्त्र-शस्त्रों की आवश्यकता अवश्य होती और मारने के विज्ञप्तिविशेष से किसी ( वध्य ) का वध न हुआ करता, तो उन ऋषियों के मनःप्रदोषमात्र से उतने बड़े बड़े जनपद कैसे साफ हो गये होते । अन्यथा भगवान् का यह सूत्र निरर्थक होने लगेगा । फलतः कायिक, वाचिक और मानसिक पापों में से मनोदण्ड गुरुतर पाप भी सिद्ध न हो सकेगा ।

'मनोदण्ड' का तात्पर्य मनोदुश्चरित से है । दण्डकारण्य, मातङ्गारण्य और कलिङ्गारण्य ये तीनों उन अरण्यों के नाम हैं, जहाँ भगवान् बुद्ध से बहुत पहले विशाल जनसमुदाय निवास किया करता था । 'शून्य' का तात्पर्य निर्जन हो जाने से है तथा 'मेध्यीभूत' का तात्पर्य निर्जन हो जाने के कारण मल-मूत्र आदि गन्दगी से रहित हो जाने से है ।

आचार्य के मन में ऐसी आशङ्का भी हुई कि सौत्रान्तिक ऋषियों के मनःप्रदोष से अरण्यों के शून्य हो जाने को जानते हुए भी कही ऐसा न कह दें कि वे जनपद तो अमनुष्यों की कायिक और वाचिक क्रियाओं से शून्य हुये । अतः उस आशंका को निर्मूल सिद्ध करने के लिये वे आगे कहते हैं—

**५४. मनोदण्डो महावद्यः०**—यदि आप ( सौत्रान्तिक ) ऐसा कहें कि अमनुष्य, जो उन आरण्यक ऋषियों पर प्रसन्न थे, उनके बाह्य काय और वाक् की क्रिया से उक्त जनपदों में रहनेवाले मनुष्यों का वध हुआ, न कि ऋषियों के मनःप्रदोष से वे जनपद शून्य हुये ।

५५. यदि विज्ञप्तिमात्रमेवेदम्, परचित्तविदः किं परचित्तं जानन्ति, अथ न ?
किञ्चातः ?
यदि न जानन्ति, कथं परचित्तविदो भवन्ति ?
अथ जानन्ति,

## परचित्तविदां ज्ञानमयथार्थं कथम् ?

यदि यह ( सब कुछ ) विज्ञप्तिमात्र ही है, तो ( आप बताइये ) परचित्तविद् ( अभिज्ञाप्राप्त योगी ) परचित्त को जानते हैं कि नहीं ?

( विज्ञानवादी ) इससे आपका क्या मतलब है ?

यदि ( परचित्तविद् परचित्त को ) नहीं जानते हैं, तो वे परचित्तविद् कैसे होते हैं ?

यदि ( आप कहें कि ) जानते हैं, तो परचित्तविद् ( अभिज्ञाप्राप्त योगियों का ) ज्ञान अयथार्थ कैसे हो सकता है ?

---

यदि उन अमनुष्यों के बाह्य कायिक और वाचिक अकुशल कर्मों से ही वे जनपद शून्य हुये ( जैसा आप कहते हैं, वैसा मान लिया जाय ), तो ऐसी परिस्थिति में इस घटना से कायदण्ड और वाग्दण्ड से मनोदण्ड कैसे गुरुतर सिद्ध हो सकेगा ? अर्थात् नहीं हो सकेगा । मनोदण्ड महासावद्य तभी सिद्ध होगा जब कि काय और वाक् के सक्रिय न रहने पर भी उन ऋषियों के मन:प्रदोष से ही उन जनपदों के निवासियों का मरण माना जाय ।

यद्यपि इतनी( पूर्वोक्त ) युक्ति-प्रतियुक्तियों से सौत्रान्तिक निरुत्तर और निरुत्साहित हो गये; तथापि बाह्यार्थवाद के पक्ष में अन्तिम युक्ति उपस्थित करते हुये वे कहते हैं--

सौत्रान्तिक—

५५. यदि विज्ञप्तिमात्रमेवेदम्०—यदि ग्राह्य और ग्राहक का पार्थक्य नहीं होता, केवल चित्त और चैतसिक ही रहते हैं, तो ऐसी स्थिति में हम ( सौत्रान्तिक ) आपसे पूछते हैं कि परचित्तविदभिज्ञा[1] को प्राप्त योगी दूसरों के चित्तों को जानते हैं कि नहीं ?

---

१. ध्यानजन्य शक्तिविशेष को 'अभिज्ञा' कहते हैं । यहाँ 'अभि' का अर्थ 'विशेष' है तथा 'ज्ञा' का तात्पर्य 'जानना' है । समाधि या मार्ग के बल से ऐसे सामर्थ्य की उपलब्धि होती है । साथ ही नानाविध असाधारण क्रियाओं के प्रदर्शन की क्षमता आ जाती है । अभिज्ञायें पाँच हैं, यथा—ऋद्धिविध, दिव्यश्रोत्र, दिव्यचक्षु, परचित्तज्ञान तथा पूर्वनिवासानुस्मृति । अभिज्ञायें ६ या ७ भी मानी जाती हैं । परचित्तविद्-अभिज्ञा ज्ञान की वह शक्ति है, जिसके द्वारा दूसरे पुरुष के चित्त का ज्ञान किया जाता है । इन अभिज्ञाओं के स्वरूपज्ञान के लिये द्र०—विसु० १२—१३ परिच्छेद ।

५६. यथा ।

**स्वचित्तज्ञानम्**

तदपि कथमयथार्थम् ?

**अज्ञानाद् यथा बुद्धस्य गोचरः ॥२१॥**

जैसे स्वचित्तज्ञान ( अयथार्थ है ) ।

वह ( स्वचित्तज्ञान ) भी कैसे अयथार्थ है ?

जैसे ( स्वचित्त और परचित्त ) बुद्ध का गोचर होता है, वैसा नहीं जानने से ।

---

किञ्चात:—सिद्धान्त पक्ष ने इन दोनों पक्षों में कोई दोष न देखकर कहा—इस प्रश्न से आपका मतलब क्या है ?

तब सौत्रान्तिकों ने दोष का परिचय देते हुए कहा—

यदि न जानन्ति—यदि परचित्तविदभिज्ञा को प्राप्त योगी दूसरों के चित्तों को नहीं जानते हैं, तो वे परचित्तविदभिज्ञाप्राप्त कैसे कहलाते हैं ? इस शब्द की प्रवृत्ति में वैसा कुछ कारण तो अवश्य होना ही चाहिये, जिससे वे परचित्तविद् कहला सकें। अर्थात् जब परचित्त को जानेंगे, तभी कहला सकेंगे कि ये 'परचित्तविद्' हैं ।

अथ जानन्ति०—यदि उक्त दोष से डरकर आप ( विज्ञानवादी ) ऐसा स्वीकार कर लें कि 'वे परचित्त को जानते हैं', तो ऐसी परिस्थिति में उस परचित्तविदभिज्ञा में तो ग्राह्य और ग्राहक की आकृति अवश्य होगी; क्योंकि उस समय परचित्त ग्राह्य होगा और अभिज्ञा ग्राहक होगी। ये ग्राह्य और ग्राहक दोनों पृथक्-पृथक् रूप से उस योगी को दिखलाई पड़ेंगे। ऐसी स्थिति में वह योगी यथार्थ ज्ञाता नहीं हो सकेगा; क्योंकि उसे ग्राह्य और ग्राहक भिन्न भिन्न रूप से दिखलाई पड़ते हैं और आप ( विज्ञानवादियों ) के मत में यह ग्राह्य-ग्राहक का भेदज्ञान अयथार्थ ज्ञान स्वीकार किया गया है। प्रश्न है कि भावना में पारंगत उन योगियों का ज्ञान अयथार्थ कैसे माना जा सकता है ? यदि कहें कि उनका ज्ञान यथार्थ है, तब तो यह सिद्ध ही हो गया कि ग्राह्य और ग्राहक का पार्थक्य वस्तुत: सत् है। फलतः आप का विज्ञप्तिमात्रता का सिद्धान्त टूट जायगा। अथवा आपको यह कहना पड़ेगा कि परचित्तविदभिज्ञा होती ही नहीं ?

विज्ञानवादी—

५६. यथा स्वचित्तज्ञानम्—हम ( विज्ञानवादी ) यह मानते हैं कि योगी का परचित्तविद् ज्ञान यथार्थ नहीं होता। उदाहरणार्थ जिस प्रकार सभी जीव अपने अपने अतीत और अनागत चित्त यथार्थरूप से नहीं जान पाते, उसी प्रकार योगियों की परचित्ताभिज्ञा भी परचित्त को यथार्थरूप से नहीं जानती। होता यह है कि योगी को अपने योगाभ्यास के वश

**यथा तन्निरभिलाप्येनात्मना बुद्धानां गोचरः, तथा तदज्ञानात् तदुभयं न यथार्थम्, वितथप्रतिभासतया ग्राह्य-ग्राहकविकल्पस्याप्रहीणत्वात् ।**

जैसे वह ( स्वचित्त और परचित्त ) निरभिलाप्यरूप से बुद्ध का गोचर होता है, वैसा नहीं जानने से वे दोनों ( स्वचित्तज्ञान और परचित्तज्ञान ) यथार्थ नहीं हैं; क्योंकि मिथ्या प्रतिभास होने के कारण ग्राह्य और ग्राहक के विकल्प ( अभिनिवेश ) का प्रहाण नहीं हुआ है ।

---

से स्वचित्त ही परचित्त के आकार के सदृश स्पष्ट प्रतिभासित होता है और उसी योगाभ्यास के वश से उन्हें अतीत, अनागत वस्तुओं के सदृश स्पष्ट प्रतिभास होता है; फलतः वे समझते हैं कि हम परचित्त एवं अतीत-अनागत को जानते हैं । वस्तुतः वे अपने चित्त के ग्राह्यांश को ही परचित्त समझते हैं और इसीलिये वे 'परचित्तविद्' कहलाते हैं ।

सौत्रान्तिक—आचार्य के उपर्युक्त दृष्टान्त को सौत्रान्तिक दृष्टान्तासिद्ध समझते हैं, अतः वे विज्ञानवादियों से पूछते हैं--

**तदपि कथमयथार्थम्**—पहले जीवों का स्वचित्तज्ञान अयथार्थ सिद्ध हो जाय, तभी उस दृष्टान्त से योगी का परचित्तज्ञान अयथार्थ सिद्ध किया जा सकता है: किन्तु जीवों का स्वचित्तज्ञान ही अयथार्थ सिद्ध नहीं हैं, अतः यह कैसे सिद्ध हो सकता है कि योगी का परचित्तविद् ज्ञान अयथार्थ है ?

विज्ञानवादी—आचार्य ने जीवों के स्वचित्तज्ञान और योगियों के परचित्तज्ञान दोनों को अयथार्थ सिद्ध करने के लिये कहा –

**अज्ञानाद् यथा बुद्धस्य गोचरः**—भगवान् बुद्ध स्वचित्त और परचित्त को जिस निरभिलाप्यरूप में जानते है, उसी प्रकार जीवों का स्वचित्तज्ञान स्वचित्त को नहीं जानता और न योगियों का परचित्तज्ञान परचित्त को ही जानता है । यहाँ निरभिलाप्य का तात्पर्य अनिर्वचनीय से है । बाह्य अर्थ सत्, असत् ( एकदम अलीक ), उभय और अनुभय—इन चारों कोटियों में से किसी भी कोटि में निर्वचन करने योग्य नहीं हैं, इसीलिये वे 'अनिर्वचनीय' कहलाते हैं । ऐसा नहीं है कि अनिर्वचनीय का अर्थ एकदम वाक् का अविषय होने से है । अन्यथा यदि वे वाक् के विषय ही न होंगे और किसी भी प्रकार उनका कथन न हो सकेगा, तो उन्हें अनिर्वचनीय भी कैसे कहा जा सकता है । विज्ञप्तिमात्रता को अनिर्वचनीय कहकर उसे वाक् का एकदम अविषय कहना परस्पर वैसे ही अत्यन्त विरुद्ध है, जैसे 'मेरी माता वन्ध्या है'–यह कहना ।

यहाँ यह शङ्का होना स्वाभाविक है कि जीव स्वचित्त को और योगी परचित्त को निरभिलाप्यरूप में क्यों नहीं जानते ?

**वितथप्रतिभासतया**—जीवों के स्वचित्तज्ञान और योगियों के परचित्तज्ञान दोनों ज्ञानों को ग्राह्य और ग्राहक भाव भासित होता है, इसलिये उनके प्रतिभास में एक विपरीत

बोध होता है। वस्तुतः उन लोगों का चित्त ग्राह्य-ग्राहक के पार्थक्य से सर्वथा रहित होता है; फिर भी उनके आभास में यह पार्थक्य विद्यमान रहता है। इस प्रकार अद्वय में द्वय का प्रतिभास सर्वथा विपरीत ही कहा जायगा। वह द्वय का भान, जो विपरीत ग्राह्य अंश है, उससे आवृत होने की वज़ह से स्वचित्त और परचित्त क्रमशः जीवों और योगियों को यथार्थ दिखलाई नहीं देते। जीव जब स्वसान्तानिक अतीत और अनागत चित्तों को जानते हैं, तब उनमें द्वैत का प्रतिभास होता है। वे अपने चित्त के ग्राह्यांश को ही, जो कि अतीत और अनागत के सदृश दिखलाई देता है, अपना अतीत और अनागत चित्त समझ लेते हैं। उसी प्रकार योगी भी जब दूसरों के चित्तों को जानते हैं, तब द्वैतप्रतिभास के कारण ही वे अपने योगिचित्त के ग्राह्यांश को परचित्त समझ लेते हैं। किसी भी हालत में वे स्वचित्त और परचित्त को अनिर्वचनीयरूप में नहीं जानते।

तात्पर्य यह है कि जब भी कोई विज्ञान उत्पन्न होता है, तब वह अपने उत्पाद के लिये बाह्य ग्राह्य की अपेक्षा नहीं किया करता। अपितु उस विज्ञान के ही दो अंश होते हैं। एक अंश ग्राह्य के रूप में दिखलाई पड़ता है, उसे 'ग्राह्यांश' कहते हैं। दूसरा अंश ग्राहक के रूप में दिखलाई पड़ता है, उसे 'ग्राहकांश' कहते हैं। इस तरह द्वैत के रूप में भान हुआ करता है[1]। यह द्वैतभान तब तक होता रहता है, जब तक जीव बुद्धत्व को प्राप्त नहीं हो जाते।

उक्त द्वैतभान एक प्रकार का आवरण है, जिसकी वज़ह से वस्तु की यथार्थ स्थिति का साक्षात्कार नहीं हो पाता। दर्शनमार्ग आदि के समाहित ज्ञान को यह द्वैतप्रतिभास नहीं होता, इसलिये वह ज्ञान वस्तुस्थिति का साक्षात्कार करनेवाला होता है। किन्तु पृष्ठलब्ध अवस्था में उक्त द्वैतभान फिर होने लगता है, फलतः पृष्ठलब्ध अवस्था में परमार्थ सत्य का साक्षात्कार नहीं होता। परचित्तज्ञान आदि अभिज्ञायें भी पृष्ठलब्ध अवस्था में होती है। इसलिये वे उक्त द्वैताभास से मुक्त नहीं हैं। अतएव सभी पृथग्जन और पृष्ठलब्ध अवस्था के योगी वस्तुओं को यथार्थरूप से नहीं जानते; क्यों कि उनके ज्ञान के आगे उक्त द्वैताभास का परदा होता है; जैसे किसी घट को समान रंगवाले कपड़े से ढँक कर देखा जाय, तो घट का यथार्थ ज्ञान नहीं होता; फिर भी लोग यह तो समझते ही हैं कि हम घट को देख रहे हैं।

यहाँ यह प्रश्न होना स्वाभाविक है कि यदि जीवों और योगियों के चित्त वस्तुतः अद्वैतस्वरूप हैं, तो उन्हें द्वैत का प्रतिभास क्यों होता है?

ग्राह्यग्राहकविकल्पस्याप्रहीणत्वात्—पृथग्जन और योगियों ने चूँकि ग्राह्य और ग्राहक अभिनिवेश का प्रहाण नहीं किया है, अतः उन्हें उक्त प्रकार का द्वैतप्रतिभास हुआ करता है। यद्यपि चित्त का यथार्थ स्वरूप अद्वैत है; तथापि जब तक ग्राह्य-ग्राहकाभिनिवेश पूर्णतः क्षीण नहीं होता, तब तक द्वैत का भान होता रहता है। आर्यों को समाहित अवस्था में ग्राह्य-ग्राहक का भान नहीं होता तथा बुद्ध को किसी अवस्था में द्वैत का भान नहीं होता अर्थात्

---

१. **विज्ञानातिरिक्तत्वेन ग्राह्यांश की सत्ता का भान तथा ग्राहकांश का बाह्यार्थरूपेण भान 'द्वैतभान' कहलाता है।**

५७. अनन्तविनिश्चयप्रभेदागाधगाम्भीर्यायां विज्ञप्तिमात्रतायाम्,
विज्ञप्तिमात्रतासिद्धिः स्वशक्तिसदृशी मया ।
कृतेयं सर्वथा सा तु न चिन्त्या

सर्वंप्रकारा तु सा मादृशैश्चिन्तयितुं न शक्यते, तर्काविषयत्वात् । कस्य पुनः सा सर्वथा गोचरः ? इत्याह—

बुद्धगोचरः ॥ २२ ॥

बुद्धानां हि सा भगवतां सर्वप्रकारं गोचरः, सर्वाकारसर्वज्ञेयज्ञानाविघातात् ।

॥ इति विंशतिका विज्ञप्तिमात्रतासिद्धिः ॥

कृतिरियमाचार्यवसुबन्धोः ॥

विज्ञप्तिमात्रता के अनन्त विनिश्चय और प्रभेदों से अगाध और गम्भीर होने पर भी मैंने अपनी शक्ति के अनुरूप विज्ञप्तिमात्रता की सिद्धि की है । वह किसी भी प्रकार चिन्त्य नहीं है ।

तर्क ( सविकल्प ज्ञान ) का अविषय होने से उस ( विज्ञप्तिमात्रता ) के समस्त प्रकारों का मेरे जैसे पुरुषों द्वारा चिन्तन नहीं किया जा सकता । ( यदि ऐसी स्थिति है, तो ) फिर वह सर्वथा किसकी विषय है ? इसके समाधान के लिये आचार्य ने कहा—

( वह केवल ) बुद्ध की ही गोचर है ।

वह ( विज्ञप्तिमात्रता ) केवल भगवान् बुद्धों को ही सब प्रकार से गोचर है; क्योंकि उनका ज्ञान सभी प्रकार के सभी ज्ञेयों में अप्रतिहत है ।

**इस प्रकार आचार्य वसुबन्धु की यह 'विंशिका विज्ञप्तिमात्रतासिद्धिः' नामक कृति**

**❀ समाप्त ❀**

---

सर्वदा अद्वैत प्रतिभासित होता है । उस समय ( आर्यों की समाहित अवस्था और बुद्धत्व की अवस्था में ) उन्हें वस्तुओं की यथार्थ स्थिति का साक्षात्कार होता है ।

इस प्रकार विज्ञप्तिमात्रतावाद को दूषण देनेवाले कुवादों का पूर्णतः समाधान कर दिया गया है ।

५७. अनन्तविनिश्चयप्रभेद०—यद्यपि विज्ञानवाद के विषय में बहुत वक्तव्य हैं; फिर भी उनमें से यहाँ अत्यन्त अल्प कहा गया है, उसके सभी प्रकार यहाँ नहीं कहे गये हैं; क्योंकि विज्ञप्तिमात्रतासिद्धि या विज्ञानवाद के सिद्धान्त अनन्त हैं, उनका अवगाहन करना अत्यन्त कठिन है । वे मन्देन्द्रिय पुद्गलों के दृष्टिगोचर भी नहीं हैं । इसलिये उसके सभी प्रकार हमारे जैसे पृथग्जन द्वारा प्रतिपादित नहीं किये जा सकते; फिर भी अपनी शक्ति के अनुसार हमने इतना प्रतिपादन अवश्य कर दिया है, जिससे उक्त गम्भीर और विस्तृत

विज्ञप्तिमात्रता की किसी प्रकार सिद्धि हो जाय। हमारे जैसा पृथग्जन, जिसने तत्त्व का यथावत् दर्शन नहीं किया है और कल्पनाजालों से वियुक्त भी नहीं है, उसमें विज्ञप्तिमात्रता के सभी प्रकारों को सोचने की सामर्थ्य भी कहाँ है; क्योंकि विज्ञप्तिमात्रता या तत्त्व तर्क का विषय नहीं है। तर्क का तात्पर्य सविकल्पक चिन्तन से है। तत्त्व उस सविकल्पक ज्ञान के साक्षात् विषय के रूप में नहीं आ सकता। इसलिये यहाँ उसे ( तत्त्व को ) तर्क का अविषय कहा गया है। इसका मतलब यह नही है कि तत्त्व अनुमान का भी विषय नहीं है; क्योंकि तत्त्व का साक्षात्कार करने के लिये सर्वप्रथम उसे अनुमान द्वारा जानकर तदनन्तर उसकी समाधि के साथ भावना की जाती है। फलतः क्रमशः उसमें उत्तरोत्तर प्रकर्षता आती रहती है। अन्त में एक दिन उसका साक्षात्कार भो होता है।

यहाँ ऐसी जिज्ञासा होना स्वाभाविक है कि जिन्हें तत्त्व ज्ञान नहीं है, ऐसे लोगों द्वारा यदि विज्ञप्तिमात्रता के सभी प्रकार सोचे नहीं जा सकते हैं, तो फिर विज्ञप्तिमात्रता के सभी प्रकार किसके दृष्टिगोचर हैं ?

बुद्धगोचरः—विज्ञप्तिमात्रता के सभी प्रकार केवल बुद्धों के ही गोचर हैं; क्योंकि उन्हीं का ज्ञान समस्त ज्ञेय पदार्थों के प्रति अप्रतिहत होता है। अर्थात् उनके ज्ञान में कहीं भी रुकावट नहीं होती। अनेक कल्पों से ज्ञेय पदार्थों के प्रति प्रज्ञा का अभ्यास किया गया था, इसलिये उनकी प्रज्ञा असीमित शक्तिसम्पन्न होकर लौकिक और लोकोत्तर समस्त धर्मों का साक्षात्कार करने में पूर्ण सक्षम हो गयी है। फलतः बुद्धों का ज्ञान कहीं भी प्रतिहत नहीं हो सकता। प्रतिघात होने में कोई कारण उपस्थित होना चाहिये, बुद्ध तो समस्त ज्ञेयावरणों से सर्वथा रहित होते हैं; फलतः वे विना प्रतिघात के यावत् ज्ञेय और यथार्थ ज्ञेय सबको यथावत् जानते रहते हैं।

**आचार्य वसुबन्धुप्रणीत विज्ञप्तिमात्रतासिद्धि नामक विंशिका प्रकरण की गूढार्थदीपनी व्याख्या समाप्त।**



आचार्यवसुबन्धुप्रणीता

# त्रिंशिका
# विज्ञप्तिमात्रतासिद्धिः

स्थिरमतिविरचितभाष्यसहिता

॥ नमः सर्वबुद्धबोधिसत्त्वेभ्यः ॥

# त्रिंशिकाविज्ञप्तिकारिकाः

आत्मधर्मोपचारो हि विविधो यः प्रवर्तते ।
विज्ञानपरिणामेऽसौ परिणामः स च त्रिधा ॥१॥
विपाको मननाख्यश्च विज्ञप्तिर्विषयस्य च ।
तत्रालयाख्यं विज्ञानं विपाकः सर्वबीजकम् ॥२॥
असंविदितकोपादिस्थानविज्ञप्तिकं च तत् ।
सदा स्पर्शमनस्कारवित्संज्ञाचेतनान्वितम् ॥३॥
उपेक्षा वेदना तत्रानिवृताव्याकृतं च तत् ।
तथा स्पर्शादयस्तच्च वर्तते स्रोतसौघवत् ॥४॥
तस्य व्यावृत्तिरर्हत्त्वे तदाश्रित्य प्रवर्तते ।
तदालम्बं मनोनाम विज्ञानं मननात्मकम् ॥५॥
क्लेशैश्चतुर्भिः सहितं निवृताव्याकृतैः सदा ।
आत्मदृष्ट्यात्ममोहात्ममानात्मस्नेहसंज्ञितैः ॥६॥
यत्रजस्तन्मयैरन्यैः स्पर्शाद्यैश्चार्हतो न तत् ।
न निरोधसमापत्तौ मार्गे लोकोत्तरे न च ॥७॥
द्वितीयः परिणामोऽयं तृतीयः षड्विधस्य या ।
विषयस्योपलब्धिः सा कुशलाकुशलाद्वया ॥८॥

सर्वत्रगैर्विनियतैः कुशलैश्चैतसैरसौ ।
सम्प्रयुक्ता तथा क्लेशैरुपक्लेशैस्त्रिवेदना ॥९॥
आद्याः स्पर्शादयश्छन्दाधिमोक्षस्मृतयः सह ।
समाधिधीभ्यां नियताः श्रद्धाथ ह्रीरपत्रपा ॥१०॥
अलोभादित्रयं वीर्यं प्रश्रब्धिः साप्रमादिका ।
अहिंसा कुशलाः क्लेशा रागप्रतिघमूढयः ॥११॥
मानदृग्विचिकित्साश्च क्रोधोपनहने पुनः ।
म्रक्षः प्रदाश ईर्ष्याथ मात्सर्यं सह मायया ॥१२॥
शाठ्यं मदो विहिंसा ह्रीरत्रपा स्त्यानमुद्धवः ।
आश्रद्धयमथ कौसीद्यं प्रमादो मुषिता स्मृतिः ॥१३॥
विक्षेपोऽसम्प्रजन्यं च कौकृत्यं मिद्धमेव च ।
वितर्कश्च विचारश्चेत्युपक्लेशा द्वये द्विधा ॥१४॥
पञ्चानां मूलविज्ञाने यथाप्रत्ययमुद्भवः ।
विज्ञानानां सह न वा तरङ्गाणां यथा जले ॥१५॥
मनोविज्ञानसम्भूतिः सर्वदासंज्ञिकादृते ।
समापत्तिद्वयान्मिद्धान्मूर्च्छनादप्यचित्तकात् ॥१६॥
विज्ञानपरिणामोऽयं विकल्पो यद् विकल्प्यते ।
तेन तन्नास्ति तेनेदं सर्वं विज्ञप्तिमात्रकम् ॥१७॥
सर्वबीजं हि विज्ञानं परिणामस्तथा तथा ।
यात्यन्योऽन्यवशाद् येन विकल्पः स स जायते ॥१८॥
कर्मणो वासना ग्राहद्वयवासनया सह ।
क्षीणे पूर्वविपाकेऽन्यद् विपाकं जनयन्ति तत् ॥१९॥
येन येन विकल्पेन यद् यद् वस्तु विकल्प्यते ।
परिकल्पित एवासौ स्वभावो न स विद्यते ॥२०॥

परतन्त्रस्वभावस्तु विकल्पः प्रत्ययोद्भवः ।
निष्पन्नस्तस्य पूर्वेण सदा रहितता तु या ॥२१॥
अत एव स नैवान्यो नानन्यः परतन्त्रतः ।
अनित्यतादिवद् वाच्यो नादृष्टेऽस्मिन् स दृश्यते ॥२२॥
त्रिविधस्य स्वभावस्य त्रिविधां निःस्वभावताम् ।
सन्धाय सर्वधर्माणां देशिता निःस्वभावता ॥२३॥
प्रथमो लक्षणेनैव निःस्वभावोऽपरः पुनः ।
न स्वयम्भाव एतस्येत्यपरा निःस्वभावता ॥२४॥
धर्माणां परमार्थश्च स यतस्तथताऽपि सः ।
सर्वकालं तथाभावात् सैव विज्ञप्तिमात्रता ॥२५॥
यावद् विज्ञप्तिमात्रत्वे विज्ञानं नावतिष्ठति ।
ग्राहद्वयस्यानुशयस्तावन्न विनिवर्तते ॥२६॥
विज्ञप्तिमात्रमेवेदमित्यपि ह्युपलम्भतः ।
स्थापयन्नग्रतः किञ्चित् तन्मात्रे नावतिष्ठते ॥२७॥
यदा त्वालम्बनं ज्ञानं नैवोपलभते तदा ।
स्थितं विज्ञानमात्रत्वे ग्राह्याभावे तदग्रहात् ॥२८॥
अचित्तोऽनुपलम्भोऽसौ ज्ञानं लोकोत्तरं च तत् ।
आश्रयस्य परावृत्तिर्द्विधा दौष्ठुल्यहानितः ॥२९॥
स एवानास्रवो धातुरचिन्त्यः कुशलो ध्रुवः ।
सुखो विमुक्तिकायोऽसौ धर्माख्योऽयं महामुनेः ॥३०॥

॥ त्रिंशिकाविज्ञप्तिकारिकाः समाप्ताः ॥

॥ कृतिरियमाचार्यवसुबन्धोः ॥



॥ नमो मञ्जुश्रिये ॥

# त्रिंशिका

# विज्ञप्तिमात्रतासिद्धिः

## स्थिरमतिविरचितभाष्यसहिता

१. पुद्गलधर्मनैरात्म्ययोरप्रतिपन्नविप्रतिपन्नानामविपरीतपुद्गलधर्मनैरात्म्यप्रतिपादनार्थं त्रिंशिकाविज्ञप्तिप्रकरणारम्भः।

पुद्गलनैरात्म्य और धर्मनैरात्म्य ( के विषय ) में अप्रतिपन्न ( जानकारी नहीं रखनेवाले ) और विप्रतिपन्न ( गलत जानकारी रखनेवाले ) जनों के लिये अविपरीत ( यथार्थ ) पुद्गलनैरात्म्य और धर्मनैरात्म्य का प्रतिपादन करने के लिये इस 'त्रिंशिका-विज्ञप्ति' नामक प्रकरण का आरम्भ किया गया है।

---

## गूढार्थदीपनी

१. अनुसन्धि—आचार्य स्थिरमति अपने इस प्रथम वाक्य द्वारा प्रस्तुत प्रकरण के अभिधेय, सम्बन्ध एवं प्रयोजन आदि का प्रदर्शन कर रहे हैं। किसी भी शास्त्र के प्रारम्भ में इन ( अभिधेय आदि ) का प्रतिपादन आवश्यक होता है; क्योंकि इन्हें विना जाने विचारवान् श्रोता उन उन शास्त्रों के श्रवण में प्रवृत्त नहीं होते। अतः श्रोतृजन के प्रसादनार्थ भाष्यकार शास्त्र के प्रारम्भ में अभिधेय आदि का प्रतिपादन कर रहे हैं।

'पुद्गलधर्मनैरात्म्ययोः' इस वचन के द्वारा 'प्रयोजन' का, 'अप्रतिपन्नविप्रतिपन्नानाम्' इसके द्वारा 'सम्बन्धी' का, 'अविपरीतपुद्गलधर्मनैरात्म्य०' के द्वारा 'अभिधेय' का तथा 'त्रिंशिकाविज्ञप्तिप्रकरणारम्भः' इस वचन के द्वारा 'सम्बन्ध' का निर्देश किया गया है।

कहने का तात्पर्य यह है कि पुद्गलनैरात्म्य और धर्मनैरात्म्य को युक्ति और आगम द्वारा अविपरीतरूप से दिखलाना, इस प्रकरण का 'अभिधेय' है। नैरात्म्यद्वय को सम्यग् रूप से जानना, इसका 'प्रयोजन' है। वह ( प्रयोजन ) भी इस प्रकरण के द्वारा ही सिद्ध होता है, इसलिये यह प्रकरण उस प्रयोजनसिद्धि का उपाय है और प्रयोजन उपेय है। फलतः इन दोनों के बीच 'उपायोपेय सम्बन्ध' है।

पुद्गलनैरात्म्य और धर्मनैरात्म्य का अविपरीत प्रतिपादन किन ( व्यक्तियों ) के लिये किया जा रहा है ?

अप्रतिपन्न ( द्विविध नैरात्म्य को न जाननेवाले ) तथा विप्रतिपन्न ( विपरीत ढंग से जाननेवाले ) पुद्गलों में नैरात्म्यद्वयसम्बन्धी सम्यग् ज्ञान के उत्पाद के लिये उनका प्रतिपादन किया जा रहा है।

ज्ञातव्य है कि अप्रतिपत्ति दो प्रकार की होती है, यथा—अज्ञान और सन्देह। अज्ञान वस्तुस्थिति को बिलकुल न जानना है। सन्देह यद्यपि विषय के प्रति प्रवृत्त है; तथापि द्विमुख ( द्विकोटिक ज्ञान ) होने से उसके द्वारा विषय का यथावत् ज्ञान नहीं हो पाता। इसलिये ये दोनों 'अप्रतिपत्ति' कहे जाते हैं तथा इनसे युक्त पुद्गल 'अप्रतिपन्न' कहलाते हैं।

विप्रतिपत्ति का तात्पर्य विपर्ययज्ञान से है। यह स्वविषय को एकान्तरूप से विपरीत ( उलटा ) समझता है। इससे युक्त पुद्गल 'विप्रतिपन्न' कहलाते हैं।

**पुद्गलनैरात्म्य**—'पूर्यते गलति च' इस विग्रह के अनुसार पुद्गल वह है, जो पूरित भी होता है और क्षीण भी होता है। अपूर्व कर्मों के सञ्चय से वह पूरित होता है और पूर्वकृत कर्मों के उपभोग से वह क्षीण भी होता है, इसलिये 'पुद्गल' कहलाता है।

अथवा—'पुनः पुनः गच्छति' इस विग्रह के अनुसार जिस भव में वह पहले जा चुका है, कर्म-क्लेशों की वज़ह से उसमें पुनः पुनः गमन करता है, इसीलिये 'पुद्गल' कहलाता है[1]।

इस प्रकार के पुद्गल का आलम्बन करके साधारण पृथग्जनों को ऐसा प्रतीत होता है; मानों वह ( पुद्गल ) पञ्च स्कन्धों से भिन्न, नित्य, शाश्वत, कूटस्थ कोई द्रव्यसत् धर्म है। किन्तु इस प्रकार के आत्मा की सत्ता नहीं है, इसलिये इस प्रकार के आत्मा का अभाव 'पुद्गलनैरात्म्य' कहलाता है।

**धर्मनैरात्म्य**—जो स्वलक्षण को धारण करते हैं, वे 'धर्म' कहे जाते हैं। इसमें घट, पट आदि सभी संस्कृत एवं असंस्कृत पदार्थ संगृहीत होते हैं। वे ( पदार्थ ) सांसारिक साधारण सत्त्वों को बाह्यार्थतः सत् प्रतीत होते हैं; किन्तु वे वस्तुतः उस प्रकार बाह्यार्थतः सत् नहीं होते। अत एव धर्मों की बाह्यार्थ से रहितता को 'धर्मनैरात्म्य' की संज्ञा प्रदान की जाती है।

**विशेष**—पुद्गलनैरात्म्य और धर्मनैरात्म्य में 'पुद्गल' और 'धर्म' ये आधार ( आश्रय ) या धर्मी हैं तथा 'नैरात्म्य' उनमें आधेय ( आश्रित ) या धर्म है। अथवा उनका वास्तविक स्वरूप है। ऐसा नहीं है कि पुद्गलनैरात्म्य का अर्थ पुद्गल का सर्वथा अभाव या धर्मनैरात्म्य का अर्थ धर्मों ( पदार्थों ) का सर्वथा नास्तित्व है। जैसे—जब 'रज्जु में सर्पाभाव' कहा जाता

---

1. 'पुद्गल' शब्द की उपर्युक्त व्याख्याओं के लिये द्र०—आचार्य विनीतदेव की इस स्थल पर टीका।

२. पुद्गलधर्मनैरात्म्यप्रतिपादनं[1] पुनः क्लेशज्ञेयावरणप्रहाणार्थम्। तथा हि—आत्मदृष्टिप्रभवा रागादयः क्लेशाः; पुद्गलनैरात्म्यावबोधश्च सत्कायदृष्टेः

पुद्गलनैरात्म्य और धर्मनैरात्म्य का प्रतिपादन (क्रमशः) क्लेशावरण और ज्ञेयावरण के प्रहाण के लिये भी है। जैसे—राग आदि (सम्पूर्ण) क्लेश आत्मदृष्टि से प्रसूत हैं और पुद्गलनैरात्म्य का अवबोध सत्कायदृष्टि का प्रतिपक्ष है, अतः सत्कायदृष्टि के प्रहाण के लिये

---

है, तब वहाँ रज्जु आधार या धर्मी होती है और सर्पाभाव आधेय या धर्म होता है। जब रज्जु में सर्प के अभाव का ज्ञान होता है, तब रज्जु का अभाव नहीं हो जाता; अपितु उसमें सर्प से रहितता का ही बोध होता है।

पुद्गलनैरात्म्य और धर्मनैरात्म्य को विपरीतरूप से समझनेवाले बौद्धों में भी कम नहीं हैं। उदाहरणार्थ सम्मितीय लोग ही हैं, जो पुद्गलनैरात्म्य को गलत ढंग से समझते हैं। वे कहते हैं कि जिस प्रकार तैर्थिक (बौद्धातिरिक्त आत्मवादी) आत्मा की कल्पना करते हैं, यद्यपि उस प्रकार की आत्मा सत् नहीं है; तथापि कर्ता, भोक्ता आदि स्वतन्त्र पुद्गल तो अवश्य होता है। अन्यथा शुभ-अशुभ कर्मों की व्यर्थता का प्रसङ्ग होगा तथा संसार में प्रवृत्त करनेवाले संक्लेश धर्मों और मोक्ष की ओर ले जानेवाले व्यवदान धर्मों की व्यवस्था न हो सकेगी।

इसी प्रकार धर्मनैरात्म्य को गलत ढंग से समझनेवाले माध्यमिक लोग हैं, जो कहते हैं कि समस्त धर्म सर्वथा निःस्वभाव हैं और उन (धर्मों) की सत्ता कल्पितमात्र है।

उपर्युक्त दोनों प्रकार के मत समीचीन नहीं हैं—इसका आगे यथास्थान युक्तिपूर्वक प्रतिपादन किया जायगा।[2]

इन्हीं सब बातों को ध्यान में रखते हुए इस प्रकार के अप्रतिपन्न और विप्रतिपन्न लोगों को पुद्गलनैरात्म्य और धर्मनैरात्म्य का यथार्थ स्वरूप दिखलाने के लिये आचार्य (वसुबन्धु) ने इस त्रिंशिकाविज्ञप्ति नामक प्रकरण का प्रारम्भ किया है।

ऊपर कहा जा चुका है कि प्रत्येक शास्त्र में अभिधेय, प्रयोजन और सम्बन्ध होते हैं। इनमें प्रयोजन दो प्रकार का होता है, यथा—प्रयोजन और प्रयोजन-प्रयोजन। इनमें से प्रयोजन का कथन ऊपर कर दिया गया है। अब यहाँ प्रयोजन-प्रयोजन दिखलाया जा रहा है।

## प्रयोजन-प्रयोजन का त्रिविध प्रदर्शन

प्रथम प्रकार—

प्रश्न होता है, आखिर बुद्ध और उनके अनुयायी उपदेशकों ने पुद्गलनैरात्म्य और धर्मनैरात्म्य की देशना क्यों की?

२. पुद्गलधर्मनैरात्म्यप्रतिपादनं पुनः०—पुद्गलनैरात्म्य और धर्मनैरात्म्य—इन

---

१. तत्र पुद्गल०—स०।

२. द्र०—त्रिंशिका ५, पृ० ९३-९५।

प्रतिपक्षत्वात्, तत्प्रहाणाय प्रवर्तमानः सर्वक्लेशान् प्रजहाति[१]। धर्मनैरात्म्यज्ञानादपि[२] ज्ञेयावरणप्रतिपक्षत्वात्, ज्ञेयावरणं प्रहीयते।

प्रवर्तमान ( पुरुष ) सम्पूर्ण क्लेशों का त्याग करता है। ज्ञेयावरण का प्रतिपक्ष होने से धर्मनैरात्म्य के ज्ञान से ज्ञेयावरण प्रहीण होता है।

---

दो नैरात्म्यों की देशना इसलिये की गई है, जिससे कि अभिलाषी पुरुष क्लेशावरण और ज्ञेयावरण का भली-भाँति प्रहाण कर सकें। पुद्गलनैरात्म्य की देशना क्लेशावरण के प्रहाण के लिये तथा धर्मनैरात्म्य की देशना ज्ञेयावरण के प्रहाण के लिये है।

यहाँ यह जिज्ञासा होना स्वाभाविक है कि पुद्गलनैरात्म्य की देशना क्लेशावरण के प्रहाण के लिये कैसे उपयोगी है?

तथा हि—आत्मदृष्टिप्रभवा रागादयः०—राग आदि समस्त क्लेश सत्कायदृष्टि से उत्पन्न होते हैं। यथा—स्वस्कन्धसमूह[३] का आलम्बन करके सामान्य जन उसे ( समूह को ) इस प्रकार की 'आत्मा' समझने लगते हैं, जो एकदम स्वतन्त्र, नित्य और सबसे प्रधान है। तदनन्तर स्वसम्बद्ध सभी पदार्थों को 'आत्मीय' समझने लगते हैं। ऐसी स्थिति में जो पदार्थ अपने अनुकूल ( सुखवेदनीय ) प्रतीत होते हैं, उनके प्रति वे रागवान् होते हैं तथा जो पदार्थ प्रतिकूल ( दुःखवेदनीय ) प्रतीत होते हैं, उनके प्रति वे ईर्ष्या, द्वेष आदि से युक्त होते हैं।[४] जिस समय इस प्रकार की आत्मदृष्टि और आत्मीयदृष्टि का प्रहाण हो जाता है, उस समय उनमें राग, द्वेष आदि मलों का उसी प्रकार उत्पाद नहीं होता, जिस प्रकार वृक्ष के समीप कुल्हाड़ी आ जाने पर उस ( वृक्ष ) में द्वेष आदि का उत्पाद नहीं होता।

तात्पर्य यह है कि राग आदि समस्त क्लेश सत्कायदृष्टि से ही सम्बद्ध हैं। सत्कायदृष्टि के होने पर ही क्लेशों की प्रवृत्ति होती है और उस ( सत्कायदृष्टि ) के निवृत्त ( प्रहीण ) हो

---

१. तत्प्रहीणायां सर्वक्लेशान् प्रजहाति—स०।

२. ०ज्ञानेनापि—स०।

३. अपनी सन्तान में होनेवाले रूप, वेदना, संज्ञा, संस्कार और विज्ञान नामक पाँच स्कन्धों का समूह।

४. द्र०— यः पश्यत्यात्मानं तत्रास्याहमिति शाश्वतः स्नेहः।
स्नेहात् सुखेषु तृष्यति तृष्णा दोषांस्तिरस्कुरुते॥
गुणदर्शी परितृष्यन् ममेति तत्साधनान्युपादत्ते।
तेनात्माभिनिवेशो यावत् तावत् स संसारे॥
आत्मनि सति परसंज्ञा स्वपरविभागात् परिग्रहद्वेषौ।
अनयोः सम्प्रतिबद्धाः सर्वे दोषाः प्रजायन्ते॥
—प्र० वा० ( प्रमाण० परि० ) २१९–२२१ पृ० ७६–७७।

३. क्लेशज्ञेयावरणप्रहाणमपि मोक्षसर्वज्ञत्वाधिगमार्थम् । क्लेशा हि मोक्षप्राप्तेरावरणमिति, अतस्तेषु प्रहीणेषु मोक्षोऽधिगम्यते । ज्ञेयावरणमपि सर्वस्मिन्

क्लेशावरण और ज्ञेयावरण का प्रहाण भी ( क्रमशः ) मोक्ष और सर्वज्ञत्व की प्राप्ति के लिये है । क्लेश मोक्ष की प्राप्ति में आवरण ( प्रतिबन्धक ) हैं । इसलिये उन (क्लेशों) के प्रहीण हो जाने पर मोक्ष की प्राप्ति होती है । ज्ञेयावरण भी सम्पूर्ण ज्ञेयों में ज्ञान की

---

जाने पर राग आदि क्लेशों का उत्पाद असम्भव हो जाता है । पुद्गल-नैरात्म्यज्ञान सत्कायदृष्टि का साक्षात् प्रतिपक्ष है । इसलिये जब पुद्गलनैरात्म्य का प्रत्यक्षतः अवबोध (साक्षात्कार) होता है, तब सत्कायदृष्टि अपने-आप विगलित हो जाती है । इसीलिये पुद्गलनैरात्म्य की देशना क्लेशावरण के प्रहाण के लिये उपयुक्त है ।

धर्मनैरात्म्य की देशना ज्ञेयावरण के प्रहाण के लिये कैसे उपयोगी है ?

धर्मनैरात्म्यज्ञानादपि०—विज्ञानवादियों के मत में बाह्यार्थसत्-दृष्टि ही ज्ञेयावरण है; क्योंकि वही ( दृष्टि ) समस्त ज्ञेय धर्मों के साक्षात्कार में आवरण है । जब बाह्यार्थदृष्टि का पूर्णतः क्षय हो जाता है, तब सर्वज्ञता की प्राप्ति होती है ।

भावविवेक ( भव्य ) आदि स्वातन्त्रिक माध्यमिकों के मत में धर्मों की सत्यतः सत्तादृष्टि ज्ञेयावरण है ।

विज्ञानवादी और स्वातन्त्रिक माध्यमिक दोनों के मत में ज्ञेयावरण ज्ञानविशेष ( ज्ञानजातीय धर्म ) माना जाता है; किन्तु नागार्जुन, चन्द्रकीर्ति आदि प्रासङ्गिक माध्यमिक ज्ञेयावरण को ज्ञानविशेष नहीं मानते और न तो धर्मों की स्वलक्षणसत्-दृष्टि को ही ज्ञेयावरण मानते हैं; अपितु वे उसे ( स्वलक्षणसत्-दृष्टि को ) क्लेशावरण ही मानते हैं । उन क्लेशों की वासना ही उनके मत में ज्ञेयावरण मानी जाती है[1] ।

जब धर्मनैरात्म्य ( बाह्यार्थाभाव ) का साक्षात्कार होता है, तब बाह्यार्थदृष्टि अपने-आप विगलित हो जाती है और आगे चलकर सर्वज्ञता की प्राप्ति होती है । इसीलिये धर्मनैरात्म्य की देशना ज्ञेयावरण के प्रहाण के लिये उपयुक्त है ।

क्लेशावरण और ज्ञेयावरण के प्रहाण से क्या लाभ होता है ?

३. क्लेशज्ञेयावरणप्रहाणमपि ०—राग आदि क्लेश ही मोक्ष की प्राप्ति में प्रधान

---

१. विज्ञान से अतिरिक्त ग्राह्य-ग्राहक की सत्ता मानना, विज्ञानवाद के मत में 'बाह्यार्थसत्-दृष्टि' है तथा समस्त धर्मों को स्वभावतः सत् समझना, स्वातन्त्रिक माध्यमिक मत में 'सत्यतः सत्-दृष्टि' है । 'बाह्यार्थसत्-दृष्टि' एवं 'सत्यतः सत्-दृष्टि' दोनों धर्मात्मदृष्टि हैं । स्वरूपतः यह दृष्टि चैतसिक है । अतः क्रमशः दोनों प्रकार की दृष्टियाँ दोनों मतों में ज्ञानजातीय मानी जाती हैं और इन्हें ही वे क्रमशः ज्ञेयावरण कहते हैं ।

प्रासङ्गिक माध्यमिक उक्त दोनों प्रकार की दृष्टियों को ज्ञेयावरण नहीं; अपितु

**ज्ञेये ज्ञानप्रवृत्तिप्रतिबन्धभूतमक्लिष्टमज्ञानम् । तस्मिन् प्रहीणे सर्वाकारे ज्ञेयेऽसक्तमप्रतिहतं च ज्ञानं प्रवर्तत इत्यतः सर्वज्ञत्वमधिगम्यते ।**

प्रवृत्ति होने में प्रतिबन्धभूत अक्लिष्ट अज्ञान है। उस (ज्ञेयावरण) के प्रहीण हो जाने पर ज्ञेय के सभी आकारों में असक्त और अप्रतिहत ज्ञान प्रवृत्त होने लगता हैं। फलतः सर्वज्ञत्व की प्राप्ति होती है।

---

बाधक हैं। अतः उनके समूल प्रहीण हो जाने पर मुक्ति का लाभ होता है और उस अवस्था में पुद्गल (व्यक्ति) अर्हत् कहलाता है। इसीलिये क्लेशावरण का प्रहाण मोक्षप्राप्ति का प्रधान हेतु कहा गया है।

ज्ञेयावरण ही सर्वज्ञत्व की प्राप्ति में प्रधान बाधक है। उसके समूल प्रहीण हो जाने पर सर्वज्ञत्व की प्राप्ति होती है और पुद्गल बुद्ध हो जाता है।

**ज्ञेयावरणमपि सर्वस्मिन् ज्ञेये०**—उपर्युक्त दोनों आवरणों (क्लेशावरण और ज्ञेयावरण) में से ज्ञेयावरण अधिक दुर्बोध है। अतः आचार्य (स्थिरमति) उसके लक्षण या स्वभाव का विशेष प्रतिपादन कर रहे हैं, यथा—

प्राकृत जीव का ज्ञान और हीनयानी अर्हत् का ज्ञान-इन दोनों ज्ञानों में सकल ज्ञेयों में प्रवृत्त होने की सामर्थ्य नहीं है। ज्ञेयावरण ही इस (असामर्थ्य) का प्रधान कारण है। सकल ज्ञेयों के प्रति उन (पृथग्जन और हीनयानी अर्हत्) का जो अज्ञान है, वही 'ज्ञेयावरण' है। वह ज्ञेयावरण क्लेशों से युक्त (क्लिष्ट) नहीं होता; क्योंकि वह उस अर्हत् की सन्तान में भी होता है, जिसके समस्त क्लेश नष्ट हो चुके हैं। इसीलिये इसे 'अक्लिष्ट' कहा गया है। यह वस्तुओं (धर्मों) के यथार्थ स्वरूप को नहीं जानता, इसलिये यह (ज्ञेयावरण) 'अज्ञान' भी है।

कहने का तात्पर्य यह है कि बाह्यार्थसत्-दृष्टि एक प्रकार का अज्ञान है, जो अक्लिष्ट है और वही ज्ञेयावरण है।

शास्त्रों में सर्वत्र दो प्रकार की अविद्याओं (अज्ञानों) का उल्लेख उपलब्ध होता है, यथा—क्लिष्ट अविद्या और अक्लिष्ट अविद्या। उनमें से क्लिष्ट अविद्या ही क्लेशावरण हैं। अक्लिष्ट अविद्या भी दो प्रकार की होती है, यथा—समापत्त्यावरण और ज्ञेयावरण।

---

**क्लेशावरण मानते हैं और उसे वे ज्ञानजातीय मानते हैं। ज्ञेयावरण उनके मत में क्लेशावरण की वासना है, जो ज्ञानजातीय नहीं, अपितु विप्रयुक्तसंस्कार है।**

**प्रासङ्गिक माध्यमिक क्लेशावरण और ज्ञेयावरण का भेद ज्ञान और उसके द्वारा स्थापित वासना (दौष्ठुल्य) के आधार पर करते हैं। जबकि इनसे अतिरिक्त अन्य मतवादी क्लेशावरण और ज्ञेयावरण का भेद नैरात्म्यद्वय के प्रतिषेध्य के आधार पर स्वीकार करते हैं।**

४. अथ वा धर्मपुद्गलाभिनिविष्टाश्चित्तमात्रं यथाभूतं न जानन्तीत्यतो धर्मपुद्गलनैरात्म्यप्रदर्शनेन सफले विज्ञप्तिमात्रेऽनुपूर्वेण प्रवेशार्थं प्रकरणारम्भः।

अथवा—( बाह्य ) धर्म और ( स्वतन्त्र ) पुद्गल ( की सत्ता ) में अभिनिविष्ट लोग चित्तमात्रता को यथाभूत नहीं जानते, अतः धर्मनैरात्म्य और पुद्गलनैरात्म्य के प्रदर्शन से फलसहित विज्ञप्तिमात्रता में क्रमशः ( उनके ) प्रवेश के लिये ( इस त्रिंशिका ) प्रकरण का आरम्भ किया गया है।

---

समापत्त्यावरण—प्रथम ध्यान समापत्ति से लेकर भवाग्रसमापत्ति पर्यन्त समस्त समापत्तियों के उत्पाद में बाधा देनेवाला अज्ञान 'समापत्त्यावरण' है। कुछ अर्हत् ऐसे होते हैं, जिनके समस्त क्लेश तो नष्ट हो चुके रहते हैं; किन्तु उन्हें किसी भी ध्यान का मौल प्राप्त नहीं होता; फलतः उन्हें कोई भी अभिज्ञा प्राप्त नहीं होती। ऐसे अर्हतों की सन्तान में समापत्त्यावरण उपस्थित होता है। वह ( समापत्त्यावरण ) अक्लिष्ट होता है; क्योंकि वह क्षीणास्रव अर्हत् की सन्तान में विद्यमान है।

ज्ञेयावरण—यह एक प्रकार की बुद्धि है. जो ग्राह्य और ग्राहक की द्वैधता का ग्रहण करती है और यही समस्त धर्मों के साक्षात्कार में आवरणभूत ( बाधक ) है। यह पहले ( ऊपर ) भी कहा जा चुका है।

तस्मिन् प्रहीणे सर्वाकारे ज्ञेये०—यहाँ 'सर्वाकार' का तात्पर्य अनित्यता, दुःखता, शून्यता एवं अनात्मता आकारों से है। यावत् ( सम्पूर्ण ) पदार्थों में विद्यमान इन आकारों का साक्षात्कार सर्वज्ञ की अवस्था में ही होता है। वह सर्वज्ञज्ञान असक्त होता है। क्योंकि वही ज्ञान 'सक्त' कहलाता है, जो किन्हीं विशेष कारणों की अपेक्षा से कभी तो प्रवृत्त होता है और कभी नहीं; अर्थात् कादाचित्क होता है। सर्वज्ञज्ञान उस प्रकार का नहीं है; अपितु यह कारणों की विना अपेक्षा किये सर्वदा प्रवृत्त होता रहता है, अतः यह 'असक्त ज्ञान' है। वह ( सर्वज्ञज्ञान ) अप्रतिहत भी होता है। क्योंकि वही ज्ञान 'प्रतिहत' कहलाता है, जो किन्हीं विषयों ( धर्मों ) में प्रवृत्त होता है और किन्हीं विषयों में नहीं। सर्वज्ञज्ञान इस प्रकार का नहीं है; अपितु वह समस्त ज्ञेय धर्मों में प्रवृत्त होता है।

आशय यह है कि सार्वकालिक होने से सर्वज्ञज्ञान असक्त है और सार्वदैशिक होने से अप्रतिहत है।

**प्रयोजन-प्रयोजन के प्रदर्शन का द्वितीय प्रकार—**

४. अथ वा धर्मपुद्गलाभिनिविष्टाः०—तैर्थिक ( अबौद्ध ) लोग पुद्गल ( आत्मा ) की द्रव्यतः सत्ता ( पांच स्कन्धों से भिन्न नित्य शाश्वत सत्ता ) में अभिनिविष्ट हैं तथा वैभाषिक और सौत्रान्तिक आदि कुछ बाह्यार्थवादी बौद्ध लोग रूप आदि धर्मों की बाह्यार्थतः सत्ता में अभिनिवेश करते हैं। ये दोनों प्रकार के लोग पुद्गल और धर्म की यथावत् स्थिति को नहीं जान पाते। इन दोनों प्रकार के पुद्गलों के लिये इस शास्त्र की रचना की गयी है, जिससे कि वे फल के साथ विज्ञप्तिमात्रता में क्रमशः प्रविष्ट हो सकें।

**सफले विज्ञप्तिमात्रे**—समस्त धर्मों का विज्ञप्तिमात्रता के रूप में अवबोध हो जाने पर 'प्रमुदिता' आदि भूमियों की प्राप्ति होती है। इसलिये प्रमुदिता आदि दश भूमियाँ और बुद्धत्व ही विज्ञप्तिमात्रता के अवबोध के फल हैं।

**अनुपूर्वेण प्रवेशार्थम्**—सर्वप्रथम विज्ञप्तिमात्रता के अवबोधक विज्ञानवादी शास्त्रों का श्रद्धापूर्वक श्रवण किया जाता है। तदन्तर उनमें प्रतिपादित विषयों का युक्तिपूर्वक चिन्तन किया जाता है। ये अवस्थायें प्रायः सम्भारमार्ग की अवस्था होती हैं। इस प्रकार निरन्तर अभ्यास करने से जब बाह्यार्थशून्यता का सम्यग् अवबोध हो जाता है, तब शमथ के साथ उसकी भावना की जाती है। इस अवस्था में चार स्मृत्युपस्थान[1] आदि की भी भावना की जाती है। इस प्रकार की भावना के बल से आगे चलकर जब 'क्षान्ति' नामक प्रयोगमार्ग की अवस्था आती है, तब ग्राह्यदृष्टि ( विषयों के प्रति बाह्यार्थदृष्टि ) को अभिभूत करने में विशेष शक्ति प्राप्त होती है। पुनः पुनः भावना के अभ्यास से आगे चलकर जब धर्मवर्धन या अग्रधर्म की अवस्था आती है, तब उस अवस्था में ग्राहकदृष्टि ( विज्ञान के प्रति बाह्यार्थदृष्टि ) को भी अभिभूत करने ( दबाने ) में विशेष सामर्थ्य का लाभ होता है। इसके बाद जब ग्राह्यदृष्टि और ग्राहकदृष्टि दोनों समूल टूट जाती हैं, तब धर्मधातु का साक्षात्कार होता है। धर्मधातु के साक्षात्कार में तथा उस साक्षात्कार के प्रकर्षपर्यन्त पहुँचने में अनेक प्रकार के आवरण ( बाधक ) होते हैं, जिन्हें तोड़ना होता है। क्रमशः उन आवरणों के उन्मूलित होने के साथ साथ आगे-आगे की भूमियाँ प्राप्त होती जाती हैं। अन्ततोगत्वा उस सर्वश्रेष्ठ बुद्धत्व पद की प्राप्ति होती है, जो सकल जगत् का उद्धारक होता है। यही क्रम **'सफले विज्ञप्तिमात्रेऽनुपूर्वेण प्रवेशार्थम्'** के द्वारा कहा गया है।

तात्पर्य यह है कि बुद्धत्वपद की प्राप्ति के अभिलाषी साधक को सर्वप्रथम श्रवण करना चाहिये। उसके बाद चिन्तन और तदनन्तर भावना करनी चाहिये। जब भावनामयी प्रज्ञा में अत्यन्त प्रकर्षता आ जाती है तब धर्मधातु, शून्यता या विज्ञप्तिमात्रता का साक्षात्कार होता है। साक्षात्कार करनेमात्र से ही गन्तव्य मार्ग परिपूर्ण नहीं होता; अपितु और भी दश भूमियों को क्रमशः पार करना होता है। अन्तिम अवस्था में बुद्धत्व की प्राप्ति होती है।

इससे निष्कर्ष यह निकलता है कि बुद्धत्व या सर्वज्ञज्ञान सहेतुक है और वह दोनों सम्भारों ( पुण्यसम्भार और ज्ञानसम्भार ) की परिपूर्णता से ही सम्पन्न होता है।

कुछ अबौद्ध तथा वैभाषिक आदि कुछ बौद्धों की भी यह मान्यता है कि तत्त्व का साक्षात्कार होते ही मुक्ति प्राप्त हो जाती है। भोटदेश में भी आजकल ऐसे बहुत से लोग विद्यमान हैं जो अपने को अनुत्तरज्ञानमार्गी मानते हैं, वे शून्यता के साक्षात्कार और मुक्ति की प्राप्ति को युगपद् स्वीकार करते हैं। शास्त्रों के श्रवण, चिन्तन आदि के विना भी वे धर्मधातु का साक्षात्कार स्वीकार करते हैं। ये सभी बातें आचार्य वसुबन्धु के मत के विपरीत हैं। आचार्य नागार्जुन आदि न्यायविदों ने भी उपर्युक्त मान्यताओं का खण्डन किया है तथा इस दिशा में

१. १. कायस्मृत्युपस्थान, २. वेदना स्मृत्युपस्थान, ३. चित्तस्मृत्युपस्थान, एवं ४. धर्मस्मृत्युपस्थान—ये चार स्मृत्युपस्थान हैं। इनके स्वरूपज्ञान के लिये द्र०—सतिपट्ठान-विभङ्ग, विभ० अ०, पृ० २१० और विसु० पृ० ४८१।

५. अथ वा विज्ञानवद् विज्ञेयमपि द्रव्यत एवेति केचित् मन्यन्ते; विज्ञेयवद्[1] विज्ञानमपि संवृतित एव, न परमार्थतः—इत्यस्य द्विप्रकारस्यापि एकान्तवादस्य प्रतिषेधार्थः प्रकरणारम्भः।

अथवा विज्ञान की भाँति विज्ञेय भी द्रव्यतः ही हैं—इस प्रकार कुछ लोग मानते हैं। अथवा विज्ञेय की भाँति विज्ञान भी संवृतितः ही है, परमार्थतः नहीं—ऐसा कुछ लोग मानते हैं। इन दोनों प्रकार के एकान्तवादों का प्रतिषेध करने के लिये (इस त्रिंशिका) प्रकरण का आरम्भ किया गया है।

---

अच्छा विचार-विमर्श प्रस्तुत किया है। प्रस्तुत ग्रन्थ में भी आगे एतद्विषयक विस्तृत विवेचन किया जायगा।[2]

प्रयोजन-प्रयोजन के प्रदर्शन का तृतीय प्रकार—

५. अथवा विज्ञानवद् विज्ञेयमपि०—वैभाषिक आदि बाह्यार्थवादियों का अभिमत है कि जिस प्रकार विज्ञान की द्रव्यतः सत्ता है, उसी प्रकार विज्ञेय भी द्रव्यतः सत् हैं।

यहाँ विज्ञान का अर्थ तो सुबोध है; किन्तु विज्ञेय के बारे में बहुत कुछ कठिनाइयाँ हैं, जिसकी वज़ह से उसके सुस्पष्ट अर्थनिर्धारण में भ्रान्ति होने की सम्भावना रहती है। इसलिये इस विषय में कुछ विचार करना यहाँ अप्रासङ्गिक न होगा।

कुछ विद्वानों का विचार है कि "यहाँ 'विज्ञेय' का तात्पर्य रूप, घट, पट आदि से है। विज्ञानवादी रूप, घट, पट आदि की सत्ता स्वीकार नहीं करते। वे (विज्ञानवादी) केवल चित्त या विज्ञान की सत्ता ही स्वीकार करते हैं। बाह्यार्थवादी रूप, घट, पट आदि की भी सत्ता स्वीकार करते हैं और इसीलिये वे बाह्यार्थवादी हैं।"

उन लोगों का यह विचार—जहाँ तक विज्ञानवादियों के मत को प्रस्तुत करने का सवाल है—विज्ञानवाद के सर्वथा विपरीत है।

विज्ञानवादी यद्यपि घट, पट आदि को बाह्यार्थत्वेन स्वीकार नहीं करते; तथापि वे उनकी सत्ता तो अवश्य स्वीकार करते हैं। क्योंकि वे उन्हें (घट, पट आदि को) परतन्त्रलक्षण

---

१. अन्ये विज्ञेय०—स०।

२. तु०—विद्यास्थाने पञ्चविधे योगमकृत्वा सर्वज्ञत्वं नैति कथंचित्परमार्यः।
इत्यन्येषां निग्रहणानुग्रहणाय स्वाज्ञार्थं वा तत्र करोत्येव स योगम्॥
महायानसूत्रालङ्कारः, एकदशः परिच्छेदः, का० ६० पृ० ७० (धर्मपर्येष्ट्यधिकारः)।

अपि च—दृष्टोऽर्थः श्रुतमात्रकाद्यदिभवेत् स्याद् भावनापार्थिका।
अश्रुत्वा यदि भावनामनुविशेत् स्याद्देशनापार्थिका॥
महा० सू०, का० ३, पृ० ७७ देशनाधिकारो द्वादशः।

मानते हैं।[1] तथा जो धर्म परतन्त्रलक्षण होते हैं, अर्थात् हेतु-प्रत्यय से उत्पन्न होते हैं, उनकी सत्ता को वे पारमार्थिक सत्ता स्वीकार करते हैं। इस विषय में 'आर्यसन्धिनिर्मोचन' की 'आर्यपरमोद्गतपरिपृच्छा' में अत्यन्त स्पष्टरूप से प्रतिपादन किया गया है, जिसे (आर्यसन्धिनिर्मोचनसूत्र को) आर्य असङ्ग एवं आचार्य वसुबन्धु आदि विज्ञानवादी आचार्यों ने अत्यन्त प्रमाणभूत माना है।

विंशिका प्रकरण की—

"मिद्धेनोपहतं चित्तं स्वप्ने तेनासमं फलम्"[2]

इस कारिका की व्याख्या के प्रसङ्ग में बाह्यार्थवादियों ने जब यह आक्षेप किया कि—'जब बाह्य रूप, घट, पट आदि नहीं होते और वे सर्वथा स्वप्नवत् होते हैं, तो स्वप्न में दान देने, दूसरों का वध करने आदि से जाग्रत् अवस्था में दान देने, दूसरों का वध करने आदि कर्मों में कोई वैशिष्ट्य (भेद) नहीं हो सकेगा' तो इस आक्षेप का समाधान करते हुये आचार्य वसुबन्धु ने कहा—'यद्यपि स्वप्नावस्था और जाग्रत् अवस्था दोनों में बाह्य अर्थ की सत्ता का न होना एकदम तुल्य है; तथापि स्वप्न के दान और जाग्रत् अवस्था के दान का समान फल नहीं होगा; क्योंकि स्वप्न अवस्था में कोई देय वस्तु नहीं होती और दान का कोई प्रतिग्राहक भी विद्यमान नहीं होता। इसके विपरीत जाग्रत् अवस्था में देय वस्तु भी होती है और दान का प्रतिग्राहक भी विद्यमान् होता है।'

इस विचार-विमर्श से यह स्पष्ट होता है कि विज्ञानवादियों के मत में यद्यपि रूप आदि धर्मों की बाह्य सत्ता नहीं होती; फिर भी उनकी सत्ता अवश्य है।

प्रमाणवार्तिककार ने भी निःस्वभाववादी माध्यमिकों को इस प्रकार के अनेक आक्षेप दिये हैं, जिनसे यह सिद्ध होता है कि विज्ञानवाद में वस्तुओं की सत्ता का निषेध नहीं किया जाता। उदाहरणार्थ वे कहते हैं—'यदि बीज, अङ्कुर आदि धर्म निःस्वभाव होंगे, तो उनमें कार्य-कारण भाव के अभाव का प्रसङ्ग हो जायगा'—इत्यादि। यथा—

"अशक्तं सर्वमिति चेद् बीजादेरंकुरादिषु।
दृष्टा शक्तिर्मता सा चेत् संवृत्यास्तु यथा तथा॥"[3]

इस दिशा में सैकड़ों आगम एवं युक्तियाँ प्रदर्शित की जा सकती हैं। इसलिये विज्ञानवाद में घट, पट आदि रूपी धर्मों की सत्ता का न माना जाना अयुक्त है। अर्थात् घट, पट आदि की सत्ता सुतरां सिद्ध है।

---

१. 'जो हेतु-प्रत्ययों से उत्पन्न है, वह 'परतन्त्र' है'—परतन्त्रलक्षण की इस परिभाषा के लिए द्रष्टव्य—

"परतन्त्रस्वभावस्तु विकल्पः प्रत्ययोद्भवः"—त्रिं० का० २१ और उसकी व्याख्या।

२. द्र०—विंशिका का० १८, पृ० ६७।

३. द्र०—प्र० वा० (प्रत्यक्ष परि०), का० ४ पृ० १००-१०१।

६. **आत्मधर्मोपचारो हि विविधो यः प्रवर्तते ।**

**लोकशास्त्रयोरिति वाक्यशेषः ।**

**विज्ञानपरिणामेऽसौ**[1]

आत्मधर्मोपचार इति सम्बध्यते । आत्मा धर्माश्चोपचर्यन्त इत्यात्मधर्मोपचारः ।

लोक और शास्त्र में—यह वाक्यशेष है, ( अर्थात् इस वचन का अध्याहार करना चाहिये ) जो विभिन्न प्रकार का आत्मोपचार और धर्मोपचार प्रचलित ( प्रवृत्त ) है, वह विज्ञान के परिणाम में ( ही ) है । 'वह' ( असौ ) इस पद का आत्मोपचार और धर्मोपचार से सम्बन्ध है । आत्मा और धर्म उपचरित होते हैं, इसलिये आत्मोपचार और धर्मोपचार कहा

---

प्रश्न—तो फिर 'विज्ञानवद् विज्ञेयमपि द्रव्यत एवेति०'का वास्तविक अभिप्राय क्या है ?

बाह्यार्थवादी कहते हैं कि जब नीलबुद्धि उत्पन्न होती है, तब चक्षुर्विज्ञान एक विषयी ( विषयग्राहक ) विज्ञान होता है । उस समय उसमें जो नीलाकृति आभासित होती है, वह चक्षुर्विज्ञान का अंश नहीं है; अपितु चक्षुर्विज्ञान से बाहर दूरावस्थित नील पदार्थ का अंश है, जो स्वतन्त्ररूप से बाहर से आकर दिखलाई पड़ रहा है । इस प्रकार का विज्ञान से बाह्य दूरावस्थित नील पदार्थ उनके मत में 'बाह्यार्थ' कहलाता है । उसे वे ( बाह्यार्थवादी ) 'सत्' स्वीकार करते हैं । उसे ( बाह्यार्थ को ) असत् मानने पर वे लोग आपत्ति करते हैं और कहते हैं कि यदि विज्ञान की सत्ता है तो उसमें आभासित उक्त प्रकार के (विज्ञान से पृथग्) दूरावस्थित नील आदि की भी सत्ता होनी चाहिये । इस विषय में उनका यह निश्चित मत है कि विज्ञान और बाह्यार्थ ( जैसे उनके द्वारा माने जाते हैं )—दोनों की सत्ता होनी चाहिये ।

विज्ञानवाद की दृष्टि में यह ( बाह्यार्थसत् ) पक्ष एक प्रकार का 'शाश्वत-अन्त' है ।

**विज्ञेयवद् विज्ञानमपि०**—निःस्वभाववादी माध्यमिक कहते हैं कि जिस प्रकार बाह्यार्थ की स्वाभाविक सत्ता नहीं है, उसी प्रकार विज्ञान भी स्वभावतः सत् नहीं है; अपितु दोनों की सत्ता सांवृतिक ही है । अर्थात् बाह्यार्थ और विज्ञान दोनों कल्पित ही हैं ।

विज्ञानवादी इस पक्ष से भी सहमत नहीं है । उनके मत में धर्मों की स्वभावतः असत्ता मानने पर वे खपुष्पवत् अलीक हो जाते हैं । फलतः कार्यकारणभाव आदि समस्त व्यवस्थायें टूट जाती हैं । इस विषय में विज्ञानवादी माध्यमिकों पर प्रायः वही आक्षेप करते हैं, जो प्रमाणवार्तिककार ने किये हैं और जिनका उल्लेख हमने अभी-अभी ( पहले ) किया है ।[2]

यह ( सांवृतिक ) पक्ष भी विज्ञानवाद की दृष्टि में एक प्रकार का 'उच्छेद-अन्त' है ।

इन दोनों प्रकार के एकान्तवादों ( शाश्वतान्त और उच्छेदान्त ) का निराकरण करके पुद्गलनैरात्म्य और धर्मनैरात्म्य की यथावत् स्थापना करने के लिये आचार्य वसुबन्धु ने इस त्रिंशिकाविज्ञप्ति प्रकरण का आरम्भ किया है ।

६. **आत्मधर्मोपचारो हि···विज्ञानपरिणामेऽसौ**—लोक और शास्त्र में जो

---

१. परिणामोऽसौ—स० ।

२. द्र०—पृ० ६४ ।

स पुनः आत्मप्रज्ञप्तिः[1] धर्मप्रज्ञप्तिश्च। विविध इत्यनेकप्रकारः। आत्मा जीवो जन्तुर्मनुजो माणव[2] इत्येवमादिक आत्मोपचारः। स्कन्धा धातव आयतनानि रूपं वेदना संज्ञा संस्कारा विज्ञानमित्येवमादिको धर्मोपचारः।

जाता है। वह (आत्मोपचार और धर्मोपचार) पुनः (क्रमशः) आत्मप्रज्ञप्ति और धर्मप्रज्ञप्ति है। 'विविध' का तात्पर्य 'अनेक प्रकार' से है। आत्मा, जीव, जन्तु, मनुज, माणव इत्यादि अनेक प्रकार का आत्मोपचार होता है। स्कन्ध, धातु, आयतन, रूप, वेदना, संज्ञा, संस्कार, विज्ञान इत्यादि अनेक प्रकार का धर्मोपचार होता है।

---

आत्मा, धर्म इत्यादि अनेक प्रकार के उपचार प्रचलित हैं, वे सब विज्ञान या चित्त के ही परिणाम हैं, न कि बाह्य आत्मा या धर्म होते हैं। अर्थात् वे आत्मा या धर्म विज्ञान के ग्राह्यांश[3] में ही कल्पित हैं।

आत्मा धर्माश्चोपचर्यन्त इत्यात्म०—आचार्य विनीतदेव ने उपचार, कल्पना तथा व्यवहार—इन शब्दों को पर्यायवाची कहा है तथा इन (शब्दों) का अभिप्राय अवबोध (प्रतीति = समझना) एवं अभिलाप (कहना) कहा है।

इस प्रकार उपर्युक्त कारिका का अर्थ है—लोक और शास्त्रों में 'आत्मा' या 'धर्म' जो कुछ भी समझे या कहे जाते हैं, वे सब विज्ञान के ही परिणाम हैं, बाह्यार्थ नहीं हैं।

इससे निष्कर्ष यह निकलता है कि लोक में जो सत्त्व, मनुष्य आदि पुद्गल तथा घट, पट आदि धर्म प्रतीत होते हैं, वे सब विज्ञान के ही ग्राह्यांश हैं। उनकी बाह्यार्थतः कथमपि सत्ता नहीं है। विज्ञान के परिणाम के रूप में उनकी सत्ता है।

विविध इत्यनेक ०—'विविध' शब्द की व्याख्या करते हुए आचार्य (स्थिरमति) ने 'विविध इत्यनेकप्रकारः'—ऐसा कहा है। अर्थात् 'विविध' शब्द का अर्थ 'अनेक प्रकार' है। तात्पर्य यह है कि लोक में आत्मा के तरह-तरह के उपचार (प्रतीति या अभिलाप) विद्यमान हैं, यथा—आत्मा, जीव जन्तु, मनुज और मानव आदि। ये सब संज्ञायें आत्मा के लिए प्रयुक्त हैं।

स्कन्धा धातव आयतनानि ०—जिस प्रकार आत्मोपचार में विविधता दिखलाई देती है, उसी प्रकार धर्मोपचार के भी अनेक प्रकार हैं, यथा—पाँच स्कन्ध, अठारह धातु, बारह आयतन आदि। ये सब संज्ञायें धर्म के लिये प्रयुक्त हैं।

---

१. आत्मविज्ञप्तिः—अ०।

२. मानव—ब०।

३. ग्राहक और ग्राह्य यद्यपि अद्वय हैं। अर्थात् वे घट और पट की तरह भिन्न भिन्न नहीं हैं; तथापि वे ज्ञान के ही दो अंश हैं। पहला है ग्राहकांश तथा दूसरा है ग्राह्यांश। हम लोगों को जिस तरह से आत्मा तथा धर्मों की प्रतीतियाँ हो रही हैं, वे आत्मा और धर्म वस्तुतः वैसे नहीं हैं। अपितु वे ज्ञान के ग्राह्यांश में ही आरोपित हैं।

७. अयं द्विप्रकारोऽप्युपचारो विज्ञानपरिणाम एव, न मुख्ये आत्मनि धर्मेषु चेति कुत[1] एतत् ? धर्माणामात्मनश्च विज्ञानपरिणामाद् बहिरभावात् ।

८. कोऽयं परिणामो नाम ? अन्यथात्वम् । कारणक्षणनिरोधसमकालः कारणक्षणविलक्षणः कार्यस्यात्मलाभः परिणामः ।

यह दोनों प्रकार का उपचार (आत्मोपचार और धर्मोपचार) विज्ञान के परिणाम में ही होता है, मुख्य आत्मा या धर्मों में नहीं होता—यह (आप) कैसे (जानते हैं) ? क्योंकि विज्ञानपरिणाम से बाहर आत्मा और धर्मों का अभाव है।

यह परिणाम क्या है ? अन्यथात्व (ही परिणाम है)। कारणक्षण के निरोध के समय कारणक्षण से विलक्षण, कार्य का जो आत्मलाभ (उत्पाद) है, वही 'परिणाम' है।

---

पूर्वपक्ष (बाह्यार्थवादी)—

७. अयं द्विप्रकारोऽप्युपचारो विज्ञान०—यहाँ बाह्यार्थवादी पूर्वपक्ष (प्रश्न) उपस्थित करते हैं कि 'उपर्युक्त दोनों प्रकार के उपचार (आत्मोपचार और धर्मोपचार) विज्ञान के ग्राह्यांश (परिणाम) में ही किये जाते हैं, मुख्य आत्मा या धर्मों में नहीं किये जाते'—यह बात आप कैसे जानते हैं।

यहाँ 'मुख्य' शब्द का तात्पर्य 'परमार्थ' से है। प्रश्नकर्ताओं का आशय यह है कि 'आत्मा और धर्म का व्यवहार विज्ञान के ग्राह्यांश में ही किया जाता है, पारमार्थिक आत्मा या धर्मों में नहीं किया जाता'—इसमें क्या प्रमाण है ?

समाधान—

धर्माणामात्मनश्च विज्ञान०—'आत्मा और धर्मों के उपचार के आधार या विषय पारमार्थिक आत्मा और धर्म नहीं हैं'—इस बात को समझाने के लिये आचार्य कहते हैं कि विज्ञानपरिणाम से व्यतिरिक्त न कोई बाह्य आत्मा होती है और न धर्म ही। जब बाह्य आत्मा या धर्म अथवा पारमार्थिक आत्मा या धर्म होते ही नहीं, तब वे उपचार के आधार कैसे हो सकते हैं ? अर्थात् नहीं हो सकते। फलतः आत्मा और धर्मों का उपचार मुख्य आत्मा या धर्मों में नहीं होता।

८. कोऽयं परिणामो नाम ?—ऊपर कहा गया है कि 'विविध प्रकार के आत्मोपचार और धर्मोपचार विज्ञान के परिणाम में प्रवृत्त होते हैं'—यहाँ यह जिज्ञासा स्वभावतः उत्पन्न होती है कि 'परिणाम' शब्द का अभिप्राय वस्तुतः क्या है ? क्या यहाँ भी 'परिणाम' शब्द का अभिप्राय वही है, जैसा सत्कार्यवादी सांख्य मानते हैं ? सांख्यों के अनुसार कार्य द्रव्य अपने उत्पाद से पूर्व कारण में सत् (विद्यमान) होता है; किन्तु उस समय वह

---

१. कथम्—स०।

९. तत्र आत्मादिविकल्पवासनापरिपोषाद् रूपादिविकल्पवासनापरिपोषाच्च आलयविज्ञानाद् आत्मादिनिर्भासो विकल्पो रूपादिनिर्भासश्चोत्पद्यते। तम् आत्मादिनिर्भासं रूपादिनिर्भासं च तस्माद् विकल्पाद् बहिर्भूतमिवोपादाय आत्माद्युपचारो रूपादिधर्मोपचारश्च अनादिकालिकः प्रवर्तते, विनापि बाह्येनात्मना धर्मैश्च, तद्यथा तैमिरिकस्य केशोण्डुकाद्युपचार[1] इति।

वहाँ ( जीव में ) आत्मा आदि की कल्पनाओं द्वारा आहित वासना के परिपोष से तथा रूप आदि की कल्पनाओं द्वारा आहित वासना के परिपोष से आलयविज्ञान से आत्मा आदि के निर्भासवाला विकल्प और रूप आदि के निर्भासवाला विकल्प उत्पन्न होता है। उस आत्मा आदि के निर्भास को और रूप आदि के निर्भास को उस विकल्प से बहिर्भूत की तरह ग्रहण करके बाह्य आत्मा और धर्मों के न होने पर भी आत्मा आदि का उपचार और रूप आदि धर्मों का उपचार अनादि काल से प्रवृत्त हो रहा है। जैसे तैमिरिक ( तिमिर रोग से ग्रस्त ) पुरुष को केशोण्डुक आदि का उपचार होता है।

---

अनभिव्यक्त होता है। कालान्तर में कारण में स्थित वह अनभिव्यक्त कार्य द्रव्य अभिव्यक्त होता है और यह 'अभिव्यक्ति' ही उनके अनुसार 'परिणाम' है[2]। प्रश्नकर्ता का आशय है कि आप ( विज्ञानवादियों ) का परिणाम भी क्या वैसा ( सांख्यों की तरह ) ही है या दूसरे प्रकार का है ?

सिद्धान्तवादी—

अन्यथात्वम्—हमारे यहाँ परिणाम का तात्पर्य 'अन्यथात्व' ( भिन्न प्रकार का हो जाना ) से है, न कि सांख्यों द्वारा कल्पित परिणाम के अर्थ की भाँति है। अपने इस संक्षिप्त कथन को स्पष्ट करते हुये आचार्य ( स्थिरमति ) आगे कहते हैं—

कारणक्षणनिरोधसम०—साधारणतः जिस समय कारणक्षण का निरोध होता है, उस निरोध के समय ही कार्यक्षण का उत्पाद होता है, जो ( कार्यक्षण ) कारणक्षण से विलक्षण ( भिन्न ) होता है। इस कार्यक्षण के उत्पाद को ही 'परिणाम' कहते हैं। यथा—जिस समय बीज का क्षण निरुद्ध होता है, उसी समय अंकुर के क्षण का आरम्भ होता है, जो ( अंकुरक्षण ) बीज से सर्वथा भिन्न होता है और इसे ही 'परिणाम' कहते हैं। वह अंकुर न तो पहले से बीज में स्थित होता है और न अव्यक्तरूप से कारण में विद्यमान ही होता है। इस तरह परिणाम का अर्थ यहाँ सांख्यों से सर्वथा भिन्न होता है।

९. तत्र आत्मादिविकल्पवासना०— ऊपर 'परिणाम' शब्द का सामान्य स्वरूप दिखलाया गया है। अब विशेषतः 'विज्ञान के परिणाम' का स्वरूप दिखलाने के लिये आचार्य कहते हैं—

---

1. °कादिदर्शनम्०-स०।
2. द्र०—सांख्य० ९ का० और उस पर तत्त्वकौमुदी।

जीव की सन्तान में अनादि काल से विविध प्रकार की वासनायें चली आ रही हैं, जो ( वासनायें ) आत्मदृष्टि आदि द्वारा स्थापित हैं। समय समय पर उन वासनाओं के परिपुष्ट हो जाने से आत्मा आदि की कल्पनायें आविर्भूत होती हैं। उन कल्पनाओं का आधार आलयविज्ञान होता है। आत्मकल्पना के आविर्भाव की अवस्था में व्यक्ति सोचता है 'मैं जा रहा हूँ' 'मुझे सुख चाहिये' इत्यादि। उस समय उसे 'मैं' (आत्मा) की प्रतीति इस प्रकार हुआ करती है, मानों वह आत्मा विज्ञान से बाह्य कोई स्वतन्त्र द्रव्य हो, जिसके लिये सुख की आवश्यकता है। उसी प्रकार जब एक व्यक्ति के सम्मुख दूसरा व्यक्ति आता है, तब भी उस व्यक्ति को ऐसा आभास होता है, मानों वह ( दूसरा व्यक्ति ) विज्ञान से बाह्य कोई स्वतन्त्र व्यक्ति है, जो आ रहा है और उसका मुझे आदर या अपमान करना है।

कहने का तात्पर्य यह है कि जब आत्मा ( अहम् ) की कल्पना आविर्भूत होती है, तब 'कल्पना से एकदम बहिर्भूत कोई स्वतन्त्र आत्मा है' ऐसा आभास होता है। ऐसा इसलिये होता है, क्योंकि व्यक्ति अनादि काल से आत्मा की कल्पना करते चले आ रहे हैं और उस प्रकार की कल्पना का अत्यन्त अभ्यास हो गया है। जैसे कोई कामुक व्यक्ति जिसके प्रति तीव्र राग से युक्त होता है और जिसका निरन्तर चिन्तन करता रहता है, उसे अन्त में ऐसा आभास होने लगता है, मानो वह सामने उपस्थित हो।

उसी प्रकार आलयविज्ञान में ऐसी वासनायें भी विद्यमान होती हैं, जो रूप आदि धर्मों की कल्पनाओं द्वारा स्थापित होती हैं और जो रूप आदि की कल्पना को उत्पन्न करने में समर्थ होती हैं। वे वासनायें जब परिपुष्ट होती हैं, तब रूप आदि की कल्पनायें भी आविर्भूत होती हैं। उन रूप आदि की कल्पनाओं के उत्पादकाल में रूप आदि धर्मों का ऐसा आभास होता है, मानों वे रूप आदि धर्म उन कल्पनाओं से एकदम बहिःस्थित हों तथा बाहर से कल्पना के विषय में आये हों। जैसे तिमिर रोग से ग्रस्त किसी व्यक्ति को जब केशोण्डुक ( केशगुच्छ ) का आभास होता है, तब उसे ऐसा प्रतीत होता है, मानों वह केशोण्डुक, जिसे वह देख रहा है, उसके चक्षुर्विज्ञान से एकदम बाहर स्थित है। वह यह बिलकुल नहीं समझ पाता कि जिस केशोण्डुक को मैं देख रहा हूँ, वह मेरे चक्षुर्विज्ञान का ही ग्राह्यांश है। बाह्यार्थ के सर्वथा न होने पर भी रूप आदि धर्मों का उस प्रकार का आभास इसलिये होता है; क्योंकि रूप आदि की कल्पनायें अनादिकाल से व्यक्ति की सन्तान में चली आ रही हैं।

**वासनापरिपोष**—वासना आलयविज्ञान में स्थापित एक प्रकार की शक्ति (सामर्थ्य) है। परिपोष उस सामर्थ्य की वह परिपक्व अवस्था है, जिसके समनन्तर कार्य की सिद्धि होती है।

**निर्भास**—निर्भास का तात्पर्य ज्ञानगत ग्राह्यांश से है।

बाह्यार्थ के न होने पर भी उनका उपचार हो सकता है। इसे समझाने के लिये भाष्यकार ने तैमिरिकों को होनेवाले केशोण्डुक के अवभास को दृष्टान्त के रूप में उपस्थित किया

**१०. यच्च यत्र नास्ति, तत् तत्रोपचर्यते, तद्यथा बाहीके गौः। एवं विज्ञानस्वरूपे बहिश्च आत्मधर्माभावात् परिकल्पित एवात्मा धर्माश्च, न तु परमार्थतः सन्तीति 'विज्ञानवद् विज्ञेयमपि द्रव्यत एव'[1] इत्ययमेकान्तवादो नाभ्युपेयः।**

जो जहाँ नहीं होता है, उसका वहाँ उपचार किया जाता है, जैसे बाहीक में 'गो' का। इसी तरह विज्ञानस्वरूप में और बाहर ( भी ) आत्मा और धर्मों का अभाव होने से आत्मा और धर्म परिकल्पित ही हैं, न कि परमार्थतः। इसलिये 'विज्ञान की भाँति विज्ञेय भी द्रव्यतः ही हैं'—इस प्रकार का यह एकान्तवाद[2] स्वीकार करने योग्य नहीं है।

---

है। यहाँ यह सन्देह हो सकता है कि यदि विज्ञान के ग्राह्यांश में आत्मा या धर्म का उपचार होता है तो वह ग्राह्यांश ही वास्तविक आत्मा या धर्म हो जायगा ?

समाधान—

१०. यच्च यत्र नास्ति०—जो जहाँ नहीं होता, उसका वहाँ उपचार हुआ करता है, जैसे—मूर्ख आदमी में बैल का उपचार होता है।

विशेष ज्ञातव्य—पहले कहा है कि उपचार का तात्पर्य सामान्य जन को होनेवाली प्रतीति ( अवबोध ) और अभिलाप से है। प्राकृत अवबोध और अभिलाप उपचार इसलिये हुआ करते हैं; क्योंकि वे बाह्यार्थ के आरोप के साथ पदार्थों का ज्ञान और कथन किया करते हैं। अर्थात् पामर अवस्था में जो कुछ भी ज्ञान हुआ करता है, सब में बाह्यार्थ का प्रतिभास होता है। इसलिये उस अवस्था की सारी बुद्धियाँ ( आलयविज्ञान और स्वसंवेदनको छोड़कर ) भ्रान्त होती हैं। फलतः वे ( बुद्धियाँ ) जहाँ जो नहीं होता, अर्थात् जहाँ बाह्यार्थ नहीं होता, वहाँ बाह्यार्थ का उपचार किया करती हैं।

जब घट की बुद्धि उत्पन्न होती है, तब उसमें घट का प्रतिभास भी होता है और घट का बाह्यार्थत्वेन प्रतिभास भी होता है। इस तरह उस बुद्धि में दो प्रकार का प्रतिभास ( आभास ) होता है। ये दोनों ही प्रतिभास गलत नहीं हैं। अर्थात् इनमें एक ही गलत है। घट के प्रतिभास की दृष्टि से यह बुद्धि ठीक है तथा बाह्यार्थत्वेन प्रतिभास की दृष्टि से वह गलत ( भ्रान्त ) है। इसलिये यह घटबुद्धि सम्मुख विद्यमान पिण्ड में घट का आरोप नहीं करती; अपितु उसमें बाह्यार्थ का ही आरोप करती है। यही स्थल विज्ञप्तिमात्रता समझने में दुर्बोध स्थल है।

बाह्यार्थवादी इस घटाभास और बाह्यार्थाभास के भेद को नहीं समझ पाते। वे उन दोनों प्रकार के प्रतिभासों को अभिन्न समझते हैं। इसीलिये वे विज्ञानवाद पर नाना प्रकार के आक्षेप देते हैं।

---

१. ०मप्युच्यत०-अ०।

२. यहाँ एकान्तवाद शब्द से वैभाषिक, सौत्रान्तिक और स्वातन्त्रिक माध्यमिकों के मत का ग्रहण करना चाहिये।

११. उपचारस्य च निराधारस्यासम्भवाद् अवश्यं विज्ञानपरिणामो वस्तुतोऽस्तीत्युपगन्तव्यो[1] यत्र आत्मधर्मोपचारः प्रवर्तते। अतश्चायमुपगमो न युक्तिक्षमो 'विज्ञानमपि विज्ञेयवत् संवृतित एव, न परमार्थतः' इति संवृतितोऽप्यभावप्रसङ्गात्। न हि संवृतिर्निरुपादाना युज्यते।

उपचारका निराधार होना असम्भव होने से विज्ञानपरिणाम वस्तुतः है, इस प्रकार अवश्य स्वीकार करना चाहिये, जिस ( विज्ञानपरिणाम ) में आत्मोपचार और धर्मोपचार प्रवृत्त होते हैं। इसलिये यह स्वीकार करना युक्तिसह नहीं है कि "विज्ञेय की भाँति विज्ञान भी संवृतितः ही है, परमार्थतः नहीं"; क्योंकि संवृतितः स्वीकार करने पर भी उसके अभाव का प्रसङ्ग होगा। उपादान के विना संवृति का होना युक्त नहीं है।

---

इस तरह उपचार एक आरोपमात्र सिद्ध होता है। इसलिये उसके विषयक्षेत्र में मुख्य ( पारमार्थिक ) आत्मा और धर्म नहीं आते।

प्रथम एकान्तवाद का निरास—

एवं विज्ञानस्वरूपे बहिश्च०—विज्ञान के ग्राह्यांश से या विज्ञान से व्यतिरिक्त बाह्य आत्मा और धर्म वस्तुतः नहीं हैं। इसलिये बाह्यरूपेण आभासित आत्मा और धर्म सभी कल्पित या आरोपितमात्र है। उनकी पारमार्थिक सत्ता नहीं होती। इसलिये 'विज्ञान की भाँति विज्ञेय भी द्रव्यतः सत् हैं'—यह एकान्तवाद कथमपि स्वीकार नहीं किया जा सकता।

द्वितीय एकान्तवाद का निरास—

११. उपचारस्य च निराधारस्यासम्भ०—जब किसी पदार्थ का उपचार या आरोप हुआ करता है, तब उसका आधार होना भी अत्यावश्यक होता है। इसलिये आत्मा और धर्मोंके उपचार के लिये भी आधार होना परमावश्यक है तथा वह आधार विज्ञान का परिमाण है। इसलिये 'विज्ञेय की भाँति विज्ञान भी सांवृतिक ही है, परमार्थतः नहीं'—ऐसा वाद स्वीकार करना भी युक्तिसह नहीं है। क्योंकि विज्ञान की पारमार्थिक सत्ताका निषेध होने पर उसकी सांवृतिक सत्ता भी निरस्त हो जायगी। इसे स्पष्ट करने के लिये आचार्य ने कहा—

न हि संवृतिर्निरुपादाना०—उपादान अर्थात् आश्रय के विना संवृति नहीं हो सकती। इसलिये निःसन्देह किसी के आधार पर ही किसी का उपचार सम्भव हो सकता है। यदि निराधार भी उपचार होने लगेंगे, तो सब में सब का उपचार होने लगेगा। इस प्रकार आचार्य ( स्थिरमति ) माध्यमिकों पर अतिप्रसङ्ग दोष का आपादन करते हैं।

अभिप्राय यह है कि विज्ञानवादी स्वाभाविक सत्ता या स्वलक्षण सत्ता स्वीकार करते हैं। सब धर्म ( पदार्थ ) स्वभावतः अर्थात् अपनी ओर से स्वतन्त्रतः सत् हैं। यद्यपि विज्ञान

---

१. वस्तुतोऽस्त्युप०—अ०।

तथा वासना के विना पदार्थों की सत्ता हो नहीं सकती, तथापि उससे पदार्थों की स्वलक्षण सत्ता में कोई बाधा नहीं पहुँचती। इसीलिये विज्ञानवादी यह कभी नहीं कहते कि सब पदार्थ कल्पित हैं। उन्होंने पदार्थों का तीन श्रेणी में विभाजन किया है, यथा—परिकल्पित लक्षण, परतन्त्र लक्षण और परिनिष्पन्न लक्षण। इन तीनों में परतन्त्र और परिनिष्पन्न कल्पितस्वभाव नहीं हैं, अपितु इनकी पारमार्थिक सत्ता है। परिकल्पित लक्षण ही कल्पितस्वभाव है।

**स्पष्टीकरण**—घट एक 'परतन्त्र लक्षण' धर्म है, क्योंकि वह हेतु-प्रत्यय से उत्पन्न है। घट की बाह्यार्थतः सत्ता 'परिकल्पित लक्षण' है। क्योंकि वह ( बाह्यार्थतः सत्ता ) कल्पना द्वारा आरोपितमात्र है। उस बाह्य घट की वास्तविक सत्ता नहीं है और न वह हेतु-प्रत्ययों से ही उत्पन्न है। उस ( बाह्य घट ) की वास्तविक सत्ता न होने पर भी जीवों को उसकी सर्वदा प्रतीति होती है। परिकल्पित लक्षण ( घट की बाह्यार्थतः सत्ता ) से रहितता ( शून्यता ) ही 'परिनिष्पन्न लक्षण' है[1]।

उपर्युक्त तीनों प्रकार के लक्षणों में से परतन्त्र लक्षण ही आधार है। उसी में बाह्यार्थ का आरोप किया जाता है तथा तत्त्वज्ञान ( शून्यताज्ञान ) होने पर उसी में विज्ञप्तिमात्रता का अवबोध होता है। वह परतन्त्र लक्षण ( घट ) संवृतिसत्य भी है। वही जीवों को बाह्यार्थत्वेन आभासित होता है। किन्तु जैसा वह लोगों को आभासित होता है, वैसी उसकी वस्तुस्थिति नहीं है; अपितु वह ( घट ) विज्ञान का एक परिणाममात्र है।

आलयविज्ञान में अनेक वासनायें निवास करती रहती हैं, जो अनादि काल से विभिन्न कल्पनाओं द्वारा निक्षिप्त ( स्थापित ) होती हैं। यथासमय वे परिपक्व होती हैं तथा यथायोग्य घट आदि के रूप में परिणत होती हैं। जब वे घट आदि के रूप में परिणत होती हैं, तब जीवों को ऐसा आभास होने लगता है, मानों ये घट आदि बाह्यार्थतः सत् हैं। अर्थात् ये घट आदि स्वतन्त्ररूप से बाहर से आकर हमारी बुद्धि के विषय हुए हैं।

तात्पर्य यह है कि घट, पट आदि यावत् ( समस्त ) पदार्थ उपर्युक्त प्रकार से अपनी-अपनी उन वासनाओं के परिणाम हैं, जो वासनायें आलयविज्ञान में स्थित हैं। इसीलिये आलयविज्ञान सभी पदार्थों का आधार कहा जाता है। ऐसा नहीं है कि आलयविज्ञान में ही घट आदि समस्त धर्मों का आरोप होता है। इस प्रकार वासनाओं के परिणामभूत घट, पट आदि समस्त धर्मों की सत्ता सिद्ध होती है। उन्हीं में बाह्यार्थ का आरोप होता है तथा तत्त्वज्ञान होने पर उन्हीं में बाह्यार्थ से शून्यता का भी दर्शन होता है।

सभी वासनाओं का आधार होने से यद्यपि आलयविज्ञान सभी धर्मों का आधार कहा गया है; तथापि वह परमार्थ सत्य नहीं है; अपितु वह संवृतिसत्य है, क्योंकि वह आर्यों के समाहित ज्ञान का गोचर नहीं है। और क्योंकि वह हेतु प्रत्ययों से उत्पन्न है, इसलिये भी परमार्थ सत्य नहीं है। 'आर्यसन्धिनिर्मोचन' में, जो कि विज्ञानवादियों का

---

1. तीनों लक्षणों के विस्तृत ज्ञान के लिये द्र०—त्रिंशिका कारिका २० एवं उसकी व्याख्या।

एकमात्र मूलसूत्र माना जाता है, उसमें विशुद्धिमार्ग के आलम्बन को 'परमार्थ सत्य' कहा गया है। विशुद्धिमार्ग का तात्पर्य आर्यों के समाहित ज्ञान से है। इतना ही नहीं कोई भी विज्ञान और चैतसिक आदि परमार्थ सत्य नहीं हैं।

विज्ञान का परिणाम तो बाह्यार्थ से शून्य सिद्ध करने का हेतु ( लिङ्ग ) है, न कि वह ( विज्ञान परिणाम ) परमार्थ सत्य है। परमार्थ सत्य तो बाह्यार्थ से शून्यता है।

जिस प्रकार माध्यमिकों के यहाँ प्रतीत्यसमुत्पाद स्वभाव से शून्य सिद्ध करने का हेतु ( लिङ्ग ) है, न कि वह परमार्थ सत्य है। परमार्थ सत्य तो स्वभाव से शून्यता है। प्रतीत्यसमुत्पन्न होना परमार्थ सत्य नहीं, अपितु संवृतिसत्य ही है।

उसी प्रकार यहाँ ( विज्ञानवाद में ) विज्ञान का परिणाम होना परमार्थ सत्य नहीं; अपितु संवृतिसत्य ही है।

विज्ञानवादियों के मत में 'परमार्थ सत्य' के प्रसङ्ग में 'परम' का तात्पर्य 'आर्यों के समाहित ज्ञान' से है। इस ज्ञान का विषय होते हुए सत्य होना 'परमार्थ सत्य' का लक्षण है।

आर्यसन्धिनिर्मोचनसूत्र तथा विज्ञानवाद के अन्य प्रामाणिक शास्त्रों में घट, पट आदि परतन्त्रलक्षण धर्मों की भी परमार्थतः सत्ता प्रतिपादित है और उसका अभिप्राय भी वहीं स्पष्ट किया हुआ है। उस अवस्था में 'परम' का अर्थ 'वस्तु' है और जो वस्तुतः सत् है, वह 'परमार्थतः सत्' है। 'वस्तु' का तात्पर्य हेतु प्रत्ययों से उत्पन्न होने से है।

विज्ञानवादी घट, पट आदि को परिकल्पित लक्षण किसी भी तरह नहीं मानते; अपितु वे उन्हें परतन्त्रलक्षण मानते हैं। घट, पट आदि की बाह्यार्थतः सत्ता, जो कि नहीं होने पर भी प्रतिभासित होती है, उसे ही वे परिकल्पित लक्षण मानते हैं। उस प्रकार का प्रतिभास या उस प्रकार की दृष्टि भ्रान्त ( गलत ) है। असल में घट, पट आदि निर्बाह्यार्थ होते हैं। उनमें स्थित निर्बाह्यार्थता को वे परिनिष्पन्न लक्षण कहते हैं।

विज्ञानवादियों के मत में परमार्थ सत्य आधार नहीं होता; अपितु वह आधेय होता है। उसका आधार तो परतन्त्र हुआ करता है, जो संवृतिसत्य होता है। वह आधार भी एक न होकर अनेक होते हैं, फलतः परमार्थ सत्य भी एक न होकर अनेक होते हैं। आलयविज्ञान आदि विज्ञान, वेदना आदि चैतसिक तथा रूप आदि विषय सब परतन्त्र लक्षण की कोटि में आते हैं। ये सब संवृति सत्य हैं, विज्ञान के परिणाम हैं तथा परिकल्पित और परिनिष्पन्न लक्षणों के आधार हैं। यदि उनकी स्वाभाविक ( वस्तुतः या परमार्थतः ) सत्ता न मानी जायगी तो सांवृतिक सत्ता भी न हो सकेगी।

१२. तस्माद् अयमेकान्तवादो द्विप्रकारोऽपि निर्युक्तिकत्वात् त्याज्य इत्याचार्यवचनम्। एवं च सर्वं विज्ञेयं परिकल्पितस्वभावत्वाद् वस्तुतो न विद्यते। विज्ञानं पुनः प्रतीत्यसमुत्पन्नत्वाद् द्रव्यतोऽस्तीत्यभ्युपेयम्। प्रतीत्यसमुत्पन्नत्वं पुनर्विज्ञानस्य 'परिणाम'-शब्देन ज्ञापितम्।

इसलिये यह ( उपर्युक्त ) दोनों प्रकार का एकान्तवाद युक्तिहीन होने से त्याज्य है—ऐसा आचार्यों का कथन है। इसी प्रकार सम्पूर्ण ( बाह्य ) विज्ञेय भी परिकल्पितस्वभाव होने से वस्तुतः ( द्रव्यतः ) नहीं हैं। विज्ञान तो प्रतीत्यसमुत्पन्न होने से द्रव्यतः है—ऐसा स्वीकार करना चाहिये। विज्ञान का प्रतीत्यसमुत्पन्न होना तो 'परिणाम' शब्द द्वारा (ऊपर) दिखलाया गया है।

---

उपसंहार—

१२. तस्माद् अयमेकान्तवादो द्विप्रकारोऽपि०—उपर्युक्त प्रकार के दोनों प्रकार के एकान्तवाद वस्तुतः त्याज्य हैं; क्योंकि उनमें कोई युक्ति नहीं दिखलाई पड़ती। यह बात आचार्य स्थिरमति अपनी ओर से नहीं कहते; अपितु वे कहते कि अन्य आचार्यों ने भी अपने-अपने ग्रन्थों में इसे भलीभाँति स्पष्ट किया है[1]।

स्वपक्ष-निरूपण

एवं च सर्वं विज्ञेयम्०—वे सभी पदार्थ जो बाह्यार्थत्वेन प्रतीत हो रहे हैं, परिकल्पितस्वभाव हैं। अर्थात् उनकी वाह्यार्थतः सत्ता परिकल्पित ही है, वास्तविक नहीं। अर्थात् वे असत् हैं। घट, पट आदि धर्म सभी विज्ञान के परिणाम हैं और प्रतीत्यसमुत्पन्न हैं, इसलिये वे सब द्रव्यतः सत् हैं।

विज्ञान या उसके परिणामभूत समस्त पदार्थ 'प्रतीत्यसमुत्पन्न हैं'—यह कैसे जाना जा सकता है?

प्रतीत्यसमुत्पन्नत्वं पुनर्विज्ञानस्य०—ऊपर 'विज्ञानपरिणामेऽसौ' में 'परिणाम' शब्द द्वारा यह स्पष्ट दिखलाया गया है कि विज्ञान और विज्ञान के परिणामभूत समस्त पदार्थ प्रतीत्यसमुत्पन्न हैं। 'परिणाम' शब्द का अर्थ ही है—'कारण क्षण के निरुद्ध होने पर कारण क्षण से विलक्षण कार्य क्षण की उत्पत्ति[2]'।

माध्यमिकों के मत में तो सभी ज्ञेय ( धर्म ) प्रतीत्यसमुत्पन्न होते हैं; किन्तु परम्परा के अनुसार विज्ञानवादियों के मत में 'प्रतीत्यसमुत्पन्न' शब्द का प्रयोग केवल उन्हीं धर्मों के

---

१. आर्य असङ्ग के ग्रन्थ और महायान सूत्रालङ्कार, विशेषतः उसका धर्मपर्येष्ट्यधिकार आदि देखें।

२. कोऽयं परिणामो नाम? अन्यथात्वम्। कारणक्षणनिरोधसमकालः कारणक्षणविलक्षणः कार्यस्यात्मलाभः परिणामः। द्र०—त्रिं० ८, पृ० ६७–६८।

१३. कथमेतद् गम्यते विना बाह्येनार्थेन विज्ञानमेवार्थाकारमुत्पद्यत इति ? बाह्यो ह्यर्थः स्वाभासविज्ञानजनकत्वेन विज्ञानस्यालम्बनप्रत्यय इष्यते, न तु[1] कारणत्वमात्रेण, समनन्तरादिप्रत्ययविशेषाप्रसङ्गात्[2]।

यह ( आप ) कैसे जानते हैं कि बिना बाह्य अर्थ के विज्ञान ही अर्थाकार उत्पन्न होता है ?

( आपके मत में ) बाह्य अर्थ अपने आभासवाले विज्ञान का जनक होने के कारण विज्ञान का आलम्बन-प्रत्यय माना जाता है, न कि कारणमात्र होने से। क्योंकि ( कारणमात्र मानने पर उसके ) समनन्तरप्रत्यय आदि प्रत्ययों से भेद का अप्रसङ्ग होगा। [ अर्थात् वह ( आलम्बनप्रत्यय ) समनन्तर आदि प्रत्ययों से भिन्न न हो सकेगा। ]

---

लिये होता है, जो हेतु या कारण से उत्पन्न होते हैं। इस प्रकार विज्ञान के सभी परिणाम द्रव्यतः सत् हैं। विज्ञानवादियों के मत में विज्ञान भी अन्य विज्ञानों का परिणाम होता है[3]।

बाह्यार्थवादी—

१३. कथमेतद् गम्यते०—विना बाह्यार्थ के अर्थाभासी विज्ञान कैसे उत्पन्न हो सकता है ? बाह्यार्थवादियों को सबसे ज्यादा परेशानी इस बात से होती है कि यदि बाह्य अर्थ का अस्तित्व न माना जायगा, तो चक्षुर्विज्ञान आदि विज्ञानों की उत्पत्ति कैसे सम्भव होगी। अर्थात् उनकी उत्पत्ति कथमपि न हो सकेगी। क्योंकि उन लोगों के मत में चक्षुर्विज्ञान आदि इन्द्रियविज्ञान तीन या चार प्रत्ययों से उत्पन्न होते हैं। चक्षु आदि इन्द्रियाँ, जो इन्द्रियविज्ञानों की असाधारण हेतु होती हैं, वे तत्तद् विज्ञानों की 'अधिपति-प्रत्यय' हैं। रूप आदि बाह्य अर्थ, जो बाहर से चक्षुर्विज्ञान आदि विज्ञानों को विषयाकार प्रदान करते हैं, वे 'आलम्बन-प्रत्यय' हैं। विज्ञानों से समनन्तर ( अव्यवहित )-पूर्व स्थित ज्ञान, जो उन विज्ञानों की निरन्तर प्रवृत्ति में विशेष सहायता प्रदान करते हैं, वे 'समनन्तर-प्रत्यय' कहलाते हैं। ये तीनों प्रत्यय सामान्यरूप से 'कारण-प्रत्यय' कहलाते हैं; क्योंकि इनसे विज्ञानों की उत्पत्ति होती है।

बाह्यार्थवादियों के मत में उपर्युक्त प्रत्ययों में से आलम्बन-प्रत्यय का बाह्यार्थ होना परमावश्यक है। इसीलिये वे उपर्युक्त प्रश्न उपस्थापित करते हैं।

---

१. 'तु' नास्ति—अ०।

२. °प्रत्ययादिविशेषाप्रसङ्गात—अ०।

३. द्रष्टव्य—

"अन्योन्याधिपतित्वेन विज्ञप्तिनियमो मिथः।"—विंशिका, कारिका १८ और उसकी व्याख्या, पृष्ठ ६५।

१४. संचितालम्बनाश्च पञ्चविज्ञानकायास्तदाकारत्वात्। न च संचितम् अवयवसंहतिमात्राद् अन्यद् विद्यते; तदवयवान् अपोह्य संचिताकारविज्ञानाभावात्। तस्माद् विनैव बाह्येनार्थेन विज्ञानं संचिताकारमुत्पद्यते।

(आप बाह्यार्थवादियों के मत में) पाँच विज्ञानकाय (चक्षुर्विज्ञान से लेकर कायविज्ञान तक) संचितालम्बन माने जाते हैं, क्योंकि वे संचिताकार (स्थूलाकारवाले) होते हैं। किन्तु 'संचित' अवयवसंघात से भिन्न (कोई वस्तुसत् धर्म) नहीं है; क्योंकि उसके अवयवों को हटा देने पर संचिताकार विज्ञान की उत्पत्ति नहीं होती। इसलिये बाह्य अर्थ के विना ही संचिताकार विज्ञान उत्पन्न होता है।

---

सिद्धान्तपक्ष—

**बाह्यो ह्यर्थः स्वाभासजनकत्वेन०**—विज्ञानवादी बाह्यार्थवादियों से कहते हैं कि जिस समय आप लोग बाह्य अर्थ से अर्थाभासी विज्ञान का उत्पाद मानते हैं, उसी समय उसे (बाह्य अर्थ को) उस विज्ञान का आलम्बनप्रत्यय भी मानते हैं। आप ऐसा नहीं मानते कि बाह्य अर्थ कारणमात्र होने के नाते विज्ञान को अर्थाकार प्रदान करता है।

यदि आप (बाह्यार्थवादी) ऐसा कहें कि कारणत्वमात्र से विज्ञानों को अर्थाकार प्रदान हुआ करता है, तब तो समनन्तरप्रत्यय, अधिपतिप्रत्यय और हेतुप्रत्यय (कारणप्रत्यय) भी अर्थाकार प्रदान करनेवाले होने लगेंगे। फलतः आलम्बनप्रत्यय और अन्य प्रत्ययों में कोई विशेष (भेद) न रह सकेगा। (विज्ञानवादी कहते हैं) इसीलिये आप लोगों ने समनन्तरप्रत्यय और अधिपतिप्रत्यय को कारणमात्र माना है और आलम्बनप्रत्यय को एक विशिष्ट प्रत्यय माना है, जो दो धर्मों से युक्त है, यथा—१. विज्ञान को अर्थाकार प्रदान करना और २. उस विज्ञान का जनक होना।

[यहाँ तक विज्ञानवादियों द्वारा बाह्यार्थवादियों के कथन का अनुवाद किया गया।]

**बाह्यार्थवादी**—ठीक है। उपर्युक्त प्रकार के दो धर्मों से विशिष्ट बाह्यार्थ को हम विज्ञान का विषय (आलम्बन) मानते हैं और इसमें कोई दोष नहीं है। आपने जो बातें कही हैं, वे हमें मान्य हैं। ऐसा मानने में दोष क्या है और ऐसा कह कर आप क्या सिद्ध करना चाहते हैं?

**विज्ञानवादी**—

**१४. संचितालम्बनाश्च पञ्चविज्ञान०**—आप बाह्यार्थवादियों के मत में चक्षुर्विज्ञान से लेकर कायविज्ञान पर्यन्त पाँच विज्ञान[1] संचित आलम्बनवाले माने जाते हैं। 'संचित' से तात्पर्य 'सम्पुञ्जित' से है। उसका आलम्बन करने से पाँच विज्ञान स्थूल आकारवाले कहे जाते हैं।

---

1. चक्षुर्विज्ञान, श्रोत्रविज्ञान, घ्राणविज्ञान, जिह्वाविज्ञान एवं कायविज्ञान।

बाह्यार्थवादी—चक्षुर्विज्ञान आदि विज्ञानों के संचिताकार होने से क्या दोष होता है ?

विज्ञानवादी—

न च संचितम् अवयवसंहति०—घट के ग्रीवा, उदर आदि अवयवों के समूह को 'संचित' कहते हैं। वस्तुत: उन अवयवों से भिन्न कोई 'संचित' नामक वस्तु नहीं होती; क्योंकि उन अवयवों को हटाने पर कोई संचिताकार विज्ञान उत्पन्न नहीं होता। यदि 'संचित' या 'संघात' नामक कोई द्रव्य वस्तुतः विद्यमान होता तो, अवयवों को हटा देने पर भी उस ( संचित ) से संचिताकार विज्ञान की उत्पत्ति होती; किन्तु ऐसा नहीं होता। इसलिये 'संचित' की द्रव्यतः सत्ता सिद्ध नहीं होती।

आचार्य विनीतदेव ने इस प्रसङ्ग में कहा है कि अवयवों से व्यतिरिक्त ( भिन्न ) अवयवी की द्रव्यसत्ता का आचार्यों ने खण्डन किया है। इससे उनका तात्पर्य दिङ्नाग आदि आचार्यों से है[1]।

उपसंहार—

तस्माद् विनैव बाह्येनार्थेन०—यद्यपि अवयवों के समूह से भिन्न कोई 'संचित' नामक धर्म द्रव्यतः सत् नहीं होता; तथापि विज्ञान को संचिताभास तो अवश्य होता ही है। विज्ञान में जैसा आभास होता है, वैसा बाहर भी होना आवश्यक नहीं है। इसलिये बाह्यार्थ के न होने पर भी वासनाओं के परिपाकवश ऐसा विज्ञान उत्पन्न होता है, जिसमें संचिताभास होता है।

बाह्यार्थवादी—यदि संचित या संघात द्रव्यसत् सिद्ध नहीं हो पाता और इसलिये वह विज्ञान का आलम्बन नहीं हो पाता है, तो भी संचित परमाणु तो विज्ञान के आलम्बन अवश्य हो ही सकते हैं ?

---

१ यदाभासा न तस्मात् सा द्रव्याभावाद् द्विचन्द्रवत्।
एवं बाह्यद्वयं चैव न युक्तं मतिगोचरः॥
साधनं संचिताकारमिच्छन्ति किल केचन।
अणवाकारो न विज्ञप्तेरर्थः कठिनतादिवत्॥
भवेद् घटशरावादेस्तथा सति समा गतिः।
आकारभेदाद् भेदश्चेत् नास्ति तु द्रव्यसत्यणौ॥

द्रष्टव्य—आचार्य-दिङ्नाग-कृत आलम्बनपरीक्षा, २-४ कारिका और उन पर उनकी स्ववृत्ति, पृ० ४-५।

१५. न च परमाणव एव संचितास्तस्यालम्बनम्, परमाणूनाम् अतदाकारत्वात्। न ह्यसञ्चितावस्थातः सञ्चितावस्थायां परमाणूनां कश्चिद् आत्मातिशयः, तस्माद् असञ्चितवत् सञ्चिता अपि परमाणवो नैवालम्बनम्।

न तो सञ्चित परमाणु ही उस ( विज्ञान ) के आलम्बन हैं; क्योंकि परमाणु ( जैसा आकार विज्ञान में भासित होता है ) उस आकारवाले नहीं होते। असञ्चित अवस्था से सञ्चित अवस्था में परमाणुओं में कोई स्वभावातिशय भी नहीं होता, इसलिये असञ्चित परमाणुओं की भाँति सञ्चित परमाणु भी आलम्बन नहीं ही होते।

---

विज्ञानवादी—

१५. न च परमाणव एव०—सञ्चित परमाणु भी विज्ञान के आलम्बन नहीं हो सकते; क्योंकि—

परमाणूनाम् अतदाकारत्वात्—जो स्थूलाकार विज्ञान में अवभासित होता है, वह स्थूलाकार प्रत्येक परमाणु में स्थित नहीं होता। इसलिये 'सञ्चित' के अन्तर्गत होनेवाला प्रत्येक परमाणु विज्ञान का आलम्बन नहीं हो सकता। परमाणु के पास स्थूलाकार नहीं है और विज्ञान स्थूलाकार है। जिस ( परमाणु ) के पास स्थूलाकार नहीं है, वह दूसरे को ( विज्ञान को ) स्थूलाकार कैसे प्रदान कर सकता है? जब परमाणु विज्ञान को आकार ही प्रदान नहीं कर पाता है, तो ऐसी हालत में वह विज्ञान का आलम्बन-प्रत्यय कैसे हो सकता है?

बाह्यार्थवादी—यद्यपि प्रत्येक परमाणु में स्थूल आकार नहीं होता; तथापि जब सब एक साथ मिलते हैं, तो उनमें स्थूल आकार आ जाता है। इस प्रकार वे विज्ञान को स्थूल आकार प्रदान कर सकते हैं।

विज्ञानवादी—

न ह्यसञ्चितावस्थातः सञ्चितावस्थायाम्०—जिस प्रकार असञ्चित अवस्था में परमाणुओं के पास स्थूल आकर नहीं होता, ठीक उसी प्रकार सञ्चित अवस्था में भी उनमें स्थूल आकार नहीं आ सकता। असञ्चित अवस्था के परमाणु और सञ्चित अवस्था के परमाणु के स्वभाव में कोई वैशिष्ट्य ( भेद ) नहीं है। वे जैसे पहले थे, वैसे अब भी हैं। फलतः जिस प्रकार असञ्चित परमाणु विज्ञान के आलम्बन नहीं होते, उसी प्रकार सम्पुञ्जित परमाणु भी विज्ञान के आलम्बन-प्रत्यय नहीं हो सकते।

तात्पर्य यह है कि परमाणु जब अनेक परमाणुओं के साथ सम्मिलित नहीं होता; ( अर्थात् एकाकी रहता है ) उस अवस्था में उसमें स्थूल आकार नहीं होता और इसलिये वह जिस प्रकार स्थूलाकार विज्ञान का आलम्बन नहीं हो पाता; उसी प्रकार जब वह अनेक

१६. अन्यस्तु मन्यते—एकैकपरमाणुरन्यनिरपेक्षोऽतीन्द्रियः[1]; बहवस्तु परस्परापेक्षा[2] इन्द्रियग्राह्याः। तेषामपि सापेक्षनिरपेक्षावस्थयोरात्मातिशयाभावाद् एकान्तेनेन्द्रियग्राह्यत्वम् अतीन्द्रियत्वं वा।

दूसरे प्रकार के बाह्यार्थवादी ऐसा मानते हैं कि एक-एक परमाणु, जो अन्य परमाणु से निरपेक्ष हैं, अतीन्द्रिय होते हैं; किन्तु परस्परापेक्ष बहुत परमाणु इन्द्रियग्राह्य होते हैं। इन ( बाह्यार्थवादियों ) के मत में भी सापेक्ष और निरपेक्ष अवस्था के परमाणुओं के स्वभाव में भेद न होने से या तो उन ( परमाणुओं ) में एकान्तरूप से इन्द्रियग्राह्यत्व ही होगा, या अतीन्द्रियत्व ही होगा।

---

परमाणुओं से सम्मिलित होता हैं, उस समय भी स्वभावातिशय न होने से उसमें स्थूल आकार नहीं हो सकता। वह पहले की ही भाँति दिग्भागभेदरहित ही रहता है। फलतः उसमें किसी नये स्थूल आकार के न आने से वह विज्ञान का आलम्बन कथमपि नहीं हो सकता।

अपर बाह्यार्थवादी—

१६. अन्यस्तु मन्यते—एकैकपरमाणु०—ये लोग परमाणुओं के आलम्बन होने का एक दूसरा प्रकार प्रदर्शित करते हैं। इनके मतानुसार एक-एक परमाणु, जो अन्य परमाणुओं से निरपेक्ष हैं, अतीन्द्रिय होते हैं। अर्थात् इन्द्रिय के विषय नहीं होते। किन्तु जब वे ( उस प्रकार के परमाणु ) परस्पर सापेक्ष होते हैं, तब इन्द्रिय के विषय हो जाते हैं।

विज्ञानवादी—

तेषामपि सापेक्षनिरपेक्षावस्थ०—आप ( बाह्यार्थवादियों ) का यह पक्ष भी युक्तिसह नहीं है। परमाणुओं की रक्षा के लिये आपके द्वारा सापेक्ष और निरपेक्ष ये दोनों कोटियाँ खड़ी की गयी हैं; किन्तु इससे आपकी इष्टसिद्धि नहीं हो सकती। निरपेक्ष अवस्था के परमाणुओं के सापेक्ष होने पर भी उनके स्वभाव में कोई परिवर्तन नहीं होता। निरपेक्ष अवस्था में जिस प्रकार उनमें स्थूल आकार नहीं होता, वैसे ही सापेक्ष होने पर भी उनमें स्थूलाकार नहीं हो सकता। फलतः निरपेक्ष अवस्था में जिस प्रकार वे इन्द्रियग्राह्य नहीं होते, वैसे ही सापेक्ष अवस्था में भी वे इन्द्रियग्राह्य नहीं हो सकते। ऐसा हो नहीं सकता कि निरपेक्ष अवस्था में वे अतीन्द्रिय रहें और सापेक्ष होने पर उनका स्वभाव बदल जाय और वे स्थूल होकर इन्द्रियग्राह्य हो जाय। यदि ऐसा होगा तो सापेक्ष अवस्था का परमाणु परमाणु न रह सकेगा। फलतः आपका यह मत कि परमाणु इन्द्रियविज्ञान को आकार प्रदान करता है—सिद्ध नहीं होता।

---

१. ० निरपेक्ष्योऽती०—अ०।
२. परस्परापेक्ष्या०—अ०।

१७. यदि च परमाणव एव परस्परापेक्षा विज्ञानस्य विषयीभवन्ति, एवं सति योऽयं घटकुडयाद्याकारभेदो विज्ञाने, स न स्यात्, परमाणूनामतदाकारत्वात्।

यदि परमाणु ही परस्पर सापेक्ष होकर विज्ञान के विषय होते हैं, तो ऐसी स्थिति में जो विज्ञान में यह घटाकार, कुड्याकार आदि का भेद (पृथक्त्व) प्रतिभासित होता है, वह न हो सकेगा; क्योंकि परमाणु घटाकार, कुड्याकार आदि नहीं होते।

---

आचार्य विनीतदेव ऐसी स्थिति में यहाँ यह अतिप्रसङ्ग दिखलाते कि 'परमाणु या तो सर्वथा अतीन्द्रिय होगा या सदा सर्वथा इन्द्रियग्राह्य ही रहेगा।'

दूषणान्तर—

१७. यदि च परमाणव एव०—यदि परस्पर सापेक्ष परमाणु विज्ञान के विषय होते हैं, तो घट, कुड्य (प्राचीर), शराव, स्तम्भ आदि का पृथक्-पृथक् आभास विज्ञान में न हो सकेगा। क्योंकि घटविज्ञान परमाणु के आकारवाला है और घट परमाणु के आकारवाला नहीं है। परमाणु का आकार अत्यन्त सूक्ष्म है, जब कि घट का आकार उससे सर्वथा विपरीत अत्यन्त स्थूल होता है।

एक ही वस्तु में परस्पर विपरीत सूक्ष्म और स्थूल दोनों आकारों का होना सर्वथा असम्भव है।

यद्यपि ऐसा तो होता है कि किसी स्थान विशेष में स्थूल और सूक्ष्म दोनों वस्तुयें एक ज्ञान में प्रतिभासित होती हैं। यथा—एक उद्यान में हस्ती और उसके मस्तक पर स्थित भ्रमर—दोनों एक ही चक्षुर्विज्ञान में भासित होते हैं। अर्थात् उस चक्षुर्विज्ञान में हस्ती और मधुप दोनों के आकार आते हैं। उनमें से हस्ती का आकार स्थूल और मधुप का आकार हस्ती के आकार की अपेक्षा सूक्ष्म होता है। इतना होने पर भी केवल हस्ती में ही स्थूलाकार और सूक्ष्माकार दोनों होना सम्भव नहीं है। फलतः घटज्ञ विज्ञान में घट का स्थूल और सूक्ष्म दोनों आकारों में आभासित होना सम्भव नहीं है। ऐसा नहीं हो सकता कि घटाकार विज्ञान में घट का आकार भी प्रतिभासित हो और साथ ही घटस्थित अनेक परमाणुओं का आकार भी प्रतिभासित हो। यदि ऐसा होगा तो घटस्थ परमाणुओं से भिन्न घट स्वीकार करना पड़ेगा। इस प्रकार 'सापेक्ष परमाणु इन्द्रियविज्ञानों को आकार प्रदान करते हैं'—यह मत समीचीन सिद्ध नहीं होता।

विशेष ज्ञातव्य—ऊपर कहा गया है कि सामान्यतया एक ही चक्षुर्विज्ञान में दो या अनेक वस्तुओं का एक साथ प्रतिभास हो सकता है। किन्तु इस विषय में विज्ञानवादियों के तीन प्रकार के मत प्रचलित हैं, यथा—

१. ग्राह्यग्राहकसमसंख्याक—विविध वर्णों से युक्त चित्रपट में जिस प्रकार नील, पीत आदि अनेक वर्ण पृथक्-पृथक् स्थित होते हैं, उसी प्रकार उन्हें देखनेवाले नीलज्ञ,

पीतज्ञ आदि चक्षुर्विज्ञान भी अनेक और पृथक्-पृथक् होते हैं। अर्थात् ग्राह्य चित्र में नील, पीत आदि जितने पृथक् द्रव्य होते हैं, चित्रज्ञ चक्षुर्विज्ञान भी उतनी ही संख्या में एक साथ उत्पन्न होते हैं। इन लोगों का कहना है कि जिस प्रकार चित्र में जहाँ नील है, वहाँ पीत नहीं है और जहाँ पीत है, वहाँ नील नहीं है; उसी प्रकार जो चक्षुर्विज्ञान नीलाकार है, वह पीताकार नहीं है और जो पीताकार है, वह नीलाकार नहीं है। फलतः नील आदि द्रव्यों की संख्या में ही चक्षुर्विज्ञान होना चाहिए।

२. **अर्धाण्डाकारवादी**—जिस प्रकार एक चित्र में नील, पीत आदि अनेक द्रव्य पृथक्-पृथक् अवस्थित होते हैं, उस प्रकार चक्षुर्विज्ञान अनेक नहीं होते; अपितु चक्षुर्विज्ञान एक ही होता है। दृश्य में यद्यपि नील, पीत आदि अनेक पृथक् द्रव्य होते हैं; फिर भी उन्हें ग्रहण करनेवाला चक्षुर्विज्ञान अनेक न होकर एक ही होता है। इन लोगों का कहना हैं कि एक साथ अनेक चक्षुर्विज्ञान उत्पन्न नहीं हो सकते।

३. **नाना-अद्वैतवादी**—चित्रपट में यद्यपि अनेक वर्ण हैं; किन्तु वे सब वर्ण चित्रपट से पृथक् नहीं हैं। वे नानाविध वर्ण चित्रपट के अवयव ही हैं। उनसे भिन्न चित्रपट नहीं होता और चित्रपट से भिन्न नाना वर्ण नहीं होते। वस्तुतः नानाविध वर्णों का समूह ही 'चित्र' है। जिस प्रकार नाना वर्ण और चित्र अभिन्न ( अद्वैत ) हैं, उसी प्रकार उन वर्णों को ग्रहण करनेवाला चक्षुर्विज्ञान 'चित्रज्ञ चक्षुर्विज्ञान' है। न तो एक-एक वर्ण को ग्रहण करनेवाला चक्षुर्विज्ञान 'चित्रज्ञ चक्षुर्विज्ञान' है और न ही नाना वर्णों को ग्रहण करनेवाले चक्षुर्विज्ञान से भिन्न कोई चित्रज्ञ चक्षुर्विज्ञान है। इनके मत में भी अनेक चक्षुर्विज्ञान एक साथ उत्पन्न नहीं हो सकते; किन्तु एक चक्षुर्विज्ञान के अनेक अंश हो सकते हैं। वे सब अंश मिलकर 'चित्रज्ञ चक्षुर्विज्ञान' कहलाते हैं।

इस विषय में विज्ञानवादियों का निम्न विभाजन भी उपलब्ध होता है, यथा—सत्याकारविज्ञानवादी और मिथ्याकारविज्ञानवादी। उपर्युक्त तीनों मत सत्याकारविज्ञानवादियों के पक्ष के अन्तर्गत आते हैं।

१. **सत्याकारविज्ञानवादी**—इनका मत है कि चक्षुर्विज्ञान आदि में जब नील आदि का प्रतिभास होता है, तब उसमें जो नीलाभास अंश है, वह सत्य है तथा जो नील आदि बाह्यार्थाभास है, वह सर्वथा मिथ्या है। ज्ञातव्य है कि चक्षुर्विज्ञान आदि में अनेकविध प्रतिभास होते हैं, यथा-नील, पीत आदि आभास तथा नील, पीत आदि बाह्यार्थाभास। इनमें से नील आदि आभास अंश सत्य है; क्योंकि नील नील है और पीत पीत है तथा नील आदि बाह्यार्थाभास अंश असत्य होता है। इन लोगों का मूल विचार यह है कि चक्षुर्विज्ञान आदि विज्ञानों को बाह्यार्थाभास हुआ करता है। अतः जो अंश बाह्यार्थाभास है, उसके होने में अविद्या एवं वासना का प्रभाव होता है। इसलिये वह अंश मिथ्या होता है। उन विज्ञानों में जो नील आदि प्रतिभासित होते हैं, उनके होने में अविद्या एवं वासना का कोई प्रभाव नहीं

होता। अतः उतना अंश ( नीलाभास ) सत्य होता है। फलतः यह सिद्धान्त स्थिर होता है कि चक्षुर्विज्ञान आदि को नील आदि दिखलाई पड़ना सत्य है तथा नील आदि बाह्यार्थ दिखलाई पड़ना मिथ्या है।

२. मिथ्याकार विज्ञानवादी—इनके मतानुसार जैसे नील बाह्यार्थाभास के होने में अविद्या एवं वासना का प्रभाव होता है, वैसे ही नीलाभास होने में भी उनका प्रभाव होता है। फलतः चक्षुर्विज्ञान में जो नीलाभास होता है वह भी मिथ्या है तथा जो नील आदि बाह्यार्थाभास होता है, वह भी मिथ्या है। इनके अनुसार नीलाभास होते समय जैसे वस्तु नील हैं, वैसे चक्षुर्विज्ञान को दिखलाई नहीं पड़ती। जब नील दिखलाई पड़ता है, तब वह नील ही बाह्यार्थ के रूप में भी दिखलाई पड़ता है, इसलिये नील बाह्यार्थाभास के अतिरिक्त कोई नीलाभास नामक सत्य अंश वहाँ विद्यमान नहीं होता। अत एव जब तक बाह्यार्थाभास है, तब तक नील स्वरूप का यथावत् ज्ञान नही हो सकता। इसलिये चक्षुर्विज्ञान आदि में वस्तु का जो भी आभास है, वह सब मिथ्या है; फिर भी नील, पीत आदि वस्तुयें मिथ्या नहीं हैं, केवल चक्षुर्विज्ञान में उन ( नील, पीत आदि ) के प्रतिभासित होने में मिथ्यात्व आ जाता है।

कुछ शास्त्रों में साकारविज्ञानवादी एवं निराकारविज्ञानवादी शब्दों का भी उल्लेख उपलब्ध होता है; किन्तु ये सब अत्यन्त संकुचित हैं। इनसे किसी प्रकार का भ्रम नहीं होना चाहिये। इनका वास्तविक अर्थ क्रमशः सत्याकारवादी और मिथ्याकारवादी ही हैं। ये शब्द प्रमाणवार्तिक आदि की टीकाओं में और अन्य शास्त्रों में स्पष्टतया उल्लिखित हैं[1]।

अनेक भारतीय पण्डितों और भोटदेशीय प्रसिद्ध पण्डितों ने आचार्य धर्मकीर्ति और दिङ्नाग को सत्याकारवादी विज्ञानवादी माना है। कुछ थोड़े से पण्डित ऐसे भी हैं, जो उन्हें मिथ्याकारवादी मानते हैं। आचार्य वसुबन्धु कैसे थे इसका शास्त्रों में स्पष्ट उल्लेख नहीं मिलता। जो भी हो सत्याकारवादी, मिथ्याकारवादी, ग्राह्यग्राहकसमसंख्याक, अर्धाण्डाकारवादी, नानाअद्वैतवादी— इन सबके बीच जो वादविवाद, शास्त्रार्थ, प्रश्नोत्तर आदि हैं वे प्रमाणवार्तिक के तृतीय परिच्छेद में उपलब्ध हैं[2]।

---

1. एतत्सम्बन्धी विशेष ज्ञान के लिये आचार्य देवेन्द्रबुद्धिकृत प्रमाणवार्तिक की व्याख्या तथा आचार्य चोंङ्खापा, ग्यल् छब जे, खस् डुब जे, आदि तिब्बती पण्डितों की टीकायें देखें।

२. द्र०— अथैकायतनत्वेऽपि नानेकं दृश्यते सकृत्।
सकृद्ग्रहावभासः किं वियुक्तेषु तिलादिषु॥
× × ×
नेकं चित्रपतङ्गादि रूपं वा दृश्यते कथम्।
चित्रं तदेकमिति चेदिदं चित्रतरं ततः॥
× × +

१८. न चान्यनिर्भासस्य विज्ञानस्य अन्याकारो विषयो युज्यतेऽतिप्रसङ्गात् ।

१९. न च परमाणवः स्तम्भादिवत् परमार्थतः सन्ति, अर्वाङ्मध्यपरभागसद्भावात् । तदनभ्युपगमे वा पूर्वदक्षिणापरोत्तरादिदिग्भेदो यः, स परमाणोर्न स्यात् । ततश्च विज्ञानवत् परमाणोरप्यमूर्तत्वमदेशस्थत्वं च प्रसज्यते[1] ।

अन्य निर्भासवाले विज्ञान का अन्य आकारवाला विषय युक्त नहीं है । (ऐसा होगा तो) अतिप्रसङ्ग होगा ।

परमाणु 'स्तम्भ' आदि के समान परमार्थतः ( बाह्यार्थतः ) सत् नहीं होते; क्योंकि उनके अर्वाक् ( पूर्व ), मध्य और पर भाग होते हैं । ऐसा न मानने पर 'यह परमाणु की पूर्व दिशा है, यह दक्षिण, यह पश्चिम और यह उत्तर आदि दिशायें हैं'—यह भेद न हो सकेगा । फलतः विज्ञान के समान परमाणु के भी अमूर्तत्व और अदेशस्थत्व का प्रसङ्ग होगा ।

---

इन सब आकारों एवं आभासों के विषय में विज्ञानवादी आचार्यों के बीच यद्यपि विभिन्न प्रकार के वादविवाद हैं; तथापि इस विषय में सब एकमत हैं कि एक ही वस्तु एकसाथ सूक्ष्म और स्थूल दोनों रूपों में दिखलाई नहीं पड़ सकती । जो सूक्ष्म है, वह सूक्ष्म दिखलाई देगी और जो स्थूल है, वह स्थूल दिखलाई देगी ।

१८. पूर्वपक्षी यह कह सकते हैं कि परमाणु ही घटाकारत्वेन विज्ञान के आलम्बन होते हैं । इसका निरास करने के लिये आचार्य कहते हैं—

**न चान्यनिर्भासस्य०**—परमाणुओं का आकार अत्यन्त सूक्ष्म है और घट आदि का आकार स्थूल है । ऐसी स्थिति में अत्यन्त सूक्ष्म परमाणु स्थूल आकार के रूप में चक्षुर्विज्ञान के विषय कैसे हो सकते हैं ? अर्थात् नहीं हो सकते । यदि सूक्ष्म आकार भी स्थूल आकार के रूप में प्रतिभासित होने लगेंगे, तो मच्छर आदि सूक्ष्म आकारवाले प्राणी हाथी आदि के रूप में प्रतिभासित होने लगेंगे । फलतः परमाणु कथमपि विज्ञान के आलम्बन नहीं हो सकते ।

१९. अभी तक परमाणु को मान कर उसका खण्डन किया गया । अब 'परमाणु का अस्तित्व ही नहीं है'—यह कहा जा रहा है—

---

वैश्वरूप्याद्धियामेव भावानां विश्वरूपता ।
तच्चेदनङ्गं केनेयं सिद्धा भेदव्यवस्थितिः ॥

द्र०—प्र० वा० ( प्रत्यक्ष परि० ) १९७, २००, २०४ का० पृ० १६०–१६२ ।

प्र० वा० के प्रत्यक्षपरिच्छेद की कारिका १९७ से लेकर २२५ तक इस विषय का विस्तृत विवेचन किया गया है, एतद्विषयक विशेष ज्ञान के लिये जिज्ञासु को उन्हीं स्थलों का अवलोकन करना चाहिये ।

1. प्रसज्यते—प्र० ।

**न च परमाणवः स्तम्भादिवत्०**—जिस प्रकार स्तम्भ आदि के पूर्व, अपर, मध्य आदि भाग होते हैं और इसलिये वे परमार्थतः ( बाह्यार्थतः ) सत् नहीं होते; अपि तु प्रज्ञप्तिसत् होते हैं, उसी प्रकार बाह्यार्थवादियों के परमाणु भी पूर्व, अपर, मध्य आदि भागों से युक्त होते हैं, अतः वे भी प्रज्ञप्तिसत् ही सिद्ध होंगे।

यहाँ यह ज्ञातव्य है कि बाह्यार्थवादी परमाणु के पूर्व, अपर, मध्य आदि भाग नहीं मानते, अतः वे यह कह सकते हैं कि 'आपका हेतु असिद्ध है'—इस आशङ्का को दृष्टि में रख कर आचार्य स्थिरमति कहते हैं—

**तदनभ्युपगमे वा०**--यदि परमाणु के पूर्व, अपर, मध्य आदि भाग स्वीकार न किये जायँगे, तो यह व्यवस्था न हो सकेगी कि 'यह परमाणु की पूर्व दिशा है, यह परमाणु की दक्षिण दिशा है'—इत्यादि। फलतः परमाणु की कोई भी दिशा न रहेगी। ऐसी स्थिति में वह किसी देश में स्थित नहीं रह सकेगा। जिस प्रकार चित्त-चैतसिक ( ज्ञान ) किसी देश में स्थित नहीं होते और न तो वे परस्पर मिलकर स्थूल रूप ही धारण कर पाते हैं, ठीक उसी प्रकार परमाणु भी किसी देश में स्थित न हो सकेंगे और न तो वे परस्पर मिलकर स्थूल रूप ही धारण कर पायँगे[1]।

तात्पर्य यह है कि बाह्यार्थवादी परमाणु को निरवयव मानते हैं और उसे रूपी ( रूपस्कन्धान्तर्गत ) पदार्थ मानते हैं। विज्ञानवादियों के मत में कोई भी धर्म ( पदार्थ ) निरवयव नहीं होता। सभी सावयव होते हैं। विशेषतः रूपी धर्म तो अवश्य पूर्व, अपर आदि दिशावाले होते हैं। अन्यथा वे ( रूपी धर्म ) न तो किसी देश में व्याप्त होकर स्थित रह सकेंगे और न छोटे-छोटे अवयवों के मिलने से स्थूल ही हो सकेंगे। रूप का लक्षण है—"अपने द्वारा व्याप्त देश में अन्य रूपों को आने के लिये अवकाश न देना तथा छोटे-छोटे अवयवों के मिलने पर स्थूल रूप धारण करना।" बाह्यार्थवादियों द्वारा स्वीकृत परमाणु में रूप का उपर्युक्त लक्षण नहीं घटता, इसलिये वह रूपी धर्म कथमपि नहीं हो सकता। अर्थात् रूपस्कन्ध में वह परिगणित नहीं हो सकता। साथ ही अवशिष्ट चार स्कन्धों वेदना, संज्ञा, संस्कार और विज्ञान स्कन्धों में भी उसका संग्रह नहीं किया जा सकता। फलतः ऐसे परमाणु का, जिसके दिग्भागभेद नहीं हैं, कोई अस्तित्व ही सिद्ध नहीं होता।

---

१. तु०— साहित्येनापि जातास्ते स्वरूपेणैव भासिनः।
त्यजन्त्यनंशरूपत्वं न चेत् तासु दशास्वमी॥
लब्धापचयपर्यन्तं रूपं तेषां समस्ति चेत्।
कथं नाम न ते मूर्ता भवेयुर्वेदनादिवत्॥
द्र०—तत्त्व० ( बहिरर्थपरीक्षा ), १९६९-१९७० का०, पृ० ६७२।

२०. एवं बाह्यार्थाभावाद् विज्ञानमेवार्थाकारमुत्पद्यते स्वप्नविज्ञानवद् इत्यभ्युपेयम् ।

२१. वेदनादयोऽपि नातीतानागतास्तदाकारविज्ञानजनकाः[1], निरुद्धाजातत्वात्। न च वर्तमाना वर्तमानजनका उत्पद्यमानावस्थायामसत्त्वाद्, उत्पन्नावस्थायां

इस प्रकार बाह्यार्थ का अभाव होने से विज्ञान ही स्वप्नविज्ञान के समान अर्थ (विषय) के रूप में उत्पन्न होता है—ऐसा मानना चाहिए।

अतीत, अनागत वेदना आदि (के विषय) भी तदाकार विज्ञान के उत्पादक नहीं है; क्योंकि ( उस समय वे ) निरुद्ध और अजात हैं। वर्तमान ( वेदनीय आदि भी ) भी वर्तमान (विज्ञान) के जनक नहीं हैं; क्योंकि उत्पद्यमान अवस्था में वे असत् हैं तथा उत्पन्नावस्था में (तो)

---

२०. उपसंहार—

एवं बाह्यार्थाभावाद्०—जिनके दिग्भागभेद नहीं होते, ऐसे परमाणुओं की सत्ता का अभाव सिद्ध हो जाने से जिस प्रकार बाह्यार्थवादी बाह्यार्थ मानते हैं, उनकी सिद्धि नहीं होती। फलतः चक्षु, श्रोत्र आदि पाँच इन्द्रियों के आलम्बन बाह्य रूप, शब्द आदि नहीं हो सकते। ऐसी स्थिति में चक्षुर्विज्ञान आदि पाँच विज्ञानों के आलम्बन-प्रत्यय दूसरे प्रकार से स्थापित होते हैं—

आलयविज्ञान में स्थित वासना, जो चक्षुर्विज्ञान आदि विज्ञानों को रूप आदि आकार प्रदान करने में समर्थ है तथा जो रूप आदि के रूप में परिणत होकर चक्षुर्विज्ञान आदि को भासित होती है, वही चक्षुर्विज्ञान आदि विज्ञानों का आलम्बन-प्रत्यय है। जिस प्रकार स्वप्न अवस्था में, जहाँ कोई बाह्य नील, पीत आदि द्रव्य नहीं होते, स्वसान्तानिक वासना ही नाना प्रकार के रूपों में प्रतिभासित होती है और उन्हें आलम्बन बनाकर विविध विज्ञानों की उत्पत्ति होती है।

कहने का तात्पर्य यह है कि विज्ञानवादी पक्ष में पाँच इन्द्रियविज्ञानों के आलम्बन बाह्य अर्थ कथमपि नहीं हो सकते; अपितु आन्तरिक वासना या आन्तरिक रूप आदि ही इन्द्रियविज्ञानों के आलम्बन होते हैं। क्योकि वे ( वासना या आन्तरिक रूप ) ही पाँच इन्द्रियविज्ञानों को विषयाकार प्रदान करते हैं तथा उन्हीं से इन्द्रियविज्ञान साक्षात् रूप से उत्पन्न होते हैं। इन दोनों विशेषों से युक्त होना ही 'आलम्बन-प्रत्यय' का लक्षण है।[2]

मनोविज्ञान के बाह्यालम्बनत्व का निषेध—

२१. वेदनादयोऽपि०—ऊपर पाँच इन्द्रियविज्ञानों के बाह्यालम्बनत्व निषेध किया

---

१. वेदनादयोऽपि न। नातीतानागताः ( विषयाः ) तदाकार०—इति पाठः समीचीनः प्रतिभाति।

२. द्र०—"चक्षुराख्यां शक्तिमन्तःरूपं च उपादाय विज्ञानमर्थावभासि आलम्बनादविभक्तमुत्पद्यते। इदं द्वयमपि अनादिकालमन्योऽन्यहेतुकम्। कदाचिद् विज्ञानस्य शक्तिपरिपाकाद्

विज्ञानस्यापि तदाकारेणोत्पन्नत्वात् न किञ्चित् कर्त्तव्यमस्तीति मनोविज्ञानमप्यनालम्बनमेवोत्पद्यते।

विज्ञान के भी उसी आकार से उत्पन्न हो जाने से (उन वेदनीय आदि का) कुछ भी कर्त्तव्य अवशिष्ट नहीं रहता। अतः मनोविज्ञान भी अनालम्बन ही उत्पन्न होता है।

---

गया है। उसी के साथ ही इन्द्रियविज्ञानों से सम्प्रयुक्त वेदना आदि चैतसिकों के भी बाह्यालम्बनत्व का निरास अपने आप हो जाता है। इसलिये यहाँ 'वेदनादयः' का तात्पर्य मानसिक वेदना आदि से है। वेदना तो केवल उपलक्षणमात्र है। अतः यहाँ उससे मनोविज्ञान और उससे सम्प्रयुक्त सभी चैतसिकों का ग्रहण करना चाहिए।

जब मानसिक वेदनायें उत्पन्न होती हैं, तब उनका कोई बाह्य आलम्बन नहीं होता। जो वेदनीय (विषय) वेदना के समय निरुद्ध हो चुके हैं, वे उसके आलम्बन नहीं हो सकते। अतीत वेदनीय वेदना को विषयाकार प्रदान नहीं कर सकते; क्योंकि न तो वे स्वयं वेदना को प्रतिभासित होते हैं और न तो वे परिणत होकर ही वेदना को भासित हो सकते हैं। जो वेदनीय वेदना के समय अनागत हैं, वे भी किसी तरह वेदना के आलम्बन नहीं हो सकते; क्योंकि वे स्वतः उस समय विद्यमान नहीं हैं। अतः वे वेदना की उत्पत्ति में किञ्चित् भी सहायक नहीं हो सकते। अतीत और अनागत दोनों द्रव्यसत् नहीं होते। फलतः उनसे विज्ञान आदि की उत्पत्ति सर्वथा असम्भव है।

यहाँ पूर्वपक्षी यह कह सकते हैं कि अतीत और अनागत द्रव्यसत् नहीं है, अतः उनसे विज्ञान आदि का उत्पाद नहीं हो सकता; किन्तु प्रत्युत्पन्न वेदनीय से प्रत्युत्पन्न विज्ञान आदि का उत्पाद तो हो ही सकता है। आचार्य स्थिरमति इससे भी असहमति दिखलाते हुए कहते हैं—

**न च वर्तमाना वर्तमानजनकाः०**—वर्तमान वेदनीय विषयों से भी विज्ञान आदि का उत्पाद सम्भव नहीं है; क्योंकि विज्ञान की उत्पद्यमान अवस्था में विज्ञान आदि होते ही नहीं है। इसलिये उस समय वेदनीय उनको आकार प्रदान नहीं कर सकते। विज्ञान की उत्पन्न अवस्था में तो वह (विज्ञान) स्वयं विषयाकार हो चुका रहता है। अतः उस अवस्था में भी उसे किसी के साहाय्य की अपेक्षा नहीं रहती। फलतः वर्तमान बाह्य वेदनीय का कुछ भी कर्त्तव्य अवशिष्ट नहीं है।

जब कल्पना उत्पन्न होती है, तब उसके उत्पाद में बाह्यार्थ की कुछ भी आवश्यकता नहीं होती। उदाहरणार्थ घट की कल्पना स्वसन्तान में विगत अनेकों जन्मों से चली आ रही है; किन्तु कभी भी घट उस कल्पना के सम्मुख उपस्थित नहीं होता। घट का यथाभूत आकार (स्वलक्षण) उस कल्पना के सामने नहीं आता। दिमाग में बहुत प्रकार की वासनायें विद्यमान रहती हैं। उनकी वजह से तद्वत् आकार की प्रतीति

---

द्विषयाकारता भवति, कदाचिच्च तदाकारशक्तिः। विज्ञानं सा च उभयमन्यत्वेनानन्यत्वेन च यथेष्टमुच्यताम्। एवमन्तरालम्बनं धर्मताद्वयविशिष्टत्वाद् विषयतया उपपद्यते"—आलम्बनपरीक्षावृत्ति, पृ० ७।

होती है। भविष्य में उत्पन्न होनेवाले घट की कल्पना भी पहले से ही की जा सकती है। उसकी भी वही स्थिति है। चक्षुर्विज्ञान जब घट को देखता है, तब घट-विषयक कल्पना भी तत्काल उत्पन्न होती है; किन्तु उस समय भी वही स्थिति होती है। अर्थात् घट वषयक कल्पना के समय भी उसके सम्मुख घट उपस्थित नहीं होता और वह घट के यथाभूत आकार को नहीं देख पाती। चक्षुर्विज्ञान जिस प्रकार घट को देखता है, उसका अनुगमन करती हुई कल्पना केवल घट को जानती है। स्वप्नावस्था में विना बाह्यार्थ के अनेक मनोविज्ञानों की उत्पत्ति होती ही है। इन सबके ऊपर विचार-विमर्श करने से यह स्पष्ट होता है कि मनोविज्ञान और तत्सम्प्रयुक्त चैतसिकों के आलम्बन बाह्यार्थ नहीं हैं। यह बात उतनी कठिन भी नहीं है, जितनी इन्द्रियविज्ञानों का बाह्यालम्बन न होना है। इसलिये जब-जब आचार्यों ने बाह्यार्थ पर विचार किया है, तब-तब प्रायः चक्षुर्विज्ञान आदि विज्ञानों और उनके रूप आदि विषयों को लेकर ही विचार-विमर्श प्रस्तुत किया है।

इस प्रकार बाह्य ग्राह्य का खण्डन किया गया है। जब बाह्य अर्थ ही नहीं होते तो उन बाह्यार्थों का ग्रहण करनेवाला कोई ग्राहक भी नहीं हो सकता। इसे ही ग्राह्य-ग्राहकाभाव कहते हैं। ऐसा नहीं है कि विज्ञानवादी आचार्य यह कहते हैं कि विश्व में कोई ज्ञान और उसका कोई विषय नहीं होता।

उपर्युक्त प्रकार के ग्राह्य और ग्राहक से राहित्य को 'धर्मनैरात्म्य' की संज्ञा प्रदान की गयी है।

जब विज्ञान को प्रतीत्यसमुत्पन्न कहा गया है, तो उसी से पुद्गलनैरात्म्य का भी स्पष्टतया निर्देश हो जाता है। जब रूप, शब्द आदि कोई बाह्य विषय नहीं हैं; अपितु सकल धर्म विज्ञान के ही परिणाम हैं। विज्ञान भी नित्य, शाश्वत नहीं है; अपितु प्रतीत्यसमुत्पन्न है। वह भी पूर्व-पूर्व विज्ञान और वासनाओं का परिणाम है। यह बात **'विज्ञानपरिणामेऽसौ'** के द्वारा प्रदर्शित की गई है। ऐसी स्थिति में यह कैसे सम्भव है कि विज्ञान से अतिरिक्त कोई पुद्गल या आत्मा नामक नित्य, शाश्वत पदार्थ है। यदि 'वह पुद्गल या आत्मा प्रतीत्यसमुत्पन्न है'—ऐसा कहें, तब तो वह अनित्य हो जायगा। फलस्वरूप आत्मवादियों का आत्मा सिद्ध न हो सकेगा। यदि वे पुद्गल या आत्मा को प्रतीत्यसमुत्पन्न नहीं मानेंगे, तब तो वह नित्य हो जायगा। नित्य हो जाने से वह शुभाशुभ कर्मों का कर्ता और उन कर्मों के इष्टानिष्ट फलों का भोक्ता न हो सकेगा। यदि कर्ता और भोक्ता होने के लिए उसे किसी सहायक की अपेक्षा होगी, तब तो उसकी अनित्य पुद्गल से कोई विशेषता न रहेगी। इन सब बातों को आचार्य विनीतदेव ने इस स्थल पर उपसंहार के रूप में स्पष्टता से कहा है।

८१. एते हि पञ्च धर्माः परस्परं व्यतिरिच्यापि प्रवर्तन्ते[1]। एवं यत्राधिमोक्ष-स्तत्र नावश्यमितरैरपि भवितव्यम्। एवं सर्वत्र वाच्यम्।

८२. उक्ता विनियताः। तदनन्तरोद्दिष्टास्त्विदानीं कुशला वक्तव्या इत्यत आह—

ये पाँच ( विनियत चैतसिक ) धर्म एक दूसरे से पृथक् होकर भी प्रवृत्त होते हैं। इस प्रकार जहाँ अधिमोक्ष होता है, वहाँ अन्य चैतसिकों का भी अवश्य प्रवृत्त होना जरूरी नहीं है। इस तरह सभी जगह ( सभी चैतसिकों के बारे में )—कहना चाहिये।

विनियत चैतसिक कह दिये गये। उनके बाद उद्दिष्ट कुशल चैतसिक अब कहे जाने चाहिये, इसलिये आचार्य वसुबन्धु ने कहा—

---

८१. जिस प्रकार वेदना आदि ५ सर्वत्रग चैतसिक हमेशा साथ ही साथ प्रवृत्त होते हैं, उसी प्रकार क्या विनियत चैतसिक भी एकसाथ प्रवृत्त होते हैं ?

यह आवश्यक नहीं है। ये अलग-अलग भी प्रवृत्त हो सकते हैं। ऐसा नहीं है कि जहाँ छन्द हो, वहाँ अन्य विनियत चैतसिक भी अवश्य हों। कहीं छन्द होता है, कही अधिमोक्ष होता है; क्योंकि अभिप्रेत, निश्चित, परिचित एवं उपपरीक्ष्य आदि वस्तुयें भिन्न भिन्न होती हैं। फलतः छन्द आदि ५ विनियत पृथक् पृथक् चैतसिक सिद्ध होते हैं। अर्थात् वे पृथक् पृथक् हेतुओं से उत्पन्न होते हैं और भिन्न भिन्न काल में अवस्थित रहते हैं। जहाँ अभिप्रेत वस्तु नहीं होती, वहाँ छन्द नहीं होता। उसी प्रकार निश्चित वस्तु के विना अधिमोक्ष नहीं होता, परिचित ( अनुभूत ) वस्तु के विना स्मृति तथा उपपरीक्ष्य वस्तु के विना समाधि और प्रज्ञा चैतसिक नहीं होते।

वैभाषिकों के अनुसार जहाँ छन्द होता है, वहाँ अन्य विनियत चैतसिक भी निःसन्देह हुआ करते हैं। इतना ही नहीं; अपितु उनका कहना है कि उपर्युक्त पाँच सर्वत्रग और पाँच विनियत—ये दस चैतसिक समस्त चित्तों के साथ सम्प्रयुक्त होते हैं[2]।

यह मत कितना सदोष है, इसे कहने की आवश्यकता नहीं है; फिर भी एक उदाहरण द्वारा इसे स्पष्ट किया जा रहा है—किसी अनागत ( भविष्य में उत्पन्न होनेवाली ) वस्तु के प्रति छन्द तो हो सकता है; किन्तु उसमें स्मृति कथमपि नहीं हो सकती, इत्यादि।

कुशल चैतसिक—

८२. कुशल चैतसिक कुल ११ होते हैं, यथा—श्रद्धा, ह्री, अपत्रपा, अलोभ, अद्वेष,

---

१. व्यावर्तन्ते—म०।

२. द्र०—अभि० को २:२४ पृ० १२१; समाधि को स्थविरवादी भी सर्वचित्तसाधारण चैतसिक मानते हैं, द्र०—अभि० स०, २:२ पृ० ६१।

श्रद्धाऽथ ह्रीरपत्रपा ।। १० ।।
अलोभादित्रयं वीर्यं प्रश्रब्धिः साप्रमादिका ।
अहिंसा कुशला:

एते[1] एकादश धर्मा इति वाक्यशेषः ।

८३. तत्र श्रद्धा कर्म-फल-सत्य-रत्नेष्वभिसम्प्रत्ययः प्रसादश्चेतसोऽभिलाषः । श्रद्धा हि त्रिधा प्रवर्तते—सति वस्तुनि गुणवत्यगुणवति वा सम्प्रत्ययाकारा, सति गुणवति च प्रसादाकारा, सति गुणवति च प्राप्तुमुत्पादयितुं वा शक्येऽभिलाषाकारा । चेतसः प्रसाद इति—श्रद्धा हि चित्तकालुष्यवैरोधिकीत्यतस्तत्सम्प्रयोगे

विनियत के अनन्तर श्रद्धा, ह्री, अपत्रपा, अलोभ, अद्वेष, अमोह, वीर्य, प्रश्रब्धि, अप्रमाद, उपेक्षा और अहिंसा—कुशल चैतसिक हैं ।

यहाँ 'ये ११ धर्म'—यह वाक्यशेष है ।

वहाँ ( कुशल चैतसिकों में ) श्रद्धा कर्म, फल, सत्य एवं रत्न के प्रति विश्वास, चित्त की निर्मलता एवं अभिलाष है । श्रद्धा तीन प्रकार से प्रवृत्त होती है, यथा—वस्तु गुणवान् हो या अगुणवान् उसके प्रति विश्वासरूप, गुणवान् वस्तु होने पर प्रसादरूप, वस्तु के गुणवान् होने पर यदि उसका प्राप्त करना अथवा उत्पन्न करना शक्य है, तो उसके प्रति अभिलाषरूप । श्रद्धा 'चित्त का प्रसाद' कही जाती है; क्योंकि श्रद्धा चित्त के कालुष्य की विरोधिनी है, अतः श्रद्धा से सम्प्रयोग होने पर चित्त श्रद्धा की वजह से क्लेश और उपक्लेश-

---

अमोह, वीर्य, प्रश्रब्धि, अप्रमाद, उपेक्षा और अहिंसा । मूल में कथित 'साप्रमादिका' शब्द से अप्रमाद के साथ रहनेवाली उपेक्षा का ही यहाँ ग्रहण होगा, इसके कारण का आगे यथा स्थान निर्देश किया जायगा[2] ।

कुशल चैतसिकों का स्वरूप—

८३. ( १ ) श्रद्धा—कुशल-अकुशल कर्म, इष्ट-अनिष्ट फल, दुःख, समुदय, निरोध एवं मार्ग नामक चार आर्य सत्य, बुद्ध, धर्म एवं संघ नामक त्रिरत्न आदि श्रद्धा के विषय होते हैं । इन विषयों के प्रति विश्वास, प्रसाद एवं अभिलाष 'श्रद्धा' है । फलतः श्रद्धा तीन प्रकार की होती है, यथा—१. वस्तु चाहे गुणयुक्त हो, चाहे गुणरहित, उसके प्रति अत्यधिक विश्वास 'सम्प्रत्ययाकारा' या 'विश्वासात्मिका' श्रद्धा है । २. गुणवान् वस्तु के प्रति चित्त की स्वच्छता, 'प्रसादाकारा' या 'प्रसादात्मिका' श्रद्धा है तथा ३. वस्तु गुणयुक्त है और वह प्राप्त करने योग्य या उत्पन्न करने योग्य भी है, तो उसे प्राप्त करने या उत्पन्न करने की जो अभिलाष

---

१. इति । एते—स० ।
२. द्र०—त्रिं० ११ ।

क्लेशोपक्लेशमलकालुष्यविगमात् चित्तं श्रद्धामागम्य प्रसीदतीति चेतसः प्रसाद उच्यते। सा पुनश्छन्दसंनिश्रयदानकर्मिका।

८४. ह्रीरात्मानं धर्मं वाधिपतिं कृत्वावद्येन लज्जा। सद्भिर्गर्हितत्वाद् अनिष्टविपाकत्वाच्च पापमेवावद्यम्। तेनावद्येन कृतेनाकृतेन वा या चित्तस्यावलीनता लज्जा सा ह्रीः। इयं च दुश्चरितसंयमनसंनिश्रयदानकर्मिका[1]।

रूपी कालुष्य और मलों के हट जाने से निर्मल हो जाता है, अतः श्रद्धा 'चित्त का प्रसाद' कही जाती है। वह श्रद्धा 'छन्द को आश्रय प्रदान करना'—इस कर्म-वाली है।

आत्मा अथवा धर्म को अधिपति करके जो अवद्य से लज्जा होती है, वह 'ह्री' है। सत्पुरुषों द्वारा निन्दित होने के कारण तथा अनिष्ट फल देने के कारण पाप ही 'अवद्य' है। उस किये हुये पाप कर्म से या न किये हुये पापकर्म से जो चित्त का संकोच या लज्जा होती है, वह 'ह्री' है। यह ह्री 'दुश्चरितों से संयम को आश्रय देना'—इस कर्मवाली हैं।

---

है, वह 'अभिलाषाकारा' या 'अभिलाषात्मिका' श्रद्धा है। 'प्रसाद' का तात्पर्य है—क्लेश या उनकी वासनाओं से रहित होना। इसलिये जिस चित्त के साथ श्रद्धा सम्प्रयुक्त होती है, वह चित्त क्लेश आदि मलों से कभी मलिन नहीं हो पाता।

यह श्रद्धा छन्द को आश्रय प्रदान करती है। अर्थात् श्रद्धा की वजह से छन्द उत्पन्न होता है। अतः श्रद्धा छन्द की पूर्वगामिनी होती है और उसका हेतु होती है[2]।

८४. (२) ह्री—आत्मगौरव या धर्मगौरव की अपेक्षा करके जो पाप करने में लज्जा होती है, वह 'ह्री' है। पाप ही 'अवद्य' है; क्योंकि वह सत्पुरुषों द्वारा निन्दित है और उसका अनिष्ट विपाक होता है। जब किसी पाप कर्म को करने की मन में इच्छा उत्पन्न होती है, तब ह्रीमान् पुद्गल यह सोचने लगता है—'यह कर्म मुझे नहीं करना चाहिये, यह कर्म मेरे योग्य नहीं है; क्योंकि मैं श्रमण, ब्राह्मण या कुलीन हूँ'—इत्यादि। इस प्रकार सोचकर उस पाप कर्म से लजाना आत्मगौरव की अपेक्षा से 'ह्री' है तथा 'मेरा यह कर्म धर्मविरुद्ध है, धर्मशास्त्र के अनुकुल नहीं है, इसे करने से धर्म नष्ट होगा'—इत्यादि प्रकार से सोचना धर्मगौरव की अपेक्षा से ह्री है। इसीलिये कहा गया है—ह्री अपने और धर्म की अपेक्षा से होती है।

---

१. ०संयम०—अ०।

२. तु०—अभि० सं० २:५ पृ० १४५; अभि० को० भाष्य, पृ० ५५; वि० प्र० वृ०, पृ० ७१; अभि० समु०, पृ० ६; विसु० महा०, द्वि० भा०, पृ० १४२; अट्ठ, पृ० ११८।

८५. अपत्राप्यं लोकमधिपतिं कृत्वावद्येन लज्जा। 'लोके ह्येतद् गर्हितम्, मां चैवंकर्माणं विदित्वा गर्हिष्यति'—इत्ययशलोकादिभयाद् येन लज्जते। इदमपि दुश्चरितसंयमनसंनिश्रयदानकर्मकम्।

लोक को अधिपति करके जो अवद्य से लज्जा होती है, वह 'अपत्राप्य' है। 'लोक में यह कर्म निन्दित है, मुझे ऐसा कर्म करनेवाला जानकर लोग निन्दा करेंगे'—इस प्रकार अपवाद के भय से जिस ( धर्म ) के कारण ( पुरुष ) लज्जित होता है, ( वह धर्म 'अपत्राप्य' हैं )। यह अपत्राप्य भी 'दुश्चरितों से संयम को आश्रय देना'—इस कर्मवाला है।

---

ह्री पाप से संकोचमात्र है। यह पाप कर्म करने से पूर्व तथा कभी कभी बाद में भी होती है[1]।

८५. ( ३ ) अपत्राप्य—अपत्राप्य भी पाप से सङ्कोच ही है, किन्तु यह आत्मगौरव या धर्मगौरव की अपेक्षा से नहीं; अपितु लोकगौरव की अपेक्षा से होता है। जब किसी पाप कर्म की ओर प्रवृत्ति होती है, तब अपत्राप्य की वजह से पुरुष ऐसा सोचकर लजाने लगता है कि—'यह कर्म लोक में निन्दित हैं, ऐसा कर्म करने पर लोग मेरी निन्दा करेंगे तथा भारी अपयश होगा'—इत्यादि। इस प्रकार लोक के प्रति गौरव के कारण पाप कर्म से सङ्कोच करना 'अपत्राप्य' है[2]।

ये ह्री और अपत्राप्य ही हैं, जिनकी वजह से लोक में एक प्रकार का नैतिक अनुशासन बना हुआ है। इनके अभाव में सभी प्रकार की मर्यादायें और नैतिक बन्धन टूट कर लोक में अव्यवस्था, विशृंखलता एवं नैतिक संकट उत्पन्न हो सकता है। इसीलिये शास्त्रों में ये दोनों 'शुक्लधर्म' एवं 'लोकपाल' कहे गये हैं[3]।

ये दोनों पाप कर्मों को करने से रोकते है, इसलिये दुश्चरितों से संयम करना—इनका कृत्य है।

---

1. तु०—अभि० स० २:५ पृ० १४६; अभि० को० भाष्य, पृ० ६०; अभि० दी०, पृ० ५१।

2. तु० ०—अभि० स० २:५ पृ० १४६; अभि० को० भाष्य, पृ० ५६; वि० प्र० वृ०, पृ० ७३; अट्ठ०, पृ० १०२–१०४।

3. द्र०—"द्वेमे भिक्खवे! सुक्का धम्मा लोकं पालेन्ति। कतमे द्वे? हिरी च ओत्तप्पं च। इमे चे भिक्खवे! सुक्का द्वे धम्मा लोकं न पालेय्युं, न इध पञ्ञायेथ—माता ति वा, मातुच्छा ति वा, मातुलानीति वा, आचरियभरिया ति वा, गरूनं दारा ति वा; सम्भेदं लोको अगमिस्स—यथा अजेलका, कुक्कुटसूकरा, सोणसिङ्गाला। यस्मा च खो

८६. अलोभो लोभप्रतिपक्षः। लोभो नाम भवे भवोपकरणेषु च याऽऽसक्तिः प्रार्थना च। तत्प्रतिपक्षोऽलोभो भवे भवोपकरणेषु चानासक्तिः वैमुख्यं च। अयं च दुश्चरिताप्रवृत्तिसंनिश्रयदानकर्मकः।

८७. अद्वेषो द्वेषप्रतिपक्षो मैत्री। द्वेषो हि सत्त्वेषु दुःखे दुःखस्थानीयेषु च धर्मेष्वाघातः। अद्वेषो द्वेषप्रतिपक्षत्वात् सत्त्वेषु दुःखे दुःखस्थानीयेषु च धर्मेष्वनाघातः। अयमपि दुश्चरिताप्रवृत्तिसंनिश्रयदानकर्मकः।

अलोभ लोभ का प्रतिपक्ष है। भव और भव के उपकरणों के प्रति जो आसक्ति और अभिलाष है, वह 'लोभ' है। उस लोभ का प्रतिपक्षभूत अलोभ भव और भव के उपकरणों के प्रति अनासक्ति और विमुखता है। यह अलोभ 'दुश्चरितों की अप्रवृत्ति को आश्रय प्रदान करना'—इस कर्मवाला है।

अद्वेष द्वेष का प्रतिपक्षभूत मैत्री है। सत्त्वों में दुःख और दुःख के कारणभूत धर्मों के विषय में चित्त का आघात अर्थात् चिन्तन 'द्वेष' है। अद्वेष द्वेष का प्रतिपक्ष होने से वह सत्त्वों में दुःख और दुःख के कारणों के विषय में न सोचना है। यह ( अद्वेष ) भी 'दुश्चरितों की अप्रवृत्ति को आश्रय प्रदान करना'—इस कर्मवाला है।

---

८६. (४) अलोभ—यह लोभ का विरोधी या विपरीत धर्म है। संसार और सांसारिक उपकरणों ( वस्तुओं ) के प्रति जो आसक्ति और अभिलाष है, वह 'लोभ' कहलाता है। अलोभ इस लोभ से विपरीत धर्म है। अर्थात् स्त्री, पुत्र, हस्ती, अश्व, धन आदि के प्रति अनासक्ति एवं अनभिलाष 'अलोभ चैतसिक' है। दान भी इस ( अलोभ ) के अन्तर्गत ही परिगणित होता है[1]।

८७. (५) अद्वेष—यह द्वेष का विरोधी धर्म है, जिसे हम प्रेम या मैत्री कहते हैं। लोगों को दुःख देने और दुःख के हेतुओं को उत्पन्न करने के बारे में सोचना 'द्वेष' है। जब

---

भिक्खवे! इमे द्वे सुक्का धम्मा लोकं पालेन्ति, तस्मा पञ्ञायति—माता ति वा, मातुच्छा ति वा, मातुलानी ति वा, आचरियभरिया ति वा, गरूनं दारा ति वा ति।"
—अ० नि०, प्र० भा०, पृ० ४६।

हिरि ओत्तप्पसम्पन्ना सुक्कधम्मसमाहिता।
सन्तो सप्पुरिसा लोके देवधम्मा ति वुच्चरे'ति॥—
खु० नि०, तृ० भा०, ( जा०, प्र० भा० ) पृ० ४।

1. द्र०—अभि० को० २:२५ पृ० ५५; अभि० स०, पृ० १५१; प० दी०, पृ० ८६; विसु०, पृ० ३२४; अट्ठ०, पृ० १०४; विसु० महा०, द्वि० भा०, पृ० १४३; अभि० सू०, पृ० ६८।

८८. अमोहो मोहप्रतिपक्षः। अयथाभूतसम्प्रतिपत्तिर्मोहः; कर्म-फल-सत्य-रत्नेष्वज्ञानम्। मोहप्रतिपक्षत्वाद् अमोहस्तेष्वेव कर्म-फल-सत्य-रत्नेषु सम्प्रतिपत्तिः। अयमपि दुश्चरिताप्रवृत्तिसंनिश्रयदानकर्मकः।

८९. वीर्यं कौसीद्यप्रतिपक्षः[1], कुशले चेतसोऽभ्युत्साहः, न तु क्लिष्टे। क्लिष्टे तूत्साहः कुत्सितत्वात् कौसीद्यमेव। एतच्च कुशलपक्षपरिपूरणपरिनिश्रयकर्मकम्[2]।

अमोह मोह का प्रतिपक्ष है। अयथार्थ ( जैसी वस्तु नहीं है, वैसा ) जानना 'मोह' है, यह कर्म, फल, सत्य और रत्न के विषय में अज्ञान है। मोह का प्रतिपक्ष होने से अमोह उन्हीं कर्म, फल, सत्य और रत्न के विषय में सम्यग् ज्ञान है। यह ( अमोह ) भी 'दुश्चरितों को अप्रवृत्ति को आश्रय प्रदान करना'—इस कर्मवाला है।

वीर्य कौसीद्य का प्रतिपक्ष है, यह कुशल धर्मों के प्रति चित्त का अभ्युत्साह है, न कि क्लिष्ट धर्मों के प्रति। क्लिष्ट धर्मों के प्रति उत्साह तो कुत्सित होने के कारण कौसीद्य ही है। यह वीर्य 'कुशल पक्षों की परिपूर्ति को आश्रय प्रदान करना'—इस कर्मवाला है।

---

किसी व्यक्ति के प्रति द्वेष उत्पन्न होता है, तब उस द्वेष की वज़ह से स्वयं द्वेष करनेवाले के चित्त में ही आघात ( चोट या अशान्ति ) अनुभूत होता है, अतः द्वेष चित्त का 'आघात' कहा गया है। इससे विपरीत अद्वेष या मैत्री लोगों को दुःख या दुःख के कारण न पहुँचने देने के लिये सोचना है[3]।

८८. (६) अमोह—अमोह धर्मों के स्वभाव को ठीक ठीक जाननेवाला होता है। यह मोह का विरोधी धर्म है। कुशल-अकुशल कर्म, इष्ट-अनिष्ट फल, चार आर्य सत्य एवं बुद्ध आदि तीन रत्नों के बारे में अज्ञान 'मोह' है। अमोह मोह से विपरीत स्वभाव होने से वह कर्म, फल, सत्य, रत्न आदि के बारे में सम्यक् ज्ञान है[4]।

अलोभ आदि तीनों चैतसिक दुश्चरितों को रोकते हैं, अतः दुश्चरितों की अप्रवृत्ति ही इनका कृत्य है।

८९. (७) वीर्य—कुशल पक्षों के सम्पादन में चित्त का उत्साह 'वीर्य' है। क्लिष्ट ( खराब ) कर्मों के प्रति उत्साह वीर्य नहीं है; क्योंकि वह कुत्सित ( निंद्य ) होने से 'कौसीद्य' ही है। एक प्रकार का प्रमाद या आलस्य, जो कुशल कर्मों की सिद्धि में बाधक होता है,

---

१. कौशीद्य०—अ०।

२. ० पक्षपरिनिष्पत्ति०—ब०।

३. तु०—अभि० स०, पृ० १५२; अभि० को० २:२५ पृ० ५५; प० दी०, पृ० ८६; विभा०, पृ० ८४; अट्ठ०, पृ० १०४; विसु०, पृ० ३२४; अभि० सू०, पृ० ६८।

४. अभि० स०, पृ० १७१; अभि० को० २:२४ पृ० ५४; विसु०, ३२४; अट्ठ०, पृ० १०१; विभा०, पृ० ८६; वि० प्र० वृ०, पृ० ७०; अभि० समु०, पृ० ६; स्फु०, पृ० १२७, अभि० सू०, पृ० ६६।

१०. प्रश्रब्धिर्दौष्ठुल्यप्रतिपक्षः, कायचित्तकर्मण्यता। दौष्ठुल्यं कायचित्तयोरकर्मण्यता सांक्लेशिकधर्मबीजानि च, तदपगमे प्रश्रब्धिसद्भावात्।

तत्र कायकर्मण्यता कायस्य स्वकार्येषु[1] लघुसमुत्थानता यतो भवति।

प्रश्रब्धि दौष्ठुल्य की प्रतिपक्ष है तथा वह काय और चित्त की कर्मण्यता है। काय और चित्त की अकर्मण्यता तथा सांक्लेशिक धर्मों के बीज 'दौष्ठुल्य' कहलाते हैं, क्योंकि दौष्ठुल्य के व्यपगत हो जाने पर प्रश्रब्धि का सद्भाव होता है।

वहाँ ( लक्षण में ) कायकर्मण्यता वह धर्म है, जिसकी वजह से अपने कार्यों में काय की लघुसमुत्थानता ( स्फूर्ति ) होती है।

---

'कौसीद्य' कहलाता है[2]। वीर्य इसका विरोधी है। यह एक प्रकार का उत्साहपूर्वक प्रयत्न है, जो कुशल कर्मों के सम्पादन के प्रति होता है।

प्रयत्न अनेक प्रकार के होते हैं। अकुशल कर्मों के सम्पादन में भी लोग अथक परिश्रम करते देखे जाते हैं। इसी तरह कुशल कर्मों का सम्पादन भी लोग सपरिश्रम करते हैं। कुशल कर्मों के सम्पादन में भी दो प्रकार के प्रयत्न देखे जाते हैं। एक तो यह कि कुछ कुशल इस प्रकार किये जाते हैं, जिनके सम्पादन में कोई उत्साह या प्रसन्नता नहीं होती; बल्कि कारणविशेष की वजह से उन्हें करना पड़ता है। ऐसे प्रयत्न जो अनुत्साह पूर्वक किये जाते हैं, 'वीर्य' नहीं हैं। जो कुशल कर्म उत्साह एवं प्रसन्नता पूर्वक किये जाते हैं, उनके लिये किया गया प्रयत्न ही 'वीर्य' है।

वीर्य कुशल कर्मों को पूर्ण करता है, इसलिये 'कुशल कर्मों को पूर्ण करना' ही इसका कृत्य है[3]।

१०. ( ८ ) प्रश्रब्धि—काय और चित्त की कर्मण्यता प्रश्रब्धि है। यह दौष्ठुल्य का प्रतिपक्ष है। काय और चित्त की अकर्मण्यता एवं सांसारिक धर्मों के बीज, जिन्हें 'क्लेशवासना' कहते हैं 'दौष्ठुल्य' हैं; क्योंकि दौष्ठुल्य की निवृत्ति होने पर प्रश्रब्धि होती है। शरीर की सभी कर्मों ( उठने, बैठने आदि ) में लघुता ( हल्कापन ) 'कायकर्मण्यता' है। कायकर्मण्यता प्राप्त

---

१. स्वकार्थेषु—ब०।

२. कौसीद्य के लिये द्र०—त्रिं० ११८। वि० प्र० वृ०, पृ० ७४; विसु० महा०, द्वि० भा०, पृ० ४६१।

३. तु०—अभि० स०, पृ० ११७; अभि० को० २:२५ पृ० ५५; अभि० को० भाष्य, पृ० ५५; स्फु०, पृ० १३०; वि० प्र० वृ०, पृ० ७३; विसु०, पृ० ३२३; अट्ठ०, पृ० ६६; विसु० महा०, द्वि० भा०, पृ० १४१; मिलि०, पृ० ३८।

चित्तकर्मण्यता सम्यङ्मनसिकारसम्प्रयुक्तस्याह्लादलाघवनिमित्तं यच्चैतसिकं धर्मान्तरं यद्योगात्[1] चित्तमालम्बने प्रवर्ततेऽतस्तच्चित्तकर्मण्यतेत्युच्यते।

कायस्य पुनः स्प्रष्टव्यविशेष एव प्रीत्याहृतः[2] कायप्रश्रब्धिर्वेदितव्या; 'प्रीतमनसः कायः प्रश्रभ्यते'—इति सूत्रे वचनात्। इयं तद्वशेनाश्रयपरावृत्तितोऽशेषक्लेशावरणनिष्कर्षणकर्मिका।

सम्यक् मनसिकार से सम्प्रयुक्त चित्त के आह्लाद और लाघव का निमित्त जो दूसरा चैतसिक धर्म है, वह चित्तकर्मण्यता है, जिसके योग से चित्त आलम्बन में प्रवृत्त होता है, इसलिये वह 'चित्तकर्मण्यता' कहलाता है।

काय का स्पर्शविशेष ही, जो प्रीति के द्वारा आनीत है, उसे 'कायप्रश्रब्धि' जानना चाहिये, क्योंकि 'प्रीति से सम्प्रयुक्त चित्तवाले ( पुरुष ) का काय प्रश्रब्ध हो जाता है'—ऐसा सूत्र में वचन है। उसकी वजह से आश्रयपरावृत्ति हो जाने के कारण यह ( प्रश्रब्धि ) 'सम्पूर्ण क्लेशावरणों का प्रहाण करना'—इस कर्मवाली है।

---

हो जाने पर कभी भी वह शारीरिक थकावट अनुभूत नहीं होती, जो कार्य करने में बाधक होती है। सम्यक् अर्थों का विचार करने में चित्त की लघुता अर्थात् चित्त की यथेच्छ प्रवृत्ति 'चित्तकर्मण्यता' है। चित्तकर्मण्यता प्राप्त हो जाने पर कुशल धर्मों या सम्यक् धर्मों का विचार करने में तथा ध्यान-भावना आदि करने में अत्यन्त आसानी या लघुता प्रतीत होती है।

यहाँ यह सन्देह हो सकता है कि काय का हल्कापन ( लघुता ) तो 'स्पर्श' है और वह ( स्पर्श ) 'रूप' है। ऐसी स्थिति में वह चैतसिक कैसे हो सकता है?

प्रश्न सही है; किन्तु वस्तुस्थिति यह है कि केवल काय की कर्मण्यता 'प्रश्रब्धि' नहीं है; अपितु कायकर्मण्यता से युक्त आल्हाद अर्थात् प्रीति ही मुख्यतः 'प्रश्रब्धि' है। तात्पर्य यह है कि कायकर्मण्यता एवं चित्तकर्मण्यता से संगृहीत प्रीति ही 'प्रश्रब्धि' कहलाती है। इस सन्देह की निवृत्ति के लिये ही आचार्य स्थिरमति ने कहा—कायस्य पुनः स्प्रष्टव्यविशेष एव प्रीत्याहृतः कायप्रश्रब्धिर्वेदितव्या।

कुछ सिद्धान्तवादी प्रश्रब्धि को स्प्रष्टव्यविशेष ही मानते हैं; किन्तु यहाँ ऐसा नहीं माना जाता। सूत्रों में भी अनेक स्थलों पर कहा गया है—'प्रीतमनसः कायः प्रश्रभ्यते'। इससे यह सिद्ध होता है कि मन में प्रीति होने पर काय भी प्रश्रब्ध ( प्रीतिजन्य सुख से युक्त ) हो जाता है[3]।

---

१. तद्योगात्—ब०।

२. प्रीत्याहृते—ब०।

३. तु०—एत्थ च चित्तपस्सद्धि-आदीहि चित्तमेव पस्सद्धं लहु मुदु कम्मञ्ञं पगुणं उजु च होति; कायपस्सद्धि-आदीहि पन रूपकायो पि। तेनेवेत्थ भगवता धम्मानं दुविधता वुत्ता—विसु० महा०, द्वि० भा०, पृ० १४६। तु०—अभि० स०, पृ० १५७; अभि० को० भाष्य, पृ० ५५; स्फु०, पृ० १२८; वि० प्र० वृ०, पृ० ७२।

९१ साप्रमादिका। सहाप्रमादेन वर्तत इति साप्रमादिका। का पुनरसौ ? उपेक्षा। कुत एतत् ? एकान्तकुशलत्वात्, सर्वकुशलानां चेह निर्देशाधिकारात् श्रद्धादिवत् साक्षादनिर्देशात्, तद्व्यतिरिक्तान्यकुशलाभावाच्च उपेक्षैव विज्ञायते।

तत्राप्रमादः प्रमादप्रतिपक्षः। अलोभाद् यावद् वीर्यम् अप्रमादः। यैरलोभादीन् निश्रित्य अकुशलान् धर्मान् प्रजहाति, तत्प्रतिपक्षांश्च कुशलान् धर्मान् भावयति, तेऽलोभादयोऽप्रमादः। अत एव प्रमादप्रतिपक्षः, प्रमादस्यातो विपरीतत्वात्। स पुनर्लौकिकलोकोत्तरसम्पत्तिपरिपूरणकर्मकः।

अप्रमाद के साथ जो होती है, उसे 'साप्रमादिका' कहते हैं। वह कौन है ? उपेक्षा। यह क्यों ? एकान्तरूप से कुशल होने से, सभी कुशलों के निर्देश का यहाँ अधिकार होने से, श्रद्धा आदि की तरह साक्षात् अनिर्दिष्ट होने से तथा उपेक्षा से अतिरिक्त अन्य कुशलों का अभाव होने से 'उपेक्षा' ही जानी जाती है।

वहाँ ( अप्रमाद और उपेक्षा में ) अप्रमाद प्रमाद का प्रतिपक्ष है। अलोभ से लेकर वीर्य पर्यन्त ( चार ) चैतसिक 'अप्रमाद' हैं। जिनकी वजह से अलोभ आदि का आश्रय करके ( पुरुष ) अकुशल धर्मों को त्यागता है और उन ( अकुशल धर्मों ) के प्रतिपक्ष कुशल धर्मों की भावना करता है, वे अलोभ आदि ( ही ) 'अप्रमाद' हैं। इसीलिये अप्रमाद प्रमाद का प्रतिपक्ष है; क्योंकि प्रमाद इस ( अप्रमाद ) से विपरीत है। यह ( अप्रमाद ) 'लौकिक और लोकोत्तर सम्पत्ति को परिपूर्ण करना'—इस कर्मवाला है।

---

आश्रयपरावृत्ति होकर समस्त क्लेशों का प्रहाण ही प्रश्रब्धि का कृत्य है। आश्रय का तात्पर्य आलयविज्ञान से है। उसका स्वरूप परिवर्तित होकर जब वह ( आलयविज्ञान ) बुद्ध-धर्मों का आश्रय होने लगता है, तो उस अवस्था को आश्रयपरावृत्ति की अवस्था कहते हैं। इस अवस्था में वे सभी क्लेश एवं क्लेशबीज सर्वथा नष्ट हो जाते हैं, जो सांसारिक अवस्था में आलयविज्ञान पर आश्रित थे। इस विषय की चर्चा आगे विस्तार पूर्वक की जायगी[1]।

९१. (९) अप्रमाद—कारिकागत 'साप्रमादिका' शब्द द्वारा दो चैतसिकों का निर्देश किया गया है, यथा—१. अप्रमाद एवं २. उपेक्षा।

श्रद्धा आदि सभी कुशल चैतसिकों का नामोल्लेखपूर्वक साक्षात् निर्देश कर दिया गया है, केवल उपेक्षा के ही नाम का उल्लेख नहीं किया गया है। ११ कुशल चैतसिकों में से उपेक्षा चैतसिक ही अवशिष्ट रह गया है, अतः 'सह' शब्द द्वारा उसी का ग्रहण उपयुक्त है। 'साप्रमादिका' द्वारा किसी भी कुशल चैतसिक का ग्रहण हो सकता था; किन्तु सभी अन्य चैतसिक नामतः निर्दिष्ट हैं, केवल उपेक्षा ही बाकी है, फलतः पारिशेष्यात् इस नियम से 'सह' शब्द द्वारा उसी का ग्रहण होता है।

---

१. द्र०—त्रिं० का० २९ की व्याख्या।

६२. उपेक्षा चित्तसमता चित्तप्रशठता चित्तानाभोगता। एभिस्त्रिभिः पदैरुपेक्षाया आदि-मध्यावसानावस्था द्योतिता।

तत्र लय औद्धत्यं वा चेतसो वैषम्यम्, तस्याभावाद् आदौ चित्तसमता। ततोऽनभिसंस्कारेणाप्रयत्नेन समाहितचेतसो यथाभियोगं समस्यैव या प्रवृत्तिः सा

चित्तसमता, चित्तप्रशठता एवं चित्त की अनाभोगता 'उपेक्षा' है। इन (चित्तसमता-आदि) तीन पदों द्वारा उपेक्षा की आदि, मध्य एवं अन्तिम अवस्था द्योतित होती है।

वहाँ लय एवं औद्धत्य चित्त की विषमता है। इस (विषमता) का अभाव हो जाने से प्रारम्भ में चित्तसमता की अवस्था आती है। इसके अनन्तर अनभिसंस्कार अर्थात् विना प्रयत्न के समाहित चित्तवाले (साधक) के सम चित्त की ही जो यथेच्छ प्रवृत्ति है, वह

---

अप्रमाद का स्वरूप—

तत्राप्रमादः प्रमादप्रतिपक्ष०—कुशल कर्मों की प्रवृत्ति एवं अकुशल कर्मों की निवृत्ति इस (अप्रमाद) के आलम्बन हैं। इन दोनों आलम्बनों के प्रति सतर्कता इसका आकार है। अर्थात् कुशल कर्म भलीभाँति सम्पन्न हो रहे हैं कि नहीं, कहीं उनमें अकुशल का प्रवेश तो नहीं हो रहा है—इत्यादि प्रकार की सतत जागरूकता 'अप्रमाद' है। सम्प्रजन्य इसी के अन्तर्गत आता है।

यह अप्रमाद का प्रतिपक्ष है। अलोभ से लेकर वीर्यपर्यन्त इसकी गति है। इसीलिये 'अलोभाद् यावद् वीर्यम् अप्रमादः'—ऐसा कहा गया है। इसका अभिप्राय यह है कि अलोभ से लेकर वीर्य तक अप्रमाद का कार्यक्षेत्र है तथा उनके साथ अप्रमाद का होना परमावश्यक भी है। इसीलिये अलोभ से लेकर वीर्य तक के चैतसिक उपचार से 'अप्रमाद' कहे गये हैं।

यह (अप्रमाद) लौकिक और अलौकिक (लोकोत्तर) सभी सम्पत्तियों को पूर्ण करता है। लौकिक ऋद्धियाँ, अभिज्ञायें एवं भवाग्रपर्यन्त समस्त समापत्तियाँ 'लौकिक सम्पत्ति' कहलाती हैं। संसार से विमुक्ति, अनास्रव अभिज्ञा-ऋद्धि और बुद्धत्व—ये 'अलौकिक सम्पत्ति' हैं[1]।

६२. (१०) उपेक्षा—इस उपेक्षा का तात्पर्य उपेक्षा वेदना से नहीं है; अपितु यह वेदना से भिन्न एक स्वतन्त्र चैतसिक है, जिसकी स्थिति ऊँची अवस्था को प्राप्त योगियों में होती है। शमथसिद्धि से पूर्व साधक को समाधि की भिन्न-भिन्न ६ अवस्थाओं से क्रमशः

---

1. तु०—अभि० को० २:२५ पृ० ५५। अप्रमादः कुशलानां धर्माणां भावना। का पुनस्तेभ्योऽन्या भावना? या तेष्ववहितता। चेतस आरक्षेति निकायान्तरीताः सूत्रे पठन्ति।—अभि० को० भाष्य, पृ० ५५; अभि० दी०, ११३ का०, पृ० ७१; वि० प्र० वृ०, पृ० ७१

चित्तप्रशठता, सा पुनरवस्था लयौद्धत्यशङ्कानुगताऽचिरभावित्वात्। ततो भावना-प्रकर्षगमनात् तद्विपक्षदूरीभावात् तच्छङ्काभावे लयौद्धत्यप्रतिपक्षनिमित्तेष्वाभोगम् अकुर्वतोऽनाभोगावस्था चित्तस्यानाभोगता। इयं च सर्वक्लेशोपक्लेशानवकाश-संनिश्रयदानकर्मिका।

'चित्तप्रशठता' है। अचिर भावित ( बहुत अभ्यस्त नहीं ) होने से यह अवस्था लय और औद्धत्य की शंका से अनुगत होती है। इसके बाद भावना के प्रकर्षपर्यन्त पहुँच जाने से, उन विपक्षों के हट जाने से, उन ( विपक्षों ) की शङ्का का अभाव हो जाने पर लय और औद्धत्य के प्रतिपक्ष के निमित्तों में आभोग ( मनस्कार ) न करते हुए ( साधक ) की जो अनाभोग ( अनभिसंस्कारवाहित्व ) अवस्था है, वह 'चित्त की अनाभोगता' (की अवस्था) है।

यह ( उपेक्षा ) 'सभी क्लेशों और उपक्लेशों को ( उत्पन्न होने के लिये ) अवसर न देने के लिये आधार प्रदान करना'—इस कर्मवाली है।

---

गुजरना पड़ता है। ९वीं चित्त अवस्था में पहुँचने पर एक तरह से शमथ सिद्ध होता है[1]। ९वीं अवस्था से ही उपेक्षा का प्रारम्भ होता है। इस अवस्था में चित्त में एक प्रकार की समता का आविर्भाव होता है, जो (समता) लय[2] एवं औद्धत्य[3] से विरहित होती है। यह

---

१. ९ चित्त-अवस्थायें ये हैं, यथा—चित्तस्थापन, चित्तप्रवाहसंस्थापन, चित्तप्रतिहरण, चित्तोपस्थापन, चित्तदमन, चित्तशमन, चित्तव्युपशमन, चित्तैकोतीकरण, एवं समाधान। कहा भी गया है—

"निबध्यालम्बने चित्तं तत्प्रवेधं न विक्षिपेत्।
अवगम्याशु विक्षेपं तस्मिन् प्रतिहरेत् पुनः॥
प्रत्यात्मं संक्षिपेच्चित्तमुपर्युपरि बुद्धिमान्।
ततश्च रमयेच्चित्तं समाधौ गुणदर्शनात्॥
अरतिं शमयेत्तस्मिन् विक्षेपदोषदर्शनात्।
अभिध्यादौर्मनस्यादीन् व्युत्थितान् शमयेत्तथा॥
ततश्च साभिसंस्कारां चित्ते स्वरसवाहिताम्।
लभेतानभिसंस्कारात् तदभ्यासात् पुनर्यतिः॥"—द्र०—

महायानसूत्रालङ्कार ( अववादानुशासनी विभाग ), ११-१४ का०, पृ० ६०।

२. इसे निमग्नता भी कहते हैं। यह एक समाधि का दोष है। इसकी वज़ह से साधक आलम्बन में डूब सा जाता है। यह निद्रा की तरह की अवस्था है। इससे आगे की प्रगति रुक जाती है। सम्प्रजन्य द्वारा इसका प्रहाण किया जाता है।

३. औद्धत्य चित्त की चंचलता है। इसके कारण चित्त एक आलम्बन में स्थिर नहीं रह पाता।

चित्तसमता प्रथम अवस्था की उपेक्षा है। इसके बाद चित्त आलम्बन में स्वतः विना प्रयत्न के प्रवृत्त होने लगता है। यह चित्तप्रशठता की अवस्था उपेक्षा की दूसरी ( मध्य ) अवस्था है। यह उपर्युक्त ९वीं अवस्था के अन्तिम भाग से शुरु होती है। तदनन्तर समाधि के बहुलतया अभ्यस्त हो जाने पर चित्त में एक अनाभोगता की अवस्था का उत्पाद होता है, जो विना अभिसंस्कार ( प्रयत्न ) के आलम्बन में चित्त की यथेच्छ प्रवृत्ति ( स्वरसवाहिता ) है। यह चित्तानाभोगता उपेक्षा की तीसरी ( अन्तिम ) अवस्था है।

प्रशठता और अनाभोगता में यह अन्तर ( फर्क ) है कि प्रशठता की अवस्था में चित्तसमता प्राप्त हुये अभी बहुत समय नहीं हुआ है, इसलिये योगी को लय और औद्धत्य आदि विपक्षों के पुनः उत्पाद की बराबर आशङ्का बनी रहती है। अनाभोगता की अवस्था में इस तरह की आशङ्का नहीं होती; क्योंकि लय, औद्धत्य आदि विपक्ष धर्मों के विनष्ट हुये काफी समय बीत चुका है।

चित्तप्रशठता की अवस्था में भी यद्यपि चित्त विना प्रयत्न के स्वतः प्रवृत्त होता रहता है; तथापि योगी को यह बराबर देखते रहना पड़ता है कि कहीं से लय और औद्धत्य आदि का प्रवेश तो नहीं हो रहा है? चित्तानाभोगता की अवस्था में इस प्रकार की शङ्का का उदय न होने से उन ( विपक्षों ) के बारे में किसी तरह का विचार नहीं किया जाता। यह अन्तिम अनाभोगता की अवस्था शमथ की अवस्था से शुरु होती है।

शमथ से पूर्व अवस्था की समाधियों में प्रीति एवं आह्लाद बहुलतया होते हैं, जो चित्त की एकाग्रता से उत्पन्न होते हैं। अभ्यास के उत्तरोत्तर बढ़ने पर प्रीति एवं आह्लाद के अंश क्रमशः क्षीण होते जाते हैं और उपेक्षा के अंश शनैः शनैः वृद्धिगत होते रहते हैं। इस अवस्था में चित्त आलम्बन में पहले से अधिक दृढ़ होने लगता है और प्रयत्ननिरपेक्ष होकर स्वतः प्रवृत्त होने लगता है। इस अवस्था की समाधि में किसी तरह की विषमता नहीं रहती। प्रीति या आह्लाद का आधिक्य भी एक प्रकार का वैषम्य ही है। इसी प्रकार चित्त को समाधि में स्थित रखने के लिये प्रयत्न करना एवं लय, औद्धत्य आदि विपक्षों के दूरीकरण के लिये प्रयत्न करना आदि भी वैषम्य के ही सूचक हैं। इन सभी प्रकार की विषमताओं से विरहित होने पर ही शमथ पूर्णतः सिद्ध होता है।

यह उपेक्षा समस्त क्लेशों एवं उपक्लेशों को चित्तसन्तति में उत्पाद का अवसर नहीं देती, अतः उन्हे रोकना ही इसका कृत्य है[1]।

---

१. उपेक्षा के सामान्य स्वरूप के लिये द्र०—अभि० स०, पृ० १५३; अभि० को० भाष्य, पृ० ५५; स्फु०,:पृ० १२१; प० दी०, पृ० ८६; विसु० महा०, द्वि० भा०, पृ० १४७; वि० प्र० वृ०, पृ० ७२; अभि० सू०, ६८।

९३. अविहिंसा विहिंसाप्रतिपक्षः। वधबन्धनादिभिः सत्त्वानाम् अविहेठनम् अविहिंसा, सत्त्वेषु करुणा। कं रुणद्धीति करुणा। कमिति सुखस्याख्या, सुखं रुणद्धीत्यर्थः। कारुणिको हि परदुःखदुःखी भवतीति[1]। इयं चाविहेठनकर्मिका।

अविहिंसा विहिंसा का प्रतिपक्ष है। वध, बन्धन आदि द्वारा सत्त्वों को तकलीफ न देना, 'अविहिंसा' है, यह सत्त्वों के प्रति करुणा है। 'कं रुणद्धि'—यह करुणा ( का विग्रह ) है। 'कम्' यह सुख का नाम है, तात्पर्य है, जो सुख को रोकती है, वह 'करुणा' है; क्योंकि जो कारुणिक ( करुणावान् ) होता है, वह दूसरों का दुःख देखकर दुःखी होता है। यह 'अविहेठन' ( सन्ताप न पहुँचाना )—इस कर्मवाली है।

---

९३. ( ११ ) अविहिंसा—दूसरों का वध करना, उन्हें ताडना देना, बँधवा देना या किसी अन्य प्रकार से उन्हें कष्ट पहुँचाना 'विहिंसा' है। इसके विपरीत वध, बन्धन, ताडन आदि द्वारा किसी को किसी प्रकार की हानि न पहुँचाकर सब सत्त्वों के प्रति दयाभाव रखना, उन्हें दुःखों से विमुक्ति दिलाना 'अविहिंसा' है। अविहिंसा चैतसिक ही करुणा का परमार्थ स्वरूप है। इस चैतसिक को करुणा इसलिये कहते हैं; क्योंकि यह दूसरों के दुःखों को सहन नहीं कर सकता। यही कारण है कि करुणावान् व्यक्ति सर्वदा दूसरों के दुःखों में स्वयं दुःखी रहता है। उन्हें हटाने के लिये चिन्तित रहता है और इस प्रक्रिया में वह निजी सुख की कभी परवाह नहीं करता।

तात्पर्य यह है कि करुणा चैतसिक दुःखालम्बन होता है। सत्त्वों का दुःख ही इसका आलम्बन है। यह दूसरों को कष्ट पहुँचाने से व्यक्ति को रोकती है, इसलिये अविहेठन ही इसका कृत्य है[2]।

---

१. "परदुक्खे सति साधूनं हदयकम्पनं करोतीति करुणा"— द्र०—अट्ठ०, पृ० १५७।

२. तु०—अभि० स०, पृ० १७१; अभि० को० २:२५, ८:२९ पृ० ५५, ४५२; अभि० दी० ५८८ का०, पृ० ४२७; विभा०, पृ० ८५; प० दी०, पृ० ८९; विसु०, पृ० २१३-२१४। अद्वेषस्वभावा मैत्री, तथा करुणा अद्वेषस्वभावा। कस्तर्हि तयोरप्रमाणयोर्विशेषः? उभयोरद्वेषात्मकत्वेऽपि मैत्री सत्त्वापरित्यागवर्तिनो द्वेषस्य प्रतिपक्षो हर्षाकारप्रवृत्ता च; करुणा ताडनपीडनाभिप्रायवर्तिनो द्वेषस्य प्रतिपक्षो दैन्याकारप्रवृत्ता च—इत्यस्ति विशेषः।—वि० प्र० वृ०, पृ० ४२७।

समाहितो भावयति 'त्रिधातुसत्त्वा विविधकायचित्तदुःखभाजः' इति ( तान् ) उद्धर्तुकाम एवं भावयन् ( तेषाम् ) बाह्यक्लेशान् व्यपनेतुं प्रतिबलो भवतीति करुणा नामाप्रमाणं वेदनासंज्ञासंस्कारविज्ञानसम्प्रयुक्तं सम्यग्वाचः सम्यक्कर्मान्तस्योत्थापकमपि न सर्वसंस्कारसम्प्रयुक्तमिति करुणाप्रमाणम्।—अभि० सू०, पृ० ६६।

९४. उक्ता एकादश कुशलाः, तदनन्तरोद्दिष्टास्तु क्लेशा इत्यतस्तानधिकृत्याह—

क्लेशा रागप्रतिघमूढयः ॥११॥
मानदृग्विचिकित्साश्च

इति। रागश्च प्रतिघश्च मूढिश्च रागप्रतिघमूढयः।

९५. तत्र रागो भवभोगयोरध्यवसानं प्रार्थना च। स पुनर्दुःखसंयोजनकर्मकः[1]। दुःखमत्रोपादानस्कन्धास्तेषां[2] कामरूपारूप्यतृष्णावशादभिनिर्वृत्तिः[3]। अतो रागस्य दुःखसंयोजनं[4] कर्म निर्दिश्यते।

एकादश कुशल चैतसिक कह दिये गये। कुशलों के बाद निर्दिष्ट क्लेश चैतसिक अब वक्तव्य हैं, अतः उनका अधिकार करके आचार्य कहते हैं—

राग, प्रतिघ, मोह, मान, दृष्टि और विचिकित्सा—ये छह चैतसिक क्लेश हैं। 'रागप्रतिघमूढयः' यह पद 'रागश्च प्रतिघश्च मूढिश्च' इस प्रकार द्वन्द्व समास करने पर निष्पन्न होता है।

वहाँ ( क्लेशों में ) भव और भोग के प्रति जो अध्यवसान और प्रार्थना ( चाह ) है, वह 'राग' है। वह ( राग ) 'दुःखों से संयोजन करना'—इस कर्मवाला है। यहाँ दुःख का तात्पर्य उपादान स्कन्धों से है; क्योंकि उनकी कामतृष्णा, रूपतृष्णा, एवं आरूप्यतृष्णा की वजह से उत्पत्ति होती है। इसीलिये राग का 'दुःखसंयोजन' यह कर्म निर्दिष्ट किया जाता है।

---

छह मूल क्लेश चैतसिक—

९४. ११ कुशल चैतसिकों के स्वरूप का प्रतिपादन संक्षेपतः कर दिया गया। उद्देश गाथा में कुशलों के बाद क्लेश चैतसिकों का क्रम आता है। अतः यहाँ क्रमप्राप्त क्लेश चैतसिकों का प्रतिपादन किया जा रहा है। ये ६ होते हैं, यथा—राग, प्रतिघ, मोह ( मूढि ), मान, दृष्टि एवं विचिकित्सा। आगे उपक्लेश कहे जायँगे, अतः ये मूलक्लेश भी कहे जाते हैं।

क्लेश चैतसिकों का स्वरूप—

९५. ( १ ) राग—संसार और सांसारिक भोगों के प्रति जो अध्यवसान या चाह

---

१. ० संजनन०—ब०।
२. ० दुःखमत्र पञ्चोपादान०—स०।
३. ० निवृत्तिः—ब०।
४. ० संजननं—ब०।

९६. प्रतिघः सत्त्वेष्वाघातः सत्त्वेषु रूक्षचित्तता, येनाविष्टः सत्त्वानां वधबन्धनादिकमनर्थं चिन्तयति । स पुनरस्पर्शविहारदुश्चरितसंनिश्रयदानकर्मकः । स्पर्शः

प्रतिघ सत्त्वों के प्रति आघात और सत्त्वों के प्रति रूक्षचित्तता है, जिससे आविष्ट पुरुष अन्य सत्त्वों का वध, बन्धन आदि अनर्थ करना सोचता रहता है। वह ( प्रतिघ ) अस्पर्शविहार और दुश्चरितों को आश्रय प्रदान करना'—इस कर्मवाला है। स्पर्श सुख को

---

होती है, वह 'राग' है। प्राप्त ( वर्तमान ) भोगों के प्रति अध्यवसान होता है। अर्थात् भोगों से अविसंयोगेच्छा अध्यवसान है। अप्राप्त भोगों के प्रति प्रार्थना होती है। अर्थात् अप्राप्त भोगों से संयोग की इच्छा प्रार्थना है। राग समस्त दुःखों का उत्पादक होता है, अतः दुःखोत्पत्ति इसका कृत्य कहा गया है। पाँच उपादान स्कन्ध यहाँ 'दुःख' शब्द से अभिप्रेत हैं, क्योंकि वे त्रिविध दुःखों से सम्पृक्त होते हैं। दुःख तीन प्रकार के होते हैं, यथा—दुःखदुःख, विपरिणाम दुःख एवं संस्कारदुःख।

साधारण जन जिसे दुःख समझते हैं, वह स्थूल दुःख 'दुःखदुःख' है। साधारण जन जिसे सुख समझते हैं, ऐसा सास्रव सुख 'विपरिणाम दुःख' है; क्योंकि यद्यपि वह आपाततः सुख प्रतीत होता है, किन्तु वह शीघ्र ही दुःख में परिणत हो जाता है। कर्म और क्लेशों की वजह से उत्पन्न पाँच या चार स्कन्ध 'संस्कार दुःख' हैं। यह ( संस्कार दुःख ) नरक से लेकर भवाग्रपर्यन्त व्याप्त होता है[1]। अतः इसे 'व्यापक संस्कारदुःख' भी कहते हैं।

ये सभी उपादान स्कन्ध, जो संस्कार दुःख कहे गये हैं, ये ही सबसे भयङ्कर दुःख हैं। इनका विना प्रहाण किये वास्तविक सुखलाभ असम्भव है। ये उपादानस्कन्ध तृष्णा से उत्पन्न होते हैं। तृष्णा ही 'राग' है। फलतः राग समस्त दुखों का उत्स कहा गया है[2]।

९६. ( २ ) प्रतिघ—दूसरों को आघात पहुँचाने का विचार ही 'प्रतिघ' है। मोटामोटी तौर पर इसके दो प्रकार हो सकते हैं, यथा—दूसरों को चोट पहुँचाने के बारे में

---

१. नरक, प्रेत, और तिर्यक् ये तीन दुर्गतियाँ हैं। मनुष्य, असुर, चातुर्महाराजिक आदि छः कामदेव-ये आठ सुगतियाँ हैं। ब्रह्मकायिक आदि १७ रूपी देव हैं। आकाशानन्त्यायतन आदि चार अरूपी देव होते हैं। चार अरूपी देवों में अन्तिम देव है नैवसंज्ञानासंज्ञायतन। उनकी भूमि को 'भवाग्र' कहते हैं। क्योंकि समाधि की दृष्टि से वह भव अर्थात् संसार में सबसे ऊँचा स्थान है।

२. द्र०—अभि० स० २ : ४ पृ० १२७; अभि० को० ५ : २०, पृ० २९१; अभि० दी०, पृ० २२०; प० दी०, पृ० ८०; अट्ठ०, पृ० २०१; विसु०, पृ० ३२७।

सुखम्, तेन सहितो विहारः स्पर्शविहारः, न स्पर्शविहारः 'अस्पर्शविहारः' दुःखसहित इत्यर्थः। आघातचित्तस्यावश्यं दौर्मनस्यसमुदाचारात् चित्तं तप्यते। चित्तानुविधानाच्च कायोऽपि तप्यत एवेति सर्वेर्यापथेषु सदुःखसविघातोऽस्पर्शविहारो भवति। प्रतिहतचित्तस्य च न किंचिद् दुश्चरितं विदूर इति प्रतिघोऽस्पर्शविहारदुश्चरितसंनिश्रयदानकर्मक उक्तः।

९७. मोहोऽपायेषु सुगतौ निर्वाणे तत्प्रतिष्ठापकेषु हेतुषु तेषां चाविपरीते हेतुफलसम्बन्धे यदज्ञानम्। अयं च संक्लेशोत्पत्तिसंनिश्रयदानकर्मकः।

कहते हैं, उस ( सुख ) के सहित विहार स्पर्शविहार है। जो स्पर्शविहार नहीं है, वह 'अस्पर्शविहार' है। दुःखसहित विहार इसका तात्पर्य है। आघातचित्तवाले व्यक्ति का चित्त, दौर्मनस्य का उत्पाद हो जाने से अवश्य तप्त हो जाता है। काय चित्त का अनुविधान करता है, अतः चित्त के सन्तप्त होने से काय ( शरीर ) भी तप्त होता ही है, इस प्रकार सभी ईर्यापथों[1] में ( उस व्यक्ति का ) सदुःख और सविघात अस्पर्शविहार होता है। प्रतिहतचित्तवाले के (लिये) कोई भी दुश्चरित दूर नहीं होता, फलतः प्रतिघ 'अस्पर्शविहार और दुश्चरितों को आश्रय प्रदान करना इस कर्मवाला' कहा गया है।

अपाय, सुगति, निर्वाण, इनके प्रतिष्ठापक हेतु तथा उनका अविपरीत हेतुफलसम्बन्ध इन विषयों में जो अज्ञान है, वह 'मोह' है। यह ( मोह ) 'संक्लेशों की उत्पत्ति को आश्रय प्रदान करना'—इस कर्मवाला है।

---

सोचना तथा दूसरों के प्रति कठोर चित्त रखना। इन्हीं के प्रभाव से दूसरों का वध करना, बन्धन करना आदि दुष्कर्म निष्पन्न होते हैं। स्वयं को दुःखी करना या दौर्मनस्य को प्रवृत्त करना—इसका कृत्य है। जब प्रतिघ का उत्पाद होता है, तब स्वयं उस व्यक्ति को ही, जिसके यह उत्पन्न हुआ है, मानसिक बेचैनी उत्पन्न होती है, जिससे मन में एक प्रकार का सन्ताप अनुभूत होता है। जब मन सन्तप्त होता है, तब उसका शरीर भी सन्तप्त हो जाता है; क्योंकि शरीर मन का अनुगामी होता है। फलतः उसके सभी कायिक, वाचिक एवं मानसिक व्यापार अव्यवस्थित हो जाते हैं। इसे ही 'अस्पर्शविहार' कहा गया है। ऐसी स्थिति में वह कुछ भी अकरणीय कर सकता है, इसीलिये प्रतिघ दुश्चरितों को आश्रय देनेवाला भी कहा गया है[2]।

९७. ( ३ ) मोह—दुर्गति एवं सुगति आदि के बारे में अज्ञान ही मोह है। कुशल, अकुशल आदि कर्मों के इष्ट-अनिष्ट आदि फल का ज्ञान अविपरीत ज्ञान है। इसके विपरीत

---

१. ईर्यापथ चार होते हैं, यथा—शयन, आसन, गमन और उत्थान।

२. तु०—अभि० स०, २:४ पृ० १३२; अभि० को०, ५:२० पृ० २६१; अभि० दी०, पृ० ३२०; विसु०, पृ० ३२८; अट्ठ०, पृ० २०८।

तत्र क्लेशकर्मजन्मात्मकस्त्रिविधः संक्लेशः। तस्योत्पत्तिः पूर्वपूर्वसंक्लेशनिमित्त उत्तरोत्तरस्य संक्लेशस्यात्मलाभः। उत्पत्तेः संनिश्रयदानकर्म[1], मूढस्यैव हि मिथ्याज्ञान-संशयरागादिक्लेशपौनर्भविककर्मजन्मनां प्रवृत्तेः[2], नामूढस्येति।

९८. मानः—मानो हि नाम सर्व एव सत्कायदृष्टिसमाश्रयेण प्रवर्तते। स

वहाँ ( कर्म विषयक चर्चा में ) संक्लेश त्रिविध है, यथा—क्लेशात्मक, कर्मात्मक एवं जन्मात्मक। उस ( संक्लेश ) की उत्पत्ति का तात्पर्य पूर्व-पूर्व संक्लेशों की वजह से उत्तर-उत्तर क्लेशों के आत्मलाभ से है। उस उत्पत्ति को आश्रय देना, इस ( मोह ) का कर्म है; क्योंकि जो मूढ ( मोहयुक्त ) होता है, उसके ( सन्तान में ) ही मिथ्याज्ञान, संशय, राग आदि क्लेश, पुनर्भव देनेवाले कर्म और जन्म प्रवृत्त होते हैं, अमूढ के नहीं।

मान—समस्त मान सत्कायदृष्टि का आश्रय करके ही प्रवृत्त होते हैं। चित्त की

---

कुशल, अकुशल आदि कर्मों के फल के बारे में कुछ न जानना आदि 'मोह' है।

यह मोह समस्त क्लेशों का मूलाधार है। इससे समस्त सांक्लेशिक धर्मों की उत्पत्ति होती है। ये सांक्लेशिक धर्म प्रायः तीन प्रकार के होते हैं, यथा—क्लेशात्मक, कर्मात्मक एवं जन्मात्मक। मोह से सर्वप्रथम राग आदि क्लेश उत्पन्न होते हैं। इनकी वजह से व्यक्ति कर्म में प्रवृत्त होता है। फलस्वरूप उस ( व्यक्ति ) का संसार में जन्म होता है[3]। इसी क्रम से उसकी संसार में पुनः पुनः प्रवृत्ति होती रहती है। इन त्रिविध सांक्लेशिक धर्मों में से पूर्व-पूर्व हेतु तथा पर पर ( पीछे पीछे के ) फल होते हैं। इन सांक्लेशिक धर्मों को उत्पन्न होने के लिये आधार प्रदान करना ही इस ( मोह ) का कृत्य है[4]।

९८. (४) मान—मान सत्कायदृष्टि से उत्पन्न होता है। सबसे पहले स्कन्धों में आत्मोपचार होता है। तदनन्तर उसी को आधार बनाकर पुद्गल में मान का उत्पाद होता है। इस

---

१. ० दानकर्मकमिति--ब०।

२. प्रवृत्तिः--ब०।

३. तु०-- क्लेशास्त्रीणि द्वयं कर्म सप्त वस्तु फलं तथा।
फलहेत्वभिसंक्षेपो द्वयोर्मध्यानुमानतः॥
क्लेशात्क्लेशः क्रिया चैव ततो वस्तु ततः पुनः।
वस्तु क्लेशाश्च जायन्ते भवाङ्गानामयं नयः॥
--अभि० को० ३:२६-२७, पृ० ३१०-३११।

४. तु०--अभि० स० २:४ पृ० १२३; स्फु०, पृ० ३०१; वि० प्र० वृ०, पृ० ७४; अट्ठ०, पृ० २०१; विसु०, पृ० ३२७।

पुनश्चित्तस्योन्नतिलक्षणः ; तथा ह्यात्मात्मीयभावं स्कन्धेष्वध्यारोप्य 'अयमहम्, इदं मम' इत्यात्मानं तेन तेन विशेषेणोन्नमयति, अन्येभ्योऽधिकं मन्यते । स चागौरवदुःखोत्पत्तिसंनिश्रयदानकर्मकः । अगौरवं गुरुषु गुणवत्सु च पुद्गलेषु स्तब्धता कायवाचोरप्रश्रृतता, दुःखोत्पत्तिः पुनरत्र पुनर्भवोत्पत्तिः ।

स च पुनश्चित्तोन्नतिस्वरूपाभेदेऽपि चित्तोन्नतिनिमित्तभेदात् सप्तधा भिद्यते, मानोऽतिमान इत्येवमादि ।

हीनात् कुलविज्ञानवित्तादिभिः श्रेयानस्मि कुलविज्ञानवित्तादिभिरिति या चित्तस्योन्नतिः, सदृशेन वा कुलादिभिरेव सदृशोऽस्मीति या चित्तस्योन्नतिः स मानः ।

उन्नति मान का लक्षण है । जैसे—आत्मा और आत्मीय भाव को स्कन्धों में आरोपित करके 'यह मैं हूँ, यह मेरा है' इस प्रकार अपने ( आत्मा ) को उन उन विशेषताओं से उन्नत करता है, अर्थात् अन्य लोगों से अधिक मानता है । वह ( मान ) 'अगौरव और दुःखोत्पत्ति को आश्रय प्रदान करना'—इस कर्मवाला है । गुरु ( श्रेष्ठ ) एवं गुणवान् पुद्गलों के प्रति स्तब्धता तथा काय और वाणी का प्रवृत्त न होना 'अगौरव' है । दुःखोत्पत्ति का तात्पर्य यहाँ पुनर्भव की उत्पत्ति से है ।

'चित्त की उन्नति' इस स्वरूप ( लक्षण ) से अभिन्न होने पर भी चित्त की उन्नति के निमित्तों के भेद से वह मान सात प्रकार से भिन्न हो जाता है, यथा—मान, अतिमान—इत्यादि ।

मान—कुल, विज्ञान एवं वित्त आदि के द्वारा हीन पुरुष के प्रति 'मैं उससे कुल' विज्ञान, वित्त आदि ( की दृष्टि ) से श्रेष्ठ हूँ'—इस प्रकार की जो चित्त की उन्नति है, वह अथवा ( कुल आदि की दृष्टि से ) समान पुरुष के प्रति 'मैं कुल आदि की दृष्टि से ही समान हूँ—( अन्य गुणों में नहीं )' इस प्रकार की जो चित्त की उन्नति है, वह 'मान' है ।

---

की वजह से वह सोचता है 'मैं बहुत बड़ा पण्डित हूँ, बहुत बड़ा दानी हूँ'—इत्यादि । इस प्रकार सोचनेवाला चैतसिक, जिसकी वजह से चित्त उन्नत ( ऊर्ध्ववृत्ति ) प्रतीत होता है, अर्थात् जो चित्त की उन्नति ( उच्चता )—स्वभाववाला है, 'मान' कहलाता है । इसीलिये यह सत्कायदृष्टि समाश्रित कहा गया है ।

यह ( मान ) दूसरों के प्रति अगौरव का तथा अपने तईं दुःख का उत्पाद करता है । इसकी वजह से पुद्गल अपने गुरुजन, महान् आचार्य एवं गुणी व्यक्तियों के प्रति आदर नहीं व्यक्त करता । उनके सम्मुख आ जाने पर या तो वह मौन रहता है, ऐंठा रहता है या

अतिमानः—कुलविज्ञानवित्तादिभिः सदृशात् त्यागशीलपौरुषादिभिः श्रेयानस्मि, श्रेयसा वा कुलविद्यादिभिः सदृशोऽस्मि विज्ञानवित्तादिभिरित्ययम् अतिमानः।

श्रेयसः कुलविज्ञानवित्तैरहमेव श्रेयान् कुलविज्ञानवित्तैरिति या चित्तस्योन्नतिरयं मानातिमानः।

**अतिमान**—कुल, विज्ञान एवं वित्त के द्वारा समान पुरुष के प्रति 'मैं त्याग, शील पौरुष आदि गुणों की दृष्टि से उससे श्रेष्ठ हूँ'; अथवा कुल, विद्या आदि की दृष्टि से श्रेष्ठ पुद्गल के प्रति 'मैं विज्ञान, वित्त आदि की दृष्टि से उसके समान हूँ'—यह 'अतिमान' है।

**मानातिमान**—कुल, विज्ञान एवं वित्त आदि के द्वारा श्रेष्ठ के प्रति 'कुल, विज्ञान वित्त आदि के द्वारा उससे मैं ही श्रेष्ठ हूँ'—इस प्रकार की जो चित्त की उन्नति है, वह 'मानातिमान' है।

---

धृष्टता प्रदर्शित करता है। यहाँ तक कि हाथ जोड़ कर स्वागत वचन का उच्चारण तक नहीं करता। अर्थात् उनके स्वागत के लिये उसके काय और वाणी की प्रवृत्ति नहीं होती। इस प्रकार अगौरव मान का पहला कृत्य है। विशेषतया यह ( मान ) व्यक्ति के गुणों या योग्यता को आगे नहीं बढ़ने देता, इसकी वजह से पुद्गल जगह जगह अपमानित होता है—इत्यादि अनेक प्रकार के दुःख इस जन्म में तो होते ही हैं; किन्तु मुख्य दुःख इससे यह उत्पन्न होता है कि मानी पुरुष का अवश्य पुनर्भव होता है और उस जन्म में भी हीनता, दरिद्रता, एवं दासता आदि अनेक दुःख होते हैं। यह दुःखोत्पत्ति मान का दूसरा कृत्य है[1]।

---

1. तु०—अभि० स०, २:४, पृ० १३०; विसु०, पृ० ३२७; विसु० महा०, द्वि० भा०, पृ० १५१; वि० प्र० वृ०, पृ० २४२, २४७; प० दी०, पृ० ८१। अपि च—

"सेय्योहमस्मीति मानो ति—उत्तमट्ठेन 'अहं सेय्यो' ति एवं उप्पन्नमानो। सदिसोहमस्मीति मानो ति—समसमट्ठेन 'अहं सदिसो' ति एवं उप्पन्नमानो। हीनोहमस्मीति मानो ति—लामकट्ठेन 'अहं हीनो' ति एवं उप्पन्नमानो। एवं सेय्यमानो, सदिसमानो, हीनमानो ति इमे तयो माना तिण्णं जनानं उप्पज्जन्ति। सेय्यस्सापि हि 'अहं सेय्यो, सदिसो, हीनो' ति तयो माना उप्पज्जन्ति, सदिसस्सापि, हीनस्सापि। तत्थ सेय्यस्स सेय्यमानो व याथावमानो, इतरे द्वे अयाथावमाना। सदिसस्स सदिसमानो व...हीनस्स हीनमानो व याथावमानो, इतरे द्वे अयाथावमाना।"—अट्ठ०, पृ० २१६।

अस्मिमानः—पञ्चसूपादानस्कन्धेष्वात्मात्मीयरहितेष्वात्मात्मीयाभिनिवेशाद् या चित्तस्योन्नतिः सोऽस्मिमानः।

अभिमानः—अप्राप्त उत्तरे विशेषाधिगमे प्राप्तो मयेति या चित्तस्योन्नतिः सोऽभिमानः।

ऊनमानः—बह्वन्तरविशिष्टात् कुलविद्यादिभिरल्पान्तरहीनोऽस्मि कुलविद्यादिभिरिति या चित्तस्योन्नतिरयम् ऊनमानः।

मिथ्यामानः—अगुणवतो गुणवानस्मीति या चित्तस्योन्नतिः स मिथ्यामानः।

**अस्मिमान**—आत्मा एवं आत्मीय से रहित पाँच उपादान स्कन्धों में आत्मा एवं आत्मीय का अभिनिवेश करने से जो चित्त की उन्नति होती है वह 'अस्मिमान' है।

**अभिमान**—कोई श्रेष्ठ धर्म की प्राप्ति न होने पर भी 'मैंने प्राप्त कर लिया है'—इस प्रकार की जो चित्त की उन्नति है, वह 'अभिमान' है।

**ऊनमान**—कुल, विद्या आदि की दृष्टि से अत्यधिक श्रेष्ठ पुद्गल के प्रति 'कुल, विद्या आदि की दृष्टि से मैं उससे थोड़ा ही हीन हूँ'—इस प्रकार की जो चित्त की उन्नति है, यह 'ऊनमान' है।

**मिथ्यामान**—अगुणवान् पुद्गल की 'मैं गुणवान् हूँ'—इस प्रकार की जो चित्त की

---

यद्यपि समस्त मानों का स्वरूप चित्त की उन्नति है और इस दृष्टि से उसमें कोई भेद नहीं है; तथापि इस चित्तोन्नति के निमित्तों (हेतुओं) के भेद से वह (मान) सात प्रकार का हो जाता है, यथा—(क) मान, (ख) अतिमान, (ग) मानातिमान, (घ) अस्मिमान, (ङ) अभिमान, (च) ऊनमान एवं (छ) मिथ्यामान[1]।

(क) **मान**—जाति, विद्या और धन आदि की दृष्टि से अपने से हीन पुद्गल की अपेक्षा स्वयं को उससे उच्च समझनेवाला चैतसिक 'मान' है तथा अपने समान पुद्गल के प्रति भी 'मैं इससे कुछ बातों में ही समान हूँ, अन्य में नहीं'—ऐसा समझनेवाला चैतसिक 'मान' है।

---

१. तु०—

सप्तमानविधास्त्रिभ्यो नव मानविधास्त्रिधा।
त्रिधाऽत्युन्नमनादिभ्यः स्वोत्कर्षाद्यस्ति नास्तिता ॥—

अभि० दी० २७५ का, पृ० २३६।

सप्त माना नवविधास्त्रिभ्यः दृग्भावनाक्षयाः।— अभि० को० ५:१० पृ० २८४-२८५।

अगुणा हि दौःशील्यादयः, ते यस्य विद्यन्ते सोऽगुणवान्, तस्माद् गुणवानस्मीत्यनेन हि दानशीलाद्यभावेऽपि गुणवत्त्वमभ्युपगतं भवतीत्यतो निर्वस्तुकत्वात् मिथ्यामान इत्युच्यते ।

उन्नति है, वह 'मिथ्यामान' है । अगुण का तात्पर्य दौःशील्य आदि से है, वे ( अगुण ) जिसके हैं, वह 'अगुणवान्' है । इसलिये 'गुणवान्' हूँ'—इससे दान, शील आदि का अभाव होने पर भी गुणवत्ता अभ्युपगत होती है, इस कारण निर्वस्तुक होने से ( यह ) 'मिथ्यामान' कहलाता है ।

---

( ख ) अतिमान—जाति, विद्या, धन आदि की दृष्टि से जो अपने बराबर हैं, उनकी अपेक्षा अपने को त्याग, शील, बल आदि अन्य गुणों की दृष्टि से श्रेष्ठ समझनेवाला चैतसिक 'अतिमान' है तथा कुल आदि की दृष्टि से अपने से जो श्रेष्ठ हैं, उनके प्रति 'मैं उनके बराबर हूँ'—ऐसा समझनेवाला चैतसिक 'अतिमान' है ।

( ग ) मानातिमान—कुल, विद्या, धन आदि की दृष्टि से जो अपने से श्रेष्ठ हैं, उनसे भी अपने को बड़ा समझनेवाला चैतसिक 'मानातिमान' है ।

उपर्युक्त तीनों मानों के लिये यह आवश्यक है कि अपने में कुल, विद्या, धन आदि अवश्य हों । चाहे अल्पमात्रा में ही क्यों न हों, होना अवश्य चाहिये; अन्यथा 'मिथ्यामान' से फर्क न हो सकेगा । ये तीनों मान क्रमशः हीन, मध्यम एवं उच्च कुल आदि की दृष्टि से प्रवृत्त होते हैं ।

( घ ) अस्मिमान—पाँच स्कन्धों में या उन स्कन्धों से व्यतिरिक्त आत्मा और आत्मीय नहीं होते; फिर भी पाँच स्कन्धों में आत्मा और आत्मीय का अभिनिवेश हुआ करता है । उस अभिनिवेश के प्रभाव से जीव हमेशा 'अहम्', मम' आदि भावों का ग्रहण करता रहता है । इस प्रकार का 'अहम् मम' आदि अभिनिवेश जो चित्तोन्नति-स्वभाव है, 'अस्मिमान' है । कभी कभी 'अहम्, मम' को लेकर शोक, दुःख, ग्लानि आदि से पीडित होने पर व्यक्ति अपने को अन्य से नीच भी समझने लगता है, जिसमें चित्तोन्नति बिलकुल नहीं होती । इस प्रकार का हीनभाव 'मान' नहीं है । ऐसा कहने में शायद युक्तिविरोध भी न होगा ।

( ङ ) अभिमान—उत्तरमनुष्यधर्म जो प्राप्त नहीं हैं, उन्हें प्राप्त समझकर जो चित्तोन्नति होती है, वह 'अभिमान' है । राग, द्वेष, मोह आदि से उत्पन्न जीवों के कायिक, वाचिक और मानसिक कर्म 'मनुष्यधर्म' हैं । इन अकुशलों के प्रतिपक्षभूत एकान्तकुशल ध्यान, समापत्ति आदि धर्म जो उपर्युक्त 'मनुष्यधर्मों' से श्रेष्ठ हैं, 'उत्तरमनुष्यधर्म' कहलाते हैं ।

तात्पर्य यह है कि जिस पुरुष को ध्यान, समापत्ति आदि उत्तरमनुष्यधर्म प्राप्त नहीं हैं, उसका ऐसा कहना या समझना कि 'मैं उत्तरमनुष्यधर्मप्राप्त हूँ' 'अभिमान' है ।

६६. दृगिति सामान्यनिर्देशेऽपि क्लेशाधिकारात् पञ्चैव क्लेशात्मिकाः सत्कायदृष्ट्यादिका दृष्टयः सम्बध्यन्ते, न लौकिकी सम्यग्दृष्टिरनास्रवा। आसां तु क्लिष्टनितीरणाकारत्वाद् अविशेषेऽप्यालम्बनाकारभेदात् परस्परतो भेदः।

दृग् ( दृष्टि ) इस प्रकार सामान्यनिर्देश करने पर भी क्लेश का अधिकार होने से क्लेशात्मक पाँच सत्कायदृष्टि आदि दृष्टियाँ ही ( यहाँ ) सम्बद्ध होती हैं, लौकिक सम्यग्दृष्टि, अनास्रव दृष्टि आदि गृहीत नहीं होतीं। इन ( दृष्टियों ) का 'क्लिष्ट प्रज्ञा' इस आकार से अभेद है, फिर भी आलम्बन एवं आकार का भेद होने से परस्पर भेद होता है।

---

( च ) ऊनमान—कुल, विद्या, धन आदि की दृष्टि से जो मनुष्य अपने से बहुत ज्यादा श्रेष्ठ हैं, उनके बारे में यह सोचना कि 'मैं उनसे थोड़ा ही कम हूँ'—इस प्रकार की चित्तोन्नति 'ऊनमान' है।

( छ ) मिथ्यामान—जो व्यक्ति नितान्त निर्गुण, निर्धन या अकुलीन है, उसका अपने को गुणी, धनी या कुलीन आदि समझना 'मिथ्यामान' है। इस प्रकार की चित्तोन्नति मिथ्यामान इसलिये हैं, क्योंकि इसके आलम्बन गुण, धन, कुल आदि उस व्यक्ति में बिलकुल ही नहीं हैं।

६६. ( ५ ) दृगिति०—ऊपर क्लिष्ट मनोविज्ञान के वर्णनप्रसङ्ग में दृष्टि के बारे में सामान्य निर्देश किया जा चुका है। यहाँ उसका भेद, प्रभेदों के साथ वर्णन किया जा रहा है--

६ मूल क्लेशों में जो 'दृष्टि' चैतसिक परिगणित है, वह एकान्तेन क्लेशात्मक दृष्टि ही है। साधारणतया सभी दृष्टियाँ क्लेशात्मिका नहीं होतीं, जैसे--लौकिक सम्यक् दृष्टि, अनास्रव दृष्टि आदि क्लेशात्मिका नहीं हैं। यहाँ प्रतिपादित क्लेशात्मिका दृष्टियाँ पाँच प्रकार की हैं। इनमें 'क्लेशयुक्त दर्शन'--इस आकार से कोई भेद नहीं है; क्योंकि यह स्वभाव सभी में समानरूप से व्याप्त है; फिर भी आलम्बन एवं आकार आदि द्वारा इनमें परस्पर भेद हो जाता है। पाँच दृष्टियाँ ये हैं--क. सत्कायदृष्टि, ख. अन्तग्राह-दृष्टि, ग. मिथ्यादृष्टि, घ. दृष्टिपरामर्श, और ङ. शीलव्रतपरामर्श[1]।

---

१. द्र०—अभि० स०, पृ० १२१; अभि० दी० २७० का०, पृ० २३०।

आत्मात्मीयध्रुवोच्छेदनास्तिहीनाग्रदृष्टयः ।
अहेत्वमार्गे तद्दृष्टिरेतास्ता पञ्च दृष्टयः ॥
ईश्वरादिषु नित्यात्मविपर्यासात् प्रवर्तते ।
कारणाभिनिवेशोऽतो दुःखदृग्घेय एव सा ॥ द्र०--

अभि० को० ५ : ७ पृ० २८१। तथा अभि० दी० १६६-१७१ का०, पृ० २२९-२३२।

१००. तत्र सत्कायदृष्टिर्यत्पञ्चसूपादानस्कन्धेष्वात्मात्मीयदर्शनम् ।

अन्तग्राहदृष्टिस्तेष्वेव पञ्चसूपादानस्कन्धेष्वात्मात्मीयत्वेन गृहीतेषु यदुच्छेदतः शाश्वततो वा दर्शनम् ।

मिथ्यादृष्टिः—यया मिथ्यादृष्ट्या हेतुं वाऽपवदति फलं क्रियां वा सद् वा वस्तु नाशयति, सा सर्वदर्शनपापत्वात् मिथ्यादृष्टिरित्युच्यते ।

दृष्टिपरामर्शः पञ्चसूपादानस्कन्धेष्वग्रतो विशिष्टतः श्रेष्ठतः परमतश्च यद् दर्शनम् ।

शीलव्रतपरामर्शः पञ्चसूपादानस्कन्धेषु शुद्धितो मुक्तितो नैर्याणिकतश्च यद् दर्शनम् ।

वहाँ ( दृष्टि के भेदों में ) पाँच उपादानस्कन्धों में आत्मा और आत्मीय का जो दर्शन है, वह 'सत्काय दृष्टि' है ।

आत्मा और आत्मीय के रूप में गृहीत उन्हीं पाँचों उपादान स्कन्धों में जो उच्छेद-दर्शन या शाश्वत-दर्शन है, वह 'अन्तग्राह दृष्टि' है ।

जिस मिथ्यादृष्टि द्वारा ( पुद्गल ) हेतु का, फल का या क्रिया का अपवाद करता है, अथवा सत् वस्तु का नाश करता है, वह सभी दृष्टियों में सर्वाधिक पापात्मिका है, इसलिये 'मिथ्यादृष्टि' कहलाती है ।

पाँचों उपादानस्कन्धों को जो अग्र, विशिष्ट, श्रेष्ठ और परम ( उत्तम ) के रूप में देखना है, वह 'दृष्टिपरामर्श' है ।

पाँच उपादान स्कन्धों के प्रति जो शुद्धि, मुक्ति एवं मार्ग की दृष्टि है, वह 'शीलव्रत-परामर्श' है ।

---

१००. ( क ) सत्कायदृष्टि--पाँच उपादान स्कन्धों को आत्मा या आत्मीय के रूप में देखना 'सत्कायदृष्टि' है । काय का तात्पर्य समूह से है । विद्यमान पाँच उपादान स्कन्धों का समूह 'सत्काय' है । उसमें आत्मा एवं आत्मीय की दृष्टि रखना 'सत्कायदृष्टि' कहलाती है । इसे 'पुद्गलात्मदृष्टि' भी कहते हैं ।

( ख ) अन्तग्राहदृष्टि—उपर्युक्त पाँच उपादान स्कन्धों को आत्मा एवं आत्मीय के रूप में मान लेने के बाद उस आत्मा को शाश्वत समझना या एकदम अलीक ( उच्छिन्न ) समझना 'अन्तग्राह-दृष्टि' है । अन्तग्राहदृष्टि से पूर्व सत्कायदृष्टि का होना परमावश्यक है ।

तात्पर्य यह है कि सत्कायदृष्टि के द्वारा पाँच उपादान स्कन्धों का आश्रय करके जो 'अहम्, जीव, पुद्गल' आदि व्यवहार होता है, उसे नितान्त अलीक मानना या नित्य, शाश्वत आदि मानना 'अन्तग्राहदृष्टि' है । उच्छेद एक अन्त है तथा शाश्वत दूसरा अन्त । इन अन्तों को ग्रहण करनेवाली दृष्टि 'अन्तग्राहदृष्टि' कहलाती है ।

ज्ञातव्य है कि पाँच स्कन्धों को आत्मा एवं आत्मीय के रूप में देखना 'सत्कायदृष्टि' है तथा यह एक विपरीत ( गलत ) दृष्टि है । किन्तु जब उन्हें आत्मा मान लिया जाता है,

तो उस मानने के दो प्रकार हो जाते हैं। एक तो यह कि उन स्कन्धों में एक स्वतन्त्र वस्तुसत् आत्मा का आरोप करना, जो ( आत्मा ) वस्तुतः नहीं होता। दूसरा है, अहम् ( मैं हूँ )-मात्र मानना, इस ( अहम् ) की व्यावहारिक सत्ता होती है। साधारणतया सामान्य जन यह नहीं समझ पाते कि व्यवहारमात्र में सत् 'अहम्' और नितान्त अलीक आत्मा में क्या भेद है ? फलतः कभी वे उसे शाश्वत समझने लगते हैं, जैसे--आत्मवादी तैर्थिक आदि। अथवा कभी वे उसे ( अहंमात्र को भी ) असत् समझने लगते हैं, यथा--उच्छेदवादी चार्वाक् आदि। यही दोनों दृष्टियाँ 'अन्तग्राहदृष्टि' कहलाती हैं।

( ग ) मिथ्यादृष्टि—दुश्चरितों का अनिष्ट फल, सुचरितों का इष्ट फल, पूर्वापर जन्म, माता, पिता एवं गुरु आदि पूज्य जनों की सेवा का उत्तम फल एवं मार्गाभ्यास से अर्हत्त्व की प्राप्ति आदि वस्तुस्थिति है। मिथ्यादृष्टि से प्रभावित व्यक्ति इन सब वस्तुस्थितियों का अपवाद ( निषेध ) करता है। वह समझता है कि कुशल, अकुशल आदि कर्मों के इष्ट अनिष्ट आदि फल नहीं होते, पुनर्जन्म नहीं होता--इत्यादि। यद्यपि सभी पाँचों दृष्टियाँ पापात्मिका हैं; किन्तु यह मिथ्यादृष्टि उन सबमें गुरुतर है। इतना ही नहीं, यह सम्पूर्ण अकुशल कर्मों में अत्यधिक पापरूपा है।

( घ ) दृष्टिपरामर्श—पाँच स्कन्धों को अग्र, श्रेष्ठ, विशिष्ट, उत्तम और निर्मल देखना 'दृष्टिपरामर्श' है। यह विपरीत ( गलत ) दृष्टि इसलिये है, क्योंकि पञ्च स्कन्ध वस्तुतः दुःखात्मक हैं, सास्रव होने से अत्यन्त अशुद्ध हैं; किन्तु दृष्टिपरामर्श से प्रभावित व्यक्ति उन्हें यथार्थ नहीं समझता।

( ङ ) शीलव्रतपरामर्श—पाँच उपादान स्कन्धों के प्रति शुद्धि की; मुक्ति की एवं उनसे निर्वाणप्राप्ति की दृष्टि रखना 'शीलव्रतपरामर्श' है।

आचार्य स्थिरमति की इस स्थल की टीका से ऐसा प्रतीत होता हैं कि पाँच उपादान स्कन्धों में शुद्धि की दृष्टि रखना, मुक्ति की दृष्टि रखना या मार्ग की दृष्टि रखना 'शीलव्रत-परामर्श' है। किन्तु इससे स्थिति स्पष्ट नहीं होती। वस्तुतः होना यह चाहिये कि शुद्धि की दृष्टि से स्नान आदि करना, मुक्ति की दृष्टि से पंचाग्नि तपना आदि तथा उन्हीं ( स्नान, पंचाग्नि सेवन आदि ) से निर्वाण अर्थात् मोक्ष समझना आदि 'शीलव्रतपरामर्श' है। आचार्य विनीतदेव ने भी ऐसा ही लिखा है कि पापरूपी मलों को स्नान से धोना तथा इसी प्रकार के व्रत, उपवास आदि द्वारा क्लेशों से मुक्ति की इच्छा करना आदि 'दृष्टिपरामर्श' है।

कहने का तात्पर्य यह है कि स्नान आदि से पापों का प्रक्षालन समझना, पंचाग्निसेवन आदि से मुक्ति मानना तथा तरह तरह से शरीर को कष्ट देने से स्वर्ग की प्राप्ति इत्यादि मानना 'दृष्टिपरामर्श' है[1]।

---

1. तु०—

अहं ममेति या दृष्टिरसौ सत्कायदृक् स्मृता।
तदुच्छेदध्रुवग्राहौ यौ सान्तग्राहदृङ् मता॥

× × ×

१२७. विचारोऽपि हि चेतनाप्रज्ञाविशेषात्मकः प्रत्यवेक्षको मनोजल्प एव, 'इदं तद्' इति पूर्वाधिगतनिरूपणात्। अत एव च चित्तसूक्ष्मतेत्युच्यते।

एतौ च स्पर्शास्पर्शविहारसंनिश्रयदानकर्मकौ। अनयोश्चौदारिकसूक्ष्मतया व्यवस्थापनात् पृथक्करणम्।

विचार भी चेतनाविशेषात्मक एवं प्रज्ञाविशेषात्मक प्रत्यवेक्षक मनोजल्प ही है; क्योंकि ( यह ) 'यह वह है' इस प्रकार पूर्व अधिगत विषय का निरूपण करता है। इसीलिये ( यह ) चित्तसूक्ष्मता कहलाता है।

ये दोनों 'स्पर्शविहार और अस्पर्शविहार को आश्रय प्रदान करना'—इस कर्मवाले हैं। इन दोनों का औदार्य और सूक्ष्मता द्वारा व्यवस्थापन होने से पृथक्-करण होता है।

---

होता है और चित्त के विषय में प्रवृत्त होने से वितर्क उत्पन्न होता है। चित्त केवल वितर्क का आधार है। इसलिये चेतना और प्रज्ञा की विशेष अवस्था 'वितर्क' मानी जा सकती है।

स्थूलतया विषय का निरूपण वितर्क का स्वरूप है, यथा—'यह घट है पट नहीं, या 'यह पट है, स्तम्भ नहीं' इत्यादि[1]।

१२७. (घ) विचार—उपर्युक्त ( वितर्क के अवसर पर प्रतिपादित ) मनोजल्प का सूक्ष्मरूप ही 'विचार' कहलाता है, यथा—'यह घट नील है, सुन्दर है' इत्यादि। वितर्क की अवस्था में विषय का स्थूलरूप से ही अवबोध होता है, उसके विशेषों का परिज्ञान नहीं होता; किन्तु विचार की अवस्था में आलम्बन के स्थूल स्वरूप से अधिक उसके सूक्ष्म विशेषों का भी परिचय होता है।

वितर्क और विचार दोनों एक ही धारा एवं एक ही जाति के हैं। फर्क केवल इतना है कि वितर्क स्थूल होता है और विचार सूक्ष्म[2]।

---

१. तु०—अभि० स०, पृ० १११—११४; विसु०, पृ० ९५; अट्ठ०, पृ० ९४।

२. तु०—"वितर्कविचारौ औदार्यसूक्ष्मते"—अभि० को० २-३३ पृ० १३६। "वितर्को नाम चित्तौदार्यलक्षणः संकल्पद्वितीयनामा, विषयनिमित्तप्रकारविकल्पी संज्ञापवनोद्धतवृत्तिः, औदारिकपञ्चविज्ञानकायप्रवृत्तिहेतुः। विचारस्तु चित्तसौक्ष्म्यलक्षणो मनोविज्ञानप्रवृत्त्यनुकूलः।"— वि० प्र० वृ०, पृ० ८१। "वितर्कश्चित्तस्यालम्बने स्थूल आभोगः, सूक्ष्मो विचारः।"—यो० सू० १ : १७ पर व्या० भा०, ३२।

"चित्तौदारिकता वितर्कः। चित्तसूक्ष्मता विचारः। कथं पुनरनयोरेकत्र चित्ते योगः? केचिदाहुः—यथाऽप्सु निष्ठ्यूतं सर्पिः सूर्यरश्मिभिरुपरिष्टात् स्पृष्टं नातिश्यायते नातिविलीयते, एवं वितर्कविचारयोगाच्चित्तं नातिसूक्ष्मं भवति, नात्यौदारिकमित्युभयोरपि तत्रास्ति व्यापारः।"—अभि० को० भाष्य, पृ० ६०—६१।

१२८. द्वये द्विधेति—द्वयं च द्वयं च द्वये, ते पुनः कौकृत्यमिद्धे वितर्कविचारौ च। एते च चत्वारो धर्मा द्विधा क्लिष्टा अक्लिष्टाश्च। तत्राकुशलमकृत्वा कुशलं च कृत्वा यश्चेतसो विलेखः, तत् संक्लिष्टं कौकृत्यम्; यत्कुशलमकृत्वा तत् कौकृत्यमक्लिष्टम्। मिद्धमपि क्लिष्टचित्ताविद्धं क्लिष्टचित्तसम्प्रयुक्तं च क्लिष्टम्; अक्लिष्टचित्ताविद्धम् अक्लिष्टचित्तसम्प्रयुक्तं चाक्लिष्टम्।

कामव्यापादविहिंसादिवितर्काः क्लिष्टाः नैष्क्रम्यादिवितर्का अक्लिष्टाः। एवं

दो द्विक दो प्रकार के हैं, यथा—द्वय और द्वय ये दो द्वय हैं, वे इस प्रकार हैं, कौकृत्य और मिद्ध ( एक द्वय ) तथा वितर्क और विचार ( दूसरा द्वय )। ये चारों धर्म द्विधा हैं, अर्थात् क्लिष्ट भी हैं और अक्लिष्ट भी। वहाँ ( इस विषय में ) अकुशल को न कर तथा कुशल को कर के, जो चित्त का पश्चात्ताप होता है, वह क्लिष्ट कौकृत्य है; जो कुशल को न करके पश्चात्ताप होता है, वह अक्लिष्ट कौकृत्य है। मिद्ध भी ( जो ) क्लिष्ट चित्त से आविद्ध है एवं क्लिष्ट चित्त से सम्प्रयुक्त है, वह क्लिष्ट है तथा ( जो ) अक्लिष्ट चित्त से आविद्ध है एवं अक्लिष्ट चित्त से सम्प्रयुक्त है, वह अक्लिष्ट है।

काम, व्यापाद, विहिंसा आदि ( से सम्बद्ध ) वितर्क क्लिष्ट हैं तथा नैष्क्रम्य ( वैराग्य ) आदि ( से सम्बद्ध ) वितर्क अक्लिष्ट है। इसी प्रकार दूसरे के नाश का उपाय सोचनेवाला

---

इन दोनों में से प्रत्येक चैतसिक स्पर्शविहार और अस्पर्शविहार को आश्रय प्रदान करता है। जब ये शुभ विषय में प्रवृत होते हैं, तब स्पर्शविहार का तथा जब अशुभ विषय में प्रवृत्त होते हैं, तब अस्पर्शविहार का उत्पाद करते हैं।

१२८. कौकृत्य और मिद्ध ( मिल कर ) एक द्वय है तथा वितर्क और विचार ( मिलकर ) दूसरा द्वय है। ये दोनों द्वय क्लिष्ट और अक्लिष्ट भेद से द्विविध हैं, यथा—किसी प्राणी की जान बचाकर या दान देकर अथवा इसी तरह के अन्य कुशल कर्म करके 'यह मैंने ठीक नहीं किया, जो उसकी जान बचायी या दान कर दिया' इत्यादि प्रकार से यदि बाद में पश्चात्ताप होता है, तो इस प्रकार का पश्चात्ताप 'क्लिष्ट कौकृत्य' कहलाता

---

"अत्र पूर्वाचार्या आहुः—'वितर्कः कतमः? चेतनां वा निश्रित्य प्रज्ञां वा पर्येषको मनोजल्पोऽनभ्यूहाभ्यूहावस्थयोर्यथाक्रमं सा च चित्तस्यौदारिकता। विचारः कतमः? चेतनां वा निश्रित्य प्रज्ञां वा प्रत्यवेक्षको मनोजल्पोऽनभ्यूहाभ्यूहावस्थयोर्यथाक्रमं सा च चित्तसूक्ष्मतेति। अस्मिन् पक्षे वितर्कविचारावेकस्वभावौ समुदायरूपौ पर्यायवर्तिनौ पर्येषणप्रत्यवेक्षणाकारमात्रेण भिन्नाविष्येते। तत्रोदाहरणं केचिदीहते; तद्यथा—बहुषु घटेष्ववस्थितेषु कोऽत्र दृढः को जर्जर इति मुष्टिनाभिघनतो य ऊहः स वितर्कः, इयन्तो जर्जरा दृढा वेति यद्न्ते ग्रहणं स विचार इति"—स्फु०, पृ० १४०।

परोपघातोपायविचारः क्लिष्टः, परानुग्रहोपायविचारोऽक्लिष्टः। तत्र ये कौकृत्यमिद्ध-वितर्कविचाराः क्लिष्टाः त एवोपक्लेशाः, नेतरे।

विचार क्लिष्ट है तथा दूसरों पर अनुग्रह का उपाय सोचनेवाला विचार अक्लिष्ट है। वहाँ ( इन अनियतों में ) जो कौकृत्य, मिद्ध, वितर्क एवं विचार क्लिष्ट हैं, वे ही उपक्लेश हैं, अन्य ( जो क्लिष्ट नहीं हैं, वे ) नहीं।

---

है तथा यह 'अकुशल कौकृत्य' भी है। इसी प्रकार किसी को जान से न मारकर या इसी तरह अन्य अकुशल कर्म न करके 'मैंने यह ठीक नहीं किया, जो उसे जान से नहीं मारा' इत्यादि प्रकार से यदि बाद में पश्चात्ताप होता है, तो इस प्रकार का पश्चात्ताप भी 'क्लिष्ट कौकृत्य' कहलाता है और यह 'अकुशल कौकृत्य' भी है। इसके विपरीत किसी मरते हुये की जान न बचाकर या दान न देकर अथवा इसी तरह के अन्य कुशल कर्म न करके 'मैंने यह ठीक नहीं किया, जो उसकी जान न बचायी या दान नहीं दिया'—इत्यादि प्रकार से यदि बाद में पश्चात्ताप होता है, तो इस प्रकार का पश्चात्ताप 'अक्लिष्ट कौकृत्य' कहलाता है तथा यह 'कुशल कौकृत्य' भी है।

निद्रा से पूर्व की अवस्था में यदि त्रिरत्न ( बुद्ध, धर्म एवं संघ ) के प्रति श्रद्धा का उत्पाद होता है या चित्त में दान देने का संकल्प होता है अथवा इसी तरह के अन्य कुशल चित्तों का उत्पाद होता है और इन कुशल चित्तों की वर्तमानता में ही नींद आ जाती है, तो इस प्रकार का मिद्ध ( नींद ) 'अक्लिष्ट मिद्ध' कहलाता है तथा यह 'कुशल मिद्ध' भी है। इसके विपरीत यदि निद्रा से पूर्व की अवस्था में चित्त में किसी को जान से मारने, चोरी करने या इसी तरह के अन्य अकुशल कर्म करने का विचार उत्पन्न होता है और उन विचारों के विद्यमान रहते नींद आ जाती है, तो इस प्रकार का मिद्ध 'क्लिष्ट मिद्ध' कहलाता है तथा यह 'अकुशल मिद्ध' भी है। कुशल और अकुशल चित्त से भिन्न चित्त से सम्प्रयुक्त मिद्ध 'अव्याकृत मिद्ध' होता है। इसीलिये उत्तम कोटि के साधक योगी मिद्ध को मार्गीकृत करने का प्रयत्न करते हैं, जिससे उनकी नींद भी व्यर्थ न जाने पाय।

कामवस्तुओं की चाह, किसी को कष्ट या हानि पहुँचाना, किसी का वध करना इत्यादि विषयों के प्रति उत्पन्न वितर्क 'क्लिष्ट वितर्क' कहलाता है तथा यह 'अकुशल वितर्क' भी है। इसके विपरीत नैष्क्रम्य आदि मोक्षपाक्षिक धर्मों के प्रति उत्पन्न वितर्क 'अक्लिष्ट वितर्क' कहलाता है तथा यह 'कुशल वितर्क' भी है।

इसी प्रकार दूसरों को नुकसान पहुँचाने आदि के लिये प्रवृत्त सूक्ष्म चिन्तन 'क्लिष्ट या अकुशल विचार' है तथा दूसरों के कल्याण और उसके उपाय आदि के विषय में उत्पन्न सूक्ष्म चिन्तन 'अक्लिष्ट या कुशल विचार' है।

१२६. तत्र यथा रूपशब्दाद्युपलब्धिः षट्प्रकारा यथासम्भवं सर्वैश्चैतसिकैः सम्प्रयुज्यते—सर्वत्रगैर्विनियतैः कुशलैः क्लेशैरुपक्लेशैश्च; एवं त्रिवेदना; तिसृभिश्च वेदनाभिः सम्प्रयुज्यते—सुखया दुःखया अदुःखासुखया च, सौमनस्यदौर्मनस्योपेक्षास्थानीयेषु रूपादिषु तदुत्पत्तेः; कुशला अकुशला अव्याकृता च।

वहाँ जिस प्रकार रूप, शब्द आदि की छह प्रकार की उपलब्धि ( छह प्रवृत्तिविज्ञान ) यथायोग्य सर्वत्रग, विनियत, कुशल, क्लेश और उपक्लेश नामक सभी चैतसिकों से सम्प्रयुक्त होती है; उसी प्रकार सुख, दुःख एवं अदुःखासुख नामक तीन वेदनाओं से भी सम्प्रयुक्त होती है; क्योंकि सौमनस्य, दौर्मनस्य एवं उपेक्षा के आलम्बनभूत रूप आदि में ही उनकी उत्पत्ति होती है, इस तरह वह ( षड्विध रूप आदि की उपलब्धि ) त्रिवेदना ( तीनों वेदनाओंवाली ) भी है तथा वह कुशल, अकुशल एवं अव्याकृत भी है।

---

फलतः यहाँ जो कौकृत्य, वितर्क आदि क्लिष्ट हैं, वे ही उपक्लेशों में संगृहीत होते हैं। जो कौकृत्य, वितर्क आदि अक्लिष्ट होते हैं, वे कभी भी उपक्लेश नहीं होते।

ये चारों चैतसिक अपने सहचारी कुशल, अकुशल या अव्याकृत चित्तों के वश से कुशल, क्लिष्ट आदि हो जाते हैं। अर्थात् सम्प्रयुक्त चित्तों की वजह से अन्य अन्य प्रकार से प्रवृत्त होते हैं, अतः ये 'अन्यथाप्रवृत्त' कहलाते हैं तथा इनका स्वभाव नियत न होने से 'अनियत' भी कहलाते हैं।

यहाँ तक ५१ चैतसिकों का वर्णन अति संक्षेप से किया गया है। विस्तार के लिये अभिधर्मसमुच्चय, उसकी टीकायें और अनुटीकायें तथा पञ्चस्कन्धप्रकरण, उसकी टीकायें और अनुटीकायें आदि ग्रन्थ द्रष्टव्य हैं।

## उपसंहार

१२६. रूप को आलम्बन बनानेवाला चक्षुर्विज्ञान, शब्द का आलम्बन करनेवाला श्रोत्रविज्ञान आदि छह प्रवृत्तिविज्ञान उपर्युक्त सभी ५१ चैतसिकों से यथासम्भव सम्प्रयुक्त होते हैं। 'यथासम्भव' का तात्पर्य यह है कि सभी ५१ चैतसिक किसी एक विज्ञान से सम्प्रयुक्त नहीं होते; अपितु कुछ किसी विज्ञान से कुछ किसी विज्ञान से सम्प्रयुक्त होते हैं; किन्तु छहों प्रवृत्तिविज्ञानों में सभी चैतसिक सम्प्रयुक्त हो जाते हैं। यथा—स्पर्श, मनस्कार, वेदना आदि पाँच सर्वत्रग चैतसिक सभी छह विज्ञानों से सम्प्रयुक्त होते हैं। छन्द, अधिमोक्ष आदि पाँच विनियत चैतसिक केवल मनोविज्ञान के साथ ही सम्प्रयुक्त होते हैं, चक्षुर्विज्ञान आदि पाँच इन्द्रिय-विज्ञानों के साथ सम्प्रयुक्त नहीं होते। इसी प्रकार ११ कुशल चैतसिक, ६ मूलक्लेश, २० उपक्लेश एवं ४ अनियत ( अन्यथाप्रवृत्त ) चैतसिक भी केवल मनोविज्ञान के साथ ही सम्प्रयुक्त होते हैं।

सभी बौद्ध सिद्धान्तवादियों के मत में मनोविज्ञान तो कुशल, अकुशल एवं अव्याकृत तीनों होता है; किन्तु इन आगमानुयायी विज्ञानवादियों के मत में चक्षुर्विज्ञान आदि पाँच इन्द्रियविज्ञान भी कुशल, अकुशल होते हैं, जबकि उनके साथ श्रद्धा आदि ११ कुशल चैतसिकों में से किसी का भी सम्प्रयोग नहीं होता तथा क्लेश, उपक्लेश आदि चैतसिकों में से भी किसी का सम्प्रयोग नहीं होता।

स्थविरवाद, वैभाषिक आदि सिद्धान्तों के अनुसार कुशल चित्त होने के लिये उसके साथ श्रद्धा आदि कुशल चैतसिकों में से किसी एक का सम्प्रयुक्त होना अनिवार्य है। इसी तरह अकुशल चित्त होने के लिये आह्रीक्य आदि अकुशल चैतसिकों में से किसी एक का सम्प्रयुक्त होना अनिवार्य है।

श्रद्धा आदि चैतसिक एवं आह्रीक्य आदि चैतसिक क्योंकि कल्पनास्वरूप हैं, इसलिये निर्विकल्पक इन्द्रियज विज्ञानों के साथ उन ( श्रद्धा, आह्रीक्य आदि कुशल, अकुशल चैतसिकों ) का सम्प्रयोग नहीं हो सकता। फलतः वे चक्षुर्विज्ञान आदि पाँच इन्द्रियविज्ञान कुशल या अकुशल नहीं हो सकते। इसलिये स्थविरवादी, वैभाषिक आदि उन्हें ( इन्द्रियविज्ञानों को ) एकान्त रूप से अव्याकृत ही मानते हैं[1]।

ऊपर कहा गया है कि आगमानुयायी विज्ञानवादियों के अनुसार चक्षुर्विज्ञान आदि इन्द्रियविज्ञान भी कुशल, अकुशल माने जाते हैं। श्रद्धा, आह्रीक्य आदि चैतसिकों को ये भी कल्पनास्वरूप ही मानते हैं तथा चक्षुर्विज्ञान आदि इन्द्रियविज्ञानों को कल्पनापोढ ही मानते हैं। ऐसी स्थिति में कुशल चित्त होने के लिये उसके साथ श्रद्धा आदि कुशल चैतसिकों का सम्प्रयुक्त होना तथा अकुशल चित्त होने के लिये उसके साथ आह्रीक्य आदि अकुशल चैतसिकों का सम्प्रयुक्त होना, ये अनिवार्य नहीं मानते।

प्रतीत होता है, इनके मत में जिस व्यक्ति में कुशल चक्षुर्विज्ञान आदि का उत्पाद होता है, उसकी सन्तान में श्रद्धा आदि का होना अनिवार्य है। इसी तरह जिस व्यक्ति में अकुशल चक्षुर्विज्ञान आदि का उत्पाद होता है, उसकी सन्तान में आह्रीक्य आदि का होना अनिवार्य है।

उपर्युक्त इन्द्रियविज्ञानों का कुशल या अकुशल होना तथा उनके साथ श्रद्धा या आह्रीक्य आदि का सम्प्रयुक्त होना या न होना, इत्यादि के बारे में आगमानुयायी विज्ञानवादी शास्त्रों में बहुत स्पष्टता नहीं दिखलायी देती; फिर भी हमने जो ऊपर कहा है, शायद उसमें अयुक्तियुक्तता न होगी। तथापि विद्वानों को इस विषय में ठीक से विचार करना चाहिये।

---

1. द्र०—अभि० स० १ : ८-९, पृ० ४३-४८।

१३०. आलयविज्ञानं तु सर्वत्रगैः पञ्चभिरेव सम्प्रयुज्यते नान्यैः, तत्रोपेक्षैव वेदना अनिवृताव्याकृतं च।

१३१. क्लिष्टं मनः सर्वत्रगैः पञ्चभिश्चतुर्भिश्च क्लेशैरात्ममोहादिभिः। तत्रोपेक्षैव वेदना। निवृताव्याकृतं चेति।

१३२. इदमिदानीं चिन्त्यते—किं पञ्चानां चक्षुर्विज्ञानादीनां युगपदालम्बन-प्रत्ययसांनिध्येऽप्यालयविज्ञानाद् एकस्यैवोत्पत्तिर्भवति, न द्वयोर्न बहूनां वा; यथैके

आलयविज्ञान तो पाँच सर्वत्रग चैतसिकों से ही सम्प्रयुक्त होता है, अन्य चैतसिकों से सम्प्रयुक्त नहीं होता। उसमें उपेक्षा वेदना ही सम्प्रयुक्त होती है तथा वह ( आलयविज्ञान ) अनिवृताव्याकृत होता है।

क्लिष्ट मन पाँच सर्वत्रग चैतसिकों से तथा आत्ममोह आदि चार क्लेशों से सम्प्रयुक्त होता है। उसमें केवल उपेक्षा वेदना ही सम्प्रयुक्त होती है तथा वह ( क्लिष्ट मन ) निवृताव्याकृत होता है।

अब यहाँ यह विचार किया जाता है—चक्षुर्विज्ञान आदि पाँचो विज्ञानों के आलम्बन प्रत्यय एकसाथ उपस्थित होने पर भी क्या आलयविज्ञान से एक ही विज्ञान की उत्पत्ति होती है, दो या बहुत विज्ञानों की उत्पत्ति नहीं होती ? जैसा कि कुछ लोग मानते हैं कि

---

वेदनायें तीन होती हैं, यथा—दुःख, सुख एवं अदुःखसुख। ये तीनों वेदनायें छहों प्रवृत्तिविज्ञानों के साथ सम्प्रयुक्त होती हैं। मनोविज्ञान के साथ सम्प्रयुक्त सुखा वेदना सौमनस्य तथा दुःखा वेदना दौर्मनस्य कहलाती हैं। ये वेदनायें यथायोग्य अपने रूप आदि हेतुओं से उत्पन्न होती हैं।

चक्षुर्विज्ञान आदि छह प्रवृत्तिविज्ञानों में से प्रत्येक विज्ञान कुशल, अकुशल एवं अव्याकृत तीनों हो सकता है।

१३०. आलयविज्ञान के साथ ५१ चैतसिकों में से केवल ५ सर्वत्रग चैतसिक ही सम्प्रयुक्त होते हैं, अन्यविध चैतसिक सम्प्रयुक्त नहीं होते। त्रिविध वेदनाओं में से इसके साथ केवल उपेक्षा वेदना ही सम्प्रयुक्त होती है। यह आलयविज्ञान और उसके साथ सम्प्रयुक्त सभी चैतसिक अनिवृताव्याकृत ही होते हैं।

१३१. क्लिष्ट मनोविज्ञान के साथ ५१ चैतसिकों में से पाँच सर्वत्रग चैतसिक एवं दृष्टि, मोह आदि चार क्लेश चैतसिक, इस प्रकार केवल ९ चैतसिक ही सम्प्रयुक्त होते हैं, अन्य चैतसिक सम्प्रयुक्त नहीं होते। त्रिविध वेदनाओं में से इसके साथ भी केवल उपेक्षा वेदना ही सम्प्रयुक्त होती है। यह क्लिष्ट मनोविज्ञान और इसके साथ सम्प्रयुक्त सभी चैतसिक निवृताव्याकृत ही होते हैं।

१३२. आलयविज्ञान से चक्षुर्विज्ञान आदि पाँच विज्ञानों की उत्पत्ति के बारे में

मन्यन्ते--न द्वयोर्न बहूनां वा युगपत्समनन्तरप्रत्ययाभावाद् एकस्यैव विज्ञानस्योत्पत्तिर्भवति। न चैकं विज्ञानं बहूनां समनन्तरप्रत्ययत्वं प्रतिपत्तुमुत्सहते।

उतानियमेन। यद्येकस्यैव प्रत्ययसांनिध्यम् एकमेवोत्पद्यते, एवं द्वयोर्बहूनां वा[1] प्रत्ययसांनिध्ये उत्पत्तिर्भवतीति ?

एक ही विज्ञान की उत्पत्ति होती है, दो या बहुत विज्ञानों की उत्पत्ति नहीं होती; क्योंकि उनके समनन्तर प्रत्यय एकसाथ उपस्थित नहीं होते। न तो एक ही विज्ञान बहुत विज्ञानों का समनन्तर प्रत्यय होने में उत्साह करता है। ( अर्थात् बहुतों का समनन्तर प्रत्यय नहीं हो सकता )।

अथवा अनियम से ( उत्पाद होता है )। यदि एक ही विज्ञान का प्रत्यय उपस्थित है तो एक ही विज्ञान उत्पन्न होता है, इसी तरह प्रत्यय उपस्थित होने पर दो या बहुत विज्ञानों की उत्पत्ति होती है—ऐसा है ?

---

आचार्य स्थिरमति यहाँ महत्त्वपूर्ण विचार प्रस्तुत कर रहे हैं। आलयविज्ञान से इन विज्ञानों का उत्पाद युगपद् होता है या क्रमशः ? इसके बारे में अपना ( आगमानुयायी विज्ञानवादियों का ) मत उपस्थापित करने से पूर्व वे एतद्विषयक द्विविध विचारधारा प्रस्तुत करते हैं—

आलयविज्ञान स्वीकार करने पर एक जीव की सन्तान में युगपद् अनेक विज्ञानों का उत्पाद सम्भव हो जाता है; किन्तु सौत्रान्तिक आदि बाह्यार्थवादी इसे कथमपि सहन नहीं कर सकते; क्योंकि इनके मत में एक बार में एक ही विज्ञान उत्पन्न हो सकता है। इनके अनुसार किसी भी विज्ञान के उत्पाद के लिये चार प्रत्यय आवश्यक होते हैं, यथा—आलम्बन-प्रत्यय, अधिपति-प्रत्यय, समनन्तर-प्रत्यय एवं कारण-प्रत्यय। उदाहरणार्थ चक्षुर्विज्ञान, श्रोत्रविज्ञान आदि के उत्पाद में रूप, शब्द आदि विषय आलम्बन-प्रत्यय हैं। चक्षु, श्रोत्र आदि इन्द्रियाँ अधिपति-प्रत्यय हैं। प्रत्येक विज्ञान से समनन्तर पूर्वभावी मनस्कार, जो तत्तद् विषय का ही आलम्बन करते हैं, समनन्तर प्रत्यय होते हैं तथा किसी एक विज्ञान के उत्पाद लिये उपर्युक्त प्रत्ययों के अतिरिक्त आलोक, वायु आदि जितने अन्य हेतु अपेक्षित होते हैं वे सब कारण-प्रत्यय के अन्तर्गत संगृहीत होते हैं।[2]

---

१. च—अ०।

२. द्र०—

चत्वारः प्रत्यया उक्ता हेत्वाख्यः पञ्च हेतवः ॥
चित्तचैत्ता अचरमा उत्पन्नाः समनन्तरः ॥
आलम्बनं सर्वधर्माः कारणाख्योऽधिपः स्मृतः ॥—

अभि० को०, २। ६१-६२ पृ० ९८-१००।

यहाँ सबसे महत्त्वपूर्ण एवं विवाद का विषय समनन्तर-प्रत्यय ही है। रूपायतन से लेकर धर्मायतन पर्यन्त छहों आलम्बनों के एकसाथ सामने उपस्थित होने पर भी यदि उनके प्रति मनस्कार न हो तो किसी भी विज्ञान का उत्पाद नहीं हो सकता। रूप आदि छहों विषयों के एकसाथ सम्मुख विद्यमान होने पर भी स्थिति यह है कि छहों विज्ञानों का एकसाथ ( युगपद् ) उत्पाद असम्भव है; क्योंकि छहों विषयों के प्रति होनेवाले छह मनस्कार कभी भी युगपद् उत्पन्न नहीं होते। इतना ही नहीं दो मनस्कार भी एक साथ नहीं हो सकते। होता यह है कि जब छहों आलम्बन सम्मुख उपस्थित होते हैं, तब उनमें से किसी एक के प्रति पहले मनस्कार उत्पन्न होता है। जिसके प्रति भी मनस्कार होता है, उस मनस्कार के अव्यवहित पश्चात् ही तद्विषयक विज्ञान उत्पन्न हो जाता है। यदि रूप के प्रति मनस्कार होगा तो चक्षुर्विज्ञान, शब्द के प्रति होगा, तो श्रोत्रविज्ञान आदि की उत्पत्ति होती है। इन इन्द्रियविज्ञानों के समनन्तर ( अव्यवहित ) पश्चात् मनोविज्ञान उत्पन्न होता है, जो चक्षुविज्ञान आदि से जनित होता है तथा वह उसी विषय को आलम्बन बनाता है, जो चक्षुर्विज्ञान आदि का विषय होता है। इस प्रकार विज्ञानों की उत्पत्ति प्रत्ययों के अनुसार क्रमशः ही होती है।

आलयविज्ञान मानने पर इन लोगों ( बाह्यवस्तुवादियों ) को यह आपत्ति मालूम होती है कि आलयविज्ञान तो व्यक्ति की सन्तान में यावज्जीवन सर्वदा प्रवृत्त होता ही रहता है और उससे छह प्रवृत्तिविज्ञान भी यदा कदा उत्पन्न होते रहते हैं—ऐसी स्थिति में एक ही व्यक्ति की चित्तसन्तति में एक से अधिक विज्ञानों का सहोत्पाद सम्भव हो जायगा; किन्तु ऐसा होना युक्तियुक्त नहीं है, इसलिये यह व्यवस्था ठीक नहीं है। आलयविज्ञान को सभी विज्ञानों का हेतु मान भी लिया जाय, फिर भी आलम्बन भी तो अनिवार्य हैं ही। आलयविज्ञान और आलम्बनों के होने पर भी आलयविज्ञान से पहले चक्षुर्विज्ञान आदि कोई एक ही विज्ञान उत्पन्न हो सकता है, दो या अनेक नहीं। इन सब पक्षों को समझाने के लिये स्वपक्ष व्यवस्थापित करने से पूर्व आचार्य स्थिरमति प्रश्नोत्तर के रूप में विषय की प्रस्तावना कर रहे हैं—

**इदमिदानीं चिन्त्यते०**—विज्ञानों की उत्पत्ति के बारे में दो प्रकार की विचारधारायें हो सकती हैं। उनमें से एक तो उपर्युक्त प्रकार की ही है, जिसका अभी-अभी प्रतिपादन किया है, यथा—जिस आलम्बन के प्रति मनस्कार होता है, तद्विषयक विज्ञान पहले उत्पन्न होता है और उस विज्ञान के तुरन्त पीछे तद्विषयक मनोविज्ञान भी उत्पन्न होता है। आलयविज्ञान मान लेने पर भी चक्षुर्विज्ञान आदि पाँच इन्द्रियविज्ञान एक साथ उत्पन्न नहीं

हो सकते; अपितु उनका उत्पाद क्रमशः ही होता है, जैसा कि अन्य बाह्यवस्तुसद्वादी मानते हैं। इन लोगों के मतानुसार अनेक विज्ञानों का सहोत्पाद असम्भव है; क्योंकि उन अनेक विज्ञानों के उत्पाद के लिये अपेक्षित पूर्वभावी मनस्कार (समनन्तर प्रत्यय) कथमपि युगपद् (एक साथ) उत्पन्न नहीं हो सकते तथा एक ही मनस्कार अनेक विज्ञानों का समनन्तर प्रत्यय भी नहीं हो सकता।

**यथैके मन्यन्ते**—यहाँ प्रयुक्त 'एके' शब्द द्वारा आचार्य विनीतदेव ने सौत्रान्तिकों की ओर इङ्गित किया है; किन्तु किसी सौत्रान्तिक आचार्य के नाम का उल्लेख नहीं किया है। आज सौत्रान्तिकों का विपुल साहित्य भी उपलब्ध नहीं है; किन्तु प्रमाणवार्तिक में सौत्रान्तिकों के जो मूलसिद्धान्त उपलब्ध होते हैं, वे अतिमहत्त्वपूर्ण हैं और पर्याप्त है[1]। उनके अनुसार भी आचार्य विनीतदेव का यह कथन ठीक है, इसलिये यह पूर्वपक्ष निःसन्देह सौत्रान्तिकों का ही है। इस अवसर पर सौत्रान्तिकों को केवल दृष्टान्त के रूप में प्रस्तुत किया है।

ऊपर कहा गया है कि सौत्रान्तिकों के अनुसार चक्षुर्विज्ञान के उत्पाद के लिये रूपमनस्कार का पूर्वगामी होना अनिवार्य है। रूप को देखने की तीव्र इच्छा, जो चित्त को रूपालम्बन के प्रति आकृष्ट करती है 'रूपमनस्कार' कहलाती है। उसी प्रकार शब्दमनस्कार आदि के बारे में भी जानना चाहिये। चूँकि रूपमनस्कार शब्दमनस्कार नहीं होता, इसलिये उस (रूपमनस्कार) से श्रोत्रविज्ञान की उत्पत्ति असम्भव है। इसी तरह रूपमनस्कार से कायविज्ञान तक किसी भी विज्ञान की उत्पत्ति सम्भव नहीं है। इस रूपमनस्कार के साथ एक ही काल में शब्दमनस्कार आदि कोई भी मनस्कार नहीं हो सकता; क्योंकि एक ही सन्तति में एक ही काल में भिन्न भिन्न दो मनस्कार नहीं हो सकते; अन्यथा सन्ततिभेद हो जायगा। इसीलिये यह पक्ष दृष्टान्त रूप से यहाँ प्रस्तुत किया गया है।

इस पूरे पक्ष का संक्षिप्त सार इतना ही है कि 'रूप आदि पाँचों आलम्बनों के सम्मुख उपस्थित होने पर क्या आलयविज्ञान से एक ही विज्ञान पहले उत्पन्न होता है? दो या अनेक विज्ञान नहीं हो सकते, जैसा कि सौत्रान्तिक मानते हैं?'—यह विज्ञानवादियों का आपसी विचार है।

---

१. तथैवानुभवे दृष्टं न विकल्पद्वयं सकृत्।
तेन तुल्यकालान्यविज्ञानानुभवो गतः॥
—प्र० वा० (प्रत्यक्ष परिच्छेद) १७८ का०, पृ० १५४।
**इस के आगे तथा पीछे और भी बहुत सी कारिकायें हैं, जिनसे इस विषय में सौत्रान्तिकों की दृष्टि स्पष्ट होती है।**

१३३. अत आह—

**पञ्चानां मूलविज्ञाने यथाप्रत्ययमुद्भवः।**
**विज्ञानानां सह न वा तरङ्गाणां यथा जले ॥१५॥**

पञ्चानामिति[1] चक्षुरादिविज्ञानानां तदनुचरमनोविज्ञानसहितानाम्। पञ्चानां चक्षुरादिविज्ञानानां बीजाश्रयत्वात्, तत उत्पत्तेः, गतिषु जन्मोपादानाच्च आलयविज्ञानं मूलविज्ञानमित्युच्यते। यथाप्रत्ययमुद्भव इति, यस्य यस्य यः प्रत्ययः सन्निहितस्तस्य

इसलिये आचार्य वसुबन्धु कहते हैं—पाँचों विज्ञानों का आलयविज्ञान में प्रत्ययों के अनुसार एक साथ या अलग-अलग उत्पाद होता है, जिस प्रकार जल में तरङ्गों का उत्पाद होता है।

'पांचों का'—इसका तात्पर्य है अपने अनुचर मनोविज्ञान के सहित चक्षुर्विज्ञान आदि (पाँचों) विज्ञानों का। चक्षुर्विज्ञान आदि पाँचों विज्ञानों के बीज का आश्रय होने से उस (आलयविज्ञान) से उत्पन्न होने के कारण तथा अनेक गतियों (भवों) में जन्म का उपादान होने के कारण आलयविज्ञान (ही) 'मूलविज्ञान' कहा जाता है। 'प्रत्यय के अनुसार उत्पाद' का तात्पर्य है—जिस जिस विज्ञान का प्रत्यय सन्निहित है, उस उस विज्ञान

---

इन्द्रियविज्ञानों की उत्पत्ति के बारे में दूसरे प्रकार की विचारधारा इस प्रकार है—

उतानियमेन। यद्येकस्यैव०—यह निश्चित नहीं है कि 'पहले यह विज्ञान होगा, उसके बाद यह विज्ञान उत्पन्न होगा' इत्यादि; फलतः जिस प्रकार की और जिस क्रम से कारणसामग्री सम्मुख विद्यमान होगी, उस प्रकार के विज्ञान की उस क्रम से उत्पत्ति होगी। यदि रूप, शब्द आदि पाँचों आलम्बन सम्मुख विद्यमान हैं और पाँचों इन्द्रियाँ भी निर्दोष हैं, तो पाँचों विज्ञान युगपद् उत्पन्न हो सकते हैं। यदि एक ही आलम्बन सम्मुख उपस्थित है, तो एक ही विज्ञान उत्पन्न होगा। यदि दो आलम्बन सामने उपस्थित होंगे, तो दो विज्ञानों का एक-साथ उत्पाद होगा। यह पक्ष भी विज्ञान के उत्पाद में उपर्युक्त चार प्रत्ययों का होना तो अनिवार्य मानता ही है; किन्तु इनके अनुसार समनन्तर प्रत्यय और कारण प्रत्यय तो जीव की सन्तान में सर्वदा विद्यमान ही रहते हैं (इसका वर्णन आगे किया जायगा[2]), महत्त्वपूर्ण बात यह है कि आलम्बनप्रत्यय और अधिपतिप्रत्यय एक साथ होते हैं कि नहीं। सौत्रान्तिकों के मत में आलम्बनप्रत्यय और अधिपतिप्रत्यय एक साथ अवश्य ही होते हैं; क्योंकि दोनों प्रत्यय इन्द्रियज ज्ञान के साक्षात् हेतु होते हैं। अर्थात् बीच में और कोई अन्य वस्तु नहीं होती। पर विज्ञानवाद में इस विषय पर विद्वानों को विचार करना नितान्त आवश्यक है।

१३३. उपर्युक्त दोनों विचारधाराओं में वसुबन्धु आदि विज्ञानवादी आचार्य दूसरी विचारधारा का समर्थन करते हैं। इसलिये उस (दूसरी) विचारधारा को सिद्धान्त के रूप में उपस्थापित करते हुये, वे (आचार्य वसुबन्धु) कहते हैं—

---

१. इति। पञ्चा०—स०।
२. द्र०—त्रिं० १३५, पृ० २५०।

तस्य नियमेनोद्भव आत्मलाभः। सह नवेति युगपत् क्रमेण वा। तरङ्गाणां यथा जल इति, आलयविज्ञानात् प्रवृत्तिविज्ञानानां युगपदयुगपच्चोत्पत्तौ दृष्टान्तः।

१३४. यथोक्तम्—"तद्यथा विशालमते, महत उदकौघस्य वहतः सचेदेकस्य तरङ्गस्योत्पत्तिप्रत्ययः प्रत्युपस्थितो भवति, एकमेव तरङ्गं प्रवर्तते; सचेद् द्वयोस्त्रयाणां संबहुलानां तरङ्गाणामुत्पत्तिप्रत्ययः प्रत्युपस्थितो भवति, यावत् संबहुलानि तरङ्गाणि प्रवर्तन्ते। न च तस्योदकौघस्य स्रोतसा वहतः समुच्छित्तिर्भवति, न पर्यनुयोगः

का नियमतः उत्पाद अर्थात् आत्मलाभ। 'एक साथ या एक साथ नहीं अर्थात् अलग-अलग' का तात्पर्य युगपद् या क्रमशः उत्पन्न होने से है। 'जैसे जल में तरङ्गों का' इसका तात्पर्य आलयविज्ञान से प्रवृत्तिविज्ञानों की युगपद् या अयुगपद् (अलग-अलग) उत्पत्ति में दृष्टान्त होने से है।

जैसे (सूत्र में) कहा भी गया है—"जैसे विशालमति, बहते हुये बड़े उदकसमूह के यदि एक तरङ्ग का उत्पत्तिप्रत्यय उपस्थित होता है, तो एक ही तरङ्ग प्रवृत्त होती है। यदि दो, तीन या बहुत तरङ्गों का उत्पत्तिप्रत्यय उपस्थित होता है, तो (दो से लेकर) बहुत तरंगें भी उत्पन्न होती हैं। न तो उस धारा के रूप में बहनेवाले उदकसमूह का समुच्छेद होता है

---

पञ्चानां मूलविज्ञाने०—चक्षुर्विज्ञान श्रोत्रविज्ञान, घ्राणविज्ञान, जिह्वाविज्ञान एवं कायविज्ञान ये पाँच विज्ञान हैं। इनमें से प्रत्येक के बाद मनोविज्ञान उत्पन्न होता है। 'मूलविज्ञान' आलयविज्ञान का पर्यायवाची है; क्योंकि वह पाँच विज्ञानों सहित समस्त विज्ञानों का बीजाधार है। उसी आधार में जीवों की जन्म, मरण आदि सम्पूर्ण प्रवृत्तियाँ घटित होती हैं और चक्षुर्विज्ञान आदि प्रवृत्तिविज्ञान उसी से उत्पन्न होते हैं। यद्यपि आलयविज्ञान ही समस्त का आश्रय या हेतु हैं; तथापि विज्ञानों की उत्पत्ति आलम्बनों पर भी निर्भर है। फलतः जैसे जैसे आलम्बन सामने आते जाते हैं, वैसे वैसे आलयविज्ञान से विज्ञानों का उत्पाद होता रहता है। इस प्रकार आलयविज्ञान के आधार पर आलम्बनों की सहायता से पाँचों विज्ञान युगपद् एक साथ) या क्रमशः उत्पन्न होते हैं। उदाहरणार्थ समुद्र में जैसे जैसे वायु का प्रहार लगता है, वैसे वैसे अनेक तरंगें युगपद् या क्रमशः उत्पन्न होती हैं। इसी उपमा से आलयविज्ञान से प्रवृत्तिविज्ञानों की उत्पत्ति समझनी चाहिये। अपने इस सिद्धान्त की पुष्टि में टीकाकार आगे आगम एवं युक्ति दोनों का प्रदर्शन करते हैं।

१३४. क. आगमप्रदर्शन—यह सूत्रवचन आर्य-सन्धि-निर्मोचन के पाँचवें परिच्छेद 'विशालमतिपरिपृच्छा' में उक्त है[1]। इसमें यह दिखलाया गया है कि जिस प्रकार समुद्र

---

1. द्र०—आर्य सन्धिनिर्मोचनसूत्र, विशालमतिपरिपृच्छा, पाँचवा परिच्छेद। तिब्बती कंजूर पृ० सं० २१ (जापानी संस्करण)।

प्रज्ञायते; एवमेव विशालमते, तदोघस्थानीयम् आलयविज्ञानं संनिश्रित्य प्रतिष्ठाय सचेदेकस्य चक्षुर्विज्ञानस्योत्पत्तिप्रत्ययः[1] प्रत्युपस्थितो भवति, एकमेव[2] चक्षुर्विज्ञानं प्रवर्तते; सचेद् द्वयोस्त्रयाणाम्, सचेत् पञ्चानां विज्ञानानामुत्पत्तिप्रत्ययः प्रत्युपस्थितो भवति, सकृद् यावत् पञ्चानां प्रवृत्तिर्भवति । अत्र गाथा—

आदानविज्ञानगभीरसूक्ष्मो ओघो यथा वर्तति सर्वबीजो ।
[3]बालान एषो मयि न प्रकाशितो मा हैव आत्मा परिकल्पयेयुः[3] ।। इति ।।

और न तो पर्यनुयोग ही मालूम होता है। उसी प्रकार विशालमति, उस उदकसमूहस्थानीय आलयविज्ञान का आश्रय करके (उसमें) प्रतिष्ठित होकर यदि एक चक्षुर्विज्ञान का उत्पत्तिप्रत्यय उपस्थित होता है, तो एक ही चक्षुर्विज्ञान प्रवृत्त होता है यदि दो का, तीन का, यदि पाँचों विज्ञानों का उत्पत्तिप्रत्यय उपस्थित होता है तो ( दो से लेकर ) सभी पाँचों विज्ञानों की एक साथ उत्पत्ति होती है।

यहाँ ( इस विषय में एक ) गाथा है—

उदकसमूह की भाँति आलयविज्ञान अत्यन्त गम्भीर एवं सूक्ष्म है तथा उसमें समस्त धर्मों के बीज निहित हैं। ( भगवान् ने ) उसे सामान्य जनों के सम्मुख प्रकाशित नहीं किया है; क्योंकि वे उसे अज्ञानवश कहीं आत्मा न समझ लें।

---

में अनेक तरंगें होती हैं और वे जैसे जैसे कारण प्राप्त करती हैं, वैसे वैसे उत्पन्न होती हैं। यदि एक ही तरंग का कारण सन्निहित है, तो एक ही तरंग का उत्पाद होता है। यदि दो तरंगों के कारण सन्निहित हैं, तो दो, यदि तीन तरंगों के कारण सन्निहित हैं, तो तीन, यदि बहुत तरंगों के कारण सन्निहित हैं, तो बहुत तरंगों का एक साथ उत्पाद होता है। धारावाहिकरूप में प्रवहमान उस जल-समूह का न कभी एकदम उच्छेद होता है और न ह्रास। उसी प्रकार यदि एक विज्ञान का कारण उपस्थित होता है, उदाहरणार्थ रूप उपस्थित होता है, तो आलयविज्ञान इस आधार से चक्षुर्विज्ञान की उत्पत्ति होती है। यदि रूप और शब्द दो कारण उपस्थित होते हैं, तो चक्षुर्विज्ञान और श्रोत्रविज्ञान दो विज्ञान उत्पन्न होते हैं। इसी प्रकार यदि रूप आदि पाँचो आलम्बन उपस्थित होते हैं, तो पाँचों इन्द्रियविज्ञान सकृद् उत्पन्न होते हैं।

इस सूत्र के आगे-पीछे और भी बहुत कुछ लिखा हुआ है, जिसका सार यह है कि आलयविज्ञान से जब इन्द्रियविज्ञान एक साथ उत्पन्न होते हैं, तब उन विज्ञानों के साथ

---

१. विज्ञानस्योत्पत्ति०—अ०। २. एवमेव—अ०।

३-३. बाला एषामपि न प्रकाशिते मोऽहैव०—अ०। गाथा के लिये द्र०—आर्यसन्धिनिर्मोचनसूत्र, तिब्बती कंजूर, पु० सं० ५०, प० सं० १३ ( दगे—दुगे संस्करण )।

मनोविज्ञान का भी उत्पाद होता है, जो ( मनोविज्ञान ) तत्तद्विषयक ही होता है। आलयविज्ञान से जब केवल एक ही विज्ञान का उत्पाद होता है, यथा--जब चक्षुर्विज्ञान का उत्पाद होता है, तब उस चक्षुर्विज्ञान के समकाल ही रूपविषयक एक मनोविज्ञान का उत्पाद होता है। जब दो, तीन या पाँचों इन्द्रियविज्ञान एक साथ उत्पन्न होते हैं, तब उन दो, तीन या पाँचों इन्द्रियविज्ञानों के आलम्बनों का ग्रहण करते हुये एक मनोविज्ञान उन इन्द्रियविज्ञानों के समकाल उत्पन्न होता है।

आदानविज्ञानगभीरसूक्ष्मो०—यह गाथा भी आर्यसन्धिनिर्मोचन से उद्धृत है[1]। इसका आशय है—आलयविज्ञान ( आदानविज्ञान ) अत्यन्त गम्भीर एवं सूक्ष्म है। इसमें समस्त धर्मों के बीज ( समस्त धर्मों को उत्पन्न करनेवाली वासनायें ) अन्तर्निहित होते हैं। अर्थात् यह सर्वबीजक है; क्योंकि यह समस्त बीजों का आधार है। जिस प्रकार महान् उदकसमूह अपने ऊपर आधृत तृण, काष्ठ, गोमय आदि का आश्रय होता है और उन्हें ( तृण, काष्ठ आदि को ) ले जाते हुये निरन्तर बहते रहता है, उसी प्रकार आलयविज्ञान भी समस्त बीजों को ले जाते हुये यावत्संसार निरन्तर प्रवृत्त होते रहता है। भगवान् बुद्ध कहते हैं कि मैंने इसे ( आलयविज्ञान को ) सामान्य पृथग्जनों के सम्मुख प्रकाशित नहीं किया है; क्योंकि वे उसे आत्मा समझकर मोहित हो सकते हैं। अतः मण्डल में स्थित ऐसे श्रेष्ठ विनेयजनों के सम्मुख ही मैंने उसे प्रकाशित किया है, जो आलयविज्ञान के स्वरूप को यथार्थतः समझ सकने में सक्षम हैं और आत्मदृष्टि में भी पतित न हो सकें।

यह आदानविज्ञान 'गम्भीर' है; क्योंकि यह पृथग्जनों का गोचर नहीं है। यह सूक्ष्म है; क्योंकि वह आर्य श्रावक एवं आर्य प्रत्येकबुद्ध का भी गोचर नहीं है। यह पाँच उपादान स्कन्धों का ग्रहण करता है, इसलिये 'आदानविज्ञान' कहलाता है। समस्त धर्मों के बीजों का यही एकमात्र आश्रय है, इसलिये 'सर्वबीजक' कहलाता है।

इस सूत्र के आधार पर ही आचार्य वसुबन्धु ने इसे ( आलयविज्ञान को ) 'ओघवत्' कहा है[2]। इतना ही नहीं, यह गाथा आलयविज्ञान के पक्ष में इतनी महत्त्वपूर्ण है कि आगमानुयायी विज्ञानवादी आचार्य अपने शास्त्रों में इसका प्रमाण देना, कभी नहीं भूलते। यों आलयविज्ञान को सिद्ध करने में अन्य अनेकों आगम प्रस्तुत किये गये हैं; तथापि यह उन सबमें अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है।

---

१. द्र०—आर्यसन्धिनिर्मोचनसूत्र, तिब्बती काग्युर पु० सं० ५० प० सं० १३ ( स्दे-द्गे संस्करण )।

२. द्र०—"तच्च वर्तते स्रोतसौघवत्"—त्रिं० का० ४, पृ० १६१।

१३५. न हि विज्ञानप्रतिनियमेन आलम्बनप्रत्ययवत् समनन्तरप्रत्यय इष्यते, सर्वविज्ञानोत्पत्तौ सर्वस्य विज्ञानस्य तत्समनन्तरप्रत्ययत्वाभ्युपगमात् । अत एकस्मादपि समनन्तरप्रत्ययाद् आलम्बनप्रत्ययसांनिध्ये द्वयोर्बहूनां वा[1] विज्ञानानामुत्पत्तिर्न विरुध्यते[2] । किं चात्र कारणं यत् समनन्तरप्रत्ययप्रतिनियमाभावे पञ्चानां च युगपदालम्बनप्रत्ययसांनिध्ये एकेनैवोत्पत्तव्यम्, न पञ्चभिरपीति ? तस्माद् आलम्बनसद्भावे पञ्चानामपि चोत्पत्तिरित्यभ्युपेयम् ।[3]

विज्ञान ( की उत्पत्ति ) में जिस प्रकार आलम्बन-प्रत्यय प्रतिनियत होता है, उस प्रकार समनन्तर-प्रत्यय इष्ट नहीं है; क्योंकि सब विज्ञानों की उत्पत्ति में सब विज्ञान उनके समनन्तर-प्रत्यय माने गये हैं । इसलिये एक भी समनन्तर-प्रत्यय से आलम्बन-प्रत्ययों का सांनिध्य होने पर दो या बहुत विज्ञानों की उत्पत्ति में विरोध नहीं है । इसमें क्या कारण है कि समनन्तर-प्रत्यय के प्रतिनियम का अभाव होने पर और पाँचों विज्ञानों के आलम्बन-प्रत्ययों का युगपद् सांनिध्य होने पर क्यों एक ही विज्ञान को उत्पन्न होना चाहिये, पाँचों को भी क्यों उत्पन्न नहीं होना चाहिये ? इसलिये आलम्बनप्रत्यय के उपस्थित होने पर पाँचों विज्ञानों की भी उत्पत्ति होती है, ऐसा मानना चाहिये ।

---

**१३५. ख. युक्तिप्रदर्शन**—सौत्रान्तिक आदि मानते हैं कि चक्षुर्विज्ञान आदि पाँचों विज्ञानों के समनन्तर प्रत्यय भिन्न भिन्न होते हैं, इसलिये उन्हें अनेक विज्ञानों की एक साथ उत्पत्ति में बाधा प्रतीत होती है; परन्तु यहाँ ( विज्ञानवाद में ) ऐसा नहीं माना जाता । चक्षुर्विज्ञान आदि इन्द्रियविज्ञानों के आलम्बन-प्रत्यय तो अवश्य भिन्न भिन्न होते हैं, यथा— रूप चक्षुर्विज्ञान का आलम्बन-प्रत्यय है, शब्द श्रोत्रविज्ञान का आलम्बन-प्रत्यय है, इत्यादि । जो रूप चक्षुर्विज्ञान का आलम्बन-प्रत्यय है, वह श्रोत्रविज्ञान का कभी भी आलम्बन-प्रत्यय नहीं हो सकता । श्रोत्रविज्ञान ही नहीं, वह चक्षुर्विज्ञान के अलावा किसी अन्य विज्ञान का भी कथमपि आलम्बन-प्रत्यय नहीं हो सकता । इसी तरह शब्द, गन्ध आदि अन्य आलम्बन-प्रत्ययों के बारे में भी जानना चाहिये । जिस विज्ञान का जो आलम्बन-प्रत्यय निश्चित है, वह अपने निश्चित विज्ञान से अतिरिक्त अन्य किसी विज्ञान का आलम्बन-प्रत्यय नहीं होता । कहने का आशय यह है कि प्रत्येक विज्ञान का आलम्बन-प्रत्यय नियत होता है । किन्तु जिस

---

१. च—अ० ।
२. निरुध्यते—अ० ।
३. अपि उत्पत्ति०—ब० ।

प्रकार का प्रतिनियम आलम्बन-प्रत्ययों में विद्यमान है, वैसा समनन्तर-प्रत्ययों में नहीं है। ऐसा बिलकुल नहीं है कि प्रत्येक विज्ञान का समनन्तर-प्रत्यय नियत हो और जो समनन्तर-प्रत्यय जिस विज्ञान का हो, वह उस विज्ञान से अतिरिक्त किसी अन्य विज्ञान का समनन्तर-प्रत्यय न हो सकता हो। अपितु होता यह है कि एक ही समनन्तर-प्रत्यय पाँचों इन्द्रियविज्ञानों का समनन्तर प्रत्यय हो सकता है। उसी प्रकार जिस प्रकार कि एक ही यवबीज से अनेकों ( सैकड़ों ) यव उत्पन्न हो जाते हैं। समनन्तर-प्रत्यय होने के लिये यह भी आवश्यक नहीं है कि वह तत्तद्विषयाभिलाषाकार ( मनस्कार स्वरूप ) हो। अर्थात् ऐसा नहीं है कि जो चक्षुर्विज्ञान का समनन्तर प्रत्यय हो, उसे रूपदिदृक्षाकार ( रूप देखने की इच्छावाला ) अवश्य होना चाहिये। श्रोत्रविज्ञान का समनन्तर प्रत्यय होने के लिये उसे शुश्रूषाकार ( शब्द सुनने की इच्छा स्वरूप ) अवश्य होना चाहिये, जैसा कि सौत्रान्तिक आदि बाह्यार्थवादी मानते हैं। अपितु कोई भी ज्ञान, जो चक्षुर्विज्ञान आदि विज्ञानों से समनन्तरपूर्व ( अव्यवहित पूर्व ) होता हैं और उनकी उत्पत्ति में सहायक होता है, उनका समनन्तर प्रत्यय हो सकता है। उसके लिये रूपाकार या रूपाभिलाषाकार होना आवश्यक नहीं है। अन्यथा ( यदि ऐसा न माना जायगा तो ) अनेकविध दोष होंगें, यथा—जब रूप आदि पाचों या छहों आलम्बन एक-साथ सम्मुख विद्यमान होंगे और उन छहों के प्रति समानरूप से इच्छायें ( मनस्कार ) होंगी, तो ऐसी स्थिति में एक भी विज्ञान उत्पन्न न हो सकेगा; क्योंकि एक तो आपके मत में अनेक विज्ञान एक-साथ उत्पन्न नहीं हो सकते, साथ ही आलम्बन-प्रत्यय और समनन्तर-प्रत्यय ( मनस्कार ) समानरूप से विद्यमान हैं। यदि आप ऐसा कहें कि पाँच या छह आलम्बन तो एक-साथ हो सकते हैं, किन्तु पाँच या छह समनन्तर-प्रत्यय एक-साथ नहीं हो सकते; तो भी आप उपर्युक्त दोष से मुक्त नहीं हो सकते; क्योंकि जब आपके सम्मुख पाँच या छह विषय ( आलम्बन ) विद्यमान हैं और किसी भी विषय के प्रति अभिलाषा ( मनस्कार ) नहीं हो रही है, तब मनोरम चित्र और मधुर शब्द आदि के सम्मुख विद्यमान होने पर भी आपको कोई विज्ञान उत्पन्न न हो सकेगा। ऐसी स्थिति में आप अन्धवत् और बधिरवत् हो जायँगे। साथ ही प्रत्यक्ष-विरोध भी है। कहीं ऐसा भी होता है कि कोई सुनना न चाहे, फिर भी यदि उसके सम्मुख बाजे बजाये जायँ; तो उसमें श्रोत्रविज्ञानका उत्पाद न हो। इस तरह समनन्तर प्रत्यय के बारे में सौत्रान्तिक आदि बाह्यार्थवादियों के विचार अयुक्तिसङ्गत सिद्ध होते हैं।

आलयविज्ञान में समस्त विज्ञानों के समनन्तर प्रत्यय नियमितरूप से सदा विद्यमान रहते हैं, जो आलम्बनों के सम्मुख आते ही विज्ञानों का उत्पाद करते हैं। ऐसा न मानने पर

**१३६. इदमिदानीं वक्तव्यम्—किं मनोविज्ञानं चक्षुरादिविज्ञानैः सह प्रवर्तते, विना वा[1]; उत नैव ? इत्यत आह—**

अब यह कहना चाहिए—क्या मनोविज्ञान चक्षुर्विज्ञान आदि विज्ञानों के साथ प्रवृत्त होता है या उनके विना प्रवृत्त होता है; अथवा नहीं ही उत्पन्न होता है ? इस पर आचार्य वसुबन्धु कहते हैं—

---

अर्थात् समनन्तर प्रत्यय के प्रतिनियम का अभाव सिद्ध हो जाने पर पूर्वपक्षी को यह युक्ति दिखलानी होगी कि क्यों पाँचों आलम्बनों के सम्मुख उपस्थित होने पर एक ही विज्ञान का उत्पाद होता है, पाँचों विज्ञान क्यों उत्पन्न नहीं होते ? वस्तुतः इस दिशा में कोई युक्ति दिखलायी नहीं पड़ती। इसलिये उन्हें यह स्वीकार करनेके लिये बाध्य होना पड़ेगा कि या तो पाँचों विज्ञानों का उत्पाद एक-साथ होगा या एक भी विज्ञान का उत्पाद नहीं होगा।

उपर्युक्त "पञ्चानां मूलविज्ञाने०"—इत्यादि कारिका द्वारा यह प्रदर्शित किया गया है कि आलयविज्ञान समस्त विज्ञानों का आधार है, अर्थात् हेतु है। उसी से समय-समय पर अर्थात् आलम्बन उपस्थित होने पर चक्षुर्विज्ञान आदि पाँचों विज्ञान युगपद् या क्रमशः उत्पन्न होते हैं। जब जब चक्षुर्विज्ञान आदि पाँच विज्ञान उत्पन्न होते हैं, तब तब तत्समकाल ही मनोविज्ञान भी उत्पन्न होता है, जो ( मनोविज्ञान ) चक्षुर्विज्ञान आदि के विषय (आलम्बन) का ही आलम्बक होता है। आलयविज्ञान से जब केवल चक्षुर्विज्ञान उत्पन्न होता है, तब रूपविषयक एक मनोविज्ञान उत्पन्न होता है। आलयविज्ञान से जब पाचों विज्ञान एक-साथ उत्पन्न होते हैं, तब भी एक ही मनोविज्ञान उत्पन्न होता है और वह ( मनोविज्ञान ) पाँचों विज्ञानों के आलम्बनों का ग्रहण करता है। चक्षुर्विज्ञान आदि विज्ञानों का क्रमशः ( अलग-अलग ) उत्पन्न होना या युगपद् उत्पन्न होना, एकमात्र आलम्बनों की उपस्थिति पर निर्भर है, आलयविज्ञान में तो समस्त विज्ञानों के उत्पाद की सामर्थ्य सर्वदा विद्यमान रहती ही है। चक्षुर्विज्ञान आदि समस्त विज्ञान आलयविज्ञान से उत्पन्न होकर पुनः आलयविज्ञान में ही विलीन हो जाते हैं। जब वे विलीन होते हैं, तो वासना के रूप में परिणत हो जाते हैं और वह वासना आलयविज्ञान में ही सर्वदा स्थित रहती है। अवसर आने पर अर्थात् वासना का परिपाक होने पर पुनः वह वासना चक्षुर्विज्ञान आदि विज्ञानों के रूप में परिणत हो जाती है। इस प्रकार जीवों की चित्तसन्तति ( जीवनधारा ) हमेशा प्रवृत्त होती रहती है।

१३६. ऊपर कहा गया है कि आलयविज्ञान जीवनपर्यन्त सदा प्रवृत्त होता रहता है

---

१. च—अ०।

मनोविज्ञानसम्भूतिः सर्वदासंज्ञिकादृते ।
समापत्तिद्वयान्मिद्धान्मूर्च्छनादप्यचित्तकात् ॥१६॥

इति । सर्वदेति सर्वकालम्, चक्षुरादिविज्ञानैः सह विना वेत्यर्थः । अस्योत्सर्गस्यापवादमारभते—'आसंज्ञिकादृते । समापत्तिद्वयान्मिद्धान्मूर्च्छनादप्यचित्तकाद्' इति ।

मनोविज्ञान हमेशा उत्पन्न होता है, आसंज्ञिक की अवस्था, दो समापत्तियाँ, मिद्ध एवं मूर्च्छा इन ( पाँच ) अचित्तक अवस्थाओं को छोड़कर ( सर्वदा उत्पन्न होता है । )

'सर्वदा' का तात्पर्य 'हमेशा' से है । अर्थात् चक्षुर्विज्ञान आदि के साथ और विना भी उत्पन्न होता है । इस नियम का अपवाद कहा जा रहा है, यथा—आसंज्ञिक, दो समापत्ति, मिद्ध और मूर्च्छा इन ( पाँच ) अचित्तक अवस्थाओं को छोड़कर सर्वदा उत्पन्न होता रहता है ।

---

तथा क्लिष्ट मनोविज्ञान भी समाहित-अवस्था आदि को छोड़कर हमेशा प्रवृत्त होता रहता है ।[1] इसके बाद अभी-अभी यह भी कहा गया है कि चक्षुर्विज्ञान आदि पाँचों इन्द्रियविज्ञान भी कदाचित् युगपद् उत्पन्न होते हैं तथा कदाचित् क्रमशः उत्पन्न होते हैं ।[2]

अब यहाँ यह प्रश्न उपस्थित होता है कि मनोविज्ञान, जो आठ प्रकार के विज्ञानों में से छठवाँ है, क्या यावज्जीवन सर्वदा प्रवृत्त होता रहता है या कदाचित् उत्पन्न होता है ? इत्यादि पक्षों का स्पष्टीकरण करने के लिये आचार्य स्थिरमति प्रश्न के रूप में विषय का उपक्रम करते हैं—

इदमिदानीं वक्तव्यम्०—क्या मनोविज्ञान चक्षुर्विज्ञान आदि इन्द्रियविज्ञानों के साथ ही उत्पन्न होता है या उनके विना भी उत्पन्न होता है ? अथवा इन दोनों से भिन्न कोई तीसरा पक्ष है ?

सिद्धान्तपक्ष—

मनोविज्ञानसम्भूतिः सर्वदा०—मनोविज्ञान की प्रवृत्ति आसंज्ञिक आदि पाँच अचित्तक अवस्थाओं को छोड़कर सर्वदा होती रहती है। फलतः वह चक्षुर्विज्ञान आदि पाँच इन्द्रियविज्ञानों के साथ भी उत्पन्न हो सकता है और उनके विना भी उत्पन्न हो सकता है ।

पाँच अचित्तक अवस्थायें ये हैं, यथा—१. आसंज्ञिक देवों की अवस्था, २. आसंज्ञिक समापत्ति की अवस्था, ३. निरोधसमापत्ति की अवस्था ४. मिद्ध ( निद्रा ) की अवस्था एवं ५. मूर्च्छा ( बेहोशी ) की अवस्था ।

---

१. द्र०—त्रिं० पृ० १६१ एवं १७७ ।
२. द्र०—त्रिं० पृ० २५२ ।

**१३७. तत्रासंज्ञिकम् असंज्ञिसत्त्वेषु देवेषूपपन्नस्य यश्चित्तचैतसिकानां धर्माणां निरोधः।**

**१३८. समापत्तिद्वयम् असंज्ञिसमापत्तिर्निरोधसमापत्तिश्च।**

वहाँ ( पाँच अचित्तक अवस्थाओं में ) असंज्ञी नामक देवों में उत्पन्न सत्त्व का जो चित्त-चैतसिक धर्मों का निरोध है, वह 'आसंज्ञिक' कहलाता है।

असंज्ञिसमापत्ति और निरोधसमापत्ति ये दो समापत्तियाँ ( समापत्तिद्वय ) हैं।

---

योगाचारभूमि में अचित्तक अवस्थाओं की संख्या छह बतलायी गयी हैं। उपर्युक्त पाँच अवस्थाओं से अतिरिक्त एक अनुपधिशेषनिर्वाण की अवस्था उसमें सम्मिलित की गयी है और वह परम अचित्तक अवस्था कही गयी है[1]। किन्तु वह किसी व्यक्ति की अवस्था नहीं है, इसलिये उस अवस्था का यहाँ परित्याग कर दिया गया है।

१३७. (क) आसंज्ञिक— कुछ पृथग्जन असंज्ञि-समापत्ति को प्राप्त करते हैं, जिसके फलस्वरूप असंज्ञी देवों में जन्म ग्रहण करते हैं। ये असंज्ञी देव चतुर्थ ध्यानभूमि के देवों में परिगणित होते हैं। चतुर्थ ध्यानभूमि में आठ प्रकार के देव होते हैं, यथा —अनभ्रक, पुण्यप्रसव, बृहत्फल, ( और पाँच शुद्धावासिक—) अवृह, अतप, सुदृश, सुदर्शन एवं अकनिष्ठ। इनमें से अनभ्रक, पुण्यप्रसव एवं बृहत्फल—इन तीन भूमियों में पृथग्जनों का भी जन्म होता है। अवृह, अतप, सुदृश, सुदर्शन एवं अकनिष्ठ—इन पाँच शुद्धावास भूमियों में केवल आर्यों का ही जन्म होता है, पृथग्जनों का नहीं। असंज्ञी देव इन आठों में से बृहत्फल देवों के क्षेत्र के एकदेश में रहते हैं, जो ( क्षेत्र ) बृहत्फल देवों के क्षेत्र से एक योजन की दूरी पर स्थित है और एकान्त स्थान में स्थित है। इन ( असंज्ञी ) देवों के जीवन में आलयविज्ञान एवं क्लिष्ट मनोविज्ञान से अतिरिक्त कोई अन्य चित्त, चैतसिक विद्यमान नहीं होते। उन चित्त, चैतसिक धर्मों का निरोध या जो धर्म उन चित्त चैतसिक धर्मों का निरोध करता है, वह 'आसंज्ञिक' है। ये असंज्ञी सत्त्व जब अपनी भूमि से च्युत होने लगते हैं, तब जीवन के अन्तिम क्षण में उनमें केवल च्युतिचित्त उत्पन्न होता है। वहाँ से च्युत होकर वे अवश्य कामधातु में जन्म ग्रहण करते हैं[2]।

१३८. समापत्तिद्वय का तात्पर्य असंज्ञिसमापत्ति और निरोधसमापत्ति इन दो समापत्तियों से है। अब उनका यहाँ क्रमशः निरूपण किया जा रहा है।

---

1. द्र०—तिब्बती तंग्युर, पु० सं० १०९-११० ( जापान में प्रकाशित )।

2. तु०—"आसंज्ञिकमसंज्ञिषु। निरोधश्चित्तचैत्तानां विपाकस्ते बृहत्फलाः।—अभि० को० २:४१ पृ० १५२।

तत्रासंज्ञिसमापत्तिस्तृतीयध्यानाद् वीतरागस्य उर्ध्वमवीतरागस्य[1] निःसरण-संज्ञापूर्वकेण मनसिकारेण मनोविज्ञानस्य तत्सम्प्रयुक्तानां च चैत्तानां यो निरोधः, सोऽत्रासंज्ञिसमापत्तिरित्युच्यते। निरुध्यते अनेनेति निरोधः। स पुनः ससम्प्रयोगस्य मनोविज्ञानस्य समुदाचारनिरोधः, आश्रयस्यावस्थाविशेषः। स च समापत्तिचित्ताद् अनन्तरं चित्तान्तरोत्पत्तिविरुद्ध आश्रयः प्राप्यत इति समापत्तिरित्युच्यते।

निरोधसमापत्तिराकिञ्चन्यायतनवीतरागस्य शान्तविहारसंज्ञापूर्वकेण मनसिकारेण ससम्प्रयोगस्य मनोविज्ञानस्य क्लिष्टस्य च मनसो यो निरोधः। इयमप्यसंज्ञिसमापत्तिवद् आश्रयस्यावस्थाविशेषे प्रज्ञप्यते।

**असंज्ञिसमापत्ति**—वहाँ (दो समापत्तियों में) तृतीय ध्यान से वीतराग और (तृतीयध्यान से) ऊर्ध्व (चतुर्थ आदि ध्यान) के प्रति अवीतराग पुद्गल का मुक्ति-संज्ञापूर्वक मनस्कार के द्वारा जो मनोविज्ञान और उससे सम्प्रयुक्त चैतसिकों का निरोध है, वह 'असंज्ञिसमापत्ति' कहलाता है। जिसके द्वारा निरुद्ध होता है, उसे 'निरोध' कहते हैं। वह ससम्प्रयोग (अर्थात् चैतसिकों के साथ) मनोविज्ञान के समुदाचार (उत्पाद) का निरोध है, जो आश्रय (आलयविज्ञान) की अवस्था विशेष है, समापत्ति चित्त के बाद दूसरे चित्तों की उत्पत्ति से विरुद्ध आश्रय प्राप्त होता है, इसलिये वह (निरोध) 'समापत्ति' कहलाता है।

**निरोधसमापत्ति**—आकिंचन्यायतन से वीतराग आर्य पुद्गल का शान्तविहार-संज्ञापूर्वक मनस्कार के द्वारा जो ससम्प्रयोग (सचैतसिक) मनोविज्ञान का और क्लिष्ट मन का निरोध है, वह 'निरोधसमापत्ति' कहलाता है। यह (निरोधसमापत्ति) भी असंज्ञि-समापत्ति की भाँति आलयविज्ञान की अवस्थाविशेष में ही प्रज्ञप्त होती है।

---

(ख) **असंज्ञिसमापत्ति**—असंज्ञी सत्त्वों की समापत्ति या वह समापत्ति, जिसमें संज्ञा नहीं होती 'असंज्ञिसमापत्ति' कहलाती है। पूर्वोक्त आसंज्ञिक की भाँति यह भी चित्त-चैतसिकों का निरोध है[2]। पृथग्जन समाधि का अभ्यास करते करते जब चतुर्थ ध्यान का मौल प्राप्त कर लेते हैं, तब कभी कभी किसी पृथग्जन को दुर्भाग्यवश मिथ्या (विपरीत) कल्पना के कारण ऐसा प्रतीत होने लगता है कि समस्त चित्त, चैतसिक या संज्ञा बन्धन हैं। इसके

---

१. नोर्ध्वमवीत०—अ०।

२. तु०—"तथासंज्ञिसमापत्तिर्ध्यानेऽन्त्ये निःसृतीच्छया।
शुभोपपद्यवेद्यैव नार्यस्यैकाध्विकाप्यते॥"—
अभि० को० २ : ४२ पृ० १५६।

विपरीत जो चित्त-चैतसिकों का निरोध या असंज्ञा है, वही वास्तविक मुक्ति है। इस प्रकार मिथ्या धारणावश वह आसंज्ञिक को मोक्ष मानकर, उसे (मिथ्या मोक्ष को) प्राप्त करने की अभिलाषा से चतुर्थ ध्यान के मौल के आधार पर असंज्ञी समाधि का अभ्यास करने लगता है। फलतः दीर्घकालपर्यन्त वह असंज्ञि-समापत्ति में स्थित रहता है, जिसमें चित्त-चैतसिकों का सर्वथा निरोध हो जाता है और पुद्गल अचेतन सा प्रतीत होता है। इस समापत्ति का स्वरूप ज्ञान या जड दोनों नहीं है; अपितु विप्रयुक्त संस्कार[1] है। इस अवस्था में आलयविज्ञान एवं क्लिष्ट मनोविज्ञान से अतिरिक्त अन्य कोई भी विज्ञान उपस्थित नहीं होता। यह समापत्ति उपपद्यवेदनीय[2] कर्म है। फलतः द्वितीय जन्म में (मृत्यु के बाद) ही पुद्गल असंज्ञी देवों में उत्पन्न हो जाता है। आर्य लोग इस समापत्ति में समापन्न होने का यत्न नहीं करते; क्योंकि वे इसे भयङ्कर विनिपातस्थान (पर्वत के किनारे) की भाँति देखते हैं। वस्तुतः यह ऐसी ही है। पहले भी और आज भी बहुत लोगों में ऐसे विचार पाये जाते हैं कि समाधि की अवस्था में किसी भी विषय का न रहना या किसी भी संज्ञा या वेदना का न रहना अत्युत्तम है। शून्यवत् स्थिति को वे बहुत श्रेष्ठ मानते हैं; किन्तु यह दृष्टि केवल असंज्ञी देवों में उत्पाद करनेवाली है, इससे अतिरिक्त कुछ नहीं। बौद्ध शास्त्रों एवं परम्परा में ऐसी समाधि का सर्वत्र निषेध किया गया है।

(ग) **निरोधसमापत्ति**—जो आर्य आकिंचन्यायतन भूमि से वीतराग होता है अर्थात् भवाग्र मौल का लाभी होता है, वही इस निरोधसमापत्ति में समापन्न हो सकता है। भवाग्र मौल के आधार पर शान्तविहार (दृष्टधर्मनिर्वाण) की इच्छा से आर्य इस समापत्ति में प्रवेश करता है। लौकिक मार्गों द्वारा इस (निरोधसमापत्ति) में स्थित नहीं हुआ जा सकता। इसके लिये पहले अलौकिक मार्गों का प्राप्त होना, नितान्त आवश्यक है। जिस समय निरोध समापत्ति में स्थिति हो जाती है, उस समय आलयविज्ञान से अतिरिक्त कोई भी विज्ञान विद्यमान नहीं होता। फलतः इस अवस्था में निरोध का आधार एकमात्र आलयविज्ञान ही होता है तथा आलयविज्ञान से अतिरिक्त अन्य सात विज्ञानों का सर्वथा निरोध हो जाता है। अतः इसे 'निरोधसमापत्ति' कहते हैं[3]।

---

१. ज्ञान और जड दोनों में जिनका सन्निवेश नहीं होता, ऐसे कुछ धर्म 'विप्रयुक्त संस्कार' कहलाते हैं। द्र०—अभि० को २ : ३५-३६ पृ० ६२।

२. वे कर्म, जिनका अगले जन्म में निश्चित फल होता है 'उपपद्यवेदनीय' कहलाते हैं।

३. तु०—"निरोधाख्या तथैवेयं विहारार्थं भवाग्रजा।
शुभा द्विवेद्याऽनियता चार्यस्याप्या प्रयोगतः ॥"—
अभि० को० २ : ४३ पृ० १५८।

**१३९. अचितकं मिद्धम्, गाढमिद्धोपहतत्वाद् आश्रयस्य, तावत्कालं मनोविज्ञानाप्रवृत्तेरचित्तकमित्युच्यते ।**

**अचित्तक मिद्ध**—आश्रय के गाढ मिद्ध से उपहत होने के कारण उतने समय तक मनोविज्ञान की प्रवृत्ति नहीं होती, अतः ( मिद्ध ) अचित्तक कहलाता है ।

---

उपर्युक्त दोनों समापत्तियाँ प्रज्ञप्तिसत् हैं । ये आलयविज्ञान की अवस्था विशेष में ही प्रज्ञप्त हैं । ऐसा नहीं है कि इनकी द्रव्यसत्ता हो, जैसा कि वैभाषिक लोग मानते हैं । उनके मत में तीनों कालों की द्रव्यसत्ता मानी जाती है, अतः जो चित्त निरुद्ध हो चुके हैं, चित्तों के उस निरोध को भी वे द्रव्यसत् मानते हैं ।

सौत्रान्तिक मत में दोनों समापत्तियों की अवस्था में यद्यपि स्थूल चित्तों का अस्तित्व नहीं माना जाता; तथापि वे लोग उन अवस्थाओं में सूक्ष्म मनोविज्ञान का अस्तित्व स्वीकार करते हैं । वे कहते हैं कि यदि सूक्ष्म मनोविज्ञान का भी अस्तित्व न माना जायगा, तो व्यक्ति की सन्तति का उच्छेद हो जायगा ।

किन्तु इस आगमानुयायी विज्ञानवाद में इस प्रकार के उच्छेदभय की गुञ्जाइश नहीं है; क्योंकि सब चित्तों का निरोध हो जाने पर भी आलयविज्ञान तो विद्यमान रहता ही है । अतः सन्तति के उच्छेद का कोई भय नहीं है । इसलिये सौत्रान्तिकों की तरह यहाँ मनोविज्ञान का स्थूल, सूक्ष्म आदि भेद नहीं किया जाता ।

उपर्युक्त द्विविध समापत्तियों में से असंज्ञिसमापत्ति में केवल पृथग्जन ही समापन्न हो सकते हैं तथा निरोधसमापत्ति केवल आर्यों का ही विषय है । आर्य बोधिसत्त्व एवं बुद्ध भी यद्यपि इस समापत्ति को प्राप्त होते हैं[1]; तथापि वे कभी भी इस ( समापत्ति ) में समाहित नहीं होते । बोधिसत्त्व यदि इस समापत्ति में समापन्न हो जायँगे, तो अनन्तानन्त सत्त्वों की हितसिद्धि के उनके प्रयास में अनावश्यक विलम्ब होगा । जितने दिन वे इस समापत्ति में स्थित रहेंगे, उतने दिन उनका जगत्-कल्याण कार्य रुका रहेगा और इसे वे सहन नहीं कर सकते, फलतः वे इस समापत्ति में समापन्न होने की कभी इच्छा नहीं करते । बुद्ध का तो इस समापत्ति में समाहित होने का कोई प्रश्न ही नहीं है; क्योंकि वे सर्वदा और सर्वथा समस्त धर्मों को जानते रहते हैं । फलतः इस समापत्ति में समापन्न होनेवाले पुद्गल निश्चितरूप से आर्य श्रावक और प्रत्येकबुद्ध ही होते हैं ।

१३९. (घ) **मिद्ध**—गहरी नींद की अवस्था में, जिसमें कि स्वप्न तक नहीं दिखलाई

---

१. तु०—"बोधिलभ्या मुनेनं प्राक् चतुस्त्रिंशत्क्षणाप्तितः ।"—अभि० को० २।४४ पृ० १५१ ।

अचित्तिका मूर्च्छा—आगन्तुनाभिघातेन वातपित्तश्लेष्मवैषम्येण वा यदाश्रयवैषम्यं मनोविज्ञानप्रवृत्तिविरुद्धम्, तत्राचित्तिका मूर्च्छोपचर्यते।

एताः पञ्चावस्था वर्जयित्वा तदन्यासु सर्वावस्थासु मनोविज्ञान-प्रवृत्तिर्वेदितव्या।

१४०. एवमासंज्ञिकादिषु मनोविज्ञाने निरुद्धे तदपगमे पुनः कुत उत्पद्यते, यत्तस्य कालक्रिया न भवति ?

तत्पुनरालयविज्ञानादेवोत्पद्यते; तद्धि सर्वविज्ञानबीजकमिति।

अचित्तक मूर्च्छा—आगन्तुक अभिघात अथवा वात, पित्त एवं श्लेष्मा के वैषम्य की वजह से मनोविज्ञान की प्रवृत्ति से विरुद्ध, जो आश्रय की विषमता है, उसी में अचित्तक मूर्च्छा उपचरित होती है।

इन पाँच अवस्थाओं को छोड़कर इनसे भिन्न सभी अवस्थाओं में मनोविज्ञान की प्रवृत्ति ( होती है, यह ) जानना चाहिये।

इस प्रकार आसंज्ञिक आदि पाँच अवस्थाओं में मनोविज्ञान के निरुद्ध हो जाने पर उन अवस्थाओं के निवृत्त हो जाने पर वह ( मनोविज्ञान ) फिर कहाँ से उत्पन्न हो जाता है कि उस ( व्यक्ति ) की कालक्रिया नहीं होती ?

वह ( मनोविज्ञान ) फिर आलयविज्ञान से ही उत्पन्न हो जाता है; क्योंकि आलय-विज्ञान सर्वबीजक ( सभी धर्मों के बीजवाला ) है।

---

पड़ते, उस समय मनोविज्ञान प्रवृत्त नहीं होता। उस समय केवल आलयविज्ञान और क्लिष्ट मनोविज्ञान ही प्रवृत्त होते हैं।

(ङ) मूर्च्छा—बाहरी चोट आदि से अथवा कारणवश वात, पित्त आदि शरीर की धातुओं के विषम हो जाने से गहरी मूर्च्छा ( बेहोशी ) आ जाती हैं और उस अवस्था में मनोविज्ञान का निरोध हो जाता है। इस अवस्था में भी आलयविज्ञान और क्लिष्ट मनोविज्ञान से अतिरिक्त अन्य कोई भी विज्ञान प्रवृत्त नहीं होता।

उपसंहार—आसंज्ञिक, असंज्ञिसमापत्ति, निरोधसमापत्ति, मिद्ध और मूर्च्छा इन पाँच अचित्तक अवस्थाओं को छोड़कर व्यक्ति के जीवन में और सभी अवस्थाओं में मनोविज्ञान प्रवृत्त होता रहता है।

१४०. यहाँ यह प्रश्न उपस्थित होता है कि यदि आसंज्ञिक आदि उपर्युक्त पाँच अवस्थाओं में मनोविज्ञान का सर्वथा निरोध हो जाता है, तो फिर उन अवस्थाओं की समाप्ति पर पुनः मनोविज्ञान का उत्पाद कैसे हो जाता है ?

यत्र विज्ञानपरिणामे आत्मधर्मोपचारः, स पुनस्त्रिधेत्युद्दिश्य विस्तरेण त्रिविधोऽपि निर्दिष्टः।

१४१. इदानीम् आत्मधर्मोपचारो यः प्रज्ञप्यते, स विज्ञानपरिणाम एव, न विज्ञानपरिणामात् स[1] पृथगस्ति, आत्मा धर्मा वेति यत् प्रतिज्ञातं तत्प्रसाधनार्थमाह—

जिस विज्ञानपरिणाम में आत्मा और धर्मों का उपचार होता है, 'वह (विज्ञान-परिणाम) तीन प्रकार का है'—ऐसा उद्देश करके उस त्रिविध विज्ञानपरिणाम का भी विस्तारपूर्वक निर्देश कर दिया गया।

अब 'जो आत्मा और धम का उपचार प्रज्ञप्त होता है, वह विज्ञान परिणाम में ही प्रज्ञप्त होता है, विज्ञानपरिणाम से वह पृथक् नहीं है अर्थात् आत्मा या धर्म (विज्ञानपरिणाम से बाहर नहीं हैं)'—ऐसी जो प्रतिज्ञा की थी, उसे सिद्ध करनेके लिये आचार्य वसुबन्धु कहते हैं—

---

तत्पुनरालयविज्ञानादेव०—उपर्युक्त प्रश्न कोई जटिल प्रश्न नहीं है, इसका उत्तर अत्यन्त आसान है। अचित्तक अवस्थाओं से उत्थित होने पर आलयविज्ञान से ही पुनः मनोविज्ञान प्रवृत्त हो जाता है। गहरी नींद में जब व्यक्ति एकदम निमग्न हो जाता है, तो उसका मनोविज्ञान निवृत्त हो जाता है तथा वासना के रूप में परिणत होकर आलयविज्ञान में स्थित रहता है। यही वासना अगले मनोविज्ञान का बीज होता है। जागने पर उस वासना से तत्काल मनोविज्ञान पुनः उत्पन्न हो जाता है। निरोधसमापत्ति आदि अन्य अवस्थाओं से व्युत्थित होने पर पुनः मनोविज्ञान की प्रवृत्ति के बारे में भी यही न्याय समझना चाहिये।

यत्र विज्ञानपरिणामे०—'परिणामः स च त्रिधा[2]' के अवसर पर जो यह कहा गया था कि जिस विज्ञानपरिणाम में आत्मा और रूप आदि धर्म प्रज्ञप्त होते हैं, वह विज्ञानपरिणाम तीन प्रकार का होता है, यथा—आलयविज्ञान, क्लिष्ट मनोविज्ञान एवं षड्विध प्रवृत्तिविज्ञान। अपनी उस प्रतिज्ञा के अनुसार त्रिविध विज्ञान परिणाम का यहाँ तक सांगोपांग विश्लेषण प्रस्तुत कर दिया गया है।

१४१. 'विज्ञानपरिणामेऽसौ[3]'—के अवसर पर यह प्रतिज्ञा की गयी थी कि आत्मा, रूप आदि समस्त धर्म विज्ञान के परिणाममात्र हैं, वे बाह्यार्थत्वेन सत् नहीं है।

---

१. नास्ति—ब०।

२. द्र०—त्रि० १ का०, पृ० १२१।

३. द्र०—त्रि० १ का०, पृ० १५।

**विज्ञानपरिणामोऽयं विकल्पो यद् विकल्प्यते ।**
**तेन तन्नास्ति ।**

इति । योऽयं विज्ञानपरिणामस्त्रिविधोऽनन्तरमभिहितः सोऽयं विकल्पः । अध्यारोपितार्थाकाराः त्रैधातुकाश्चित्तचैत्ता विकल्प उच्यते । यथोक्तम्—

अभूतपरिकल्पस्तु चित्तचैतास्त्रिधातुकाः ।

इति ।

जो ( धर्म, जैसे ) कल्पित होता है, ( वस्तुतः ) वह ( वैसा ) नहीं है, इसलिये यह विज्ञानपरिणाम 'बिकल्प' है ।

जो यह त्रिविध विज्ञानपरिणाम पहले कहा गया है, वह यह ( विज्ञानपरिणाम ) 'विकल्प' है । अध्यारोपित अर्थों के आकारवाले त्रैधातुक चित्त एव चैतसिक धर्म 'विकल्प' कहे जाते हैं । जैसा कि कहा भी गया है—

त्रैधातुक चित्त-चैतसिक अभूतपरिकल्प हैं ।

---

किन्तु वहाँ उस युक्ति का स्पष्ट प्रतिपादन नहीं किया गया था कि क्यों बाह्यार्थत्वेन सत् नहीं हैं । अतः अब यहाँ उस प्रतिज्ञा को युक्तियों द्वारा सिद्ध करने का उपक्रम किया जा रहा है—

**इदानीम् आत्मधर्मोपचारो०**—लोक में जो आत्मा ( पुद्गल, व्यक्ति ) एवं रूप आदि धर्म दिखलायी पड़ते हैं, वे सबके सब विज्ञान के परिणाम ही हैं । विज्ञान के परिणाम से बाहर उनकी कोई सत्ता नहीं है ।

विज्ञानवाद भी अपने ढङ्ग से एक प्रकार का मध्यमकदर्शन ही है । यह दर्शन भी शाश्वत और उच्छेद इन दो अन्तों से रहित है । विज्ञान से भिन्न ( बाह्य ) द्रव्य की सत्ता होना—शाश्वतान्त है तथा धर्मों का किसी भी प्रकार का अस्तित्व न मानना—उच्छेदान्त है । अब यहाँ इन दोनों अन्तों का क्रमशः निराकरण किया जा रहा हैं—

**शाश्वतान्त ( समारोपान्त ) का निराकरण—**

**विज्ञानपरिणामोऽयं विकल्पो०**—विज्ञान के समस्त परिणाम ( अर्थात् समस्त धर्म ) विकल्प हैं; क्योंकि ये बाह्यार्थत्वेन कल्पना करनेवाले हैं और स्वयं भी बाह्यार्थत्वेन कल्पित होने योग्य हैं । जिस-जिस विकल्प द्वारा जो-जो कल्पित किये जाते हैं, वे सब वस्तुतः उस प्रकार के नहीं ही होते, जैसे कल्पित किये जाते हैं । अत एव वे सब, जो कल्पित किये जाते हैं, विज्ञप्तिमात्र ही हैं, बाह्यार्थतः नहीं ।

उपर्युक्त त्रिविध परिणामों (विज्ञानों) को या तीनो धातुओं के (त्रैधातुक) समस्त चित्त-चैतसिकों को 'विकल्प' यह संज्ञा प्रदान की गयी है; क्योंकि वे अध्यारोपितार्थाकार होते हैं। अर्थात् बाह्य अर्थों के विना भी उन्हें आरोपित करके अपने (स्वयं) को तदाकारित करते हैं।

तात्पर्य यह है कि विश्व में जो भी चित्त या चैतसिक बाह्यार्थाकार हैं, अर्थात् जिनमें बाह्य अर्थों का प्रतिभास होता है, वे समस्त चित्त-चैतसिक यहाँ 'विकल्प' शब्द द्वारा गृहीत किये गये हैं। आर्यों का समाहित ज्ञान आदि, जिनमें बाह्य अर्थों का प्रतिभास नहीं होता ऐसे ज्ञान यहाँ 'विकल्प' शब्द द्वारा गृहीत नहीं हैं।

प्रस्तुत कारिका का अर्थ आपाततः ऐसा प्रतीत होता है कि आलयविज्ञान आदि तीनों विज्ञानपरिणाम 'विकल्प' शब्द से गृहीत हैं और तीनों को बाह्य अर्थ प्रतिभासित होते हैं; किन्तु इसका अर्थ अत्यन्त गम्भीर, सूक्ष्म एवं विवेचनीय है। यद्यपि यह ठीक है कि तीनों प्रकार के विज्ञानों का यहाँ 'विकल्प' शब्द से ग्रहण किया गया है; तथापि आलयविज्ञान का ग्रहण इसलिये नहीं किया गया है कि उसे भी बाह्यार्थ का प्रतिभास होता है; अपितु उसका ग्रहण इसलिये किया गया है कि वह बाह्यार्थाभास का मुख्य कारण है।

कहने का आशय यह है कि यद्यपि आलयविज्ञान को बाह्यार्थाभास नहीं हुआ करता; क्योंकि वह अपरिच्छिन्नालम्बन एवं अपरिछिन्नाकार होता है—यह पहले कहा भी गया है[1]; तथापि वही बाह्यार्थाभास का एकमात्र कारण है। अर्थात् उसके विना बाह्यार्थाभास नहीं हो सकता। आलयविज्ञान के ही आधार पर अन्य विज्ञानों की प्रवृत्ति होती है और उन्हें बाह्यार्थ का प्रतिभास होता है। क्योंकि बाह्यार्थाभास में आलयविज्ञान प्रमुखरूप से भाग लेता है, इसी वजह से विज्ञानवादी आचार्यों ने उसे भी विकल्प कहना उचित समझा। क्लिष्ट मनोविज्ञान और प्रवृत्तिविज्ञानों को तो बाह्यार्थाभास होता ही है, इसमें तो किसी को कोई सन्देह नहीं है। फलतः उन्हें विकल्प कहना तो युक्तिसंगत ही है।

यहाँ विकल्प शब्द का अर्थ ठीक वैसा ही है, जैसा ऊपर प्रतिपादन किया गया है, न कि वैसा है, जैसा अन्य शास्त्रों में उल्लिखित है, यथा—ऐसी प्रतिभासात्मिका प्रतीति, जिसका शब्द के साथ संसर्ग है अथवा जिसमें शब्द के साथ संसर्ग की योग्यता है 'कल्पना' है[2]।

---

१. द्र०—"असंविदितकोपादिस्थानविज्ञप्तिकं च तत्।"—त्रिं० का० ३ और उसकी व्याख्या, पृ० १४३।

२. द्र०—"अभिलापसंसर्गयोग्यप्रतिभासा प्रतीतिः कल्पना।"—धर्मकीर्तिकृत न्यायबिन्दु, सूत्र ५, पृ० ४७।

१४२. तेन त्रिविधेन विकल्पेन आलयविज्ञानक्लिष्टमनःप्रवृत्तिविज्ञानस्वभावेन ससम्प्रयोगेण यद् विकल्प्यते भाजनम् आत्मा स्कन्धधात्वायतनरूपशब्दादिकं वस्तु, तत् नास्तीत्यतः स विज्ञानपरिणामो विकल्प उच्यते, असदालम्बनत्वात् ।

सम्प्रयुक्त चैतसिकों के साथ आलयविज्ञान, क्लिष्ट मन एवं प्रवृत्तिविज्ञान स्वभाववाले त्रिविध विकल्प के द्वारा जो वस्तु विकल्पित होती है, ( यथा— ) भाजन ( अचेतन लोक ), आत्मा, स्कन्ध, धातु, आयतन, रूप या शब्द आदि, वह ( सत् ) नहीं है, अतः वह विज्ञानपरिणाम 'विकल्प' कहलाता है; क्योंकि उसका आलम्बन असत् होता है ।

---

उन चित्त-चैतसिकों के द्वारा, जिन्हें यहाँ विकल्प कहा गया है, समस्त धर्म बाह्यार्थत्वेन गृहीत होते हैं या बाह्यार्थत्वेन कल्पित होते हैं। ऐसे वे समस्त धर्म, जो बाह्यार्थत्वेन गृहीत या कल्पित होते हैं, बाह्यार्थतः सत् नहीं होते ।

अथवा—उन चित्त-चैतसिकों द्वारा जो भी धर्म गृहीत होते हैं या कल्पित होते हैं, उनकी सत्ता ठीक वैसे ही नहीं होती, जैसे उन चित्त-चैतसिकों द्वारा उनका ग्रहण किया जाता है । जिस प्रकार उन्होंने ग्रहण किया है, यदि वे धर्म वस्तुतः वैसे ही होते, तो अवश्य वे बाह्यार्थतः सत् होते; क्योंकि उन चित्त-चैतसिकों ने उनका उसी प्रकार ग्रहण किया है। यह बात आचार्य वसुबन्धु ने अपने दूसरे ग्रन्थ में अत्यन्त स्पष्टता के साथ लिखी है, यथा— जो प्रतिभासित होता है, वह परतन्त्र' है तथा जैसा प्रतिभासित होता है, वह 'परिकल्पित' है[1] । फलतः यह सकल जगत् अर्थात् समस्त धर्म विज्ञप्तिमात्र हैं, बाह्य अर्थ बिलकुल नहीं हैं।

समस्त विज्ञान विकल्पात्मक हैं, इसे आगम द्वारा भी प्रमाणित करने के लिये आचार्य स्थिरमति मध्यान्तविभाग शास्त्र से निम्न वचन उद्धृत करते हैं—

अभूतपरिकल्पस्तु चित्तचैतास्त्रिधातुकाः[2] ।

अर्थात् तीनों धातुओं के ( त्रैधातक ) चित्त और चैतसिक 'अभूतपरिकल्प' हैं। अर्थात् अयथार्थ का ग्रहण करनेवाले हैं।

१४२. आलयविज्ञान, क्लिष्ट मनोविज्ञान एवं छह प्रवृत्तिविज्ञान तथा इनसे सम्प्रयुक्त होनेवाले सभी चैतसिक यहाँ 'विकल्प' कहे गये हैं। इनके द्वारा भाजन[3], सत्त्व आदि जो जो

---

1. द्र०—"यत्ख्याति परतन्त्रोऽसौ यथा ख्याति स कल्पितः ।
प्रत्ययाधीनवृत्तित्वात् कल्पनामात्रभावतः ॥"
—त्रिस्वभावनिर्देश, का० २, पृ० १ ।
2. द्र०—आर्य मैत्रेयनाथ प्रणीत मध्यान्तविभागशास्त्र, लक्षणपरिच्छेद, का० ८, पृ० ६ ।
3. पर्वत, समुद्र, गृह, वन और देश आदि जहाँ जीव रहते हैं अथवा जिनका उपभोग जीव करता है वह 'भाजन लोक' है। सुर, असुर, तथा मनुष्य आदि सभी जीव और उनके शरीर या ज्ञान 'सत्त्व लोक' हैं।

१४३. कथं पुनरेतद् विज्ञायते तदालम्बनम् असदिति ?

यद्धि यस्य कारणम्, तस्मिन् समग्रे चाविरुद्धे च तदुत्पद्यते, नान्यतः। विज्ञानं च माया-गन्धर्वनगर-स्वप्न-तिमिरादावसत्यप्यालम्बने[1] जायते। यदि च विज्ञानस्य आलम्बनप्रतिबद्ध उत्पादः स्याद्, एवं सति मायादिष्वर्थाभावात् न विज्ञानमुत्पद्येत[2]। तस्मात् पूर्वकात् निरुद्धात् तज्जातीयविज्ञानाद् विज्ञानमुत्पद्यते, न बाह्याद् अर्थात्, तस्मिन्नसत्यपि भावात्[3]।

यह ( आप ) कैसे जानते हैं कि उस ( विज्ञान ) का आलम्बन असत् है ?

जो जिसका कारण होता है, उस कारण ( सामग्री ) के समग्र ( परिपूर्ण ) होने पर और अविरुद्ध होने पर वह ( कार्य ) उत्पन्न होता है, अन्य ( कारण ) से नहीं ( उत्पन्न होता )। और विज्ञान तो माया, गन्धर्वनगर, स्वप्न और तिमिर आदि की अवस्था में आलम्बन के न होने पर भी उत्पन्न हो जाता है। यदि विज्ञान का उत्पाद आलम्बन से प्रतिबद्ध होता, तो ऐसी अवस्था में माया आदि की अवस्था में अर्थ का अभाव होने से विज्ञान उत्पन्न न हुआ करता। ( किन्तु होता है ) इसलिये ( यह सिद्ध होता है कि ) समानजातीय पूर्व निरुद्ध विज्ञान से विज्ञान उत्पन्न होता है, न कि बाह्य अर्थ से; क्योंकि उस ( अर्थ ) के न होने पर भी ( विज्ञान ) होता है।

---

वस्तु बाह्यार्थत्वेन कल्पित की जाती हैं, वे सब बाह्यार्थतः सत् नहीं होतीं। इसी वजह से वे चित्त-चैतसिक धर्म विज्ञप्तिमात्र होते हैं। कल्पना करनेवाले वे सभी चित्त-चैतसिक 'असदालम्बन' भी कहे जाते हैं; क्योंकि वे विना बाह्यसत् आलम्बन के उत्पन्न होते हैं।

ज्ञातव्य है कि जिस प्रकार चित्त-चैतसिकों द्वारा बाह्यार्थ के रूप में आरोपित धर्म वस्तुतः बाह्यार्थ नहीं हैं, उसी प्रकार स्वयं चित्त-चैतसिक भी बाह्यार्थतः नहीं है; क्योंकि वे भी दूसरे चित्त-चैतसिकों द्वारा बाह्यार्थत्वेन आरोपित होते हैं। फलतः रूप, शब्द आदि धर्म एवं चित्त-चैतसिक धर्म सभी सामान्यरूप से विज्ञप्तिमात्र ही हैं। ऐसा बिलकुल नहीं है कि विकल्प्य वस्तु या उनकी सत्ता बहुत कमजोर हो और कल्पना करनेवाले चित्त-चैतसिक या उनकी सत्ता बड़ी दृढ़ हो। यही कारण है कि विज्ञानवाद के प्रमाणित शास्त्रों में ऐसा कहीं भी उपलब्ध नहीं होता, जिससे यह सिद्ध होता हो कि विज्ञानवादी आचार्य रूप आदि धर्मों को शशश्रृङ्गवत् अलीक मानते हैं और केवल विज्ञान को ही वस्तुसत् मानते हैं।

**१४३. पूर्वपक्ष**—बाह्यार्थवादी पूछते हैं कि यह आप कैसे जानते हैं कि विज्ञान

---

१. °तिमिरादावसत्यालम्बने—अ०।

२. °मुत्पद्यते—अ०।

३. उद्भावात् ( ? )—ब०।

**दृष्टा चाभिन्नेऽप्यर्थे प्रतिपत्तॄणां परस्परविरुद्धा प्रतिपत्तिः। न चैकस्य परस्परविरुद्धानेकात्मकत्वं युज्यते। तस्माद् अध्यारोपितरूपत्वाद् विकल्पस्यालम्बनम् असदिति प्रतिपत्तव्यम्।**

तथा अर्थ के अभिन्न ( एक ) होने पर भी प्रतिपत्ताओं ( देखनेवालों ) का परस्पर विरुद्ध अनुभव देखा गया है। और एक ( अर्थ ) का परस्पर विरुद्ध अनेकस्वभाव युक्त नहीं है। इस लिये आरोपितस्वरूप होने से विकल्प का आलम्बन असत् है—यह जानना चाहिये।

---

विना बाह्यार्थालम्बन के उत्पन्न होता है। अथवा विज्ञानों के आलम्बन बाह्यार्थतः नहीं होते ?

**सिद्धान्तपक्ष—**

**यद्धि यस्य कारणम्, तस्मिन् समग्र०**—जो ( बाह्यार्थ ) जिस विज्ञानका कारण माना जाता है, उससे विज्ञान की उत्पत्ति तभी सम्भव है, जबकि उसकी कारण-सामग्री में अनिवार्य अपेक्षा हो अर्थात् उसके विना कारण-सामग्री परिपूर्ण न होती हो तथा कारण-सामग्री में सम्मिलित होने में उसका किसी तरह का विरोध न हो; किन्तु वास्तविकता यह है कि विज्ञान की हेतु-सामग्री में बाह्य आलम्बन के सांनिध्य की कोई आवश्यकता नहीं है और न तो उसके हेतु-सामग्री में सम्मिलित होने में अविरोध ही है; अपितु विरोध है।

तात्पर्य यह है कि—१. विज्ञान की उत्पत्ति बाह्य अर्थ पर निर्भर नहीं है तथा २. बाह्य अर्थ पर निर्भर होने के पक्ष में विरोध है।

**१. विज्ञान की उत्पत्ति बाह्य अर्थ पर निर्भर नहीं—**

**विज्ञानं च माया-गन्धर्वनगर-स्वप्न०**—विज्ञान की उत्पत्ति बाह्यार्थ पर कतई निर्भर नहीं है, इसे समझाने के लिये टीकाकार ने दृष्टान्त के रूप में ऐसी अनेक अवस्थाओं का उल्लेख किया है, जिनमें बाह्यार्थ के विना भी विज्ञान उत्पन्न होते देखे जाते हैं, यथा—बाह्य हस्ती, अश्व आदि के न होने पर भी मन्त्र, औषधि आदि के वश से हस्ती, अश्व आदि का आलम्बन करनेवाला विज्ञान उत्पन्न होता है। नगर के न होने पर भी गन्धर्वों को बड़े बड़े नगर प्रतीत होते हैं। बाह्य वस्तुओं के न होने पर भी स्वप्न में अनेकविध विषयों ( पदार्थों ) का अनुभव करनेवाले नाना विज्ञान उत्पन्न होते हैं तथा तिमिर आदि से ग्रस्त व्यक्तियों को अनेक असद्भूत पदार्थ दृष्टिगोचर होते हैं। यदि विज्ञान के उत्पाद में बाह्य अर्थों की अपरिहार्य अपेक्षा होती, तो उपर्युक्त अवस्थाओं में विज्ञान कथमपि उत्पन्न नहीं होते; किन्तु विज्ञान उत्पन्न होते हैं, अतः सिद्ध होता है कि विज्ञान की उत्पत्ति बाह्यार्थ पर निर्भर नहीं है।

[ इस दिशा में आचार्य वसुबन्धु ने सम्पूर्ण विंशति कारिकाओं की रचना की है, अतः इस सम्बन्धी विशेष ज्ञान के लिये 'विंशिका विज्ञप्तिमात्रतासिद्धिः' का अवलोकन करना चाहिये ]

उपसंहार—

तस्मात् पूर्वकात् निरुद्धात् तज्जातीय०—फलतः विज्ञान उस विज्ञान से ही उत्पन्न हुआ करता है, जो अपने सजातीय होता है और जो अपने उत्पाद से पूर्व निरुद्ध हो चुका होता है। अथवा वासनाओं से उसका उत्पाद होता है; बाह्य अर्थों से कभी नहीं।

२. बाह्य अर्थ पर निर्भरता के पक्ष में विरोध—

दृष्टा चाभिन्नेऽप्यर्थे प्रतिपत्तृणां परस्पर०—एक ही वस्तु विभिन्न लोगों को विभिन्न प्रकार की प्रतीत होती है, यथा—कोई सुन्दरी कामुक व्यक्ति को अत्यन्त हृदयङ्गम ( मनोज्ञ ) प्रतीत होती है, वही एक वीतराग योगी को अत्यन्त कुरूप, अपवित्र एवं शवतुल्य प्रतीत होती है तथा काक, गृध्र आदि मांसभक्षी पशु पक्षियों को अपने खाद्य (भोजन) के रूप में प्रतीत होती है। ये प्रतीतियाँ परस्पर अत्यन्त विपरीत हैं। यह व्यवस्था तभी हो सकती है, जब बाह्य अर्थ न माने जायें; क्योंकि एक ही वस्तु में परस्पर विरुद्ध तीन ( मनोज्ञ, अमनोज्ञ एवं भोज्य ) स्वभावों का होना असम्भव है तथा तीनों ही ज्ञान अपनी-अपनी जगह पर सही हैं। यदि बाह्य अर्थ सत्य हैं और उन्हीं के वश से विज्ञान उत्पन्न होते हैं, तो जिस प्रकार के बाह्य अर्थ हैं, उन्हीं के अनुरूप उन्हें ( विज्ञानों को ) होना चाहिये। यदि बाह्य वस्तु अत्यन्त मनोज्ञ है, तो एकान्तेन उसी प्रकार का ज्ञान, यदि अमनोज्ञ या अपवित्र है, तो निश्चितरूप से उसी प्रकार का ज्ञान, यदि वह वस्तु भोज्य है, तो निश्चय ही उसी प्रकार का ज्ञान सभी प्राणियों को होना चाहिये। एक ही वस्तु में परस्पर विपरीत दो, तीन या अनेक ज्ञानों का होना, नितान्त असंगत है।

यहाँ यह उत्तर भी नहीं दिया जा सकता है कि एक ही वस्तु में सभी स्वभाव विद्यमान हैं; क्योंकि एक ही पदार्थ परस्पर विरुद्ध अनेक स्वभावोंवाला नहीं हो सकता। इस विषये में विंशिका में भी पर्याप्त प्रकाश डाला गया है[1]। आचार्य असंग ने अपने 'महायानसंग्रह' नामक ग्रन्थ में बाह्य अर्थ का निषेध करने के लिए एकमात्र यही प्रधान युक्ति दी है कि एक ही द्रव वस्तु प्रेत को पूय, रक्त आदि के रूप में, मनुष्य को सामान्य जल के रूप में तथा देवताओं को अमृत के रूप में दिखलायी पड़ती है। यह नहीं कहा जा सकता कि देव का ज्ञान सही है तथा प्रेत और मनुष्य का ज्ञान मिथ्या है।

---

१. द्र०—विंशतिका विज्ञप्तिमात्रतासिद्धिः, का० ३-४ पृ० २०-२४।

१४४. अनेन तावत् समारोपान्तं परिहृत्य अपवादान्तपरिजिहीर्षया आह—

तेनेदं सर्वं विज्ञप्तिमात्रकम् ॥१७॥

इति ।

इस ( उपर्युक्त ) कथन द्वारा समारोपान्त का परिहार करके अब अपवादान्त का परिहार करने की इच्छा से आचार्य ( वसुबन्धु ) कहते हैं—

इसलिये यह समस्त विज्ञप्तिमात्र है ।

---

अथवा मनुष्य का ज्ञान सही है तथा प्रेत और देवों का ज्ञान मिथ्या है । अथवा प्रेत का ज्ञान सही है तथा मनुष्य और देवों का ज्ञान मिथ्या है । इसी विधि से समस्त वस्तुओं का ज्ञान हुआ करता है । इससे यही सिद्ध होता है कि बाह्य अर्थों की वजह से नहीं; अपितु आन्तरिक प्रवृत्ति अर्थात् वासना, विज्ञान आदि की प्रवृत्ति से ही समस्त जगत् और उसके व्यापार सम्पन्न होते हैं ।[1]

आचार्य धर्मकीर्ति ने भी कहा है कि एक ही मनुष्य किसी को मित्र दिखलाई पड़ता है और किसी को शत्रु । एक ही व्यक्ति का शत्रु और मित्र दोनों होना, असम्भव है । किन्तु वैसा दिखलाई अवश्य पड़ता है और तदनुरूप व्यवहार भी होता है । इसलिए शत्रुत्व और मित्रत्व दोनों बाह्यतः सत् नहीं हैं; अपितु आन्तरिक प्रवृत्तिवश वैसी प्रतीति होती है । फलतः बाह्य अर्थ सर्वथा असत् हैं ।[2]

उपसंहार—

तस्माद् अध्यारोपितरूपत्वाद् विकल्प०—इस वचन द्वारा "यद् विकल्प्यते । तेन तन्नास्ति"—इस कारिकांश का निष्कर्ष प्रस्तुत किया गया है । इसके द्वारा यह प्रदर्शित किया गया है कि विकल्पों के द्वारा जिस-जिस प्रकार के बाह्यार्थ आरोपित किये जाते हैं, वे बाह्यार्थ वस्तुतः उस-उस प्रकार के नहीं होते । अर्थात् बाह्यार्थ नहीं ही होते । बिना ही बाह्यार्थालम्बन के सभी चित्त एवं चैतसिक प्रवृत्त होते हैं । फलतः विज्ञानवाद शाश्वत-अन्त ( समारोपान्त ) से सर्वथा मुक्त ( रहित ) है ।

१४४. ऊपर शाश्वत-अन्त या समारोपान्त का निराकरण किया गया है । अब यहाँ उच्छेद-अन्त या अपवादान्त का निराकरण करने के लिये आचार्य कहते हैं—

---

1. द्र०—महायानसंग्रह, तिब्बती तंग्युर, पु० नं० ११२ ( जापानी संस्करण ) ।

२. द्र०— यदा निष्पन्नतद्भाव इष्टोऽनिष्टोऽपि वा परः ।
विज्ञप्तिहेतुर्विषयस्तस्याश्चानुभवस्तथा ॥
यदीष्टाकार आत्मा स्यादन्यथा वानुभूयते ।
इष्टोऽनिष्टोऽपि वा तेन भवत्यर्थः प्रवेदितः ॥
विद्यमानेपि बाह्येऽर्थे यथानुभवमेव सः ।
निश्चितात्मा स्वरूपेण नानेकात्मत्वदोषतः ॥—

प्र० वा० ( प्रत्यक्ष परिच्छेद ) ३३८, ३३९-३४० का०, पृ० २०१-२० २।

तेनेति तस्मात्। यस्मात् परिणामात्मकेन विकल्पेन यद् विकल्प्यते, तेन तन्नास्ति; तस्माद् विषयाभावात्। सर्वं विज्ञप्तिमात्रकम्—सर्वमिति त्रैधातुकम् असंस्कृतं च। मात्रशब्दस्तदधिकविषयव्यवच्छेदार्थः। ककारः पादपूरणार्थः।

'तेन' (इसलिये) का तात्पर्य 'तस्मात्' (उस वजह से) है। 'जिस वजह से विज्ञानपरिणामस्वभाव विकल्प के द्वारा जो कल्पित होता है, उस वजह से अर्थात् विषयों का अभाव होने से। समस्त विज्ञप्तिमात्र है—(यहाँ) 'सर्व' का तात्पर्य त्रैधातुक संस्कृत धर्म और असंस्कृत धर्मों से है। 'मात्र' शब्द इन (संस्कृत एवं असंस्कृत) से अधिक धर्मों से व्यवच्छेद के लिये है (विज्ञप्तिमात्रकम् में) 'क'-कार पादपूरण के लिये है।

---

उच्छेदान्त (अपवादान्त) का निराकरण—

**तेनेदं सर्वं विज्ञप्तिमात्रकम्**—ऊपर युक्तियों द्वारा यद्यपि बाह्यार्थ का निषेध किया गया है; यथापि उसका यह अभिप्राय कदापि नहीं है कि समस्त धर्म खपुष्पवत् अलीक हैं; अपितु बाह्यार्थ का निराकरण करने के साथ-साथ यह सिद्ध किया गया है कि समस्त धर्म विज्ञप्तिमात्र हैं।

पहले कहा गया है कि समस्त चित्त-चैतसिक 'विकल्प' हैं;[1] किन्तु विकल्प द्वारा केवल चित्त-चैतसिकों का ही ग्रहण नहीं होता; अपितु रूप आदि संस्कृत धर्म एवं आकाश आदि असंस्कृत धर्म सभी विकल्प द्वारा गृहीत होते हैं। उन्हें (संस्कृत, असंस्कृत धर्मों को) 'विकल्प' इसलिये कहा जाता है; क्योंकि वे विकल्पों के विषय हैं, विकल्पों के परिणाम हैं और विकल्पों के ही ग्राह्यांश हैं तथा उनकी बाह्यतः सत्ता नहीं है।

यहाँ प्रयुक्त 'सर्व' शब्द का तात्पर्य तीनों धातुओं में होनेवाले संस्कृत एवं आकाश आदि असंस्कृत धर्मों से है। ऐसा कोई धर्म नहीं हुआ करता, जो संस्कृत या असंस्कृत न हो, अतः समस्त धर्मों का इन्हीं दो श्रेणियों में संग्रह हो जाता है। यह ठीक है कि बाह्य अर्थों का किंचित् भी अस्तित्व नहीं है; फिर भी रूप आदि धर्म खपुष्पवत् या शशशृङ्गवत् नहीं हैं; अपितु उनका भी एक प्रकार का अस्तित्व होता है और वह अस्तित्व केवल विज्ञान के आधार पर सिद्ध होता है। 'समस्त धर्म चित्तमात्र या विज्ञप्तिमात्र हैं' जब यह कहा जाता है, तो उसका यह अर्थ (मतलब) नहीं हुआ करता कि चित्त से अतिरिक्त कुछ नहीं है; अपितु उसका आशय इतना ही है कि उनकी बाह्यतः सत्ता नहीं है। 'मात्र' शब्द के प्रयोग का यही रहस्य है। आचार्य वसुबन्धु ने भी स्वयं कहा है कि मात्र' शब्द का तात्पर्य केवल

---

1. द्र०—त्रिं० १४१, पृ० २५६-२६०।

बाह्यार्थ के प्रतिषेध से है।[1] इसी आशय की बात उन्होंने आगे फिर दुहरायी है कि धर्मनैरात्म्य का यह अर्थ कभी नहीं है कि धर्म सर्वथा नहीं है; अपितु उसका अर्थ कल्पित धर्मों के न होने मात्र से है[2]। धर्मों का सर्वथा नास्तित्व आचार्य को अभिप्रेत नहीं है।

बाह्यार्थ न मानने पर बाह्यार्थवादी यह आक्षेप देते हैं कि जैसे स्वप्न में विना बाह्यार्थ के विज्ञान उत्पन्न होते हैं, वैसे ही यदि जाग्रत् अवस्था में भी उत्पन्न होते हैं, तो ऐसी स्थिति में स्वप्न में किये हुये शुभ, अशुभ कर्मों का और जाग्रत् अवस्था किये हुये शुभ, अशुभ कर्मों का समान फल क्यों नहीं होता ? इस आक्षेप का समाधान करते हुए आचार्य वसुबन्धु ने कहा कि स्वप्न में क्योंकि चित्त मिद्ध से उपहत होता है और जाग्रत् अवस्था में मिद्ध से उपहत नहीं होता, इसलिये स्वप्न और जाग्रत् अवस्था के कर्मों के फलों में असमानता होती है।[3] अर्थात् स्वप्न अवस्था के कुशल, अकुशल कर्म फल नहीं देते और जाग्रत् अवस्था के कुशल, अकुशल कर्म फल देते हैं। इस तरह यह बात उन्होंने स्वयं स्वीकार की है कि स्वप्न अवस्था और जाग्रत् अवस्था में फर्क होता है। अर्थात् जाग्रत् अवस्था में अनुभूत विषय उस तरह अलीक नहीं होते, जैसे स्वप्न अवस्था के होते हैं। यद्यपि आचार्य ने जहाँ-तहाँ स्वप्न का दृष्टान्त अवश्य दिया है; किन्तु उसका आशय केवल इतना ही है कि जैसे स्वप्न में बाह्यार्थ नहीं होते, वैसे ही जाग्रत् अवस्था में भी बाह्यार्थ नहीं होते। इसका यह अभिप्राय कथमपि नहीं है कि जैसे स्वप्न में रूप आदि सर्वथा अलीक होते हैं; वैसे ही जाग्रत् अवस्था में भी वे सर्वथा अलीक होते हैं।

इसे यदि जरा और स्पष्टता के साथ कहा जाय, तो हम यों कह सकते हैं कि स्वप्न अवस्था में बाह्य रूप आदि का भी अस्तित्व नहीं होता और रूप आदि का भी अस्तित्व नहीं होता, जबकि जाग्रत् अवस्था में यद्यपि बाह्य रूप आदि का अस्तित्व नहीं होता; फिर भी रूप आदि का अस्तित्व तो होता है। विज्ञानवादी आचार्यों ने जहाँ-जहाँ स्वप्न का दृष्टान्त दिया है, वहाँ-वहाँ यह विचार करना न्यायसंगत होगा कि दृष्टान्त की कितने अंश में दार्ष्टान्तिक के साथ समता है और कितने अंश में नहीं है। सभी प्रकार से (सर्वांश में) समता रखनेवाला दृष्टान्त तो दुनियाँ में हुआ नहीं करता। यथा—'अमुक व्यक्ति गो है' जब ऐसा कहा जाता है, तब गो के गुणविशेष से, जैसे सरलता, सीधेपन आदि से ही व्यक्ति की समता अभिप्रेत होती है। ऐसा नहीं कि उस व्यक्ति के सींग, पूँछ आदि भी होते हैं।

---

१. "मात्रमित्यर्थप्रतिषेधार्थम्"। द्र०—विंशिका १, पृ० १।
२. "न खलु सर्वथा धर्मो नास्तीत्येवं धर्मनैरात्म्यप्रवेशो भवति, अपितु कल्पितात्मना"। द्र०—विंशिका २४, पृ० ४१।
३. "मिद्धेनोपहतं चित्तं स्वप्ने तेनासमं फलम्"। द्र०—विंशिका ५०, पृ० ६७।

१४५. यदि सर्वं विज्ञप्तिमात्रकमेव, न ततोऽन्यः कर्त्ता करणं चास्ति[1], कथं मूलविज्ञानाद् अनधिष्ठिताद् असति करणे विकल्पाः प्रवर्तन्ते ? इत्याह—

सर्वबीजं हि विज्ञानं परिणामस्तथा तथा ।
यात्यन्योन्यवशाद् येन विकल्पः स स जायते ।।१८।।

तत्र[2] सर्वधर्मोत्पादनशक्त्यनुगमात् सर्वबीजम् । विज्ञानमित्यालयविज्ञानम् । विज्ञानं ह्यसर्वबीजमप्यस्तीति[3], अतः सर्वबीजमित्याह । विज्ञानाद् अन्यदपि कैश्चित् प्रधानादि सर्वबीजं कल्प्यत इति विज्ञानमित्याह । अथवा एकपदव्यभिचारेऽपि विशेषणविशेष्यत्वदर्शनात् नायं दोषः । परिणामस्तथा तथा यात्यन्योन्य-

यदि समस्त विज्ञप्तिमात्र ही है, उससे भिन्न कर्त्ता, करण आदि नहीं हैं, तो कैसे अनधिष्ठित मूलविज्ञान से करण के न होने पर (समस्त) विकल्प प्रवृत्त होते हैं ? इस पर आचार्य वसुबन्धु कहते हैं—

आलयविज्ञान सर्वबीजक है। (उसका और अन्य विज्ञानों का) परिणाम अन्योन्य-वश (एक दूसरे की सहायता से) उस उस प्रकार की अवस्थाओं को प्राप्त करता है, जिससे वह वह विकल्प उत्पन्न होते हैं ।

वहाँ (कारिका में) 'सर्वबीज' इसलिये कहा गया है; क्योंकि वह समस्त धर्मों के उत्पादन की शक्ति से अनुगत है। विज्ञान का तात्पर्य आलयविज्ञान से है। विज्ञान असर्वबीजक भी हीता हैं, इसलिये 'सर्वबीज' कहा गया है। कुछ (तैर्थिक) लोगों द्वारा विज्ञान से भिन्न प्रधान आदि की भी सर्वबीज के रूप में कल्पना की जाती है, अतः 'विज्ञान' कहा गया है। अथवा एकपद में व्यभिचार होने पर भी विशेष्य-विशेषण भाव दिखलाई पड़ता है,—इसलिये यह कोई दोष नहीं है। अन्योन्यवश उस उस प्रकार का परिणाम होता है

---

उपसंहार—विज्ञानवादियों के अनुसार विज्ञप्तिमात्रता के सिद्धान्त में बाह्यार्थों के न होने से ही रूप आदि समस्त धर्मों की व्यवस्था भलीभाँति हो सकती है। फलतः यह दर्शन समारोपान्त (शाश्वत-अन्त) और अपवादान्त (उच्छेद-अन्त) इन दोनों अन्तों से सर्वथा मुक्त (रहित) है।

१४५. बाह्य अर्थ नहीं हैं, केवल मूलविज्ञान के आधार पर ही सकल जगत् की प्रवृत्ति होती है—ऐसा मानने पर अन्य मतावलम्बियों को स्वभावतः यह सन्देह हो सकता है

---

१. वास्ति—अ० ।
२. इति । तत्र—स० ।
३. ० बीजादप्यस्तीति—अ० ।

वशादिति—पूर्वावस्थातोऽन्यथाभावः परिणामः। तथा तथेति तस्य तस्य विकल्पस्यानन्तरोत्पादनसमर्थावस्था, प्राप्नोतीत्यर्थः। अन्योन्यवशादिति, तथा हि—चक्षुरादिविज्ञानं स्वशक्तिपरिपोषे वर्तमानं शक्तिविशिष्टस्यालयविज्ञान-परिणामस्य निमित्तम्, सोऽपि आलयविज्ञानपरिणामः चक्षुरादिविज्ञानस्य निमित्तं भवति, एवम् अन्योन्यवशाद्। यस्माद् उभयं प्रवर्तते, तस्माद् आलयविज्ञानाद् अन्येनानधिष्ठिताद् अनेकप्रकारो विकल्पः स स जायते। तत्र च वर्तमाने जन्मनि यथालयविज्ञानात् प्रवृत्तिविज्ञानस्योत्पत्तिर्भवति तथाख्यातम्।

( इसमें प्रत्येक पद का अर्थ इस प्रकार है )—परिणाम का तात्पर्य है पूर्व अवस्था से भिन्न दूसरी अवस्था का प्राप्त होना। तथा तथा ( उस उस प्रकार ) का अर्थ है, उस उस विकल्प की अनन्तरोत्पादनसमर्थ अवस्था, ( जिन्हें परिणाम ) प्राप्त करता है। अन्योन्यवश का तात्पर्य इस प्रकार है, जैसे—अपनी वासना का परिपोष हो जाने पर वर्तमान चक्षुर्विज्ञान शक्ति-विशिष्ट आलयविज्ञान नामक परिणाम का निमित्त होता है और वह आलयविज्ञान परिणाम भी चक्षुर्विज्ञान आदि विज्ञान का निमित्त होता है, इस प्रकार अन्योन्यवश का अर्थ हैं। क्योंकि दोनों ( आलयविज्ञान और चक्षुरादिविज्ञान अन्योन्यवश ) प्रवृत्त होते हैं, इसलिये दूसरे से अनधिष्ठित आलयविज्ञान से भी अनेक प्रकार के वे वे विकल्प उत्पन्न होते हैं। वहाँ ( इस कारिका में ) वर्तमान जन्म में जिस प्रकार आलयविज्ञान से प्रवृत्तिविज्ञानों की उत्पत्ति होती है, उस प्रकार कह दिया गया।

---

कि यदि विज्ञान से अतिरिक्त कोई कर्ता, भोक्ता, आदि नहीं होते, तो केवल अनधिष्ठित मूलविज्ञान से ही विविध प्रकार की जगत्प्रवृत्ति कैसे सम्भव है? आखिर आलयविज्ञान का संचालन भी कौन करता है? इन्हीं सब बातों की ओर आचार्य स्थिरमति निम्न पंक्तियों द्वारा इंगित करते हैं—

यदि सर्वं विज्ञप्तिमात्रकमेव, न ततो०—यदि समस्त जगत् विज्ञान का ही परिणाम है और उस ( विज्ञानपरिणाम ) से अन्य कोई ईश्वर, प्रधान, आत्मा आदि कर्ता या करण नहीं हैं, तो विना अधिष्ठाता के आलयविज्ञान से ही समस्त विकल्प या सकल जगत् कैसे प्रवृत्त हो सकता है?

सिद्धान्तपक्ष—

सर्वबीजं हि विज्ञानं परिणामस्तथा०—आलयविज्ञान में समस्त जगत् के बीज निहित होते हैं। सभी विज्ञान और आलयविज्ञान का एक दूसरे की सहायता से उस उस

---

१. ० बीजादप्यस्तीति—अ०।

प्रकार का परिणाम हुआ करता है, ( अर्थात् वे परस्पर एक दूसरे के कारण होते हैं ) जिससे समस्त जगत् या समस्त विकल्प प्रवृत्त होते हैं। फलतः उन उन अवस्थाओं को प्राप्त करने के लिये विज्ञान को किसी अधिष्ठाता की आवश्यकता नहीं है।

कारिकागत प्रत्येक पद का खुलासा करने के लिये आचार्य स्थिरमति कहते हैं—

**तत्र सर्वधर्मोत्पादनशक्त्यनुगमात्०**—आलयविज्ञान सभी धर्मों के बीजों से युक्त है, जो बीज सब धर्मों का उत्पाद करने में समर्थ हैं। फलतः आलयविज्ञान 'सर्वबीज' कहलाता है। चक्षुर्विज्ञान आदि अन्य विज्ञान सर्वबीज नहीं हैं, इसलिये **'सर्वबीजं हि विज्ञानम्'** यहाँ आलयविज्ञान के लिये 'सर्वबीजम्' यह विशेषण प्रयुक्त किया गया है। कुछ लोग प्रधान ( प्रकृति ) आदि को भी 'सर्वबीज' मानते हैं और उन्हीं से समस्त धर्मों का उत्पाद मानते हैं, ऐसे लोगों के मत का निराकरण करने के लिये 'विज्ञानम्' यह विशेष्यपद प्रयुक्त किया गया है। यदि केवल 'सर्वबीजम्' इतनामात्र कहते, तो प्रधान आदि के भी संगृहीत हो जाने का भय था तथा यदि केवल 'विज्ञानम्' इतना ही कहते, तो भी चक्षुर्विज्ञान आदि अन्य विज्ञानों के संगृहीत हो जाने की आशंका थी। फलतः 'सर्वबीजं विज्ञानम्' इस प्रकार विशेषणविशेष्य का प्रयोग किया गया है।

**अथवा एकपदव्यभिचारेऽपि**—यहाँ प्रश्न यह उपस्थित है कि सर्वबीज तो विज्ञान ही होता है। विज्ञानवाद में विज्ञान ( आलयविज्ञान ) से अतिरिक्त तो कोई सर्वबीज होता नहीं, ऐसी स्थिति में 'सर्वबीजम्' कहने मात्र से काम चल जाता अर्थात् विज्ञान का ग्रहण हो जाता, यहाँ विज्ञान का कथन व्यर्थ है।

इस प्रश्न का एक समाधान तो ऊपर दिया गया है। उसमें यह दिखलाया है कि दोनों पद अत्यन्त आवश्यक है। उनमें से एक के भी अभाव में अतिव्याप्ति दोष होगा। यहाँ आचार्य उस प्रश्न का 'अथवा' शब्द द्वारा एक दूसरे प्रकार का समाधान भी प्रस्तुत कर रहे हैं कि यह मान भी लिया जाय कि यहाँ एक पद में व्यभिचार है। अर्थात् एक पद व्यर्थ है या उसके विना भी काम चल सकता है; फिर भी यह कोई दोष नहीं है; क्योंकि ऐसे अनेक स्थल हैं, जहाँ एक पद में व्यभिचार होने पर भी विशेषण-विशेष्य के रूप में दोनों पदों का प्रयोग होता है। साथ ही उसका अल्प प्रयोजन भी होता है। इसे इस प्रकार समझना चाहिये—

कहीं कहीं दोनों पदों में व्यभिचार होता है। अर्थात् पृथक् पृथक् प्रत्येक पद अभीष्ट अर्थ का प्रतिपादन नहीं कर पाते, यथा—'नीलम् उत्पलम्'। यहाँ दोनों पदों में व्यभिचारी है; क्योंकि केवल नील कहने से उत्पल का ही बोध नहीं होता; अपितु अन्य अनेक

वस्तुएँ नील होती हैं, जिनका ग्रहण हो सकता है। उसी प्रकार केवल उत्पल कहने से भी नील का ही बोध नहीं होता, क्योंकि रक्त, श्वेत आदि अन्य प्रकार के उत्पल भी होते हैं। इस तरह यहाँ अलग-अलग एक एक पद इष्ट अभिप्राय का प्रकाशन नहीं कर पाते। इस लिये यहाँ उभय पद में व्यभिचार होता है। फलतः पृथक् पृथक् न कहकर विशेषण और विशेष्य दोनों का एक-साथ प्रयोग आवश्यक होता है।

'पृथ्वी द्रव्यम्, जलं द्रव्यम्'—इत्यादि स्थलों में दोनों पदों में व्यभिचार नहीं है; अपितु केवल एक पद में ही व्यभिचार है। जैसे—पृथ्वी या जल कहने से द्रव्य का ग्रहण अवश्य होगा; क्योंकि वे दोनों (पृथ्वी और जल) द्रव्य अवश्य हैं। उनके द्वारा द्रव्य से भिन्न अन्य वस्तु का ग्रहण नहीं होगा। किन्तु केवल द्रव्य कहने से पृथ्वी या जल का ही ग्रहण नहीं होगा; क्योंकि उन दोनों से भिन्न अन्य द्रव्य भी होते हैं; अतः केवल द्रव्य कहने से उनका भी ग्रहण हो सकता है। केवल द्रव्य यह एक पद अभीष्ट अर्थ का प्रकाशन नहीं कर पाता, फलतः यहाँ एक पद में ही व्यभिचार है, दोनों में व्यभिचार नहीं है।

यद्यपि पृथ्वी या जल पद द्वारा द्रव्य का ही ग्रहण होता है; फिर भी केवल पृथ्वी या जल का ही ग्रहण करने के लिये 'पृथ्वी द्रव्यम्' या 'जलं द्रव्यम्' इस तरह दोनों पदों का विशेषण-विशेष्य के रूप में प्रयोग किया जाता है; ठीक उसी प्रकार 'सर्वबीजं विज्ञानम्' यहाँ भी दोनों पदों में व्यभिचार नहीं है; अपितु एक पद में ही व्यभिचार है; क्योंकि 'सर्वबीजम्' यह विज्ञान से भिन्न नहीं है। अर्थात् जो सर्वबीज है, वह विज्ञान अवश्य है। किन्तु केवल 'विज्ञानम्' इतना कहने से सर्वबीज का ही ग्रहण नहीं होता। अर्थात् सभी विज्ञान सर्वबीज नहीं होते। इसी बात को समझाने के लिये 'सर्वबीजम्' और 'विज्ञानम्' इन दोनों पदों का विशेषण-विशेष्य के रूप में प्रयोग किया गया है।

परिणामस्तथा तथा यात्यन्योन्य०—पूर्व अवस्था से भिन्न अवस्था का प्राप्त होना 'परिणाम' है। अर्थात् बीज अवस्था का त्याग कर फल अवस्था को धारण करना 'परिणाम' कहलाता है। आलयविज्ञान के कारण चक्षुर्विज्ञान आदि विज्ञान उत्पन्न होते हैं, इसी तरह चक्षुरादिविज्ञान भी आलयविज्ञान के हेतु होते हैं। इस प्रकार दोनों अन्योन्यवश अर्थात् एक दूसरे की सहायता से उत्पन्न होते हैं। चक्षुरादिविज्ञान आलयविज्ञान में वासनायें निक्षिप्त करते हैं, जो वासनायें अनागत काल में पुनः चक्षुरादिविज्ञानों का उत्पाद करती हैं। चक्षुरादिविज्ञानों द्वारा आलयविज्ञान में ऐसी वासनायें भी निक्षिप्त की जाती हैं, जो अनागत आलयविज्ञान का भी उत्पाद करती हैं। आलयविज्ञान उन सर्वविध वासनाओं को धारण करता है, इसलिये वह चक्षुरादिविज्ञानों का हेतु भी होता है।

१४६. इदानीं विज्ञप्तिमात्रे अनागतं जन्म वर्तमानजन्मनिरोधे सति यथा प्रतिसन्धीयते, तत्प्रदर्शयन्नाह—

**कर्मणो वासना ग्राहद्वयवासनया सह ।**
**क्षीणे पूर्वविपाकेऽन्यद् विपाकं जनयन्ति तत् ॥१९॥**

इति ।

अब विज्ञप्तिमात्रता के आधार पर वर्तमान जन्म का निरोध होने पर अनागत जन्म का जिस प्रकार प्रतिसन्धान होता है, उसे दिखलाते हुये आचार्य वसुबन्धु कहते हैं—

ग्राह्य और ग्राहक इन दोनों वासनाओं के साथ कर्मवासनायें पूर्व विपाक ( आलयविज्ञान ) के क्षीण हो जाने पर उस अन्य आलयविज्ञान ( विपाक ) को उत्पन्न करती हैं ।

---

एक ही काल में अर्थात् वर्तमान काल में ही विद्यमान आलयविज्ञान और चक्षुरादिविज्ञान परस्पर एक दूसरे के कारण होते हैं। आलयविज्ञान में निहित वासनायें, जो चक्षुरादिविज्ञानों द्वारा ही पूर्वतः ( पहले से ही ) निक्षित हैं और उनकी हेतु हैं, उन ( वासनाओं ) का वर्तमान चक्षुरादिविज्ञान परिपोष ( पुष्टि ) करते हैं । वासनाओं के उस परिपोष से आलयविज्ञान भी सुतरां परिपुष्ट होता है । इस तरह वर्तमान चक्षुर्विज्ञान आदि विज्ञान भी स्वसमानकालिक आलयविज्ञान के निमित्त होते हैं । तथा वर्तमान आलयविज्ञान तो वर्तमान चक्षुरादिविज्ञानों का एकमात्र आश्रय होने से उनका निमित्त है ही । इस प्रकार आलयविज्ञान एवं चक्षुरादिविज्ञान परस्पर एक दूसरे का उपकार करते हुये अनादिकाल से प्रवृत्त होते चले आ रहे हैं । फलतः आलयविज्ञान का संचालन करने के लिये अन्य किसी ईश्वर, महेश्वर आदि अधिष्ठाता की आवश्यकता नहीं है ।

१४६. ऊपर वर्तमान जन्म की दृष्टि से आलयविज्ञान और अन्यविज्ञानों में जैसे परस्पर कार्यकारणभाव होता है, वह दिखलाया गया है । अब यह प्रतिपादन करना आवश्यक है कि अनागत जन्म में आलयविज्ञान किस तरह प्रवृत्त होता है, किन कारणों से प्रवृत्त होता है तथा कैसे पुनर्जन्म होता है ? इत्यादि । इन्हीं सब बातों को दिखलाने के लिये आचार्य स्थिरमति उपक्रम करते हुये कहते हैं—

**इदानीं विज्ञप्तिमात्रे अनागतं जन्म०**—विज्ञप्तिमात्रता के आधार पर ही पूर्वापर जन्म की स्थापना होती है । वर्तमान जन्म का निरोध हुये विना पुनर्जन्म होता नहीं; उसका निरोध होने पर ही अगला जन्म हुआ करता है । विज्ञानवाद में आत्मा, ईश्वर, प्रधान आदि होते नहीं और बाह्यार्थों का भी द्रव्यतः अस्तित्व नहीं होता । ऐसी स्थिति में विज्ञप्तिमात्र के आधार पर प्रतिसन्धि का निरूपण करना अत्यन्त महत्त्वपूर्ण विषय है । अतः उसका प्रतिपादन करने के लिये आचार्य वसुबन्धु कहते हैं—

**कर्मणो वासना ग्राहद्वय०**—वर्तमान आलयविज्ञान में अनेक वासनायें निवास करती हैं। उन वासनाओं में से कर्मवासनायें पुनर्जन्म का आक्षेप करने में प्रधान होती हैं। इस कार्य में ग्राह्यवासना और ग्राहकवासना, ये द्विविध वासनायें उन कर्मवासनाओं की सहायता करती हैं। जिस प्रकार हाथ और धनुष आदि मिलकर तीर का प्रक्षेप करते हैं, उसी प्रकार ग्राह्यग्राहकद्वय वासना और कर्मवासना मिलकर पुनर्जन्म सिद्ध करती हैं। फलस्वरूप पुनः पुनः जन्म आविर्भूत होते रहते हैं। पूर्व वासनाओं द्वारा आक्षिप्त विपाकविज्ञान के निरुद्ध होने पर तत्काल दूसरा विपाकविज्ञान उत्पन्न होता है, जो (दूसरा विपाकविज्ञान) दूसरी पूर्व वासनाओं द्वारा आक्षिप्त होता है। वस्तुतः आलयविज्ञान ही जन्म ग्रहण करता है और मृत्यु को प्राप्त होता है। फलतः आत्मा, ईश्वर आदि के न होने पर भी आलयविज्ञान ही प्रतिसन्धि ग्रहण करता है और उस प्रतिसन्धि का कारण कर्मवासना और ग्राह्यग्राहकद्वय वासना आदि होती हैं।

आलयविज्ञान ही वासनाओं का आधार हो सकता है। अन्य कोई भी चित्त, चैतसिक आदि वासना के आधार नहीं हो सकते; क्योंकि वे (चित्त, चैतसिक आदि) स्थिर नहीं होते और आलयविज्ञान यावत्संसार निरन्तर प्रवृत्त होता रहता है। अर्थात् आलयविज्ञान की परम्परा बीच बीच में विच्छिन्न नहीं होती, वह स्थिर विज्ञान है, जब कि अन्य विज्ञानों की सन्तति बीच बीच में विच्छिन्न हो जाया करती है।

वासनाओं का जो आधार होता है, उसे अवश्य अव्याकृत होना चाहिये; क्योंकि अव्याकृत आधार में ही कुशल और अकुशल वासनायें रह सकती हैं। यदि आधार एकान्त कुशल होगा, तो वह कदापि अकुशल वासनाओं का आधार नहीं हो सकेगा। उसी तरह यदि आधार एकान्त अकुशल होगा, तो वह भी कुशल वासनाओं का आधार नहीं हो सकेगा। अव्याकृत आधार ही ऐसा होता है, जो कुशल और अकुशल दोनों प्रकार की वासनाओं के अनुकूल हो सकता है। अतः वही एकमात्र सभी प्रकार की वासनाओं से वासित होने की योग्यता रखता है। जिस प्रकार अत्यधिक सुगन्धयुक्त चन्दनकाष्ठ आदि अन्यविध गन्धों से वासित नहीं किये जा सकते, उसी प्रकार अत्यन्त उग्र गन्धयुक्त लहसुन प्याज आदि भी अन्यविध गन्धों से वासित नहीं किये जा सकते हैं। जो वस्तु समगन्ध होती है अर्थात् जिसमें न अधिक सुगन्ध होती है और न अधिक दुर्गन्ध, ऐसी वस्तु ही दूसरे प्रकार की गन्धों से वासित की जा सकती है और उसी में वे गन्ध सुरक्षित भी रह सकती हैं। फलतः आलयविज्ञान ही अव्याकृत होने से सभी प्रकार की वासनाओं का आधार हो सकता है।

क्लिष्ट मनोविज्ञान आदि सातों विज्ञान निश्चित रूप से वासना के अवलेपक हैं। ये सातों विज्ञान यथासमय आलयविज्ञान से प्रवृत्त होकर जब निरोधाभिमुख होते हैं, तब वे उस

( आलयविज्ञान ) में अपनी अपनी विशेष शक्तियाँ आहित कर देते हैं। वे विशेष शक्तियाँ ही 'वासना' कहलाती हैं। स्थापक ( वासना को स्थापित करनेवाले ) सातों विज्ञान और स्थाप्य आलयविज्ञान इन्हें अवश्य समकालिक होना चाहिये। भिन्नकालिक स्थाप्य-स्थापकों में अवलेप्य-अवलेपकभाव उसी प्रकार नहीं हो सकता, जिस प्रकार कल के ( नष्ट ) शरीर में आज तैल का अवलेप नहीं किया जा सकता।

आलयविज्ञान एकान्तरूप से अवलेप्य हैं। अर्थात् वासना का आधार है। वह कभी भी वासना का स्थापक ( अवलेपक ) नहीं होता, यह सुनिश्चित है। यदि वह अवलेपक होता, तो फिर अवलेप का आधार कोई दूसरा ही होता; किन्तु ऐसा होना असम्भव नहीं है। अपर क्षण का आलयविज्ञान पूर्व क्षण के आलयविज्ञान का अवलेपक नहीं हो सकता। इसी प्रकार पूर्व क्षण का आलयविज्ञान भी अपर क्षण के आलयविज्ञान का अवलेपक नहीं हो सकता; क्योंकि वे भिन्न भिन्न क्षण में उत्पन्न हैं और अवलेपक होने के लिये यह आवश्यक है कि अवलेपक और अवलेप्य दोनों समानकालिक हों। फलतः आलयविज्ञान वासना का स्थापक सुनिश्चितरूप से नहीं है।

अवलेपक विज्ञान चाहे कुशल हों, अकुशल हों, या अव्याकृत हों, उनके द्वारा अवलिप्यमान वासनायें सर्वथा अव्याकृत ही होती हैं। फिर भी उन ( वासनाओं ) में यह सामर्थ्य अवश्य निहित होती है कि परिपक्व होने पर वे स्थापकों के अनुरूप ही इष्ट या अनिष्ट फल प्रदान करें। वासनाओं का अनेक प्रकार से वर्गीकरण किया गया है, यथा—षट्क, त्रिक, द्विक, चतुष्क आदि[1]। इन सभी वर्गों की वासनाओं द्वारा समस्त जगत् ( सत्त्व और भाजन ) का उत्पाद होता है। केवल एक वासना से सकल जगत् का उत्पाद असम्भव है। प्रत्येक धर्म के अपने अपने पृथक् बीज ( वासनायें ) होते हैं। जब तक ये बीज आलयविज्ञान में स्थित रहते हैं और जब तक उनकी फलावस्था नहीं आती अर्थात् जब तक वे हेतु-अवस्था में रहते हैं, तब तक उनमें विविधता नहीं होती। किन्तु जब उनकी फलावस्था आ जाती है, तब उनके फल में वैविध्य दृष्टिगोचर होने लगता है।

यह उसी प्रकार होता है, जैसे वृक्षविशेष के फलों के गूदे से पहले वस्त्र अवलिप्त कर दिया जाता है; किन्तु उसमें कोई भी रंग दिखलाई नहीं देता। बाद में जब विशेष प्रक्रिया की जाती है, तो समस्त रंग दिखलाई पड़ने लगते हैं।

---

1. द्र०—परिशिष्ट ( आलयविज्ञान )।

**१४७. पुण्यापुण्यानेञ्ज्यचेतना[1] कर्म। तेन कर्मणा यदनागतात्मभावाभिनिर्वृत्तये[2] आलयविज्ञाने सामर्थ्यमाहितम्, सा कर्मवासना।**

पुण्य, अपुण्य एवं आनेंज्य चेतनायें कर्म हैं। उस कर्म के द्वारा जो अनागत जन्म के उत्पाद के लिये आलयविज्ञान में सामर्थ्य आहित किया जाता है, वह 'कर्मवासना' है।

---

१४७. आलयविज्ञान में अनेकविध वासनायें स्थित रहती हैं। उनमें से अनागत जन्म का आक्षेप करनेवाली वासना कर्मवासना है। इस कार्य के निष्पादन में उसकी नित्य सहायक बाह्यार्थवासना होती है। इन द्विविध वासनाओं के स्वरूप का स्पष्ट निरूपण करने के लिये आचार्य स्थिरमति कहते हैं—

**पुण्य पुण्यानेञ्ज्यचेतना०**—जो कर्म सप्त कामसुगतिभूमियों[3] में इष्ट फल प्रदान करते हैं, वे 'पुण्यकर्म' कहलाते हैं। जो कर्म अपाय आदि दुर्गतियों[4] में जन्म प्रदान करते हैं और अनिष्ट फल प्रदान करते हैं, वे 'अपुण्य कर्म' कहलाते हैं। जो कर्म रूप एवं अरूप भूमियों में जन्म देते हैं, वे 'आनेंज्य कर्म' कहलाते हैं। इन समस्त कर्मों की वासनायें आलय-विज्ञान में निहित रहती हैं और वे तब तक स्थित रहती हैं, जब तक कि फल प्रदान नहीं कर देतीं। इन वासनाओं की वज़ह से कृत कर्म निष्फल (व्यर्थ) नहीं होने पाते। ये वासनायें ही 'कर्मवासना' कही जाती हैं।

आलयविज्ञान में त्रिविध वासनायें स्थित होती हैं, यथा—(क) सजातीय-वासना, (ख) अभिलाप-वासना तथा (ग) आत्मदृष्टि-वासना।

**(क) सजातीय-वासना**—चक्षुर्विज्ञान जब रूप का साक्षात्कार करने के अनन्तर निरुद्ध होता है, तो निरुद्ध होते समय आलयविज्ञान में एक प्रकार की वासना स्थापित करके निरुद्ध होता है। कालान्तर में वह वासना पुनः चक्षुर्विज्ञान का उत्पाद करती है, जिसे (चक्षुर्विज्ञान को) रूप दिखलाई पड़ता है। इसी प्रकार श्रोत्रविज्ञान आदि अन्य इन्द्रिय-विज्ञानों के बारे में भी जानना चाहिये। इस प्रकार की वासनायें 'सजातीय वासनायें' कहलाती हैं और ये चक्षुर्विज्ञान आदि पञ्च विज्ञानों द्वारा ही स्थापित की जाती हैं।

---

१. ० नेञ्ज० —अ०।

२. यदानागतात्म०—अ०।

३. छः कामदेव और मनुष्य ये सात कामसुगतियाँ हैं।
छः कामदेव इस प्रकार हैं—चातुर्महाराजिक, त्रायस्त्रिंश, याम, तुषित, निर्माणरति, परनिर्मितवशवर्तिन्।

४. तिर्यक् (पशु, पक्षि, कीट आदि) प्रेत तथा नरक ये तीन दुर्गतियाँ हैं।

(ख) अभिलाप-वासना—चक्षुर्विज्ञान जिस समय रूप का दर्शन करता है, उस समय मन में एक कल्पना का भी उत्पाद होता है, जो (कल्पना) 'इदं रूपम्' (यह रूप है) —इस प्रकार का अभिनिवेश करती है। वह कल्पना यह जानती है कि सम्मुख स्थित पिण्ड 'रूप' कहलाता है। इस कल्पना द्वारा भी आलयविज्ञान में एक प्रकार की वासना का आधान किया जाता है, जिस (वासना) से भविष्य में पुनः 'रूपकल्पना' का उत्पाद होता है। उस वासना का प्रभाव चक्षुर्विज्ञान पर भी पड़ता है। फलतः जब चक्षुर्विज्ञान में रूप का प्रतिभास होता है, उस समय यह भी प्रतिभास होता है कि रूप रूपशब्द का अभिलाप्य (अभिधेय) है। इन्हीं सब कारणों से उपर्युक्त वासना 'अभिलाप-वासना' कहलाती है और वह निश्चितरूप से कल्पना द्वारा ही प्रक्षिप्त होती है।

(ग) आत्मदृष्टि-वासना—आत्मदृष्टि-वासना दो प्रकार की होती है, यथा—पुद्गलात्मदृष्टि-वासना एवं धर्मात्मदृष्टि-वासना। इनमें से पुद्गलात्मदृष्टि-वासना क्लिष्ट मनोविज्ञान द्वारा आलयविज्ञान में प्रक्षिप्त होती है तथा धर्मात्मदृष्टि-वासना धर्मात्मदृष्टि द्वारा प्रक्षिप्त होती है। धर्मात्मदृष्टि क्लिष्ट मनोविज्ञान नहीं है; अपितु वह एक प्रकार का मनोविज्ञान ही है। अर्थात् धर्मात्मदृष्टि मनोविज्ञान में संगृहीत होती है। इसे ज्ञेयावरण भी कहते हैं।

क्लिष्ट मनोविज्ञान आलयविज्ञान का आलम्बन कर उसे आत्मतः ग्रहण करता है। वह आलयविज्ञान में एक प्रकार की वासना का भी प्रक्षेप करता है, जिससे कालान्तर में अर्थात् वासना के परिपाक की अवस्था में पुनः क्लिष्ट मनोविज्ञान उत्पन्न होता है। यही वासना 'पुद्गलात्मदृष्टि-वासना' कहलाती है। धर्मात्मदृष्टि द्वारा समस्त जगत् का बाह्यार्थ के रूप में अभिनिवेश किया जाता है। इसके द्वारा भी आलयविज्ञान में एक प्रकार की वासना का प्रक्षेप किया जाता है, जिससे कालान्तर में पुनः बाह्यार्थदृष्टि का उत्पाद होता है। इसे 'धर्मात्मदृष्टि-वासना' कहते हैं। इसका चक्षुर्विज्ञान आदि छह विज्ञानों पर भी विशेषरूप से प्रभाव पड़ता है, जिसकी वजह से चक्षुरादि विज्ञानों में जिस समय रूप आदि का प्रतिभास होता है, उस समय वे रूप आदि बाह्यार्थत्वेन भी प्रतिभासित होते हैं।

उपर्युक्त तीनों प्रकार की वासनायें आलयविज्ञान में सर्वदा विद्यमान रहती हैं। फलतः जिस समय चक्षुर्विज्ञान में रूप प्रतिभासित होता है, उस समय इन त्रिविध वासनाओं की वज़ह से उस रूपप्रतिभास के तीन अंश होते हैं। जैसे—१. रूपमात्र का प्रतिभास, जो सजातीय वासना के कारण होता है। २. रूप अभिधेय का प्रतिभास, जो अभिलाप वासना के कारण होता है तथा ३. रूप बाह्यार्थ का प्रतिभास, जो आत्मदृष्टि-वासना की वज़ह से होता है।

१४८. ग्राहद्वयम्—ग्राह्यग्राहो ग्राहकग्राहश्च। तत्र विज्ञानात् पृथगेव स्वसन्तानाध्यासितं ग्राह्यमस्तीत्यध्यवसायो ग्राह्यग्राहः। तच्च विज्ञानेन प्रतीयते विज्ञायते गृह्यत इति योऽयं निश्चयः, स ग्राहकग्राहः। पूर्वोत्पन्नग्राह्यग्राहकग्राहाक्षिप्तम् अनागततज्जातीयग्राह्यग्राहकग्राहोत्पत्तिबीजं ग्राहद्वयवासना।

ग्राहद्वय का तात्पर्य ग्राह्य ग्राह एवं ग्राहक ग्राह से है। वहाँ (ग्राहद्वय में) अपनी सन्तान में प्रतिभासित ग्राह्य विज्ञान से पृथक् ही द्रव्य सत् है—इस प्रकार का अध्यवसाय 'ग्राह्यग्राह' कहलाता है। वह ग्राह्य विज्ञान के द्वारा प्रतीत होता है, ज्ञात होता है गृहीत होता है—इस प्रकार का जो निश्चय है, वह 'ग्राहकग्राह' कहलाता है। पूर्वोत्पन्न ग्राह्यग्राह एवं ग्राहकग्राह द्वारा आक्षिप्त, तज्जातीय अनागत ग्राह्यग्राह एवं ग्राहकग्राह की उत्पत्ति का बीज 'ग्राहद्वयवासना' है।

---

इन तीनों अंशों का स्पष्ट परिज्ञान विज्ञानवाद के सम्यग् अवबोध के लिये परमावश्यक है; अन्यथा जब रूप के बाह्यार्थत्व का निषेध किया जाता है, तो उससे सामान्यतया लोगों को यह भ्रम होने लगता है कि विज्ञानवादी रूप का ही प्रतिषेध करते हैं।

चक्षुर्विज्ञान के उपर्युक्त तीनों प्रतिभास गलत नहीं है; अपितु उनमें से केवल बाह्यार्थाभास ही विपरीत आभास है, अवशिष्ट रूपप्रतिभास एवं रूपाभिधेयप्रतिभास—ये दोनों अंश अविपरीत आभास हैं। फलतः यह नहीं कहा जा सकता कि चक्षुर्विज्ञान, जिसका कि रूपायतन आलम्बन है, सर्वथा मिथ्या ज्ञान है।

उपर्युक्त तीनों प्रतिभासों में से तीसरा अंश अर्थात् बाह्यार्थाभास ही यहाँ 'ग्राहद्वयवासना' शब्द द्वारा कहा गया है और यही कर्मवासना का मुख्य सहायक है। अर्थात् इसकी सहायता से ही कर्मवासना अनागत जन्मों का आक्षेप करने में समर्थ हो पाती है।

१४८. उपर्युक्त त्रिविध वासनाओं में से आत्मदृष्टि-वासना का एकदेश अर्थात् धर्मात्मदृष्टि वासना का यहाँ प्रतिपादन किया जा रहा है—

ग्राह्यवासना एवं ग्राहकवासना, ये दोनों 'ग्राहद्वयवासना' कहलाती हैं। ग्राह्य विज्ञान से भिन्न, स्वतन्त्र एवं वस्तुसत् धर्म है—ऐसा ग्रहण करनेवाली दृष्टि 'ग्राह्यदृष्टि' है। इसके द्वारा आलयविज्ञान में एक प्रकार की शक्ति का आधान किया जाता है, जो (शक्ति) भविष्य में पुनः उसी प्रकार की दृष्टि का उत्पाद करती है तथा चक्षुर्विज्ञान आदि अन्य विज्ञानों को बाह्य ग्राह्य का आभास भी प्रदान करती है, 'ग्राह्यवासना' कहलाती है। उक्त प्रकार के बाह्य ग्राह्य को ग्रहण करनेवाली जो ग्राह्यदृष्टि है, उसे बाह्यार्थतः ग्रहण

१४९. तत्र कर्मवासनाभेदाद् गतिभेदेनात्मभावभेदः, बीजभेदादंकुरभेदवत्। ग्राहद्वयवासनायास्तु सर्वकर्मवासनानां यथास्वम् आक्षिप्तात्मभावोत्पादने प्रवृत्तानां सहकारित्वं प्रतिपद्यते, तद्यथा—अबादयोऽङ्कुरस्योत्पत्ताविति[1]। एवं न केवलाः कर्मवासना ग्राहद्वयवासनाननुगृहीता[2] विपाकं जनयन्तीत्युक्तं भवति, अत एवाह—ग्राहद्वयवासनया सहेति।

जिस प्रकार बीज के भेद से अंकुर का भेद होता है. उसी प्रकार कर्मवासना और ग्राहद्वयवासना में से कर्मवासना के भेद से गतिभेद[3] होने के कारण आत्मभाव का भेद होता है। जिस प्रकार जल (मिट्टी) आदि अंकुर की उत्पत्ति में सहकारी प्रत्यय होते हैं, उसी प्रकार ग्राहद्वयवासना का तो सभी कर्मवासनाओं के (कार्य में), जो कि अपने-अपने अनुरूप आक्षिप्त आत्मभाव के उत्पाद में प्रवृत्त हैं, सहकारित्व होता है। इस प्रकार ग्राहद्वयवासना से अननुगृहीत केवल कर्मवासनायें विपाक का उत्पाद नहीं करतीं, यह उक्त होता है, इसीलिये (कारिका में आचार्य ने) कहा 'ग्राहद्वयवासनया सह'—अर्थात् ग्राहद्वयवासना के सहयोग से (कर्मवासनायें जन्म का उत्पाद करने में समर्थ होती हैं)।

---

करनेवाली दृष्टि 'ग्राहकदृष्टि' कहलाती है। इसके द्वारा भी आलयविज्ञान में एक प्रकार की शक्ति की स्थापना की जाती है, जो (शक्ति) कालान्तर में उसी प्रकार की दृष्टि का उत्पाद करती है तथा चक्षुरादि अन्य विज्ञानों को बाह्यार्थभास भी प्रदान करती है 'ग्राहकवासना' कहलाती हैं।

तात्पर्य यह है कि जब पृथग्जन रूप आदि का दर्शन करते हैं, तब उन्हें ऐसा आभास होता है कि ये रूप आदि विज्ञान से भिन्न एक स्वतन्त्र द्रव्य हैं। इस प्रकार का आभास 'बाह्य-ग्राह्याभास' कहलाता है। इसके साथ ही उन्हें यह भी निश्चय होता है कि हमारा ज्ञान (बुद्धि) उस प्रकार के रूप आदि का ग्रहण कर रहा है। इस प्रकार का निश्चयज्ञान हो 'ग्राहकदृष्टि' कहलाता है। पूर्वोक्त बाह्य ग्राह्य एवं उस बाह्य का ग्रहण करनेवाला ग्राहक इन दोनों में द्वैत दृष्टि ही 'ग्राह्यग्राहक-दृष्टि' कहलाती है। इस ग्राह्यग्राहकदृष्टि द्वारा भी आलयविज्ञान में एक प्रकार की शक्ति स्थापित की जाती है, जो भविष्य में उसी प्रकार को ग्राह्यग्राहकदृष्टि का उत्पाद करती है, इसे ही 'ग्राहद्वयवासना' कहते हैं।

१४९. उपर्युक्त कर्मवासनाओं के साथ ग्राद्वयवासना का यहाँ सहकार दिखलाया जा रहा है—

---

१. तद्यथार्वादयोऽङ्कुर०—अ०।

२. ग्राहद्वयवासनानुगृहीता—अ०।

३. गतियाँ पाँच होती हैं, यथा—देव, मनुष्य, तिर्यक् प्रेत और नारक। द्र०—

नरकप्रेततिर्यञ्चो मनुष्याः षड् दिवौकसः।

—अभि० को० ३। १ पृ० १११।

१५०. क्षीणे पूर्वविपाकेऽन्यद्विपाकं जनयन्ति तदिति—पूर्वजन्मोपचितेन कर्मणा य इह विपाकोऽभिनिर्वृत्तस्तस्मिन् क्षीणे इति। आक्षेपकाले पर्यन्तावस्थिते यथाबलं कर्मवासना ग्राहद्वयवासनासहिता उपभुक्ताद् विपाकाद् अन्यद् विपाकं

'पूर्व विपाक के क्षीण होने पर ( कर्मवासनायें ) अन्य विपाक अर्थात् उस आलयविज्ञान को उत्पन्न करती हैं' इसका तात्पर्य है—पूर्व जन्म में संचित कर्म के द्वारा जो इस जन्म में विपाक उत्पन्न किया गया है, उसके क्षीण होने पर। आक्षेपकाल के पर्यन्त-अवस्थित होने पर ( अर्थात् समाप्त होने पर ) कर्मवासनायें ग्राहद्वयवासना के सहयोग से अपनी शक्ति के अनुरूप उपभुक्त विपाक से अन्य विपाक का अर्थात् उस आलयविज्ञान का ही उत्पाद

---

पुण्य, अपुण्य आदि कर्मों की वासनायें मनुष्य आदि गतियों का उत्पाद करती हैं। उनमें से पुण्य कर्म और उनकी वासनाओं के बल से सुगति भूमियों[1] में उत्पाद होता है तथा अपुण्य कर्म और उनकी वासनाओं के द्वारा नरक आदि दुर्गति भूमियों[2] में उत्पाद होता है। जिस प्रकार शालिबीज से शाल्यंकुर का एवं यवबीज से यवांकुर का उत्पाद होता है, उसी प्रकार कर्मवासनाओं के भेद से जन्मभेद होता है। इस तरह सुगति और दुर्गति आदि भूमियों में जन्म का आक्षेप करने में कर्मवासनायें प्रधान हेतु होती हैं। जिस प्रकार शालिबीज और यवबीज आदि के द्वारा शाल्यंकुर और यवांकुर आदि के उत्पाद में जल, मिट्टी आदि सहकारी प्रत्यय होते हैं, उसी प्रकार कर्मवासनाओं के द्वारा जन्म का आक्षेप करने में ग्राहद्वयवासनायें सहकारी प्रत्यय होती हैं।

निष्कर्ष—

**एवं न केवला: कर्मवासना ग्राहद्वय०**—जिस प्रकार केवल शालिबीज, यवबीज, आदि शाल्यंकुर, यवांकुर आदि का उत्पाद करने में सर्वथा असमर्थ हैं, जल, मिट्टी आदि के सहकारित्व से ही वे अङ्कुरोत्पादन कार्य में समर्थ हो पाते हैं. उसी तरह ग्राहद्वयवासना के सहकार से ही कर्मवासनायें अनागत जन्म का उत्पाद करने में समर्थ हो पाती हैं। इस तरह जन्मोत्पाद में कर्मवासनायें प्रधान हेतु हैं एवं ग्राहद्वयवासनायें सहकारी प्रत्यय हैं।

१५०. ऊपर कहा गया है कि कर्मवासनायें ही विपाक फल प्रदान करती हैं। अर्थात् पूर्व संचित कर्म या उनकी वासनायें अगला जन्म प्रदान करती हैं। आलयविज्ञान

---

१. तद्यथावादयोऽङ्कुर०—अ०।

१. देव, असुर, मनुष्य ये तीन सुगतिभूमियाँ हैं। कभी कभी असुर की गिनती अलग से नहीं की जाती।

२. तिर्यक, प्रेत, नरक ये दुर्गतियाँ हैं।

तादेवालयविज्ञानं जनयन्ति; आलयविज्ञानव्यतिरेकेणान्यस्य विपाकस्याभावात्। क्षीणे पूर्वविपाक इत्यनेन शाश्वतान्तं परिहरति, अन्यद् विपाकं जनयन्तीत्युच्छेदान्तम्।

करती हैं; क्योंकि आलयविज्ञान से अतिरिक्त अन्य विपाक का अभाव है। 'पूर्वविपाक के क्षीण होने पर' इस कथन द्वारा (आचार्य) शाश्वत अन्त का परिहार करते हैं तथा कर्मवासनायें 'अन्य विपाक का उत्पाद करती हैं' इस वचन द्वारा उच्छेद अन्त का परिहार करते हैं।

---

ही जन्म ग्रहण करता है। अर्थात् प्रतिसन्धिविज्ञान के रूप में प्रवृत्त होता है और वही धारावाहिकरूप से निरन्तर प्रवृत्त होता रहता है। जिस प्रकार एक बलवान् पुरुष अपने धनुष से बाण का प्रक्षेप करता है, तो उसके शरीर की एक बार की क्रिया से ही वह बाण उस पुरुष के बल के अनुसार लगातार आगे बढ़ता रहता है; ठीक उसी प्रकार कर्मवासनाओं द्वारा प्रक्षिप्त विपाक विज्ञान उन वासनाओं की शक्ति के अनुरूप निरन्तर धारावाहिकरूप से प्रवृत्त होता रहता है।

किसी कर्मविशेष के द्वारा प्रक्षिप्त आलयविज्ञान की गतिशक्ति जब क्षीण होने लगती हैं, तब अन्य कर्मों की वासनायें, जो दूसरे विज्ञानों द्वारा परिपुष्ट कर दी गयी हैं, अगले विपाकविज्ञान का उत्पाद करने में संलग्न हो जाती हैं। फलतः वर्तमान जीवन के समाप्त होते ही उन वासनाओं द्वारा अगले जन्म के आलयविज्ञान का प्रतिसन्धान कर दिया जाता है। इस प्रकार आलयविज्ञान की धारा यावत्संसार निरन्तर (बीच में विना त्रुटित हुए) प्रवृत्त होती रहती है। आलयविज्ञान से अतिरिक्त अन्य विज्ञान इस प्रकार के नहीं है। वे कभी कभी उत्पन्न होते हैं, कभी उत्पन्न नहीं होते, अतः उनकी धारा बीच-बीच में टूट जाती है। इसलिये आलयविज्ञान ही एकमात्र विपाक है, अन्य विज्ञान विपाक नहीं हो सकते। वैभाषिक आदि अन्य मतों में शरीर, चक्षु आदि इन्द्रियाँ ये सब विपाक हैं, किन्तु आगमानुयायी विज्ञानवाद में केवल आलयविज्ञान ही एकमात्र विपाक है।

[आलयविज्ञान में स्थित वासनायें, उन वासनाओं का विभाजन, आलयविज्ञान और वासनाओं का परस्पर सम्बन्ध—इत्यादि बातें अत्यन्त महत्त्वपूर्ण एवं विचारणीय हैं; किन्तु इन सब बातों का स्पष्ट प्रतिपादन थोड़े शब्दों में नहीं किया जा सकता। अत एव इस ग्रन्थ के अन्त में हम 'आलयविज्ञान प्रकरण' नामक एक परिशिष्ट का संयोजन कर रहे हैं, जिसमें उपर्युक्त विषयों पर अधिक प्रकाश डालने का प्रयास करेंगे।]

१५१. चक्षुरादिविज्ञानव्यतिरिक्तम् आलयविज्ञानमस्ति, तदेव च सर्वबीजकम्, न चक्षुरादिविज्ञानमिति कुत एतत्? आगमाद् युक्तितश्च। उक्तं हि भगवताऽभिधर्मसूत्रे—

अनादिकालिको धातुः सर्वधर्मसमाश्रयः।
तस्मिन् सति गतिः सर्वा निर्वाणाधिगमोऽपि वा॥

चक्षुरादि विज्ञानों से भिन्न आलयविज्ञान है और वही सर्वबीजक है, चक्षुरादि विज्ञान सर्वबीजक नहीं है, यह कैसे (आप जानते हैं)?

आगम और युक्ति से। भगवान् बुद्ध ने अभिधर्म सूत्र में कहा भी है—

सभी धर्मों का आश्रय (एक) अनादिकालिक धातु है। उसके होने पर ही समस्त गतियाँ होती हैं और निर्वाण का अधिगम भी होता है।

---

उपसंहार—

**क्षीणे पूर्वविपाके इत्यनेन शाश्वता०**—आलयविज्ञान नित्य नहीं है। पूर्व कर्मों से आक्षिप्त होने के कारण वह क्षीण हो जाया करता है। फलतः आलयविज्ञान आत्मवादियों की आत्मा से अत्यन्त भिन्न है। अत एव कारिकागत '**क्षीणे पूर्वविपाके**' इस अंश द्वारा शाश्वत-अन्त का परिहार किया गया है।

यहाँ यह सन्देह हो सकता है कि जब पूर्व कर्मों द्वारा आक्षिप्त आलयविज्ञान समाप्त हो जाता है, तो फिर अनागत जन्म कैसे होता है?

इस सन्देह का निराकरण आचार्य ने '**अन्यद् विपाकं जनयन्ति**' इस कारिकांश द्वारा किया है। अर्थात् यद्यपि पूर्व कर्मों द्वारा आक्षिप्त आलयविज्ञान विनष्ट हो जाता है, तथापि दूसरे कर्मों द्वारा तत्काल अन्य आलयविज्ञान का आक्षेप कर दिया जाता है। फलतः सन्तति का उच्छेद नहीं हो पाता। इसलिये सन्तति के उच्छेद का भय नहीं है। इस तरह '**अन्यद् विपाकं जनयन्ति**' इसके द्वारा उच्छेद-अन्त का परिहार किया गया है।

१५१. ऊपर आलयविज्ञान एवं क्लिष्ट मनोविज्ञान के स्वरूप एवं उनकी प्रक्रिया का स्थूल रूप से प्रतिपादन किया गया है। अब यहाँ आगम प्रमाण एवं युक्ति द्वारा आलयविज्ञान की सिद्धि का उपक्रम किया जा रहा है—

पूर्वपक्ष—

**चक्षुरादिविज्ञानव्यतिरिक्तम्०**—चक्षुर्विज्ञान आदि विज्ञानों से भिन्न आलयविज्ञान नामक कोई विज्ञान है और वह सर्वबीजक है, इसमें प्रमाण क्या है?

१५२. न चालयविज्ञानमन्तरेण संसारप्रवृत्तिर्निवृत्तिर्वा युज्यते। तत्र संसारप्रवृत्तिर्निकायसभागान्तरेषु प्रतिसन्धिबन्धः। निवृत्तिः सोपधिशेषो निरुपधिशेषश्च निर्वाणधातुः।

आलयविज्ञान के विना संसार की प्रवृत्ति एवं संसार से निवृत्ति ( दोनों ) युक्त नहीं है। संसारप्रवृत्ति का तात्पर्य दूसरे दूसरे निकायसभागों में प्रतिसन्धि होने से है। निवृत्ति का तात्पर्य सोपधिशेष निर्वाणधातु और निरुपधिशेष निर्वाणधातु से है।

---

**सिद्धान्तपक्ष—**

**आगमाद् युक्तितश्च**—आलयविज्ञान को सिद्ध करने के लिये पुष्कल आगमप्रमाण एवं युक्तियाँ हैं।

वैभाषिक एवं सौत्रान्तिक आदि स्वयूथ्य बौद्ध मतावलम्बियों के लिये आगम एवं युक्ति दोनों का प्रयोग किया जाता है तथा अन्य अबौद्ध तैर्थिकों को आलयविज्ञान की स्थिति का बोध कराने के लिये केवल युक्तियाँ प्रदर्शित की जाती हैं।

**आगमप्रमाण**—योगाचारभूमि की पूर्वटीका में १७ आगमों को उद्धृत करके आलयविज्ञान की सिद्धि की गयी है[1], किन्तु उनमें से यहाँ आचार्य ने केवल अभिधर्मसूत्र का ही उद्धरण किया है। यह केवल उपलक्षणमात्र है, वैसे आलयविज्ञान को सिद्ध करनेवाले अनेक आगम उपलब्ध होते हैं।

**अनादिकालिको धातुः सर्वधर्म०**—अभिधर्म सूत्र में कहा गया है कि जो धातु अनादि काल से प्रवृत्त है और जो समस्त सांक्लेशिक और वैयवदानिक धर्मों का आश्रय है, वही संसार और निर्वाण दोनों का साधक हेतु है। उसके होने पर ही समस्त जीवों की उत्पत्ति, मृत्यु आदि अवस्थायें उपपन्न हो सकती हैं तथा मार्गाभ्यास करने पर निर्वाण तक प्राप्त किया जा सकता है। यदि इस प्रकार की किसी धातु का अस्तित्व न होगा तो जीवों के समस्त कर्म व्यर्थ ( निष्फल ) होने लगेंगे, फलतः संसार और निर्वाण कुछ भी सिद्ध न हो सकेगा। उस प्रकार की धातु केवल आलयविज्ञान ही हो सकता है। अन्य कोई विज्ञान उसका स्थान ग्रहण नहीं कर सकता। इससे ज्ञात होता है कि आलयविज्ञान अवश्य होता है और वह सर्वबीजक भी होता है।

१५२. **युक्तिप्रमाण**—योगाचारशास्त्रों में आलयविज्ञान सिद्ध करने के लिये इतनी अधिक युक्तियाँ प्रदर्शित की गयी हैं कि उन सबका पूरा पूरा साङ्गोपाङ्ग उल्लेख करना यहाँ

---

1. द्र०—तिब्बती तंग्युर, पु० सं० १११ ( जापानी संस्करण )।

१६५. उक्तः परतन्त्रः। परिनिष्पन्नः कथमित्यत आह—

**निष्पन्नस्तस्य पूर्वेण सदा रहितता तु या ॥२१॥**

परतन्त्र लक्षण कह दिया गया। परिनिष्पन्न स्वभाव किस प्रकार का है ? उसे दिखाने के लिये आचार्य वसुबन्धु कहते हैं—

उस ( परतन्त्र ) की पूर्व ( परिकल्पित लक्षण ) से जो सदा रहितता है, वह परिनिष्पन्न है।

---

है, कि जो बुद्धि बाह्यार्थ का आरोप कर रही है, उस बुद्धि का वह आधार या अधिष्ठान आलम्बन बने। जैसे—जिस समय रज्जु में सर्प का आरोप होता है, उस समय सर्पग्राहक बुद्धि का वह रज्जु आलम्बन अवश्य होती है। रज्जु को आलम्बन बनाये विना उसमें सर्प का आरोप कथमपि सम्भव नहीं है।

परिनिष्पन्न अर्थात् विज्ञानवादियों की शून्यता एवं नैरात्म्य भी रूप आदि धर्मों में होनेवाले बाह्यार्थारोप का अधिष्ठान नहीं हो सकते, क्योंकि वे ( शून्यता एवं नैराम्य ) साधारण पृथग्जनों के दृष्टिगोचर नहीं होते। जब आरोपिका बुद्धि उनका आलम्बन ही नहीं कर सकती, तो ऐसी हालत में उनमें बाह्यार्थ का आरोप होना भी सम्भव नहीं है। अपिच—जिस क्षण परिनिष्पन्न का साक्षात्कार होता है, उस समय आरोपिका बुद्धि (अर्थात् बाह्यार्थाभास) तत्क्षण सर्वथा नष्ट ही हो जाती है।

निष्कर्ष यह है कि बाह्यार्थत्वारोप के अधिष्ठान रूप आदि धर्म होते हैं और वे ही परतन्त्र लक्षण हैं। इस परतन्त्र लक्षण की परिधि में पञ्चस्कन्ध, षडायतन आदि समस्त संस्कृत धर्म आ जाते हैं।

विज्ञानवादी शास्त्रों में परतन्त्र लक्षण का दो भागों में विभाजन किया गया है, यथा—१. अशुद्ध परतन्त्र एवं २. शुद्ध परतन्त्र।

१. समस्त सांसारिक वस्तुयें ( धर्म ), जिन पर कर्म एवं क्लेशों का प्रभाव पड़ता है, वे सब धर्म 'अशुद्ध परतन्त्र' कहलाते हैं।

२. आर्यों का समाहित ज्ञान, सर्वज्ञ ज्ञान, बुद्ध के काय वाक्‌क्षेत्र ये सब 'शुद्ध परतन्त्र' कहलाते हैं।

इन सबके परतन्त्र होने में कोई भेद नहीं है। शुद्ध और अशुद्ध भेद का आधार केवल कर्म एवं क्लेशों से प्रभावित न होना या होना मात्र है।

३. परिनिष्पन्न लक्षण—

१६५. उक्त परतन्त्रः। परिनिष्पन्नः कथम्०—ऊपर कहा गया है कि रूप आदि धर्मों का बाह्यार्थ होना अर्थात् बाह्यार्थत्व या रूप आदि के अभिधेयत्व की स्वलक्षणसत्ता

अविकारपरिनिष्पत्त्या[1] स परिनिष्पन्नः। तस्येति परतन्त्रस्य, पूर्वेणेति परिकल्पितेन। तस्मिन् विकल्पे ग्राह्यग्राहकभावः परिकल्पितः। तथा हि—तस्मिन् विकल्पे ग्राह्यग्राहकत्वम् अविद्यमानमेव परिकल्प्यत इति परिकल्पितमुच्यते। तेन ग्राह्यग्राहकेण परतन्त्रस्य सदा सर्वकालं अत्यन्तरहितता या, स परिनिष्पन्नस्वभावः।

अविकार ( अहेतुक ) निष्पत्ति के कारण वह परिनिष्पन्न कहलाता है। 'तस्य' ( उसका ) का तात्पर्य परतन्त्र से है, 'पूर्वेण' ( पूर्व से ) का तात्पर्य परिकल्पित से है। यथा—उस विकल्प ( परतन्त्र ) में अविद्यमान ही ग्राह्य-ग्राहकभाव परिकल्पित होता है, इसलिये ( वह ग्राहकभाव ) परिकल्पित कहलाता है। उस ग्राह्य-ग्राहक से परतन्त्र की जो सदा अर्थात् सार्वकालिक अत्यन्त रहितता है, वह परिनिष्पन्न स्वभाव है।

---

'परिकल्पित लक्षण' है तथा रूप आदि, जो हेतु-प्रत्ययों से उत्पन्न हैं, वे संस्कृत धर्म 'परतन्त्र लक्षण' हैं। इन ( परिकल्पित एवं परतन्त्र ) दोनों में से परतन्त्र में जो पहलेवाले परिकल्पित लक्षण से सदा रहितता है, वह 'परिनिष्पन्न लक्षण' है। अर्थात् रूप आदि परतन्त्र लक्षणों में बाह्यार्थ की रहितता ( शून्यता ) 'परिनिष्पन्न लक्षण' है।

परिनिष्पन्न स्वभाव ही विज्ञानवादियों के मत में शून्तता एवं धर्मनैरात्म्य है। यह नित्य भी है, इसलिये निर्हेतुक है। अर्थात् यह हेतु-प्रत्ययों से उत्पन्न नहीं है।

आर्य असङ्ग के शास्त्रों में शून्यता या धर्मनैरात्म्य का प्रतिपादन दो प्रकार से किया हुआ उपलब्ध होता है। दोनों ही प्रकारों का उद्देश्य समान है। अर्थात् उनके अभिप्राय में किञ्चित् भी भेद नहीं है। फिर भी प्रतिपादन की शैली, उसके लिये प्रयुक्त युक्तियाँ एवं समझाने के प्रकार भिन्न-भिन्न हैं।

**१. प्रथम प्रतिपादन प्रकार—**

इसमें बाह्यार्थ को प्रतिषेध्य बनाया गया है तथा एक ही विषय ( वस्तु ) में जो अनेकविध प्रतीतियाँ होती हैं, उन्हें युक्ति के रूप में प्रयुक्त किया गया है। इसका उल्लेख आर्य असङ्ग ने अपने 'महायानसंग्रह' नामक ग्रन्थ में विस्तारपूर्वक किया है। हम यहाँ उसका संक्षेप प्रस्तुत कर रहे है।

"जिस प्रकार एक ही द्रव वस्तु प्रेतों, नारकों, मनुष्यों, देवों एवं तिर्यकों को भिन्न-भिन्न प्रतीत होती है, ठीक यही स्वभाव समस्त वस्तुओं का है। अर्थात् वे भिन्न-भिन्न दिखलायी पड़ती हैं। इसलिये बाह्यार्थ हमारे मत में असत् है[1]।"

---

१. इति। आविकार०—स०।

१. द्र०—तिब्बती तंग्युर, पु० सं० ११२ (महायान संग्रह) पृ० २२३ (जापानी संस्करण)।

यदि बाह्यार्थ सत् हैं और आध्यात्मिक वासनायें ही रूप, शब्द आदि के रूप में परिणत नहीं होतीं, तो एक ही द्रव वस्तु में पूय, अमृत आदि भिन्न प्रतीतियाँ कैसे हो सकेंगी; क्योंकि बाह्यार्थ के सत् माने जाने पर पूय, अमृत आदि होने का हेतु केवल भौतिक परमाणुओं पर निर्भर रहेगा। एक द्रव वस्तु, उदाहरणार्थ एक गिलास पानी में जो पानी के परमाणु हैं, वे न तो अमृत के परमाणु हैं, न पूय के, न रक्त आदि के ही परमाणु हैं और न उन परमाणुओं में कोई ऐसी शक्ति ही विद्यमान है कि वे तत्काल अमृत आदि के परमाणु के रूप में परिणत हो जायँ। यदि ऐसा सम्भव होता तो एक मनुष्य के सम्मुख भी उस पानी में तीनों चीजें दिखलायी पड़तीं। इसलिये पानी आदि के विद्यमान होने में बाह्य भौतिक परमाणु हेतु नहीं हैं; अपितु देव, मनुष्य, नारक आदि की आन्तरिक वासनायें ही अमृत, पानी, रक्त-पूय आदि के रूप में परिणत हो जाती हैं। फलतः वह द्रव वस्तु, जब उसके सामने देव आते हैं, तो अमृत के रूप में, जब मनुष्य आते हैं, तो पानी के रूप में और जब नारकीय सत्त्व आते हैं, तो रक्त-पूय आदि के रूप में दिखलाई पड़ती है।

देव, मनुष्य, असुर आदि अनेक जाति के सत्त्व जब एक देश और एक काल में एकत्र होते हैं, तो वे एक ही द्रव वस्तु को भिन्न भिन्न रूप में देखते हैं। एक ही वस्तु का एक ही काल में भिन्न-भिन्न रूप में दिखलाई पड़ना, बाह्यार्थदृष्टि से सर्वथा असम्भव है। आन्तरिक वासना पर निर्भर होने से ही यह सब कुछ सम्भव है। अतः यह सिद्ध होता है कि रूप आदि धर्मों का बाह्य अस्तित्व नहीं है; अपितु उनका अस्तित्व आन्तरिक वासनाओं पर निर्भर है।

अपि च—विना बाह्यार्थ के भी स्वप्न आदि में ज्ञान उत्पन्न होता है और उसी आधार पर सुख, दुःख आदि अनुभूतियाँ भी होती हैं। अतीत और अनागत यद्यपि बाह्यतः असत् हैं; तथापि तद्विषयक ज्ञान उत्पन्न होता ही है। इन सब उदाहरणों से यह निष्कर्ष निकलता है कि रूप आदि अर्थों का बाह्य अस्तित्व नहीं है।

२. द्वितीय प्रतिपादन प्रकार—

यह प्रतिपादन प्रकार आर्य असङ्ग के 'महायानसंग्रह' एवं 'बोधिसत्त्वभूमि' में अत्यन्त विस्तार एवं स्पष्टता के साथ उपलब्ध होता है। हम उनके आधार पर यहाँ संक्षेप प्रस्तुत कर रहे हैं—

प्रायः समस्त पृथग्जन रूप आदि धर्मों को अभिधेयत्वेन समझते हैं। अर्थात् वे यह जानते हैं कि यह धर्म 'रूप' कहलाता है, यह 'शब्द' कहलाता है—इत्यादि। जब किसी पृथग्जन से यह पूछा जाता है कि घट शब्द का अभिधेय क्या है? तो वह तत्काल उत्तर देता है कि घट शब्द का अभिधेय यह सम्मुखस्थ कम्बुग्रीवादिमान् पदार्थ है और वह उसे अंगुलि-

निर्देश द्वारा दिखला भी देता है। वह ऐसा उत्तर नहीं दे पाता कि घटशब्द द्वारा आरोपित धर्म, जो कि हमारी बुद्धि में प्रतिभासित होता है, वह घटशब्द का अभिधेय है। फलतः सिद्ध होता है कि पृथग्जन घटशब्द के अभिधेय की स्वलक्षणसत्ता या वस्तुसत्ता ग्रहण करते हैं। इस प्रकार की दृष्टि सहज है। वह पृथग्जनों की सन्तान में अनादिकाल से विद्यमान है। केवल पृथग्जनों में ही नहीं, अपितु समस्त जीवों में इस प्रकार की दृष्टि होती है। यही दृष्टि यहाँ 'धर्मात्मदृष्टि' कहलाती है। इसका दूसरा एवं सही नाम 'अभिधेयस्वलक्षणग्राहक-दृष्टि' भी है।

उपर्युक्त अभिधेय की स्वलक्षणसत्ता या उसकी वस्तुसत्ता का खण्डन करने के लिये 'महायानसंग्रह' में मुख्यतः तीन युक्तियाँ प्रदर्शित की गयी हैं, यथा—

क. **प्रथम युक्ति**—घट घटशब्द का अभिधेय है, इसमें कोई विप्रतिपत्ति नहीं; किन्तु यदि घटशब्द का अभिधेयत्व वस्तुसत् है, तो उसे सम्मुखस्थ कम्बुग्रीवादिमान् पिण्ड का स्वभाव होना चाहिए और उसे नाम एवं कल्पना से अनपेक्ष होना चाहिए। इतना ही नहीं, 'अयं घटः' इस ( संकेतजन्य ) बुद्धि को भी संकेत पर निर्भर नहीं रहना चाहिये। ऐसी स्थिति में कम्बुग्रीवादिमान् पिण्ड में 'यह घट है' इस प्रकार के संकेतग्रह से पूर्व भी 'अयं घटः' इस प्रकार की बुद्धि का उत्पाद होना चाहिये। किन्तु ऐसा होता नहीं है। 'अयं घटः' यह बुद्धि तभी उत्पन्न होते दिखाई देती है, जब कि कम्बुग्रीवादिमान् पिण्ड में 'यह घट शब्द का अभिधेय है'—इस प्रकार का पहले से ही संकेतग्रह हुआ रहता है। फलतः यह सिद्ध होता है कि घट का घटशब्द का अभिधेय होना सर्वथा संकेत पर निर्भर करता है, न कि वस्तुवशात् घट घटशब्द का अभिधेय है। इसीलिये कहा जाता है कि घट का अभिधेयत्व स्वलक्षणसत् नहीं है।

ख. **द्वितीय युक्ति**—यदि वस्तुओं की शब्दाभिधेयता वस्तुवशात् ( स्वलक्षणतः या परमार्थतः ) होती, तो एक ही वस्तु में अनेक वस्तु होने का प्रसङ्ग होगा। यथा—ज्ञातव्य है कि एक वस्तु के अनेक पर्याय होते हैं। अर्थात् एक ही चन्द्र में 'शशी', 'हिमांशु', 'राकेश' आदि अनेक नामों की प्रवृत्ति होती है। चन्द्र भी उन अनेक नामों का अभिधेय होता है। चन्द्र का, उन अनेक नामों का अभिधेय होना, यदि वस्तुवशात् है, तो उन अनेक नामों के पीछे जितनी कल्पनायें ( बुद्धियाँ ) उत्पन्न होती हैं और उन कल्पनाओं में जैसा-जैसा प्रतिभास होता है, वैसा-वैसा स्वरूप चन्द्र में भी विद्यमान होना चाहिए। जिस प्रकार प्रत्येक नाम ( पर्याय ) एक दूसरे से भिन्न हैं और उनके बीच किसी तरह का सम्बन्ध नहीं है। उसी प्रकार उन नामों द्वारा आनीत ( उत्पन्न ) कल्पनायें भी पृथक् पृथक् हैं और उनमें होनेवाले

प्रतिभासों का आकार भी भिन्न भिन्न है। 'अयं शशी'—यह बुद्धि शशी-आकारवाली है, हिमांशु-आकारवाली नहीं है। इसी प्रकार 'अयं हिमांशुः,-यह बुद्धि भी हिमाशु-आकारवाली है, शशी-आकारवाली नहीं है। क्योंकि कल्पना बुद्धि जिस समय 'अयं शशी'-इस प्रकार ग्रहण करती है, उस समय वह 'अयं हिमांशुः'-इस प्रकार परिच्छेद नही करती। फलतः एक ही चन्द्रवस्तु में अनेक वस्तु होने का प्रसङ्ग हो जायगा। अर्थात् वह उतना हो जायगा, जितने आकार उन नामपर्यायों ( संकेतों ) से उत्पन्न कल्पनाओं में प्रतिभासित होते हैं; क्योंकि चन्द्र का, उन संकेतों का अभिधेय होना, आपने वस्तुवशात् स्वीकार किया है। किन्तु चन्द्र एक ही वस्तु है, अनेक नहीं। फलतः चन्द्र का, 'शशी'-शब्द का अभिधेय होना, 'हिमांशु-शब्द का अभिधेय होना या 'राकेश'-शब्द का अभिधेय होना वस्तु के वश से नहीं है; अपितु तत्तत् संकेतों पर निर्भर है।

**ग. तृतीय युक्ति**—कभी-कभी दो व्यक्तियों के लिये एक ही नाम प्रवृत्त होता है। जैसे—किन्हीं दो सज्जनों को 'उपगुप्त' कहा जाता है। उन दोनों व्यक्तियों का यदि 'उपगुप्त' इस नाम का अभिधेय होना स्वलक्षणतः सत् है, तो ऐसी स्थिति में वे दोनों पुरुष एक हो जायँगे। क्योंकि वे दोनों 'इमौ उपगुप्तः' इस उद्देश्य-विधेय के अवसर पर बुद्धि में भिन्न-भिन्न प्रतिभासित नहीं होते, अपितु उस कल्पना के क्षेत्र में उपगुप्तमात्र प्रतिभासित होता है। यदि अभिधेय स्वलक्षणसत् है, तो उस कल्पना में जैसा प्रतिभास होता है, वैसा ही उन दोनों का स्वभाव हो जायगा। फलतः दोनों व्यक्ति एक हो जायँगे। किन्तु वे दोनों एक नहीं हैं। अतः सिद्ध होता है कि उन दोनों पुरुषों का, 'उपगुप्त'-शब्द का अभिधेय होना, वस्तुवशात् नहीं है, अपितु वह 'उपगुप्त'-इस संकेत पर निर्भरमात्र है।

उपर्युक्त तीनों युक्तियों द्वारा यह सिद्ध किया गया है कि समस्त धर्मों का अभिधेयत्व अर्थात् अभिधेय होना, वस्तुसत् नहीं है। अभिधेय का स्वलक्षण होना एवं बाह्यार्थ होना इन दोनों में कोई अन्तर नहीं है। इसी प्रकार बाह्यार्थग्राहकदृष्टि एवं अभिधेयस्वलक्षणग्राहकदृष्टि में भी कोई भेद नहीं है। जो बाह्यार्थग्राहकदृष्टि है, वही अभिधेयस्वलक्षणग्राहकदृष्टि भी है और जो अभिधेयस्वलक्षणग्राहकदृष्टि है, वही बाह्यार्थग्राहकदृष्टि भी है। क्योंकि जब घट का बाह्यार्थत्वेन ग्रहण किया जाता है, तब वह बुद्धि से अत्यन्त दूर एवं पृथक् गृहीत होता है। बुद्धि से एकदम पृथक् ग्रहण होना ही अभिधेयस्वलक्षणग्राहकदृष्टि है। इसे ही ग्राह्यग्राहकद्वयदृष्टि भी कहते हैं।

आर्य असङ्ग के उपर्युक्त दोनों प्रतिपादन प्रकारों का मूल अभिप्राय एक ही है, फिर भी समझाने की दृष्टि से दो विधियाँ अपनायी गयी हैं। दोनों पद्धतियों के प्रतिपाद्य में

यद्यपि कोई भेद नहीं है और दोनों ही के द्वारा बाह्यार्थ से रहितता अर्थात् शून्यता का प्रतिपादन किया गया है; तथापि व्याख्यान की दूसरी पद्धति ( द्वितीय प्रतिपादन प्रकार ) का रहस्य प्रकट करना कठिन है। द्वितीय प्रतिपादन प्रकार में प्रदर्शित युक्तियों द्वारा क्या सिद्ध किया गया है और कैसे सिद्ध होता है, इस विषय में विद्वानों में मतभेद हैं। प्राचीन समय में तिब्बत के विद्वान् कहा करते थे कि आर्य असङ्ग की द्वितीय व्याख्यानपद्धति द्वारा बाह्यार्थ का निराकरण नहीं होता, अपितु उससे केवल अन्यापोह सिद्ध होता है। बाह्यार्थ से रहितता ( शून्यता ) सिद्ध करनेवाली युक्तियाँ तो प्रथम प्रतिपादन प्रकार में प्रदर्शित युक्तियाँ ही हैं। आचार्य चोंख पा सुमतिकीर्ति से पूर्व तिब्बती विद्वानों में प्रायः ऐसे ही विचार प्रचलित थे। आचार्य चोंखपा सुमतिकीर्ति ने ही सर्वप्रथम यह घोषणा की कि आर्य असंग के दोनों ही व्याख्यानप्रकार बाह्यार्थ का निराकरण करते हैं और दोनों के अभिप्राय में किञ्चिद् भी भेद नहीं है। उन्होंने अपने इस कथन की पुष्टि के लिये आर्य असंग के अनेक ग्रन्थों के उद्धरण प्रस्तुत किये और अपनी स्वतन्त्र युक्तियों का भी प्रयोग किया। फलतः बाद के आचार्य भी यही मानने लगे। उनके कथन का आंशिक संकेत हमने ऊपर कर दिया है। विस्तारपूर्वक जानने के लिये उनके 'नेयार्थनीतार्थविभंगशास्त्र' नामक ग्रन्थ का अवलोकन करना चाहिए।

आर्य असङ्ग द्वारा प्रस्तुत उपर्युक्त युक्तियों में से प्रथम प्रतिपादन प्रकार में प्रदर्शित युक्तियों का आश्रय लेकर आचार्य वसुबन्धु ने अपने प्रस्तुत ग्रन्थ में बाह्यार्थ का निराकरण किया है।

आचार्य धर्मकीर्ति ने अनेकधा युक्तिपुरःसर बाह्यार्थ का निराकरण किया है। उनमें से हम यहाँ 'सहोपलम्भनियम' नामक युक्ति का संक्षेपतः निरूपण प्रस्तुत कर रहे हैं।

बाह्यार्थवादियों के मत में घट, पट आदि रूप चक्षुर्विज्ञान आदि के आलम्बनप्रत्यय होते हैं और वे चक्षुर्विज्ञान आदि से पूर्व विद्यमान होते हैं। क्योंकि उन घट, पट आदि आलम्बनप्रत्ययों से चक्षुर्विज्ञान आदि उत्पन्न होते हैं, इसलिये घट, पट आदि रूप पहले विद्यमान होते हैं तथा चक्षुर्विज्ञान आदि पीछे उत्पन्न होते हैं। फलतः वे ( घट आदि रूप एवं चक्षुर्विज्ञान ) भिन्न-भिन्न सिद्ध होते हैं।

आचार्य धर्मकीर्ति ने उन ( रूप एवं चक्षुर्विज्ञान ) की भिन्नकालिकता का निरास कर उन्हें समकालिक सिद्ध किया है। उनका कहना है कि रूप एवं चक्षुविज्ञान प्रत्येक देश एवं प्रत्येक काल में साथ-साथ ही उपलब्ध हुआ करते हैं। अर्थात् जहाँ रूप है, वहाँ चक्षुर्विज्ञान है; जहाँ चक्षुर्विज्ञान है, वहाँ रूप भी है। इसी तरह जिस समय रूप है, उस समय चक्षुर्विज्ञान

है और जिस समय चक्षुर्विज्ञान है, उस समय रूप भी है। रूप और चक्षुर्विज्ञान—ये दोनों निश्चयपूर्वक साथ-साथ उपलब्ध होते हैं। यह स्वसंवेदन द्वारा सिद्ध है। इसे ही 'सहोपलम्भनियम' कहते हैं। इस नियम द्वारा यह सिद्ध होता है कि रूप और चक्षुर्विज्ञान स्वभावतः भिन्न नहीं हैं; क्योंकि इस प्रकार का सहोपलम्भनियम बिना सम्बन्ध के नहीं हो सकता। सम्बन्ध दो ही प्रकार का होता है—१. तदुत्पत्ति सम्बन्ध एवं २. तादात्म्य सम्बन्ध। इन ( रूप और चक्षुर्विज्ञान ) में तदुत्पत्ति सम्बन्ध तो हो नहीं सकता, क्योंकि तदुत्पत्ति सम्बन्ध होने पर सहोपलब्धि का नियम नहीं बन सकता। फलतः इनमें तादात्म्य सम्बन्ध ही युक्तियुक्त प्रतीत होता है। जिस प्रकार श्वेत पट और उस पट की श्वेतिमा में तादात्म्य सम्बन्ध होता है, उसी प्रकार चक्षुर्विज्ञान एवं रूप स्वभावतः एकात्मक हैं, यथा—

सकृत्संवेद्यमानस्य नियमेन धिया सह।
विषयस्य ततोऽन्यत्वं केनाकारेण सिध्यति॥
भेदश्च भ्रान्तविज्ञानैर्दृश्येतेन्दाविवाद्वये॥[1]

माध्यमिक बीज, अंकुर आदि समस्त धर्मों को निःस्वभाव मानते हैं। उनके निःस्वभावतापक्ष पर आक्षेप करते हुए आचार्य धर्मकीर्ति कहते हैं कि बीज में जो अंकुरोत्पादक शक्ति है, यदि वह संवृतिसत्य है अर्थात् परिकल्पितमात्र है, तो उससे अंकुर आदि कैसे उत्पन्न हो सकते हैं अर्थात् नहीं हो सकते, जिस प्रकार कि आकाश से किसी वस्तु का उत्पाद सम्भव नहीं है। इस प्रकार निःस्वभावतापक्ष का खण्डन करते हुए उन्होंने बीज आदि वस्तुओं की स्वाभाविक सत्ता प्रतिपादित की है, यथा—

अशक्तं सर्वमिति चेद् बीजादेरंकुरादिषु।
दृष्टा शक्तिर्मता सा चेत् संवृत्यास्तु यथा तथा॥[2]

इस तरह उन्होंने रूप आदि धर्मों का अस्तित्व स्वीकार किया है। फलतः निष्कर्ष यह निकलता है कि धर्मकीर्ति आदि युक्त्यनुयायी विज्ञानवादी एवं आर्य असङ्ग आदि आगमानुयायी विज्ञानवादी आचार्यों ने रूप आदि धर्मों के अस्तित्व का कभी भी अपलाप नहीं किया है अर्थात् उनका अस्तित्व स्वीकार किया है।

समस्त धर्म स्वलक्षण एवं सामान्यलक्षण में विभक्त हैं। जो धर्म हेतु-प्रत्ययों से जनित हैं, वे सब स्वलक्षण हैं। जो हेतु-प्रत्ययों से उत्पन्न नहीं होते, फिर भी जिनका

---

१. द्र०—प्रमाणवार्तिक प्रत्यक्षपरिच्छेद कारिका नं० ३८८–३८९ पृ० २१४।
२. द्र०—प्र० वा० ( प्रत्यक्ष परि० ) का० : ४ पृ० १००–१०१।

अस्तित्व होता है, ऐसे धर्म सामान्यलक्षण होते हैं। आकाश आदि सामान्यलक्षण हैं। तैमिरिकों को दिखलायी पड़नेवाले केशोण्डुक, द्विचन्द्र एवं रज्जु-सर्प आदि सामान्यलक्षण भी नहीं हैं; क्योंकि वे सर्वथा अलीक हैं। उनकी किसी भी प्रकार की सत्ता नहीं है। इसीलिये आचार्य धर्मकीर्ति कहते हैं—

केशादयो न सामान्यमनर्थाभिनिवेशतः[1]॥

इस तरह हम देखते हैं कि आकाश यद्यपि स्वलक्षण नहीं हैं, वस्तु नहीं हैं, परिकल्पित हैं; फिर भी उनका अस्तित्व है। इसलिये विज्ञानवादी किसी भी सद्धर्म का अपवाद या खण्डन नहीं करते। जिन धर्मों में जो लक्षण सर्वथा असत् होते हैं, फिर भी जिनका प्रतिभास होता है, ग्रहण होता है और उनके प्रति आसक्ति होती है, ऐसे परिकल्पित लक्षण का खण्डन किया जाता है। जैसे—रूप आदि में बाह्यार्थ का अस्तित्व न कभी था, न है और न कभी होगा; फिर भी अज्ञानवश बाह्यार्थ का प्रतिभास होता है, ग्रहण होता है और उसके प्रति आसक्ति होती है। फलतः उस बाह्यार्थ का प्रतिषेध किया जाता है। उस बाह्यार्थ से रहितता ही 'परिनिष्पन्नलक्षण' है और यही विज्ञानवादियों को शून्यता है, धर्मनैरात्म्य है एवं परमार्थसत्य है। इसी अभिप्राय से आचार्य स्थिरमति कहते हैं—

तथा हि तस्मिन् विकल्पे...परिनिष्पन्नस्वभावः०—

हमने पहले कहा है कि चक्षुर्विज्ञान रूप का परतन्त्रलक्षण है[2]। इसीलिये चक्षुर्विज्ञान में जो बाह्यार्थ से रहितता है, वही शून्यता रूप की भी शून्यता है। जो रूप में बाह्यार्थ से रहितता है, वही चक्षुर्विज्ञान की भी शून्यता है। अर्थात् दोनों का परिनिष्पन्न लक्षण एक ( अभिन्न ) ही है। यही बात आचार्य धर्मकीर्ति ने भी कही है, यथा—

तत्रैकस्याप्यभावेन द्वयमप्यवहीयते।
तस्मात्तदेव तस्यापि तत्त्वं या द्वयशून्यता[3]॥

इसी प्रकार शब्द में जो शून्यता है, वही श्रोत्रविज्ञान की भी शून्यता है और श्रोत्रविज्ञान में जो शून्यता है, वही शब्द की भी शून्यता है। इसी प्रकार सब में जानना चाहिये। फिर भी रूप में जो शून्यता है, वह शब्द आदि की शून्यता नहीं है। उन दोनों ( रूप और शब्द ) की शून्यता भिन्न-भिन्न है। यही बात अन्य धर्मों के बारे में भी जाननी चाहिये।

---

१. द्र०—प्र० वा० ( प्रत्यक्ष परि० ) का० ७ पृ० १०२।
२. द्र०—त्रिं० १६४ पृ० ३०५।
३. द्र०—प्र० वा० ( प्रत्यक्ष परि० ) का० २१३ पृ० १६४।

यह बाह्यार्थ से रहितता या शून्यता किसी ईश्वर, महेश्वर या ब्रह्मा आदि की कृपा से निर्मित नहीं है और न तो किसी तर्क या युक्ति की वजह से सिद्ध है; अपितु वह सर्वदा स्वतःसिद्ध वस्तु की धर्मता ( स्थिति ) है। यदि पृथग्जन रूप आदि को बाह्यार्थ समझ लें या आर्य उन्हें ( रूप आदि को ) बाह्यार्थ से रहित ( शून्य ) समझ लें तो इससे उन रूप आदि धर्मों की स्थिति में कुछ भी फर्क नहीं पड़ता। वे जैसे अनादिकाल से बाह्यार्थ से रहित हैं, वैसे ही सर्वदा वे बाह्यार्थ से रहित ही रहते हैं। युक्तियों या उपपत्तियों द्वारा जब बाह्यार्थ का खण्डन किया जाता है, तब उससे केवल अपने दिमाग में स्थित बाह्यार्थकल्पना का ही निरास किया जाता है। उससे रूप आदि धर्मों की स्थिति में कुछ भी परिवर्तन नहीं होता। जैसे जिस समय रज्जु में सर्प का ग्रहण हो रहा है, उस समय एक व्यक्ति, जिसमें सर्पबुद्धि का उत्पाद हुआ है, उसे ( रज्जु को ) सर्प समझता है, वहीं दूसरा व्यक्ति उसे रज्जु ही समझता है। उनका यह समझना अपनी-अपनी बौद्धिक प्रवृत्ति के वश से है, इससे रज्जु की स्थिति में किसी तरह का फर्क नहीं आता।

रूप आदि धर्मों की बाह्यार्थ से रहितता ही परिनिष्पन्नलक्षण है। विज्ञप्तिमात्रता परिनिष्पन्नलक्षण नहीं है और न तो वह शून्यता ही है। अपितु वह विज्ञप्तिमात्रता संवृति-सत्यरूपा है। यद्यपि सभी धर्म विज्ञप्तिमात्र हैं, अतः वे समस्त बाह्यार्थ से रहित हो सकते हैं; तथापि विज्ञप्तिमात्रता का ज्ञान परमार्थ सत्य का ज्ञान या शून्यता का ज्ञान नहीं है। उसी प्रकार जैसे कि माध्यमिकों के मत में समस्त धर्म प्रतीत्यसमुत्पन्न हैं, अतः वे सब निःस्वभाव हो सकते हैं; किन्तु प्रतीत्यसमुत्पाद का ज्ञान शून्यता का ज्ञान नहीं है और न तो प्रतीत्यसमुत्पाद शून्यता ही है। प्रस्तुत विषय का निरूपण अभी हम आगे करने जा रहे हैं[1]।

उपसंहार—उपर्युक्त समस्त व्याख्यान का उपसंहार करते हुए हम कह सकते हैं कि आलयविज्ञान से लेकर समस्त वस्तुयें जो सहेतुक हैं, परतन्त्रलक्षण हैं। उन धर्मों में बाह्यार्थत्व, जो धर्मात्मदृष्टि द्वारा कल्पित है, वह परिकल्पितलक्षण हैं और वही शून्यता का प्रतिषेध्य भी है। आकाश, निरोध आदि भी यद्यपि परिकल्पितलक्षण हैं; तथापि वे शून्यता के प्रतिषेध्य नहीं हैं। रूप आदि धर्मों में जो बाह्यार्थत्व आरोपित है, वह बाह्यार्थ सर्वथा असत् है। अर्थात् समस्त धर्म बाह्यार्थ से रहित हैं। वह बाह्यार्थ से रहितता ही परिनिष्पन्नलक्षण है।

यहाँ एक छोटा प्रश्न उपस्थित हो सकता है कि पुद्गलनैरात्म्य परिनिष्पन्नलक्षण है कि नहीं ?

---

१. द्र०—त्रिं० का० २७ की व्याख्या।

१६६. अत एव स नैवान्यो नानन्यः परतन्त्रतः ।

अत एव स नैवेति परिकल्पितेन स्वभावेन परतन्त्रस्य सदा रहितता परिनिष्पन्नः, रहितता च धर्मता, धर्मता[1] धर्मान्नान्या नानन्या युज्यते । परिनिष्पन्नश्च परतन्त्रधर्मतेत्यतः परतन्त्रात् परिनिष्पन्नो नान्यो नानन्य इति बोद्धव्यः ।

इसलिये ( परतन्त्र में परिकल्पित से रहितता परिनिष्पन्न होने से ) वह परिनिष्पन्न परतन्त्र से न अन्य ही है और न अनन्य है ।

अत एव स नैवेति—( का अर्थ स्पष्ट करते हुए आचार्य कहते हैं )—परतन्त्र की परिकल्पित स्वभाव से सदा रहितता परिनिष्पन्न है, रहितता धर्मता है, धर्मता का धर्म से अन्य होना अथवा अनन्य होना युक्त नहीं है । परिनिष्पन्न परतन्त्र की धर्मता है, अतः परिनिष्पन्न परतन्त्र से न अन्य है और न अनन्य है—ऐसा जानना चाहिये ।

---

इस विषय में भारतीय विज्ञानवादी आचार्यों के शास्त्रों में स्पष्टतया कुछ भी वर्णन उपलब्ध नहीं होता, जिससे एतद्विषयक निःसन्दिग्ध ज्ञान हो सके; तथापि भोटदेशीय अनेक विद्वानों ने इस विषय पर विचार किया है और अपने भिन्न-भिन्न मत व्यक्त किये हैं । फलतः वहाँ दो प्रकार के मत स्थापित हुये । कुछ पण्डितों का कथन है कि पुद्गल नैरात्म्य भी परिनिष्पन्नलक्षण है । वे अपने इस मत की पुष्टि के लिये अनेकों आगम और युक्तियाँ प्रदर्शित करते हैं । दूसरे प्रकार के विद्वानों का कथन है कि पुद्गलनैरात्म्य (पंचस्कन्धों से भिन्न नित्य, शाश्वत आत्मा से रहितता ) परिनिष्पन्नलक्षण नहीं है; अपितु वह परिकल्पित-लक्षण की कोटि में आता है । दोनों पक्षों पर सम्यक् विचार करना विद्वानों का कार्य है और उन्हें इस विषय पर विचार करना चाहिये । जहाँ तक हमारा सम्बन्ध है हम दूसरे पक्ष के साथ हैं ।

साधारणतया परिनिष्पन्नलक्षण या शून्यता समस्त धर्मों में व्याप्त है; क्योंकि समस्त धर्मों में वह विद्यमान है; तथापि इस कथन का यह अभिप्राय कभी नहीं है कि एक ही शून्यता समस्त में व्याप्त है । हमने ऊपर कहा है कि रूप की शून्यता शब्द की शून्यता नहीं है, इसी तरह घट की शून्यता पट की शून्यता नहीं है । फिर भी क्योंकि सब धर्मों में अपनी अपनी शून्यता है अतः मोटे-तौर पर यह कहा जा सकता है कि शून्यता व्यापक है ।

१६६. यहाँ यह जिज्ञासा हो सकती है कि उपर्युक्त परिनिष्पन्नलक्षण या शून्यता परतन्त्रलक्षण से स्वभावतः भिन्न है, जैसे घट से पट; अथवा वे परस्पर अभिन्न अर्थात् एक हैं ? इसका समाधान करते हुये आचार्य वसुबन्धु कहते हैं—

---

१. नास्ति—अ० ।

**यदि हि परिनिष्पन्नः परतन्त्रादन्यः स्याद्, एवं न परिकल्पितेन परतन्त्रः शून्यः स्यात्। अथानन्य एवमपि परिनिष्पन्नो न विशुद्ध्यालम्बनः स्यात् परतन्त्रवत् संक्लेशात्मकत्वात्। एवं परतन्त्रश्च न क्लेशात्मकः स्यात्, परिनिष्पन्नाद् अनन्यत्वात् परिनिष्पन्नवत्।**

यदि परिनिष्पन्न परतन्त्र से अन्य होगा, तो ऐसी स्थिति में परतन्त्र परिकल्पित से शून्य न हो सकेगा। यदि अनन्य होगा, तब भी जैसे परतन्त्र संक्लिष्ट होने से विशुद्धि का आलम्बन नहीं होता, उसी तरह परिनिष्पन्न भी विशुद्धि का आलम्बन न हो सकेगा। इसी तरह परिनिष्पन्न से अनन्य (अभिन्न) होने के कारण जैसे परिनिष्पन्न क्लेशात्मक नहीं है, उसी तरह परतन्त्र भी क्लेशात्मक न हो सकेगा।

---

**अत एव स नैवान्यो नान०**—परिनिष्पन्न लक्षण परतन्त्र से न तो स्वभावतः भिन्न है और न ही वह व्यावृत्तितः अनन्य (एक) है। भिन्न पक्ष का निरास करते हुए आचार्य स्थिरमति कहते हैं—

**यदि हि परिनिष्पन्नः परतन्त्रादन्यः०**—यदि बाह्यार्थ से रहितता रूप आदि से भिन्न होगी, तो यह नहीं बन सकेगा कि रूप बाह्यार्थ से शून्य है। बाह्यार्थ से रहितता धर्म है और रूप उसका धर्मी है।

दूसरे (अनन्य) पक्ष का खण्डन करने के लिये आचार्य आगे कहते हैं—

**अथानन्य एवमपि०**—यदि बाह्यार्थ से शून्यता रूप आदि धर्मों से अनन्य होगी, तो जैसे बाह्यार्थ से रहितता विशुद्धि मार्ग (समाहित ज्ञान) का आलम्बन होती है, वैसे रूप आदि परतन्त्र भी उसके आलम्बन होने लगेंगे। अपि च—जैसे रूप आदि धर्म सांक्लेशिक (सास्रव) होते हैं, वैसे शून्यता भी सास्रव हो जायगी।

विज्ञानवादी एवं माध्यमिक दोनों मतों में यद्यपि शून्यता का स्वरूप भिन्न-भिन्न है; तथापि वह (शून्यता) रूप आदि धर्मों से भिन्न है या अभिन्न (अनन्य)—इस विषय में दोनों की मान्यता समान है। आर्यसन्धिनिर्मोचन सूत्र आदि में शून्यता एवं रूप आदि धर्मों को भिन्न स्वभाव मानने पर चार दोष दिखलाये गये हैं तथा उनको नितराम् एकात्मक मानने पर भी चार दोष दिखालाये गये हैं।

यदि शून्यता एवं रूप आदि धर्म स्वभावतः भिन्न होंगे, तो ये दोष होंगे—

क. लोगों को रूप आदि की शून्यता का ज्ञान न हो सकेगा।

ख. रूप आदि के स्वभावाभिनिवेश का प्रहाण न हो सकेगा।

## १६७. अनित्यतादिवद् वाच्यो

नान्यो नानन्य इति वाक्यशेषः। यथा ह्यनित्यता दुःखताऽनात्मता च संस्कारादिभ्यो नान्या नानन्या। यदि संस्कारेभ्योऽनित्यता अन्या, एवं तर्हि संस्कारा नित्याः स्युः। अथानन्या एवमपि संस्काराः प्रध्वंसाभावरूपाः[1] स्युः, अनित्यतावत्। एवं दुःखतादिष्वपि वाच्यम्।

(परिनिष्पन्नस्वभाव को) अनित्यता आदि के समान कहना चाहिये। न अन्य और न अनन्य—यह वाक्यशेष है। जैसे कि अनित्यता, दुःखता एवं अनात्मता संस्कार आदि से न अन्य हैं और न अनन्य। यदि संस्कारों से अनित्यता अन्य होगी, तो ऐसी स्थिति में संस्कार नित्य हो जायंगे। यदि (अनित्यता संस्कारों से) अनन्य होगी तो भी जैसे अनित्यता प्रध्वंसस्वभाव है, वैसे संस्कार भी प्रध्वंसस्वभाव हो जायँगे। इसी तरह (अनित्यता के समान) दुःखता आदि के विषय में भी कहना चाहिये।

---

ग. मार्गाभ्यास द्वारा असक्त, अप्रतिहत एवं निरालम्ब ज्ञान की प्राप्ति असम्भव हो जायगी। फलतः सर्वज्ञता, सर्वाकारज्ञता एवं मार्गज्ञता की प्राप्ति भी दुर्लभ हो जायगी। इस तरह मार्गाभ्यास व्यर्थ होने लगेगा।

घ. ऐसी स्थिति में यह भी कहा जाने लगेगा कि बुद्ध की दृष्टि आलम्बनग्राही थी, वस्तु-स्वभाव में बद्ध थी और उनके सभी दौष्ठुल्य मलों का प्रहाण नहीं हुआ था।

यदि शून्यता और रूप आदि धर्म व्यावृत्तितः भिन्न भिन्न न होंगे, तो ये दोष होंगे—

क. एक के निराकरण से दूसरे का भी निराकरण हो जायगा।

ख. रूप आदि धर्म जैसे अनेक और असदृश हैं, वैसे शून्यता भी अनेक और असदृश होने लगेगी।

ग. रूप आदि के साक्षात्कार से ही शून्यता का भी साक्षात्कार होने लगेगा। ऐसी स्थिति में शून्यता का साक्षात्कार पुरुषार्थ नहीं रह जायगा।

घ. सबसे बड़ा दोष यह होगा कि रूप आदि धर्म जैसे अनेकानेक मलों से युक्त होते हैं, वैसे ही उनसे अभिन्न शून्यता भी अनेकानेक मलों से युक्त होने लगेगी।

१६७. शून्यता रूप आदि धर्मों से न तो स्वभावतः भिन्न है और न अनन्य—इसे दृष्टान्त द्वारा समझाने के लिये आचार्य (वसुबन्धु) कहते हैं—

अनित्यतादिवद् वाच्यो०—जैसे रूप आदि संस्कार धर्म और उन (रूप आदि धर्मों) की अनित्यता न तो भिन्न है और न अनन्य, इसी तरह रूप आदि धर्म और शून्यता के बारे

---

1. प्रणष्टस्वभाव०—अ०।

में जानना चाहिये। यदि रूप आदि से अनित्यता भिन्नस्वभाव होगी, तो 'रूप अनित्य है'— यह व्यवस्था न हो सकेगी। प्रत्युत रूप एक भिन्न वस्तु तथा अनित्यता एक भिन्न वस्तु हो जायगी। जैसे कि घट पट से भिन्न एक स्वतन्त्र वस्तु है। ऐसी स्थिति में रूप नित्य हो जायगा।

यदि रूप आदि धर्म और अनित्यता एकदम एकस्वभावात्मक हो जायँगे, तो जिस प्रकार अनित्यता विनाशस्वभाव है, उसी प्रकार रूप भी विनाशस्वभाव हो जायगा। फलतः रूप का साक्षात्कार होते ही अनित्यता का साक्षात्कार होने लगेगा। यों रूप विनाश या परिवर्तन स्वभाववाला है; किन्तु सामान्य जन की बुद्धि में वह उस रूप में नहीं आता; अपितु वह वर्ण-संस्थानात्मक ही प्रतिभासित होता है। ऐसा इसलिये होता है; क्योंकि रूप आदि के स्वभाव एवं अनित्यता के स्वभाव में स्थूल-सूक्ष्म का अन्तर होता है। यदि वे एकद। अनन्य हो जायँगे, तो उनके स्वरूप में स्थूल-सूक्ष्म का भी अन्तर नहीं रह जायगा।

इससे यह सिद्ध होता है कि अनित्यता रूप आदि संस्कार धर्मों से व्यावृत्तितः भिन्न है। इसी प्रकार दुःखता, अनात्मता आदि को भी संस्कार धर्मों से व्यावृत्तितः भिन्न जानना चाहिये।

जब बौद्ध शास्त्रों में भिन्न ( अन्य ) और अभिन्न ( अनन्य ) की चर्चा हुआ करती है, तब दो दृष्टि रखना आवश्यक होता है, तथा—१. स्वभावतः भिन्न या अभिन्न तथा २. व्यावृत्तितः भिन्न या अभिन्न।

जो धर्म स्वभावतः भिन्न होते हैं, वे घट, पट की भाँति भिन्न भिन्न होते हैं। जो स्वभावतः अभिन्न होते हैं, वे श्वेत वस्त्र और उसकी श्वेतिमा ( सफेदी ) की भाँति अभिन्न होते हैं। जो धर्म व्यावृत्तितः भिन्न होते हैं, उनका घट, पट आदि की भाँति भिन्न होना आवश्यक नहीं है, केवल कल्पना के क्षेत्र में उनका स्वरूप भिन्न भिन्न आना चाहिये। व्यावृत्तितः अभेद होने पर तो वस्तु सर्वथा एक हो जाती है, उसके दो नाम भी नहीं होते और कल्पना में एक का ही प्रतिभास होता है। श्वेत वस्त्र और उसकी श्वेतिमा ( सफेदी ) यद्यपि स्वभावतः भिन्न नहीं ( अभिन्न ) हैं; तथापि वे व्यावृत्तितः अभिन्न नहीं ( भिन्न ) हैं; क्योंकि कल्पना में उनका भिन्न प्रतिभास होता है, इसीलिये उनके नाम भी भिन्न भिन्न हैं।

यहाँ शून्यता एवं रूप आदि धर्मों में तथा अनित्यता एवं संस्कार आदि धर्मों में जो भेद-अभेद का प्रसङ्ग चल रहा है, इसमें भिन्न का तात्पर्य स्वभावतः भिन्न से लेना चाहिये और अभिन्न का तात्पर्य व्यावृत्तितः अभिन्न से लेना चाहिये। ऐसा करना न्याय और युक्ति

१६८. यदि ग्राह्यग्राहकभावरहितः परतन्त्रः, कथमसौ गृह्यते ? अगृह्यमाणो वा कथमस्तीति विज्ञायते ? अत आह—

**नादृष्टेऽस्मिन् स दृश्यते ॥२२॥**

यदि परतन्त्र ग्राह्य-ग्राहकभावरहित है, तो इसका ग्रहण कैसे होता है ( अर्थात् इसके ग्रहण का प्रकार क्या है ) ? यदि गृहीत नहीं होता है, तो 'वह है' यह कैसे जाना जा सकता है ? इसके समाधान के लिये ( आचार्य वसुबन्धु ) कहते हैं—

इस ( परिनिष्पन्न ) के विना साक्षात्कार किये परतन्त्र का साक्षात्कार नहीं होता ।

---

से संगत होगा तथा वस्तुस्थिति के अनुकूल होगा । अन्यथा वात्सीपुत्रीय की आत्मा की भाँति कुछ भी सन्तोषजनक समाधान न हो सकेगा ।

वात्सीपुत्रीय मत में आत्मा पंचस्कन्धों से न भिन्न है और न अभिन्न । जब उनसे यह पूछा जाता है कि आत्मा पंचस्कन्धों से स्वभावतः भिन्न है कि अभिन्न ? तब वे कहते हैं कि हम दोनों नहीं कहेंगे । फिर उनसे जब यह पूछा जाता है कि आत्मा पंच स्कन्धों से व्यावृत्तितः भिन्न है कि अभिन्न ? तब भी वे पहले की ही भांति उत्तर देते हैं । ऐसी स्थिति में उन पर अनेक दोष आपतित होते हैं[1] ।

यहाँ ऐसा नहीं है । यहाँ शून्यता रूप आदि धर्मों से स्वभावतः भिन्न नहीं है, अपितु अभिन्न है । वे दोनों ( शून्यता और रूप आदि ) व्यावृत्तितः अभिन्न भी नहीं हैं, अपितु व्यावृत्तितः भिन्न हैं ।

समस्त धर्मों की स्थिति यद्यपि बाह्यार्थ से रहित है, अर्थात् उनमें ग्राह्य-ग्राहक द्वैत कथमपि नहीं है; तथापि हमें सर्वदा ग्राह्य-ग्राहकद्वय का आभास होता रहता है और हमारी बुद्धि जब भी किसी विषय का ग्रहण करती है, तो ग्राह्य और ग्राहक के रूप में ही ग्रहण करती है । तात्पर्य यह है रूप आदि धर्मों की स्थिति जैसे हमें प्रतिभासित या गृहीत होती है, वस्तुतः वह वैसी नहीं होती; अपितु वस्तुस्थिति कुछ और ही होती है ।

१६८. यदि ग्राह्यग्राहकभावरहितः पर०—प्रश्न है कि रूप आदि धर्मों का वास्तविक स्वरूप कैसे जाना जा सकता है । यदि ग्राह्यग्राहकभाव जैसा हमें प्रतीतिगोचर होता है, परतन्त्र में वस्तुतः वैसा नहीं है, तो रूप आदि परतन्त्र धर्मों के वास्तविक स्वभाव

---

१. द्र०— ते वाच्याः पुद्गलो नैव विद्यते पारमार्थिकः ।
तत्त्वान्यत्वाद्यवाच्यत्वान्नभःकोकनदादिवत् ॥
—तत्त्व०, प्र० भा०, पृ० १६० और उससे आगे ।

नादृष्टेऽस्मिन्निति परिनिष्पन्नस्वभावे, स दृश्यत इति परतन्त्रः स्वभावः। निर्विकल्पलोकोत्तरज्ञानदृश्ये परिनिष्पन्ने स्वभावे अदृष्टे अप्रतिविद्धे असाक्षात्कृते तत्पृष्ठलब्धशुद्धलौकिकज्ञानगम्यत्वात् परतन्त्रोऽन्येन ज्ञानेन न गृह्यते। अतः परिनिष्पन्ने अदृष्टे परतन्त्रो न दृश्यते। न पुनर्लोकोत्तरज्ञानपृष्ठलब्धेनापि ज्ञानेन न दृश्यते। यथा निर्विकल्पप्रवेशायां धारण्यामुक्तम्—"तत्पृष्ठलब्धेन ज्ञानेन मायामरीचिस्वप्नप्रतिश्रुत्कोदकचन्द्रनिर्मितसमान् सर्वधर्मान् प्रत्येती" ति। अत्र च धर्माः परतन्त्रसंगृहीता अभिप्रेताः। परिनिष्पन्नश्चाकाशवद् एकरसः[1] ज्ञानं च; यथोक्तम्—"निर्विकल्पेन ज्ञानेनाकाशसमतायां सर्वधर्मान् पश्यती" ति परतन्त्रधर्माणां तथतामात्रदर्शनात्।

'अदृष्टेऽस्मिन्' अर्थात् परिनिष्पन्नस्वभाव के विना देखे, 'न स दृश्यते' अर्थात् परतन्त्रस्वभाव दिखलाई नहीं देता। निर्विकल्प लोकोत्तर ज्ञान द्वारा दृश्य परिनिष्पन्न स्वभाव के विना देखे अर्थात् विना प्रतिवेध किये, विना साक्षात्कार किये, उस ( निर्विकल्प लोकोत्तर ज्ञान ) के पीछे प्राप्त होनेवाले शुद्ध लौकिक ज्ञान द्वारा ही जानने योग्य होने से परतन्त्र अन्य ज्ञान द्वारा गृहीत नहीं होता। अतः परिनिष्पन्न का विना साक्षात्कार किये परतन्त्र का साक्षात्कार नही होता। ऐसा नहीं है कि लोकोत्तर ज्ञान से पीछे लब्ध होनेवाले ज्ञान से भी दिखलाई नहीं देता ( अर्थात् पृष्ठलब्ध ज्ञान से अवश्य दिखलाई देता है )। जैसे—निर्विकल्पप्रवेशधारणी में कहा गया है—"उस लोकोत्तर ज्ञान से पीछे प्राप्त होनेवाले ज्ञान द्वारा ( आर्य ) समस्त धर्मों को माया, मरीचि, स्वप्न, प्रतिश्रुत्क, उदकचन्द्र और निर्मित के समान जानता है।" यहाँ धर्म परतन्त्र से संगृहीत अभिप्रेत हैं ( अर्थात् धारणी में धर्म का तात्पर्य परतन्त्र धर्मों से है। ) परिनिष्पन्न तो आकाश के समान एकरस है और ज्ञान भी परतन्त्र धर्मों की तथतामात्र का दर्शन करने से ( एकरस है )। जैसे कि कहा गया है—"निर्विकल्पक ज्ञान द्वारा ( आर्य ) समस्त धर्मों को आकाश के समान देखता है।"

---

का ग्रहण कैसे किया जा सकेगा ? विना ग्रहण के तो किसी धर्म का अस्तित्व सिद्ध नहीं होता, फलतः परतन्त्र का अस्तित्व कैसे सिद्ध होगा ? प्रश्न का आशय यह नहीं है कि रूप, शब्द आदि का ग्रहण कैसे होगा; अपितु रूप, शब्द आदि की परतन्त्रता अथवा उनकी संवृतिसत्यता का ग्रहण किस ज्ञान द्वारा होगा ? क्योंकि जैसे वे हमें दिखलाई पड़ते हैं अथवा जैसा हम उन्हें समझते हैं, वैसे तो उन धर्मों की स्थिति है नहीं तथा हमारे पास वैसा कोई दूसरा साधन ( बुद्धि ) है नहीं, जिससे हम उनकी वास्तविक स्थिति का साक्षात्कार कर सकें। फलतः उक्त प्रकार के प्रश्न का अवसर उपस्थित होता है।

---

1. एकरसं—ख०।

सिद्धान्त पक्ष—

**नादृष्टेऽस्मिन् स दृश्यते०**—जब तक परिनिष्पन्न लक्षण का साक्षात्कार नहीं हो जाता, तब तक रूप आदि धर्मों की संवृतिसत्यता, परतन्त्रता या उनकी विज्ञप्तिमात्रता का भी साक्षात्कार नहीं हो सकता। शून्यता के साक्षात्कार के बाद ही उसका साक्षात्कार सम्भव है। दर्शनमार्ग से शून्यता का साक्षात्कार प्रारम्भ होता है। आर्यों का समाहित ज्ञान ही शून्यता का साक्षात्कार करनेवाला ज्ञान ( बुद्धि ) होता है और वही निर्विकल्प एवं लोकोत्तर भी होता है। निर्विकल्प एवं लोकोत्तर ज्ञान जिस समय उत्पन्न होता है या विद्यमान होता है, उस समय वह केवल शून्यता का ही साक्षात्कार करता है। उस निर्विकल्प लोकोत्तर ज्ञान के अनन्तर पृष्ठलब्ध ज्ञान उत्पन्न हुआ करता है। वह ( पृष्ठलब्ध ज्ञान ) भी यद्यपि आर्यों का ही ज्ञान है अर्थात् आर्यों की सन्तान में ही उत्पन्न होता है, तथापि वह लौकिक ज्ञान होता है, क्योंकि वह संवृतिविषयक होता है और उससे परमार्थ का साक्षात्कार नहीं होता। उस पृष्ठलब्ध ज्ञान की अवस्था में ही रूप आदि धर्मों की संवृतिसत्यता या परतन्त्रता का साक्षात्कार हुआ करता है। इसीलिये यहाँ कहा गया है कि परिनिष्पन्न के साक्षात्कार के विना परतन्त्र का साक्षात्कार नहीं हो सकता।

विज्ञानवादी एवं माध्यमिक सभी के मत में यह सिद्धान्त स्वीकृत है कि पहले परमार्थ सत्य का साक्षात्कार हुआ करता है, तदनन्तर संवृतिसत्य का साक्षात्कार होता है। रूप, घट, पट आदि धर्म यद्यपि संवृतिसत्य हैं और उनका साक्षात्कार हम सर्वदा करते रहते हैं, तथापि वह संवृतिसत्य का साक्षात्कार नहीं है। वह तो केवल रूप, घट, पट आदि सांवृत धर्मों का साक्षात्कार है। रूप आदि धर्मों की संवृतिसत्यता का ज्ञान तो बहुत बाद में ( परिनिष्पन्न के साक्षात्कार के बाद ) हुआ करता है। उदाहरणार्थ कोई व्यक्ति मिथ्या वचन बोल रहा है। उसके मिथ्या शब्दों का श्रवण हम लोग कर रहे हैं, किन्तु उससे उन वाक्यों के मिथ्यात्व का बोध हमें तत्काल नहीं होता। वह तो हमें बहुत दिन बाद तब होता है, जब हम उनके आधार पर वस्तु की प्राप्ति नहीं करते और उन्हें वाक्यार्थरहित समझ जाते हैं। सर्वप्रथम हमें रूप आदि धर्मों की बाह्यार्थ से रहितता का साक्षात्कार होता है, तदनन्तर उन ( रूप आदि ) की मिथ्यता का साक्षात्कार होता है।

आचार्य स्थिरमति आगे कहते हैं कि पृष्ठलब्ध अवस्था में समस्त परतन्त्र धर्म माया, मरीचि, स्वप्न आदि की भाँति दिखलाई पड़ते हैं। अपने इस कथन की पुष्टि में वे निर्विकल्पप्रवेशधारणी नामक सूत्र का **"तत्पृष्ठलब्धेन ज्ञानेन मायामरीचिस्वप्नप्रतिश्रुत्कोदकचन्द्रनिर्मितसमान् सर्वधर्मान् प्रत्येति"** यह वचन उद्धृत करते हैं।

मायिक हस्ती, मायिक अश्व आदि यद्यपि वास्तविक हस्ती या वास्तविक अश्व नहीं हैं; तथापि सामान्य जन उन्हें मिथ्या नहीं समझ पाता। उन्हें मिथ्या वही व्यक्ति समझ पाता है, जो उन्हें वास्तविक हस्ती एवं वास्तविक अश्व से रहित समझता है। सूत्र एवं शास्त्रों में जहाँ माया, मरीचि, स्वप्न आदि की उपमा देकर जिन धर्मों का वर्णन उपलब्ध होता है, वहाँ उन समस्त धर्मों का परतन्त्रलक्षण से ग्रहण करना चाहिये। क्योंकि जैसे माया आदि हेतु-प्रत्ययों से निर्मित हैं, उसी प्रकार परतन्त्रलक्षण भी हेतुप्रत्ययों से निर्मित हैं। परिकल्पित लक्षण एवं परिनिष्पन्न लक्षण की उपमा माया, स्वप्न आदि से नहीं दी गई है। अपितु परिकल्पित लक्षण की उपमा खपुष्प से तथा परिनिष्पन्नलक्षण की उपमा आकाश से दी गई है।

'रूप आदि धर्म मायातुल्य हैं'—इसका अर्थ यह कदापि नहीं है कि वे निःस्वभाव हैं। अपितु इसका अर्थ केवल इतना है कि जिस प्रकार माया के वश से दिखलाई पड़नेवाले रूप आदि धर्म बाह्यतः सत् नहीं हैं तथा वे उन देखनेवालों की बुद्धि के विकार हैं, जिनकी बुद्धि मन्त्र, औषधि आदि के प्रभाव से दूषित कर दी गयी है; ठीक इसी प्रकार आलयविज्ञान में विभिन्न प्रकार के बीज सन्निहित हैं, जो मन्त्र, औषधि आदि की भाँति हैं, उनके वश से हमें रूप आदि धर्म दिखलाई पड़ते हैं। इससे अतिरिक्त रूप आदि धर्मों की बाह्यतः सत्ता नहीं है। फलतः रूप आदि समस्त बाह्य धर्म मिथ्या हैं या विज्ञान के परिणाम (विकार) हैं। फिर भी इन सब की मिथ्यता का बोध सामान्य पृथग्जन को नहीं हुआ करता।

सामान्य पृथग्जन मायादर्शकों की भाँति होते हैं। मायादर्शकों को यह प्रतिभास (ग्रहण) हुआ करता है कि जिन मायिक हस्ती एवं मायिक अश्वों को वे देख रहे हैं, वे वास्तविक हस्ती एवं वास्तविक अश्व हैं। उन्हें न केवल प्रतिभास ही होता है; अपितु उनमें उनके प्रति अभिनिवेश भी होता है। अर्थात् वे दर्शक अपने मन में ठीक प्रकार से यह समझते हैं कि वास्तविक हस्ती आ रहा है एवं वास्तविक अश्व दौड़ रहे हैं—इत्यादि। ठीक इसी प्रकार हम पृथग्जनों को भी रूप आदि धर्मों की बाह्यार्थता का प्रतिभास भी होता है और हमें उनमें अभिनिवेश भी होता है अर्थात् हम उन्हें बाह्यार्थतः सत् भी समझते हैं।

माया दिखलानेवाले ऐन्द्रजालिक पुरुष को हस्ती, अश्व आदि दिखलाई तो पड़ते हैं अर्थात् हस्ती, अश्व आदि के प्रतिभास के विषय में माया दिखलानेवाले और माया देखनेवालों में कोई अन्तर नहीं होता; तथापि माया दिखलानेवाले में उन हस्ती, अश्व आदि का अभिनिवेश नहीं हुआ करता। अर्थात् वह यह नहीं समझता कि ये दिखलाई पड़नेवाले (प्रतिभासित) हस्ती, अश्व आदि वास्तविक हैं। अपितु वह यह समझता है कि ये हस्ती,

अश्व आदि मन्त्र, औषधि आदि के प्रभाव से निर्मित हैं, वास्तविक नहीं। सम्मुख प्रतिभासित हस्ती, अश्व आदि को वह पहले से ही वास्तविक हस्ती, अश्व आदि से रहित समझता है। अर्थात् उनके मिथ्यात्व का उसे पहले से ही ज्ञान होता है।

पृष्ठलब्ध अवस्था में स्थित आर्य मायाकार ( माया दिखलानेवाले ) की भाँति होता है। उन्हें ( ऐसे आर्यों को ) रूप आदि धर्मों में बाह्यार्थ का प्रतिभास तो होता है; किन्तु उन धर्मों के प्रति उनमें अभिनिवेश नहीं होता। अर्थात् वे यह नहीं समझते कि ये रूप आदि धर्म बाह्यार्थतः सत् हैं। इसी तरह वे सभी धर्मों के प्रति ऐसा ही समझते हैं। वे यह समझते हैं कि रूप आदि तो विज्ञप्तिमात्र हैं; क्योंकि समाहित ज्ञान की अवस्था में ही पहले उन्होंने उन रूप आदि धर्मों की बाह्यार्थ से रहितता ( शून्यता ) का साक्षात्कार कर लिया है। दिखलाई कुछ और पड़ना तथा वस्तुस्थिति कुछ और होना, यह माया या मिथ्या का स्वरूप है। 'यह इस प्रकार दिखलाई तो पड़ता है, किन्तु वस्तुस्थिति यह नहीं है, अपितु वस्तुस्थिति इससे भिन्न है'—ऐसा जानना मिथ्या को जानना कहलाता है। अर्थात् ऐसा जाननेवाला ज्ञान मिथ्या को जाननेवाला ज्ञान कहलाता है। अत एव आर्यों की पृष्ठलब्ध अवस्था में ही रूप आदि धर्मों के मिथ्यात्व का वास्तविक ज्ञान होता है। अर्थात् इसी अवस्था में उन्हें रूप आदि धर्मों की परतन्त्रता, संवृतिसत्यता या विज्ञप्तिमात्रता का साक्षात्कार होता है।

मायाकार ( माया दिखलानेवाला ) एवं मायाद्रष्टा ( माया देखनेवाला ) दोनों ही की आँखें दूषित होती हैं, इसीलिये उन दोनों को हस्ती, अश्व आदि प्रतिभासित होते हैं। ठीक इसी प्रकार पार्थग्जनिक ज्ञान एवं पृष्ठलब्ध अवस्था का ज्ञान, दोनों ही ग्राह्यग्राहक वासना से दूषित होते हैं। फलतः दोनों ही अवस्था में बाह्यार्थ का अथवा ग्राह्यग्राहकद्वय का प्रतिभास होता है। बुद्ध उस निर्मलनेत्रवाले पुरुष की भाँति हैं, जिसके नेत्र मन्त्र, औषधि आदि के प्रभाव से दूषित नहीं हैं। दोषरहित आँखवाले पुरुष को न तो मायिक हस्ती, अश्व आदि का प्रतिभास होता है और न उनके प्रति उसे अभिनिवेश ही होता है। अपितु उसे वहाँ केवल तृण, प्रस्तर, काष्ठ आदि ही दिखलाई पड़ते हैं, वे उन तृण, काष्ठ आदि को जानते हैं जो माया के आधार हैं। ठीक इसी प्रकार बुद्धत्व की अवस्था में न तो रूप आदि धर्मों की बाह्यार्थता का प्रतिभास होता है और न उनके प्रति अभिनिवेश होता है। अपितु उनको केवल रूप आदि दिखलाई पड़ते हैं। वे उन रूप आदि को जानते हैं, जो रूप-बाह्यार्थ, शब्दबाह्यार्थ आदि प्रतिभासों के आधार हैं। साथ ही उन्हें रूप आदि की बाह्यार्थत्व से शून्यता का भी सर्वदा साक्षात्कार होता रहता है। बुद्ध सर्वदा और सर्वथा रूप आदि वस्तुओं

और उनकी बाह्यार्थ से शून्यता दोनों को जानते रहते हैं। अतः बुद्ध में समाहित और पृष्ठलब्ध दोनों ज्ञान अभिन्न या एक हो जाते हैं। अर्थात् दो पृथक् अवस्थायें नहीं रहतीं, अपितु एक ही अवस्था रहती है। उनका जो पृष्ठलब्ध ज्ञान है, वही समाहित ज्ञान है और जो समाहित ज्ञान है, वही पृष्ठलब्ध ज्ञान है।

हम यहाँ पुनः एक बार कहना चाहते हैं कि मायाकार जब तृण, काष्ठ, प्रस्तर आदि का आश्रय लेकर मन्त्र, औषधि आदि के प्रभाव से हस्ती, अश्व आदि का प्रदर्शन करता है, तो सामान्य दर्शक जनों को हस्ती, अश्व आदि दिखलाई पड़ने लगते हैं और स्वयं उसे भी वैसे दिखलाई पड़ते हैं; फिर भी हस्ती, अश्व आदि उन तृण, काष्ठ, प्रस्तरों में पहले भी कभी नहीं थे, मायाकार द्वारा दिखलाये जाते समय भी नहीं होते तथा अनागत में भी कभी नहीं होंगे। अपितु वहाँ केवल तृण, काष्ठ, प्रस्तर आदि ही थे, हैं और रहेंगे। माया देखनेवाले चाहे जो कुछ देखें और दिखलानेवाला चाहे जो कुछ दिखलाये, वे तृण, काष्ठ आदि कभी हस्ती, अश्व आदि नहीं बनते। वे अपनी जगह पर जैसे हैं, वैसे ही रहते हैं, उनमें कोई विकार नहीं होता। मन्त्र, औषधि आदि के प्रभाव से जिनकी आँखें दूषित नहीं हैं, ऐसे निर्मल नेत्रवाले पुरुषों को वहाँ हस्ती, अश्व आदि प्रतिभासित नहीं होते; फिर भी तृण, काष्ठ, प्रस्तर आदि अवश्य दिखलाई पड़ते हैं। ऐसा नहीं है कि जब मायानिर्मित हस्ती अश्व आदि दिखलाई न पड़ें, तो तृण, काष्ठ आदि भी न दिखलाई पड़ते हों। तृण, काष्ठ आदि उन्हें वहाँ इसलिये दिखलाई पड़ते हैं, क्योंकि वे वहाँ विद्यमान होते हैं। हस्ती, अश्व आदि इसलिये वहाँ दिखलाई नहीं पड़ते क्योंकि उन ( देखनेवालों ) की आँखें मन्त्र, औषधि आदि के प्रभाव से दूषित नहीं होतीं। ठीक इसी प्रकार रूप आदि धर्म हम पृथग्जनों को बाह्यार्थत्वेन प्रतिभासित होते हैं; फिर भी बाह्यार्थत्व उन रूप आदि धर्मों में न कभी था, न है और न कभी होगा। बुद्ध को केवल रूप आदि का ही भास होता है, उन्हें बाह्यार्थ आभासित नहीं होता। ऐसा इसलिये होता है; क्योंकि उनका ज्ञान ग्राह्य-ग्राहक वासनाओं से दूषित नहीं है। बाह्य अर्थ या ग्राह्य-ग्राहकद्वय के न होने पर भी रूप आदि तो विद्यमान होते ही हैं, जैसे कि माया द्वारा प्रदर्शित हस्ती, अश्व आदि के न होने पर भी तृण, काष्ठ, प्रस्तर आदि विद्यमान होते हैं। अतएव जो धर्म असत् हैं; फिर भी सत् दिखलाई पड़ते हैं, उनका खण्डन करना है। जो धर्म विद्यमान हैं, उनका खण्डन करना भी नहीं है और कर भी नहीं सकते।

परिनिष्पन्नश्चाकाशवद्०—उपर्युक्त निर्विकल्पप्रवेशधारणी सूत्र में ही परिनिष्पन्न आकाश के समान कहा गया है। जिस प्रकार आकाश में विविधता नहीं होती और वह सब में

१६९. यदि द्रव्यमेव परतन्त्रः, कथं सूत्रे सर्वधर्मा निःस्वभावा अनुत्पन्ना अनिरुद्धा इति निर्दिश्यन्ते ? नास्ति विरोधः, यस्मात्—

त्रिविधस्य स्वभावस्य त्रिविधां निःस्वभावताम् ।
संधाय सर्वधर्माणां देशिता निःस्वभावता ॥ २३ ॥

त्रय एव स्वभावाः, न चतुर्थोऽस्तीति ज्ञापनार्थं संख्यानिर्देशः। स्वेन स्वेन लक्षणेन विद्यमानवद् भवतीति स्वभावः[1]। त्रिविधा निःस्वभावता—लक्षण-निःस्वभावता उत्पत्तिनिःस्वभावता परमार्थनिःस्वभावता च। सर्वधर्माः परिकल्पित-परतन्त्र-परिनिष्पन्नात्मकाः।

यदि परतन्त्र द्रव्यसत् ही है, तो ( पारमिता ) सूत्रों में समस्त धर्म निःस्वभाव, अनुत्पन्न, अनिरुद्ध कैसे निर्दिष्ट किये गये हैं ? ( समाधान ) सूत्रविरोध नहीं है; क्योंकि--

तीन प्रकार के स्वभाव की तीन प्रकार की निःस्वभावता का लक्ष्य करके ( सूत्रों में ) समस्त धर्मों की निःस्वभावता उपदिष्ट है।

स्वभाव तीन ही हैं, चौथा नहीं—इसे दिखलाने के लिये ( 'त्रिविध' इस प्रकार ) संख्या का निर्देश किया गया है। अपने अपने लक्षणों से विद्यमान की तरह होते हैं, इस लिये 'स्वभाव' कहे जाते हैं। तीन प्रकार की निःस्वभावता ( इस प्रकार है )—लक्षण-निःस्वभावता, उत्पत्तिनिःस्वभावता एवं परमार्थनिःस्वभावता। समस्त धर्मों का तात्पर्य परिकल्पितात्मक, परतन्त्रात्मक एवं परिनिष्पन्नात्मक धर्मों से है।

---

व्यापक होता है, उसी प्रकार शून्यता में भी विविधता नहीं होती और वह सबमें व्यापक होती है। यद्यपि घट में रहनेवाला आकाश और मठ में रहनेवाला आकाश भिन्न-भिन्न हैं; फिर भी दोनों आकाशों के स्वरूप में भेद नहीं होता; उसी प्रकार यद्यपि रूप की शून्यता और शब्द की शून्यता अलग-अलग है; तथापि उन दोनों शून्यताओं के स्वरूप में भेद नहीं होता; अपितु जब समाहित ज्ञान शून्यता का साक्षात्कार करता है, तो एकरसानुभूति होती है।

१६९. ऊपर कहा गया है कि रूप आदि परतन्त्रलक्षण धर्म द्रव्यतः सत् अर्थात् वस्तुतः सत् हैं। इसी वजह से उनमें परिकल्पित लक्षण का आरोप हो सकता है और परिनिष्पन्न लक्षण की व्यवस्था भी हो सकती है। यदि परतन्त्रलक्षण की वस्तुसत्ता न होगी, तो तीनों लक्षणों का अपवाद हो जायगा। किन्तु प्रश्न है कि परतन्त्र की वस्तुसत्ता मानने

---

१. नास्ति—ब०।

पर सूत्रविरोध कैसे नहीं होगा; क्योंकि सूत्रों में अनेकत्र समस्त धर्म निःस्वभाव कहे गये हैं। पूर्वपक्षी ( माध्यमिक ) यही आक्षेप उठाते हुये कहता है—

**यदि द्रव्यमेव परतन्त्रः कथं सूत्रे०**—यदि परतन्त्र की द्रव्यसत्ता है, तो प्रज्ञापारमिता सूत्रों में यह कैसे कहा गया है कि 'समस्त धर्म निःस्वभाव हैं, अनुत्पन्न हैं, अनिरुद्ध हैं'[1] इत्यादि।

**सिद्धान्त पक्ष—**

**नास्ति विरोधः०**—यद्यपि हम ( विज्ञानवादी ) परतन्त्र की द्रव्यसत्ता मानते हैं; तथापि हमारी इस मान्यता का नैःस्वाभाव्य, अनुत्पाद एवं अनिरोध का प्रतिपादन करनेवाले सूत्रों से कोई विरोध नहीं है। भगवान् ने जो समस्त धर्मों को निःस्वभाव कहा है, उसका तात्पर्य यह है कि परिकल्पित लक्षणनिःस्वभाव हैं, परतन्त्र उत्पत्तिनिःस्वभाव हैं तथा परिनिष्पन्न परमार्थनिःस्वभाव हैं।

भगवान् ने तीन धर्मचक्र प्रवर्तित किये हैं। विज्ञानवादियों के मतानुसार प्रथम और द्वितीय धर्मचक्रप्रवर्तन नेयार्थ हैं। अर्थात् इन धर्मचक्रप्रवर्तनों में भगवान् ने जो सूत्र उपदिष्ट किये हैं, वे नीतार्थ न होकर नेयार्थ[2] हैं। केवल अन्तिम या तृतीय धर्मचक्रप्रवर्तन में ही नीतार्थ सूत्रों[2] की देशना की गयी है।

प्रथम धर्मचक्रप्रवर्तन भगवान् ने सारनाथ में पञ्चवर्गीय भिक्षुओं के सम्मुख किया था। इसमें चार आर्यसत्यों की देशना से प्रारम्भ करके समस्त धर्मों को बाह्यार्थतः सत् निरूपित किया गया था तथा पुद्गलनैरात्म्य ही एकमात्र मुक्ति का मार्ग बतलाया गया था। इसमें उपदिष्ट सूत्र प्रधानतः श्रावकयानिक पुद्गलों के लिये हैं। समस्त धर्मों को बाह्यार्थतः सत् निर्दिष्ट करने के कारण विज्ञानवादियों के मत से ये सूत्र नेयार्थ हैं।

द्वितीय धर्मचक्रप्रवर्तन राजगृह के गृध्रकूट पर्वत पर किया गया था, जो समस्त धर्मों की निःस्वभावता का निर्देशक है। इस धर्मचक्रप्रवर्तन के समय उपदिष्ट सूत्र महायानसूत्र हैं। इनमें शतसाहस्रिका प्रज्ञापारमिता आदि सूत्र मुख्य हैं। ये सूत्र समस्त धर्मों को निःस्वभाव दिखलाते हैं, अतः विज्ञानवादियों के अनुसार ये भी नेयार्थ सूत्र हैं; किन्तु इनका अभिप्राय जैसा ग्रहण करना चाहिये, वह नीचे प्रदर्शित किया जा रहा है।

तृतीय धर्मचक्रप्रवर्तन भगवान् ने वैशाली में किया था, जो समस्त धर्मों की यथार्थ

---

१. शतसाहस्रिका आदि सभी पारमिता सूत्रों में बहुधा उल्लिखित है।

२-२. विज्ञानवादियों के मतानुसार—जो सूत्र यथाशब्द स्वीकार करने योग्य नहीं होते जिनका अर्थ अन्यथा लेना होता है, वे सूत्र नेयार्थसूत्र है। यथाशब्द अर्थ लेने में कोई दोष नहीं हो तो वे सूत्र नीतार्थसूत्र हैं।

१७०. इदानीं त्रिविधस्य स्वभावस्य या यस्य निःस्वभावता, तां प्रदर्शयन्नाह—

प्रथमो लक्षणेनैव निःस्वभावोऽपरः पुनः ।
न[1] स्वयम्भाव एतस्येत्यपरा निःस्वभावता ॥२४॥
धर्माणां परमार्थश्च स यतस्तथतापि सः ।

प्रथम ( परिकल्पित ) लक्षण से ही निःस्वभाव है । अपर ( परतन्त्र ) का स्वतः भाव नहीं है ( अर्थात् हेतु-प्रत्ययों से उत्पत्ति होती है ), अतः इसकी दूसरी निःस्वभावता अर्थात् उत्पत्तिनिःस्वभावता है । वह ( परिनिष्पन्नलक्षण ) क्योंकि ( परतन्त्र ) धर्मों का परमार्थ ( धर्मता ) है और वह तथता भी है, इसलिये वह ( परिनिष्पन्न स्वभाव ) परमार्थनिःस्वभावता है ।

---

स्थिति का निर्देशक है । इस धर्मचक्रप्रवर्तन के समय उपदिष्ट सूत्रों में आर्य-सन्धिनिर्मोचन आदि प्रमुख हैं । इस ( सन्धिनिर्मोचन सूत्र ) में बोधिसत्त्वों ने भगवान् से पूछा—हे भगवन्, आपने प्रथम बार सारनाथ आदि में तो रूप आदि धर्मों को बाह्यार्थतः सत् निर्दिष्ट किया तथा उसके बाद द्वितीय बार प्रज्ञापारमिता आदि सूत्रों का उपदेश करते समय समस्त धर्मों को निःस्वभाव निरूपित किया । भगवन्, आपके वचन में विरोध की तो कथमपि सम्भावना नहीं है । ऐसी स्थिति में भगवन्, आप हमें बतलाइये कि किस अभिप्राय से आपने समस्त धर्मों को निःस्वभाव कहा है ? भगवान् ने कहा—बोधिसत्त्वो, तीन निःस्वभावताओं को ध्यान में रखकर मैंने समस्त धर्मों को निःस्वभाव कहा है । इस तरह बोधिसत्त्व प्रश्न करते रहे और भगवान् ने उनकी शङ्काओं का निरास करते हुये तीन लक्षणों का विस्तारपूर्वक प्रवचन किया ।[2] इस सूत्र के आधार पर ही विज्ञानवादी आचार्यों ने अपना सिद्धान्त स्थापित किया । इसलिये इस तृतीय धर्मचक्रप्रवर्तन के समय उपदिष्ट सूत्र ही विज्ञानवादियों के अनुसार नीतार्थ सूत्र हैं ।

माध्यमिक मत के अनुसार तृतीय धर्मचक्र नीतार्थ नहीं माना जाता; अपितु वे द्वितीय धर्मचक्र को ही, जिसमें निःस्वभावताविषयक प्रज्ञापारमिता आदि सूत्र निर्दिष्ट हैं, नीतार्थ मानते हैं । प्रथम धर्मचक्रप्रवर्तन को नीतार्थ माननेवाला कोई माहायानिक सिद्धान्तवादी नहीं है । केवल वैभाषिक, सौत्रान्तिक आदि ही उसे नीतार्थ मानते हैं । अर्थात् उन सूत्रों का अर्थ यथाशब्द स्वीकार करते हैं ।

त्रिविध निःस्वभावता का स्वरूप—

१७०. इदानीं त्रिविधस्य स्वभावस्य०—प्रथम अर्थात् परिकल्पित लक्षणतः

---

१. नास्ति—भ० ।

२. द्र०—आर्यसन्धिनिर्मोचन सूत्र, तिब्बती कंजूर, पु० सं० २१ ( जापानी संस्करण ) ।

१७१. प्रथमः परिकल्पितः स्वभावः, अयं च लक्षणेनैव निःस्वभावः, तल्लक्षणस्योत्प्रेक्षितत्वात्; रूपणालक्षणं[1] रूपम्, अनुभवलक्षणा वेदनेत्यादि। अतश्च स्वरूपाभावात् खपुष्पवत् स्वरूपेणैव निःस्वभावः।

प्रथम का तात्पर्य परिकल्पित स्वभाव से है। यह ( परिकल्पित ) लक्षण ( स्वरूप ) से ही निःस्वभाव है; क्योंकि उसका 'रूपणलक्षण रूप है या अनुभवलक्षण वेदना है'—इत्यादि लक्षण आरोपित मात्र है। इसलिये खपुष्प के समान स्वरूपतः अभाव होने से ( परिकल्पित स्वभाव ) स्वरूप से ही निःस्वभाव है।

---

निःस्वभाव है। दूसरा परतन्त्र उत्पत्तितः निःस्वभाव है। तीसरा परिनिष्पन्न परमार्थतः निःस्वभाव है। ऐसा नहीं है कि ये तीनों सर्वथा निःस्वभाव हैं, जैसा कि माध्यमिक मानते हैं। तीनों निःस्वभावताओं को नीचे क्रमशः दिखलाया जा रहा है।

१. लक्षणनिःस्वभावता—

१७१. प्रथमः परिकल्पितः स्व०—परिकल्पित स्वभाव लक्षणनि.स्वभाव इसलिये है; क्योंकि वह शब्दसंकेत या कल्पना द्वारा आरोपितमात्र या प्रज्ञप्तमात्र होता है। उसका अपना स्वलक्षणतः अस्तित्व या उसकी वस्तुसत्ता नहीं होती। हमने पहले कहा है कि सामान्य पृथग्जन जब रूप आदि धर्मों को देखते हैं, तब वे उनमें 'यह रूप है, यह घट है' इत्यादि प्रकार से बाह्यार्थत्व का अभिनिवेश और अभिधेयत्व का आरोप किया करते हैं। 'कम्बु के समान ग्रीवावाला होने से यह घट है' इत्यादि प्रकार से सम्मुखस्थ पिण्ड में लक्षणों द्वारा संकेतग्रह हुआ करता है। इसी तरह समस्त धर्मों में नामसंकेत या शब्दसंकेत द्वारा अभिधेयत्व का आरोप हुआ करता है। फलतः अभिधेयत्व की वस्तुसत्ता नहीं होती। इसी तरह बाह्यार्थत्व भी कल्पना द्वारा आरोपितमात्र होता है, अत; उसकी भी वस्तुसत्ता नहीं होती। इसीलिये परिकल्पितस्वभाव लक्षणनिःस्वभाव कहा गया है।

स्थिरमति ने अपनी टीका में 'रूपणालक्षणं रूपम्, अनुभवलक्षणा वेदना' ( अर्थात् रूप रूपणलक्षण होता है और वेदना अनुभवलक्षण होती है ) इत्यादि प्रकार से लक्षणों का कथन करके उनकी लक्षणनिःस्वभावता का प्रतिपादन किया है; किन्तु इसका यह अभिप्राय नहीं है कि रूप रूपण से निःस्वभाव है और वेदना अनुभव से निःस्वभाव है; अपितु उनका आशय केवल इतना ही है कि रूप में जो रूपशब्द की अभिधेयता है और वेदना में जो वेदना-शब्द की अभिधेयता है, वह नामसंकेत या शब्दसंकेत द्वारा प्रज्ञप्तमात्र है। रूप में रूपण स्वभाव होने से एवं वेदना में अनुभव स्वभाव होने से उन्हें रूप एवं वेदना की संज्ञा प्रदान की

---

१. रूपलक्षणं—अ०।

१७२. अपरः पुनरिति परतन्त्रस्वभावः। न[1] स्वयम्भाव[1] एतस्य मायावत् परप्रत्ययेनोत्पत्तेः। अतश्च यथा प्रख्याति तथाऽस्योत्पत्तिर्नास्तीति, अतोऽस्य उत्पत्तिनिःस्वभावतेत्युच्यते!

अपर का तात्पर्य परतन्त्र स्वभाव से है। इसका स्वतः भाव नहीं है, क्योंकि जैसे माया परप्रत्यय से उत्पन्न होती है, उसी प्रकार यह भी पर हेतु-प्रत्ययों से उत्पन्न होता है। अतः जिस प्रकार (परतन्त्र) प्रतीत होता है, वैसे इसकी उत्पत्ति नहीं है, इसलिये इसकी उत्पत्तिनिःस्वभावता कही जाती है।

---

जाती है। उस समय रूप एवं वेदना लक्ष्य होते हैं तथा रूपण एवं अनुभव लक्षण होते हैं। जब लक्ष्य और लक्षण को मिश्रित करके संकेत किया जाता है, तब उनमें अभिधेयत्व आ जाता है। ऐसे ही समस्त धर्मों में होता है। इस तरह रूप आदि धर्मों में जिन अभिधेयत्व एवं बाह्यार्थत्व का आरोप किया जाता है, वे अभिधेयत्व एवं बाह्यार्थत्व आदि रूप आदि धर्मों के स्वभाव में बिलकुल नहीं होते; अपितु वे सब सर्वथा उसी प्रकार निःस्वभाव होते हैं, जैसे खपुष्प निःस्वभाव होता है।

२. उत्पत्तिनिःस्वभावता—

**१७२. अपरः पुनरिति परतन्त्र०**—परतन्त्रलक्षण उत्पत्तिनिःस्वभाव इसलिये हैं; क्योंकि वह स्वतः उत्पन्न नहीं है; अपितु अन्य हेतु-प्रत्ययों से उत्पन्न होता है। जिस प्रकार मायिक हस्ती, अश्व आदि मन्त्र, औषधि, मायाकार की इच्छा, प्रयत्न आदि हेतुओं से उत्पन्न होते हैं, उसी प्रकार परतन्त्र धर्म भी अन्य हेतु-प्रत्ययों से उत्पन्न होते हैं। उनमें स्वतः (अपने आप) उत्पन्न होने का सामर्थ्य नहीं होता।

**अतश्च यथा प्रख्याति तथा०**—टीकाकार उत्पत्तिनिःस्वभावता का दूसरे प्रकार का व्याख्यान करते हुये कहते हैं कि रूप आदि परतन्त्र धर्म जिस प्रकार हमें दिखलाई पड़ते हैं, उस प्रकार उनका उत्पाद नहीं होता। हमें रूप आदि धर्म सर्वथा बाह्यार्थतः उत्पन्न होते दिखलाई पड़ते हैं; किन्तु वस्तुतः वे बाह्यार्थतः उत्पन्न नहीं होते। यह बात पहले भी अनेकधा कही गयी है।

इस उत्पत्तिनिःस्वभावता का यह अभिप्राय कथमपि नहीं है कि रूप आदि परतन्त्र धर्मों की उत्पत्ति होती ही नहीं; अपितु इसका आशय केवल इतना है कि रूप आदि धर्मों की स्वतः उत्पत्ति नहीं होती और बाह्यार्थतः उत्पत्ति नहीं होती। इसलिए परतन्त्र धर्म उत्पत्तिनिःस्वभाव कहे गये हैं।

---

१—१. नन्वयं भाव—अ०।

१७३ धर्माणां परमार्थश्च स यतस्तथताऽपि स इति—परमं हि लोकोत्तरज्ञानं निरुत्तरत्वात्, तस्यार्थः परमार्थः। अथ वा आकाशवत् सर्वत्रैकरसार्थेन वैमल्याविकारार्थेन च परिनिष्पन्नः स्वभावः परमार्थ उच्यते। स यस्मात् परिनिष्पन्नः स्वभावः सर्वधर्माणां परतन्त्रात्मकानां परमार्थः तद्धर्मतेति कृत्वा, तस्मात् परिनिष्पन्न एव स्वभावः परमार्थनिःस्वभावता, परिनिष्पन्नस्याभावस्वभावत्वात्।

( परतन्त्रात्मक ) धर्मों का वह ( परिनिष्पन्न स्वभाव ) क्योंकि परमार्थ ( धर्मता ) है और वह तथता भी है—इसका तात्पर्य इस प्रकार है—परम का तात्पर्य लोकोत्तर ज्ञान से है; क्योंकि उससे श्रेष्ठ कोई और ज्ञान नही होता, उस ( लोकोत्तर ज्ञान ) का विषय परमार्थ है। अथवा आकाश के समान सर्वत्र एकरस, विमल और अविकार होने से इस अर्थ में परिनिष्पन्न स्वभाव परमार्थ कहलाता है। वह परिनिष्पन्न स्वभाव क्योंकि 'उनकी धर्मता' ( तद्धर्मता ) ऐसा अर्थ करके समस्त परतन्त्र धर्मों का परमार्थ है—इसलिये परिनिष्पन्न स्वभाव ही परमार्थनिःस्वभावता है, क्योंकि परिनिष्पन्न अभावस्वभाव है।

---

३. परमार्थनिःस्वभावता—

१७३. धर्माणां परमार्थश्च स०—आर्यसन्धिनिर्मोचन सूत्र में दो प्रकार की परमार्थनिःस्वभावता का प्रतिपादन किया गया है। एक का सम्बन्ध परतन्त्र स्वभाव से है और दूसरी का परिनिष्पन्न स्वभाव से है।

क. प्रथम परमार्थनिःस्वभावता—रूप अदि परतन्त्रलक्षण धर्म परमार्थनिःस्वभाव इसलिये हैं; क्योंकि जो परमार्थ होता है, वह तो विशुद्धमार्ग ( आर्य के समाहित ज्ञान ) का आलम्बन हुआ करता है और रूप आदि परतन्त्र तो विशुद्धिमार्ग के आलम्बन हैं नहीं; फलतः परतन्त्रलक्षण धर्म परमार्थनिःस्वभाव होते हैं। तात्पर्य यह है कि विशुद्धिमार्ग का आलम्बन ही परमार्थसत्य होता है। रूप आदि विशुद्धिमार्ग के विषय नहीं हैं। इसलिये परतन्त्रलक्षण परमार्थनिःस्वभाव कहा गया है।

यहाँ यह सन्देह होना स्वाभाविक है कि तब तो परिकल्पितलक्षण को भी परमार्थनिःस्वभाव कहना चाहिए; क्योंकि वह भी तो विशुद्धिमार्ग का आलम्बन नहीं होता ?

इसका समाधान भोटदेशीय महापण्डित आचार्य चोंखापा सुमतिकीर्ति ने निम्नप्रकार से किया है—

उनका कहना है कि सामान्य जन को यह सन्देह हो सकता है कि परिनिष्पन्नलक्षण तो परतन्त्रलक्षण की धर्मता है। अर्थात् परिनिष्पन्नलक्षण धर्म है और परतन्त्रलक्षण धर्मी है। धर्म का ग्रहण बिना धर्मी के नहीं हो सकता। अतः जब परिनिष्पन्नलक्षण विशुद्धिमार्ग

का आलम्बन होता है, तब परतन्त्रलक्षण भी उस ( विशुद्धिमार्ग ) का आलम्बन अवश्य हो ही जायगा ? सामान्य जन के इस सन्देह का निराकरण करने के लिये भगवान् ने परतन्त्रलक्षण को परमार्थनिःस्वभाव कहा है। परिकल्पितलक्षण के विषय में इस प्रकार के सन्देह का अवकाश ही नहीं हैं, अतः उसे परमार्थनिःस्वभाव कहने की आवश्यकता प्रतीत नहीं हुई।

**ख. द्वितीय परमार्थनिःस्वभावता**—यह निःस्वभावता यहाँ **'धर्माणां परमार्थश्च स यतस्तथताऽपि सः'** द्वारा प्रतिपादित की गयी है। परिनिष्पन्नलक्षण परमार्थनिःस्वभाव इसलिये है; क्योंकि वह 'परम' अर्थात् लोकोत्तर ज्ञान का विषय है। आर्यों का समाहित ज्ञान ही परम ज्ञान है। इसे 'परम' इसलिये कहते हैं, क्योंकि यह सर्वश्रेष्ठ ज्ञान होता है। अर्थात् इससे श्रेष्ठ कोई दूसरा ज्ञान नहीं है। इसलिये यह लोकोत्तर भी कहलाता है। यह ज्ञान सर्वदा शून्यता का साक्षात्कार करता है। इस प्रकार इस परम ज्ञान का विषय होने से परिनिष्पन्नलक्षण ( शून्यता ) परमार्थनिःस्वभाव कहा गया है।

**व्याख्यानानन्तर—**

**अथ वा आकाशवत् सर्वत्रैकरस०**—आकाश स्वभावतः निर्मल एवं विकाररहित होता है। यद्यपि घटाकाश, मठाकाश आदि भेद से आकाश विविध प्रकार का होता है; तथापि वह एकरस होता है, उसी प्रकार समस्त धर्मों का परिनिष्पन्नलक्षण भी निर्मल, विकाररहित एवं एकरस होता है। आकाश जिस प्रकार सर्वव्यापक है और अपने प्रतिषेध्य प्रतिघस्पर्श से रहितता मात्र है, उसी प्रकार परिनिष्पन्नलक्षण भी सर्वव्यापक है और अपने प्रतिषेध्य धर्मात्मा ( बाह्यार्थत्व ) से रहिततामात्र है। इसीलिये यह ( परिनिष्पन्नलक्षण ) परमार्थनिःस्वभाव कहलाता है। यही ( परिनिष्पन्नलक्षण ही ) समस्त धर्मों की परम स्थिति है। अर्थात् परतन्त्रलक्षण धर्मों की धर्मता है।

यदि परिनिष्पन्नलक्षण समस्त धर्मों की परम स्थिति एवं धर्मता है, तो वह निःस्वभाव कैसे हैं ?

**तस्मात् परिनिष्पन्न एव स्वभावः०**—यद्यपि परिनिष्पन्नलक्षण समस्त धर्मों की वस्तुस्थिति है; तथापि वह वस्तुस्वभाव नहीं है; क्योंकि वह नित्य है, असंस्कृत है एवं अहेतुक है। वस्तु होने के लिये किसी धर्म को अर्थक्रियासमर्थ होना चाहिये और जो अर्थक्रियासमर्थ होगा, वह अहेतुक नहीं हो सकता। फलतः अभाव स्वभाव होने से परिनिष्पन्न निःस्वभाव कहा गया है।

आर्यसन्धिनिर्मोचन आदि विज्ञानवादियों के समस्त सूत्रों में तथा आर्य असंगकृत महायानसंग्रह आदि समस्त शास्त्रों में परिनिष्पन्नलक्षण नित्य तथा परतन्त्रलक्षण हेतु-

१७४. किं पुनः परमार्थाभिधानेनैव परिनिष्पन्नोऽभिधातव्यः ? न, इत्याह । किं[1] तर्हि[1] ? तथतापि सः । अपिशब्दान्न केवलं तथताशब्देनैवाभिधातव्यः । किं तर्हि ? यावन्तो धर्मधातुपर्यायाः सर्वैस्तैरप्यभिधातव्य इति ।

**सर्वकालं तथाभावात्**

तथता । तथा हि पृथग्जनशैक्षाशैक्षावस्थासु[2] सर्वकालं तथैव भवति, नान्यथेति तथतेत्युच्यते ।

क्या परिनिष्पन्न का कथन ( व्यवहार ) 'परमार्थ' शब्द द्वारा ही करना चाहिये ? ( टीकाकार ) कहते हैं कि नहीं । तो फिर ? वह तथता भी है । 'अपि' शब्द द्वारा केवल तथता शब्द द्वारा भी ( उसका ) कथन नहीं करना चाहिये । तो फिर ? जितने धर्मधातु के पर्याय हैं, उन सबके द्वारा भी ( उसका ) कथन करना चाहिये ।

सभी अवस्थाओं में उसी प्रकार होने से

'तथता' कही जाती है । जैसे—पृथग्जन, शैक्ष, अशैक्ष ( सभी ) अवस्थाओं में ( वह ) उसी प्रकार ( एक रूप ) होती है, दूसरे प्रकार की नहीं, इसलिये 'तथता' कहलाती है ।

---

प्रत्ययसमुत्पन्न कहा गया है । फलतः परिनिष्पन्नलक्षण को चेतनात्मक मानना विज्ञानवादी सूत्रों और शास्त्रों से सर्वथा विपरीत है ।

विज्ञानवादी एवं माध्यमिक दोनों इस दिशा में पूर्णतया एक मत हैं कि शून्यता या परमार्थसत्य एकान्तरूप से प्रसज्यप्रतिषेधस्वरूप है । उसे पर्युदासप्रतिषेध भी नहीं कहा गया है । फलतः परिनिष्पन्नलक्षण को निर्मल विज्ञान, नित्य विज्ञान या विशुद्ध चैतन्य आदि मानना विज्ञानवादी सिद्धान्त के विरुद्ध है और युक्तितः सिद्ध भी नहीं है ।

१७४. परिनिष्पन्न लक्षण को ही परमार्थसत्य कहते हैं; किन्तु उसके और भी अनेक पर्याय हैं, इसे दिखाने के लिये टीकाकार उपक्रम करते हैं—

किं पुनः परमार्थाभिधानेनैव०—परिनिष्पन्न लक्षण के लिये केवल 'परमार्थ' शब्द ही प्रवृत्त नहीं होता; अपितु उसे 'तथता' शब्द द्वारा भी अभिहित किया जा सकता है । इतना ही नहीं, 'अपि' शब्द द्वारा यह भी सूचित किया गया है कि उसके अन्य अनेक पर्यायवाची शब्द हैं, जिनके द्वारा उसका ग्रहण होता है । धर्मधातु के जितने पर्याय हैं, सभी के द्वारा उसका कथन किया जा सकता है, यथा—शून्यता, सम्यगन्त, अनिमित्तता, अद्वयता, निर्विकल्पकता, अनिर्वचनीयता, अनिरोधानुत्पादत्व, धर्मता, भूतकोटि, धर्मधातु आदि ।

1-1. नास्ति—स० ।
२. ०शैक्ष्यशैक्षा०—अ० ।

१७५. किं पुनस्तथतावत्[1] परिनिष्पन्न[1] एव विज्ञप्तिमात्रता, उतान्या विज्ञप्तिमात्रता ? अत आह—

**सैव विज्ञप्तिमात्रता ॥ २५ ॥**

अतिविशुद्धलक्षणावबोधाद् । यथोक्तम्—

क्या तथता के समान परिनिष्पन्न ही विज्ञप्तिमात्रता भी है अथवा विज्ञप्तिमात्रता अन्य है ? ( इस पर ) आचार्य वसुबन्धु कहते हैं—

वही ( तथता ही ) विज्ञप्तिमात्रता है। अतिविशुद्धलक्षण ( निर्बाह्यार्थत्व ) का अवबोध होने से । जैसे कहा गया है—

---

परिनिष्पन्नलक्षण क्यों 'तथता' कहा जाता है, इसे दिखाने के लिये आचार्य (वसुबन्धु) आगे कहते हैं—

**सर्वकालं तथाभावात्०**—सभी कालों में एकस्वभाव रहने के कारण परिनिष्पन्न-लक्षण 'तथता' कहलाता है। पृथग्जन अवस्था, शैक्ष अवस्था, अशैक्ष अवस्था आदि समस्त अवस्थाओं में शून्यता में न कोई विकार आता है और न उसके स्वरूप में किसी तरह का परिवर्तन होता है। पृथग्जन चाहे उसे समझें, चाहे न समझें, बाह्यार्थ से रहितता तो अपनी जगह उसी तरह सर्वथा और सर्वदा विद्यमान रहती ही है। ऐसा नहीं है कि सांसारिक अवस्था में शून्यता नहीं रहती और साक्षात्कार की अवस्था में हो जाती है।

उपर्युक्त प्रकार से परिकल्पितलक्षण नामसंकेत एवं कल्पना द्वारा आरोपितमात्र है। उसकी वस्तुसत्ता बिलकुल नहीं है, इसलिये उसमें उत्पाद एवं निरोध आदि भी नहीं होते। परतन्त्रलक्षण स्वतः उत्पन्न नहीं होता; अपितु हेतु-प्रत्ययों से उत्पन्न होता है। स्वतः उत्पाद के अभाव की दृष्टि से वह 'निःस्वभाव' कहा गया है। परिनिष्पन्नलक्षण परम अर्थात् लोकोत्तर ज्ञान का विषय होता है। वह धर्मात्मा से रहिततामात्र है एवं वस्तुस्वभाव नहीं है। इसलिये जिस जिस दृष्टि से उसे निःस्वभाव कहा जाता है, उस उस दृष्टि से वह अनुत्पन्न एवं अनिरुद्ध होता है। इसी बात को ध्यान में रखकर भगवान् बुद्ध ने प्रज्ञापारमिता आदि सूत्रों में निःस्वभाव, अनुत्पाद, अनिरोध आदि का उपदेश किया है।

१७५. किं पुनस्तथतावत् परि०—यहाँ यह जिज्ञासा हो सकती है कि परिनिष्पन्न-लक्षण अर्थात् बाह्यार्थ से राहित्य, जैसे 'तथता' है, वैसे विज्ञप्तिमात्रता भी तथता है ? अथवा विज्ञप्तिमात्रता भिन्न है और परिनिष्पन्न लक्षण भिन्न है ?

---

१-१. ०तथता तत्परि०—अ० ।

"नाम्नि तिष्ठति तच्चित्तं तदा तन्मात्रदर्शनात् ।
नाम्नि स्थानाच्च विज्ञप्तावुपलम्भः प्रहीयते ॥
नोपलम्भं तदा धातुं स्पृशते भावनान्वयात् ।
सर्वावरणविमोक्षं विभुत्वं लभते तदा ॥"

इति । सैव विज्ञप्तिमात्रतेत्यनेन वचनेनाभिसमय उक्तः ।

"( सर्वप्रथम ) विज्ञप्तिमात्र का ज्ञान होने से ( योगी का ) चित्त नाम ( विज्ञप्ति ) में स्थित होता है । नाम में स्थित होने से ( बाद में ) विज्ञप्ति के प्रति उपलम्भ भी प्रहीण हो जाता है । तब भावनाक्रम का अभ्यास होने पर अनुपलम्भ धातु का स्पर्श करता है और तब ( अन्त में ) समस्त आवरणों से विमुक्त विभुत्व ( बुद्धत्व ) प्राप्त करता है ।" 'वही विज्ञप्तिमात्रता है'—इस वचन के द्वारा अभिसमय ( मार्ग का क्रम ) कहा गया है ।

---

इस प्रश्न का तात्पर्य यह है कि जिस ज्ञान से परिनिष्पन्नलक्षण का साक्षात्कार होता है क्या उसी ज्ञान से विज्ञप्तिमात्रता का भी साक्षात्कार होता है तथा जो ज्ञान विज्ञप्तिमात्रता का साक्षात्कार करता है, क्या वही ज्ञान परिनिष्पन्नलक्षण का भी साक्षात्कार करता है ? साथ ही इस प्रश्न का यह भी आशय है कि मार्गों की प्राप्ति का क्रम क्या है ?

**सैव विज्ञप्तिमात्रता०**—उपर्युक्त परिनिष्पन्नलक्षण ही विज्ञप्तिमात्रता है । विज्ञप्तिमात्रता परिनिष्पन्नलक्षण से भिन्न नहीं है । इस कथन का अभिप्राय यह है कि परिनिष्पन्नलक्षण एवं विज्ञप्तिमात्रता स्वभावतः भिन्न नहीं है; किन्तु ज्ञान में क्रम होता है ।

हमने पहले कहा है कि परिनिष्पन्नलक्षण और परतन्त्रलक्षण स्वभावतः भिन्न भी नहीं हैं और व्यावृत्तितः एक ( अभिन्न ) भी नहीं हैं ।[1] वही बात यहाँ भी कही गयी है । विज्ञप्तिमात्रता से परिनिष्पन्नलक्षण स्वभावतः भिन्न इसलिये नहीं हैं, क्योंकि लोकोत्तरज्ञान विज्ञप्तिमात्रता को ही अतिविशुद्धलक्षणत्वेन अर्थात् निर्बाह्यार्थत्वेन जानता है । इससे योगी के मार्ग का क्रम अथवा परमार्थविबोध का क्रम प्रदर्शित किया गया है । वह क्रम नीचे दिखलाया जा रहा है—

**नाम्नि तिष्ठति तच्चित्तं तदा०**—सर्व प्रथम अनुमान या युक्ति के बल पर निर्बाह्यार्थता का ज्ञान कर लिया जाता है । फिर उसे ( ज्ञान को ) शमथ के रथ पर चढ़ा कर उसका उत्तरोत्तर अभ्यास किया जाता है । आगे चलकर जब योगी प्रयोगमार्ग प्राप्त कर लेता है, उस समय शून्यता के ज्ञान की अनेकविध अवस्थायें आती हैं और प्रत्येक अवस्था के ज्ञान में विशिष्ट शक्ति निहित होती है ।

---

1. द्र०—त्रि० १६६ पृ० ३१७ ।

प्रयोगमार्ग की चार अवस्थायें होती हैं, यथा—उष्मगत, मूर्धन्, क्षान्ति एवं अग्रधर्म या धर्मवर्धन। योगी जिस समय ऊष्म या मूर्धा की अवस्था में रहता है, उस समय उसे बाह्य ग्राह्य का प्रतिभास अत्यल्प मात्रा में होता है और शून्यता का आभास अधिक स्पष्ट होता है। आगे चलकर क्षान्ति नामक प्रयोग मार्ग की अवस्था आती है। इस अवस्था में योगी समस्त धर्मों को नाममात्र समझता है और बाह्य ग्राह्य का प्रतिभास उसे 'नहीं के बराबर' होता है; क्योंकि इस अवस्था में उसे समस्त धर्मों की नाममात्रता का दर्शन होता है। उस समय उसका चित्त केवल नाममात्र में अवस्थित होता है। यहाँ नाम का तात्पर्य 'विज्ञान' से है; क्योंकि नामस्कन्ध में विज्ञान ही संगृहीत होता है। यद्यपि इस अवस्था में योगी को बाह्य ग्राह्य का प्रतिभास नहीं के बराबर होता है; तथापि उसमें विज्ञान के प्रति ग्राहक दृष्टि अभी विद्यमान होती है। आगे चलकर जब योगी अग्रधर्म की अवस्था में स्थित होता है, उस समय उसका विज्ञान के प्रति विद्यमान बाह्य ग्राहक का प्रतिभास भी विलुप्त हो जाता है; क्योंकि वह बाह्य ग्राह्य का प्रतिभास तो पहले ही समाप्त कर चुका होता है। बाह्य ग्राह्याभास के क्षीण हो जाने पर बाह्य ग्राहकाभास के क्षीण होने में अधिक देर नहीं लगती। बाह्य ग्राह्याभास एवं बाह्य ग्राह्याभिनिवेश अधिक स्थूल होता है, इसलिये उसे हटाना सरल होता है; किन्तु बाह्य ग्राहकाभास और बाह्य ग्राहकाभिनिवेश अधिक सूक्ष्म होता है, इसलिये इसका हटाना अपेक्षाकृत (पहलेवाले की अपेक्षा) कठिन होता है। क्षान्ति प्रयोगमार्ग की अवस्था में बाह्य ग्राह्याभास एवं बाह्य ग्राह्याभिनिवेश तो समाप्त कर दिया जाता है; किन्तु बाह्य ग्राहकाभास एवं बाह्य ग्राहकाभिनिवेश का क्षय तो अग्रधर्म की अवस्था में ही होता है।

भावना करते हुए आगे बढ़ने पर दर्शनमार्ग की अवस्था आती है। इस अवस्था में बाह्य ग्राह्य एवं बाह्य ग्राहक का आभास तो बिलकुल होता ही नहीं, केवल इतना ही नहीं, अपितु इस अवस्था में योगी को उस बाह्यार्थ से रहितता (शून्यता) का साक्षात् दर्शन होता है, जो निर्बाह्यार्थता 'अनुपलम्भधातु' कहलाती है। दर्शनमार्ग की अवस्था का ज्ञान उस धातु का प्रत्यक्षत: अवबोध करता है।

प्रयोग मार्ग की अवस्था में यद्यपि योगी को शून्यता का ज्ञान होता है; तथापि वह ज्ञान शून्यता का स्पर्श नहीं करता; क्योंकि उस समय उसे शून्यता का साक्षात्कार नहीं हुआ रहता है। शून्यता का साक्षात्कार विना अभ्यास के नहीं होता। बहुत कालपर्यन्त भावना का उत्तरोत्तर अभ्यास करने पर शून्यता का साक्षात्कार हुआ करता है, इसीलिये **'भावनान्वयात्'** कहा गया है।

दर्शनमार्ग की प्राप्ति के बाद भी उस (दर्शनमार्ग) के द्वारा ज्ञात तत्त्व की भावना का क्रम जारी रहता है। फलतः शून्यता का साक्षात्कार करनेवाला ज्ञान उत्तरोत्तर विकसित

होता रहता है, यही भावनामार्ग की अवस्था है। अन्ततोगत्वा समस्त आवरणों से विमोक्ष होता है और बुद्धत्व का अधिगम होता है। इस अवस्था में अनेकविध समाधियाँ, दश बल, चतुर्वैशारद्य आदि ज्ञान की शक्तियाँ प्राप्त होती हैं।

**सैव विज्ञप्तिमात्रतेत्यनेन०**—टीकाकार द्वारा ऊपर मूल में उद्धृत दो कारिकाओं द्वारा योगाचार सिद्धान्त का समस्त अभिसमय क्रम ( मार्गक्रम ) प्रदर्शित किया गया है। इन कारिकाओं में यह प्रतिपादित किया गया है कि विज्ञप्तिमात्रता का ज्ञान क्षान्ति प्रयोगमार्ग की अवस्था में होता है। इसका यह तात्पर्य नहीं है कि क्षान्ति अवस्था की प्राप्ति से पूर्व या पश्चात् विज्ञप्तिमात्रता का ज्ञान होता ही नहीं; अपितु इसका अभिप्राय केवल इतना है कि क्षान्ति अवस्था में विज्ञप्तिमात्रता का ज्ञान अत्यधिक शक्तिशाली होता है, जिसकी वजह से बाह्य ग्राह्य का आभास सर्वथा प्रहीण कर दिया जाया है। उस अवस्था में केवल बाह्य ग्राहकाभासमात्र अवशिष्ट रहता है, जो आगे अग्रधर्म की अवस्था में नष्ट हो जाता है। इसलिये क्षान्ति की अवस्था विज्ञप्तिमात्रता के ज्ञान की अवस्था कही गयी है, वैसे विज्ञप्तिमात्रता का ज्ञान इस अवस्था से पूर्व और पश्चात् भी हो सकता है।

निर्बाह्यार्थता या परिनिष्पन्नलक्षण के ज्ञान की अवस्था दर्शनमार्ग से प्रारम्भ होती है; क्योंकि इसी अवस्था में उसका साक्षात्कार होता है। इस अवस्था से पूर्व कभी भी शून्यता का साक्षात्कार नहीं होता। इसका यह तात्पर्य नहीं है कि दर्शनमार्ग से पूर्व शून्यता का ज्ञान होता ही नहीं। ज्ञान तो होता है; किन्तु वह ज्ञान शून्यता का साक्षात्-द्रष्टा नहीं होता; अपितु वह शून्यता को केवल अनुमान आदि द्वारा जानता है। इसलिये शून्यता का ज्ञान और शून्यता का साक्षात्कार दो चीजें हैं, इन्हें पृथक्-पृथक् समझना चाहिये।

विज्ञप्तिमात्रता का साक्षात्कार तो पृष्ठलब्ध अवस्था में होता है, इसका वर्णन हम पहले सविस्तर कर चुके हैं।[1]

व्याख्यानान्तर—

'सैव विज्ञप्तिमात्रता' का व्याख्यान दूसरे प्रकार से भी किया जा सकता है। इस व्याख्यान के अनुसार विज्ञप्तिमात्रता का तात्पर्य आर्यों के समाहित ज्ञान से है। उस ( समाहित ज्ञान ) का विषय बाह्यार्थ से शून्यता है। वह समाहित ज्ञान और शून्यता स्वभावः भिन्न नहीं है। यद्यपि उस ज्ञान के सम्मुख जो शून्यता है, जो अतिविशुद्धलक्षण है, वह परिनिष्पन्न-लक्षण है; किन्तु उस अवस्था में विषय-विषयी द्वैत का भान बिलकुल नहीं होता। वह ज्ञान उस शून्यता में सर्वथा विलीन अनुभूत होता है। यह व्याख्यान विनीतदेव का है।

1. द्र०—त्रिं० १६८ की व्याख्या, पृ० ३२१–३२६।

१७६. यदि विज्ञप्तिमात्रमेवेदं कस्माच्चक्षुःश्रोत्रघ्राणजिह्वाकायैः[1] रूपशब्द-गन्धरसस्पर्शान् गृह्णातीत्यत आह—

**यावद् विज्ञप्तिमात्रत्वे विज्ञानं नावतिष्ठति ।**
**ग्राहद्वयस्यानुशयस्तावन्न विनिवर्तते ॥२६॥**

अथ वा 'यास्ताः कर्मवासना ग्राहद्वयवासनासहिताः क्षीणे पूर्वविपाकेऽन्यद्-विपाकं जनयन्ती' त्युक्तम्, तस्मात् कथं प्रहाणमप्रहाणं चेत्यत आह—'यावद् विज्ञप्ति-

यदि यह (सब कुछ) विज्ञप्तिमात्र ही है, तो कैसे (व्यक्ति) चक्षु, श्रोत्र, घ्राण, जिह्वा एवं काय (इन्द्रिय) के द्वारा रूप, शब्द, गन्ध, रस एवं स्पर्श का ग्रहण करता है ? इसलिये आचार्य कहते हैं—

जब तक विज्ञान विज्ञप्तिमात्रत्व में अवस्थित नहीं होता, तब तक ग्राहद्वय का अनुशय निवृत्त नहीं होता ।

अथवा जो ग्राहद्वयवासना के साथ कर्मवासनायें हैं, वे पूर्वविपाक के क्षीण होने पर अन्य विपाक को उत्पन्न करती हैं—ऐसा कहा गया है, तो (ऐसी स्थिति में) प्रहाण

---

यह बात अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है, साथ ही रहस्यपूर्ण भी । विज्ञानवाद और माध्यमिक दोनों मतों में ऐसा ही होता है । रूप आदि को जाननेवाले चक्षुरादिविज्ञानों में विषय-विषयी द्वैत का भान सर्वदा होता रहता है; किन्तु शून्यता का साक्षात्कार करनेवाले ज्ञान में यह द्वैतबोध सर्वथा नहीं होता । समाहित ज्ञान शून्यता के साथ एकदम एकाकार रहता है, जैसे दूध के साथ पानी एकाकार रहता है । इस स्थिति के कारण ही शायद लोगों में यह भ्रान्ति उत्पन्न हो जाती है कि शून्यता चैतन्यात्मक है ।

यद्यपि उपर्युक्त स्थिति में विषय-विषयी द्वैत का भान नहीं होता; तथापि विषयी (समाहित ज्ञान) न तो शून्यता (विषय) हो जाता है और न शून्यता समाहित ज्ञान हो जाती है । अन्यथा शून्यता वस्तु हो जायगी अथवा समाहित ज्ञान नित्य हो जायगा । अपि च वह समाहित ज्ञान उस शून्यता से व्युत्थित भी नहीं हो सकेगा । दूध में पानी के मिश्रित हो जाने पर जैसे दोनों एकाकार प्रतीत होते है, उनका भिन्न प्रतिभास नहीं होता; फिर भी न तो दूध पानी हो जाता है और न पानी दूध ही हो जाता है; अन्यथा वे दूध और पानी कभी भी किसी यन्त्र द्वारा अथवा हँस आदि के द्वारा पृथक् न हो सकेंगे ।

१७६. यदि विज्ञप्तिमात्रमेवेदम्०—रूप आदि समस्त धर्म विज्ञप्तिमात्र हैं । अर्थात् बाह्यार्थ से शून्य हैं । बाह्य ग्राह्य एवं बाह्य ग्राहक उनमें अनादि काल से ही नहीं है ।

---

1. ० घ्राणरसस्पर्शनैः—अ० ।

मात्रत्वे विज्ञानं नावतिष्ठति'—इति विस्तरः। यावच्चित्तधर्मतायां विज्ञप्तिमात्रसंशब्दितायां विज्ञानं नावतिष्ठति, किं तर्हि ? ग्राह्यग्राहकोपलम्भे चरति। ग्राहद्वयं ग्राह्यग्राहो ग्राहकग्राहश्च। तस्यानुशयस्तदाहितम् अनागतग्राहद्वयोत्पत्तये बीजम् आलयविज्ञाने। यावद् अद्वयलक्षणे विज्ञप्तिमात्रे योगिनश्चित्तं न प्रतिष्ठितं भवति, तावद् ग्राह्यग्राहकानुशयो न विनिवर्तते, न प्रहीयत इत्यर्थः। अत्र च बहिरुपपलम्भाप्रहाणेनाध्यात्मिकोपलम्भाप्रहाणं दर्शितमिति। अतोऽस्यैवं[1] भवति 'अहं चक्षुरादिभिः रूपादीन् गृह्णामी'ति।

अप्रहाण (की चर्चा) कैसे ? इसलिये 'जब तक विज्ञान विज्ञप्तिमात्र में अवस्थित नहीं होता'''इत्यादि विस्तारपूर्वक कहा गया है। जब तक विज्ञान 'विज्ञप्तिमात्र' शब्द से कथित चित्तधर्मता में स्थित नहीं होता, तो क्या ? (तब तक) ग्राह्य और ग्राहक के उपलम्भ में विचरता है। ग्राह्यग्राह और ग्राहकग्राह ये दोनों ग्राहद्वय हैं। उनके अनुशय का तात्पर्य उनके द्वारा अनागत ग्राहद्वय की उत्पत्ति के लिये आलयविज्ञान में आहित बीज से है। जब तक अद्वयलक्षण विज्ञप्तिमात्र में योगी का चित्त प्रतिष्ठित नहीं होता, तब तक ग्राह्यानुशय और ग्राहकानुशय निवृत्त नहीं होता, अर्थात् प्रहीण नहीं होता। यहाँ बाह्योपलम्भ के अप्रहाण द्वारा आध्यात्मिकोपलम्भ का (भी) अप्रहाण प्रदर्शित किया गया है। इसलिये व्यक्ति को ऐसा प्रतीत होता है कि मैं चक्षु आदि द्वारा रूप आदि का ग्रहण कर रहा हूँ —इत्यादि।

---

अर्थात् वे आदिविशुद्ध हैं, तो ऐसी स्थिति में जीवों को बाह्य ग्राह्य और बाह्य ग्राहक के रूप में वे (रूप आदि) क्यों दिखलाई पड़ते हैं और उनके प्रति हमें क्यों अभिनिवेश होता है ?

सामान्यतया जीव 'यह रूप है, यह शब्द है, यह घट है'—इत्यादि समझते हैं। उन्हें उस समय वे रूप, शब्द, घट आदि बाह्यार्थतः प्रतीत होते हैं तथा वे ऐसा समझते हैं कि ये रूप आदि हमारे चक्षुर्विज्ञान आदि को आकृष्ट कर रहे हैं। फलतः वे ऐसा भी निश्चय करते है कि बाह्य रूप, घट आदि का ग्रहण करनेवाले ग्राहक विज्ञान भी स्वतन्त्रतया विद्यमान हैं। वे ऐसा प्रश्न कर सकते हैं कि आप (विज्ञानवादियों) के अनुसार यदि वे रूप, घट आदि धर्म बाह्य स्थित नहीं हैं, अपितु वे आन्तरिक विज्ञान के ही एक अंश हैं, तो वे हमें वैसे (पूर्वोक्त प्रकार से) क्यों दिखलाई पड़ते हैं। अर्थात् उनके वैसे दिखलाई पड़ने में क्या हेतु है ? जिस प्रकार तृण, काष्ठ, प्रस्तर आदि के आधार पर मायिक हस्ती,

---

१. अतोऽस्यैव—भ०।

मायिक अश्व आदि का प्रदर्शन करते समय किसी मायाकार आदि कारण की आवश्यकता पड़ती है, उस प्रकार यहाँ क्या कारण है ?

**यावद् विज्ञप्तिमात्रत्वे विज्ञानं नाव०**—ग्राह्य-ग्राहक के प्रतिभास का हेतु ग्राह्य-ग्राहकद्वयवासना है, जो पूर्व पूर्व धर्मात्मदृष्टि द्वारा हमारे आलयविज्ञान में स्थापित की गयी है। जब तक स्वकीय बुद्धि विज्ञप्तिमात्रत्व में स्थित नहीं होती, तब तक ग्राहद्वय का अनुशय (वासना) निवृत्त नहीं होता। आलयविज्ञान में कर्मवासना एवं ग्राहद्वयवासना विद्यमान रहती हैं, जिनकी वज़ह से जीवों को सर्वदा बाह्य ग्राह्य एवं ग्राहक का प्रतिभास होता रहता है। जैसे कि पहले भी कहा गया है—

कर्मणो वासना ग्राहद्वयवासनया सह।
क्षीणे पूर्वविपाकेऽन्यद् विपाकं जनयन्ति तत्[1] ॥

यदि ये वासनायें सर्वदा विद्यमान रहती हैं, तब तो ग्राह्य-ग्राहक के प्रतिभास की निवृत्ति कभी होगी ही नहीं। अथवा इसका आशय यह है कि इन वासनाओं की निवृत्ति कब होगी ?

**यावद् अद्वयलक्षणे विज्ञप्ति०**—आर्यों के दर्शनमार्ग की समाहित अवस्था में ये वासनायें सर्वथा निष्क्रिय रहती हैं। पृष्ठलब्ध अवस्था में पुनः बाह्यार्थाभास होने लगता है, तथापि विज्ञप्तिमात्रता का ज्ञान भी रहता है। बुद्धत्व की अवस्था में तो ये वासनायें सर्वदा के लिये सर्वथा विनष्ट हो जाती हैं। अतः इन अवस्थाओं को छोड़कर अन्य सभी अवस्थाओं में इन वासनाओं के प्रभाव से बाह्य ग्राहच एवं बाहचग्राहक का प्रतिभास होता रहता है। फलतः जीवों की सन्तान में सर्वदा ग्राहच-ग्राहकाभास एवं ग्राहचग्राहकाभिनिवेश होता रहता है।

प्रस्तुत (व्याख्यायमान) कारिका में प्रयुक्त 'विज्ञप्तिमात्रत्व' शब्द का अभिप्राय 'बाहचार्थ से शून्यता' है। जब तक योगी का स्वकीय विज्ञान निर्बाहचार्थता में प्रत्यक्षतः स्थित नहीं होता, तब तक वासना का प्रभाव क्षीण नहीं होता और ग्राहद्वय का आभास होता रहता है। कारिका द्वारा यह दिखलाया गया है कि शून्यता के साक्षात्कार की अवस्था को छोड़कर अन्य सभी अवस्थाओं में बाहचार्थाभास होता है। यहाँ तक कि आर्यों की पृष्ठलब्ध अवस्था में भी बाहचार्थ आभासित होता है।

ग्राह्य ग्राह एवं ग्राहकग्राह ये ग्राहद्वय हैं। इनके द्वारा प्रक्षिप्त वासना 'ग्राहद्वयानुशय' है, जो आलयविज्ञान में स्थित रहता है और भविष्य में पुनः ग्राहद्वय का उत्पाद करता है।

---

1. द्र०—त्रिंशिका का० १९, पृ० २७३।

१७७. इदमिदानीं वक्तव्यम्—किम् अर्थरहितचित्तमात्रोपलम्भात् चित्तधर्मतावस्थानम् ? न, इत्याह। किं तर्हि ?

**विज्ञप्तिमात्रमेवेदमित्यपि ह्युपलम्भतः।**
**स्थापयन्नग्रतः किञ्चित् तन्मात्रे नावतिष्ठते ।।२७।।**

इति।

इस समय यह कहना चाहिये—क्या अर्थरहित चित्तमात्रता के उपलम्भ से चित्तधर्मता में अवस्थान होता है ? (टीकाकार) कहते हैं नहीं। तो क्या (होता है) ? आचार्य वसुबन्धु कहते हैं)—

'यह (सब कुछ) विज्ञप्तिमात्र है' इस प्रकार का उपलम्भ होने से भी सम्मुख कुछ (चित्तमात्र) स्थापित (ग्रहण) करते हुए (योगी का चित्त) तन्मात्र अर्थात् चित्तधर्मता में अवस्थित नहीं होता।

---

कारिका द्वारा यह भी प्रदर्शित किया गया है कि बाह्य ग्राह्याभास एवं बाह्य ग्राह्याभिनिवेश का प्रहाण किये बिना आध्यात्मिक बाह्य ग्राहकाभास और बाह्य ग्राहकाभिनिवेश का प्रहाण अत्यन्त दुःशक है। हम सामान्य जीवों ने बाह्य ग्राह्याभास और बाह्य ग्राह्याभिनिवेश का प्रहाण नहीं किया है। अतः हम आध्यात्मिक ग्राहक के प्रति भी अत्यन्त अभिनिविष्ट होते हैं। फलतः हम समझते हैं कि 'यह रूप है' यह घट है और हम इनका ग्रहण कर रहे हैं'। इस तरह ग्राह्य-ग्राहकद्वय में अभिनिवेश करते हैं।

योगी सर्वप्रथम अनुमान एवं तर्क के द्वारा बाह्यार्थ से शून्यता का ज्ञान करता है। और उसके बाद शमथ की सिद्धि करता है। अथवा ऐसा भी होता है कि पहले शमथ सिद्ध करता है और उसके बाद शून्यता का ज्ञान करता है। तदनन्तर शून्यता के ज्ञान की शमथ के साथ भावना करता है। यह अभ्यास उसके ज्ञान में प्रकर्षता लाने के लिये होता है। अर्थात् योगी शून्यता का प्रत्यक्ष दर्शन करने के लिये अभ्यास करता है। 'समस्त धर्म विज्ञप्तिमात्र हैं, इसलिये बाह्यार्थ से रहित हैं,' इस प्रकार जानते हुये निरन्तर उत्तरोत्तर अपने मार्ग पर आगे बढ़ता रहता है। पूर्वोक्त प्रकार से उसे मार्गों की प्राप्ति होती जाती है [1]। प्रत्येक मार्ग की अवस्था में उसके ज्ञान की विभिन्न सीमायें होती हैं और विभिन्न शक्तियाँ उपलब्ध होती हैं।

१७७. हमने पहले कहा है कि क्षान्ति प्रयोगमार्ग की अवस्था में विज्ञप्तिमात्रता के ज्ञान की शक्ति अधिकतम रहती है। उस समय बाह्य ग्राह्याभास विलुप्त हो जाता है, केवल

---

१. द्र०—त्रिं० १७५, पृ० ३३५-३३८।

अथ वा यः पुनराभिमानिकः श्रुतमात्रकेण जानीयाद् अहं विज्ञप्तिमात्रतायां शुद्धायां स्थित इति तद्ग्रहव्युदासार्थमाह—विज्ञप्तिमात्रमेवेदमित्यपि ह्युपलम्भत इत्यादि। विज्ञप्तिमात्रमेवेदम् अर्थरहितं न बाह्योऽर्थोऽस्तीति एवमुपलम्भतो ग्रहणतः चित्रीकरणत इत्यर्थः। अग्रत इत्यभिमुखम्। स्थापयन्निति यथाश्रुतं मनसा। बहुप्रकारत्वाद् योगाचारालम्बनानां किञ्चिद् इत्याह—[1]अस्थिसंकलिकं वा नीलकं वापि पूयकं वा विपडुमकं वा व्याध्मातकादिकं वा[1]। तन्मात्रे नावतिष्ठते विज्ञानोपलम्भाप्रहाणात्।

अथवा जो आभिमानिक ( विज्ञानवादी शास्त्रों के ) श्रवणमात्र से यह समझता है कि 'मैं विशुद्ध विज्ञप्तिमात्रता में स्थित हूँ'—उसके इस अभिनिवेश का निरास करने के लिये ( ग्रन्थकार ने ) कहा—यह ( सब कुछ ) विज्ञप्तिमात्र है, ऐसा उपलम्भ होने से भी··· इत्यादि। यह ( सब कुछ ) अर्थरहित विज्ञप्तिमात्र है, बाह्य अर्थ नहीं है, इस प्रकार के उपलम्भ से अर्थात् ग्रहण से, चित्रीकरण से। अग्रतः का तात्पर्य अभिमुख से है। 'स्थापित करते हुये' का अर्थ है, श्रवण के अनुसार मन से स्थापित करते हुए। योगाचार सिद्धान्त में आलम्बन बहुत प्रकार के हैं, इसलिये 'किञ्चिद्' ( कुछ भी )—ऐसा कहा, जैसे—अस्थि-संकलिक, विनीलक, विपूयक, विपडुमक, व्याध्मातक इत्यादि ( अनेक आलम्बन हैं )। विज्ञान के उपलम्भ का प्रहाण न होने से ( योगी का चित्त ) चित्तधर्मतामात्र में अवस्थित नहीं होता।

---

समस्त धर्म विज्ञान के ही परिणाम हैं, इस प्रकार का ज्ञान रहता है। उस ज्ञान में बाह्य ग्राह्य के प्रति किञ्चित् मात्र भी अभिनिवेश नहीं रहता। उसे समस्त धर्म चित्त के अंश के रूप में ही दिखलाई पड़ने लगते हैं।

---

१-१. यह पाठ यहाँ प्रसङ्गानुकूल प्रतीत नहीं होता। आचार्य विनीतदेव के समय भी यह पाठ था, किन्तु विद्वानों में इसकी प्रामाणिकता पर सन्देह था। आचार्य विनीतदेव स्वयं इस पाठ को यहाँ असङ्गत मानते हैं और उन्होंने इस पर टीका नहीं की। वे कहते हैं—"कुछ लोग यहाँ 'अस्थिसंकलिकं···' इत्यादि पाठ मानते हैं; किन्तु वे लोग वर्तमान प्रसङ्ग को बिलकुल नहीं जानते। यहाँ प्रसङ्ग यह है कि यदि चित्तमात्र आलम्बन भी अवशिष्ट रह जाता है, तो शून्यता का यथार्थ ज्ञान न होगा। ऐसी स्थिति में 'अस्थिसंकलिकं' इत्यादि पाठ यहाँ कहाँ तक संगत है? अर्थात् इस पाठ का प्रस्तुत प्रसंग से कोई सम्बन्ध नहीं है; क्योंकि 'अस्थिसंकलिक' आदि चित्त नहीं हैं। इसलिये इसका यहाँ कोई सम्बन्ध नहीं है"। इस विषय पर विद्वानों को विचार करना चाहिये।

ऐसी स्थिति में प्रश्न होना स्वाभाविक है कि योगी का वह ज्ञान जो चित्तमात्रता को जानता है, क्या वह धर्मता या शून्यता में अवस्थित है ? अर्थात् क्या वह शून्यता या परमार्थसत्य को जानता है ?

समाधान—

न इत्याह । किं तर्हि ? विज्ञप्तिमात्र०—योगी का वह ज्ञान शून्यता में अवस्थित नहीं है। अर्थात् वह ज्ञान शून्यता को नहीं जानता; क्योंकि यद्यपि उस ज्ञान के द्वारा बाह्य ग्राह्य का निषेध कर दिया गया है; तथापि अभी बाह्य ग्राहक का निषेध नहीं किया गया है। वह यह समझता है कि यह ( सब कुछ ) विज्ञप्तिमात्र ही है। फलतः उस ज्ञान के आलम्बन में एक वस्तु रह जाती है। इसकी वजह से वह ज्ञान निरालम्ब नहीं हो पाता। इसीलिये वह ज्ञान बाह्यार्थ से शून्यतामात्र में प्रतिष्ठित नहीं है। अर्थात् वह बाह्यार्थ से शून्यता को नहीं जानता है। जब तक बाह्य या आध्यात्मिक किञ्चिन्मात्र भी वस्तु अवशिष्ट रहती है, तब तक वह ज्ञान शून्यता का यथार्थ जाननेवाला नहीं होता। इसे आगे पुनः स्पष्ट किया जा रहा है—

यः पुनराभिमानिकः श्रुतमात्रकेण०—जिस व्यक्ति ने विज्ञानवादी शास्त्रों का श्रवण किया है, उसने उन ( शास्त्रों ) में अनेकधा यह सुना है कि 'समस्त धर्म विज्ञप्तिमात्र हैं'। इस प्रकार के श्रवण के अनन्तर यदि वह यह समझ लेता है कि विज्ञप्तिमात्रता ही सम्यग्दर्शन है या शून्यता है, तो उसका वह निश्चय मिथ्या ज्ञान होता है। इस प्रकार के मिथ्याभिमानियों की विप्रतिपत्ति का निरास करने के लिये ही आचार्य वसुबन्धु ने कहा—

विज्ञप्तिमात्रमेवेदमित्यपि ह्युपलम्भतः ।

इत्यादि । समस्त धर्म विज्ञप्तिमात्र हैं—'ऐसा जाननेवाले व्यक्ति के सम्मुख यद्यपि बाह्यार्थ नहीं होते; तथापि उसके सम्मुख चित्तमात्र अवशिष्ट रह जाता है। अर्थात् यद्यपि उसके ज्ञान ने रूप आदि धर्मों की बाह्यार्थता का निरास तो कर दिया है, किन्तु उसके सम्मुख विज्ञप्ति ( विज्ञान ) उपस्थित रहती है, जैसा कि उसने श्रवणकाल में श्रवण किया था और श्रवण के अनन्तर मनन किया था। फलतः उसका वह ज्ञान निरालम्ब नहीं हो पाता। अर्थात् उसके ज्ञान का विषय प्रसज्यप्रतिषेध नहीं होता, अपितु उसका विषय पर्युदासप्रतिषेध होता है। इसीलिये वह ज्ञान शून्यताविषयक ज्ञान नहीं है।

व्याख्यानान्तर—

बहुप्रकारत्वाद् योगाचारालम्ब०—योगाचार मत में मार्ग के अनेकविध आलम्बन होते हैं। उन आलम्बनों का यदि कुछ भी अंश अवशिष्ट रह जाता है, तो चित्त शून्यता में स्थित नहीं कहलाता। इसी दृष्टि से आचार्य ने 'किञ्चित्' शब्द का प्रयोग किया है।

**तन्मात्रे नावतिष्ठते विज्ञानोपलम्भा०**—कारिका के 'तन्मात्रे नावतिष्ठते' का तात्पर्य यह है कि केवल विज्ञप्तिमात्रता का ज्ञान शून्यता या धर्मता में स्थित नहीं है, क्योंकि विज्ञान उपलम्भ ( आलम्बन ) का अभी प्रहाण नहीं हुआ है। अर्थात् विज्ञान आलम्बन का भी प्रहाण किये विना चित्त शून्यता में स्थित नहीं होता। अर्थात् शून्यता का यथार्थ अवबोध नहीं होता।

कारिका का मर्म यह है कि बाह्य ग्राह्य का निषेध करके चित्तमात्र का आलम्बन करनेवाला ज्ञान शून्यता को जाननेवाला ज्ञान नहीं है तथा बाह्य अर्थ से रहित चित्तमात्रता भी शून्यता नहीं है।

बाह्य अर्थ से रहितता को यदि कोई विज्ञप्तिमात्रता कहना चाहे, तो कह सकता है, नाम में कोई विवाद नहीं है; किन्तु ज्ञातव्य यह है कि शून्यताज्ञान चित्तमात्रता का आलम्बन नहीं करता; क्योंकि वह ( शून्यता का साक्षात्कार करनेवाला ज्ञान ) प्रसज्यप्रतिषेधाकार होता है, क्योंकि शून्यता एकान्तरूप से प्रसज्यप्रतिषेध स्वभाव होती है।

धर्म ( पदार्थ ) दो प्रकार के होते हैं, यथा—१. साधनधर्म और २. प्रतिषेध धर्म। जो अन्य का विना प्रतिषेध किये, सीधे ( स्वरूपतः ) हमारे ज्ञान के विषय होते हैं, वे 'साधनधर्म' कहलाते हैं। जो (धर्म) अपने प्रतिषेध्य को हटाते हुए हमारी बुद्धि के विषय होते हैं, वे 'प्रतिषेध धर्म' कहलाते हैं। घट, पट, रूप आदि साधन धर्म हैं तथा आकाश आदि प्रतिषेध धर्म के उदाहरण हैं। आकाश जब हमारी बुद्धि का विषय होता है अथवा हमारी बुद्धि जब आकाश में प्रवृत्त होती है, तब उस ( आकाश ) का जो प्रतिषेध्य प्रतिघस्पर्श है, उसे हटाते हुए वह प्रवृत्त होता है। अर्थात् प्रतिघस्पर्श के हटे बिना आकाश का स्वरूप भासित नहीं होता। प्रतिघस्पर्श ही आकाश का प्रतिषेध्य है और प्रतिघस्पर्श से रहिततामात्र आकाश है।

प्रतिषेध द्विविध होता है, यथा—पर्युदास प्रतिषेध एवं प्रसज्य प्रतिषेध। जो धर्म अपने प्रतिषेध्य का निरास करके उसकी जगह पर किसी भाव ( साधन ) पदार्थ की स्थापना करता है, वह 'पर्युदास प्रतिषेध' कहलाता है। जैसे—'यह भूतल घटाभाववाला है'। यहाँ घट का प्रतिषेध तो किया गया है; किन्तु उसकी जगह पर भूतल की स्थापना की जाती है, जो ( भूतल ) एक भाव ( साधन ) पदार्थ है। इसलिये 'घटाभाववान् भूतल'—यह पर्युदासप्रतिषेध का उदाहरण है। इसी तरह 'बाह्यार्थ से रहित विज्ञप्तिमात्रता'—यह भी पर्युदासप्रतिषेध का उदाहरण है। क्योंकि इस ( उदाहरण ) में यद्यपि बाह्यार्थ का निषेध तो किया गया है, फिर भी उसकी जगह पर विज्ञप्ति की स्थापना की जाती है। विज्ञप्ति ( विज्ञान ) एक साधनधर्म है। इसलिये बाह्यार्थ से रहित विज्ञप्तिमात्रता—यह पर्युदास-प्रतिषेध है।

पर्युदास प्रतिषेध भी अनेकविध होता है। जैसे—१. प्रतिषेध्य का प्रतिषेध करके साधन धर्म की साक्षात् स्थापना करनेवाला पर्युदास-प्रतिषेध। उपर्युक्त 'घटाभाववान् भूतल' इसका उदाहरण है। २. सामर्थ्य से साधनधर्म की स्थापना करनेवाला पर्युदासप्रतिषेध, यथा—'स्थूल देवदत्त दिन में भोजन नहीं करता'—इस उदाहरण में यद्यपि साक्षात् किसी भावपदार्थ की स्थापना नहीं की जाती; किन्तु सामर्थ्य से रात्रिभोजन की स्थापना होती है। रात्रिभोजन एक भावपदार्थ है, जो सामर्थ्यतः सिद्ध होता है। अतः यह भी एक प्रकार का पर्युदासप्रतिषेध है। इसी तरह अन्य अनेक इसके प्रकार हैं, जिन्हें सम्बन्धित ग्रन्थों से जानना चाहिये[1]।

जो धर्म केवल अपने प्रतिषेध्य का निषेध मात्र करता है, उसके स्थान पर किसी भाव पदार्थ की स्थापना नहीं करता, वह 'प्रसज्यप्रतिषेध' है। अर्थात् जो बुद्धि में अपने प्रतिषेध्य से रहिततामात्र आकार प्रदान करता है, इसके अतिरिक्त किसी साधनधर्म का आकार प्रदान नहीं करता, वह 'प्रसज्यप्रतिषेध' कहलाता है। जैसे—अवस्तु, अभाव, घटाभाव, पटाभाव, आकाश, नैरात्म्य, शून्यता आदि प्रसज्यप्रतिषेध हैं। ये सब अपने-अपने प्रतिषेध्य से रहितता-मात्र हैं। यहाँ किसी साधनधर्म का किञ्चित् भी अस्तित्व नहीं होता।

उदाहरणार्थ आकाश अपने प्रतिषेध्यभूत प्रतिघस्पर्श से रहिततामात्र है। इसके अतिरिक्त यहाँ किसी भाव पदार्थ का कुछ भी अस्तित्व नहीं है। इस बात को सरल शब्दों में ऐसा कह सकते हैं कि आकाश अभावमात्र है।

किन्तु अभावमात्र होने से कोई धर्म असत् नहीं हो जाता, अपितु वह भी एक धर्म ( पदार्थ ) होता है। साधन धर्म न होने पर भी उस ( अभावमात्र ) का अस्तित्व अवश्य होता है। फलतः प्रसज्यप्रतिषेधरूप ( अभावमात्ररूप ) होने में और सत् (विद्यमान या पदार्थ) होने में कोई विरोध नहीं है।

इसी प्रकार शून्यता भी यहाँ बाह्यार्थ से रहिततामात्र ( अभावभात्र ) है। इस ( रहितता ) में किसी अन्य चित्त आदि भाव धर्मों का कुछ भी अस्तित्व नहीं होता। अर्थात यह शून्यता चित्तस्वरूप नहीं है। शून्यता जब हमारी बुद्धि में आती है, तब बाह्यार्थाभावमात्र आकार दिखलाई पड़ता है। उस समय चित्त आदि का कुछ भी स्थूल या सूक्ष्म अंश प्रतिभासित नहीं होता। फलतः शून्यता एकान्तरूपेण प्रसज्यप्रतिषेधात्मक है। इसी अभिप्राय से भगवान् बुद्ध एवं अन्य मूर्धन्य मनीषियों ने 'शून्यता' इस भाववाचक संज्ञा का प्रयोग किया है। शून्य न कहकर शून्यता का प्रयोग अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है।

१. इस विषय के विशेष ज्ञान के लिये द्र०—तर्कज्वाला, तत्त्वसंग्रह एवं आचार्य चोंङ्खापा जी के "नेयार्थनीतार्थविभङ्ग शास्त्र" आदि।

१७८. कदा पुनर्विज्ञानग्राहस्य प्रहाणम्, चित्तमात्रतायां च[1] प्रतिष्ठितो भवतीत्यत आह—

**यदा त्वालम्बनं ज्ञानं[2] नैवोपलभते तदा।**
**स्थितं विज्ञानमात्रत्वे ग्राह्याभावे तदग्रहात् ।। २८ ।।**

इति।

विज्ञानग्राह का प्रणाण कब होता है और ( योगी का चित्त ) चित्तमात्रता में कब प्रतिष्ठित होता है ? इस ( के समाधान के ) लिये आचार्य वसुबन्धु कहते हैं—

ग्राह्य का अभाव हो जाने पर ग्राहक का भी ग्रहण न होने से जब ( योगी का ) चित्त किसी ( भावात्मक ) आलम्बन को उपलब्ध नहीं करता, तब ( उसका चित्त ) विज्ञान-मात्रत्व में स्थित होता है।

---

इसी दृष्टिसे यहाँ भी कहा गया है—विज्ञप्तिमात्रता में स्थित बुद्धि शून्यता में स्थित नहीं है। इसका तात्पर्य यह कदापि नहीं है कि समस्त धर्म विज्ञप्तिमात्र नहीं है, वे तो विज्ञप्तिमात्र हैं ही।

समस्त धर्म विज्ञप्तिमात्र हैं; किन्तु विज्ञप्तिमात्रता उन धर्मों की संवृति का स्वरूप है। बाह्य अर्थ से रहितता ही उनका परमार्थ स्वरूप है। दोनों ( विज्ञप्तिमात्रता और बाह्यार्थ-रहितता ) ही रूप आदि एक ही धर्म में स्थित हैं, फिर भी बुद्धि की प्रक्रिया उनमें भिन्न-भिन्न प्रकार से प्रवृत्त होती है।

इसी प्रकार से माध्यकिकों के मत में भी यद्यपि समस्त धर्म प्रतीत्यसमुत्पन्न हैं, तथापि प्रतीत्यसमुत्पाद शून्यता नहीं है और प्रतीत्यसमुत्पाद का ज्ञान शून्यता को जाननेवाला ज्ञान नहीं है। प्रतीत्यसमुत्पाद धर्मों की सांवृतिक स्थिति है। निःस्वभावता ही उनको पारमार्थिक स्थिति या शून्यता हैं। शून्यता माध्यमिक मत में भी प्रसज्यप्रतिषेधात्मक है। ये बातें माध्यमिक शास्त्रों में अत्यन्त विस्तारपूर्वक वर्णित हैं।

विज्ञानवादियों के मत में 'शून्यता प्रसज्यप्रतिषेधस्वरूप है'—इसका प्रतिपादन करने-वाला सबसे स्पष्ट वचन यही प्रस्तुत ( २७ वीं ) कारिका और इसकी टीकायें हैं।

१७८. कदा पुनर्विज्ञानग्राहस्य०—पहले कहा गया है कि बाह्य अर्थ का निषेध करके चित्तमात्रता में स्थित होने पर भी शून्यता का सम्यग् अवबोध नहीं होता। ऐसी स्थिति

---

१. वा—अ०।
२. विज्ञानं—अ०।

यस्मिन् काले देशनालम्बनम् अववादालम्बनं प्राकृतं वा रूपशब्दाद्यालम्बनं ज्ञानं[1] बहिश्चित्तात् नोपलभते न पश्यति न गृह्णाति नाभिनिविशते यथाभूतदर्शनात्, न तु जात्यन्धवत्; तस्मिन् काले विज्ञानग्राहस्य प्रहाणं स्वचित्तधर्मतायां च प्रतिष्ठितो भवति। अत्रैव कारणमाह—ग्राह्याभावे तदग्रहादिति। ग्राह्ये सति ग्राहको भवति, न तु ग्राह्याभाव इति। ग्राह्याभावे ग्राहकाभावमपि प्रतिपद्यते, न केवलं ग्राह्याभावम्।[2] एवं हि सममनालम्ब्यालम्बकं[3] निर्विकल्पं लोकोत्तरं ज्ञानमुत्पद्यते, ग्राह्यग्राहकाभिनिवेशानुशयाः प्रहीयन्ते, स्वचित्तधर्मतायां च चित्तमेव स्थितं भवति।

यथाभूत का दर्शन करने से न कि जात्यन्ध के समान, देशना को आलम्बन करनेवाला, अववाद को आलम्बन करनेवाला या प्राकृत रूप, शब्द आदि को आलम्बन करनेवाला ( योगी का) ज्ञान जिस समय चित्त के बाहर (कुछ भी) उपलब्ध नहीं करता, (कुछ भी) नहीं देखता, ( कुछ भी ) ग्रहण नहीं करता, न ( किसी भावपदार्थ में ) अभिनिवेश करता है, उस समय विज्ञानग्राह का प्रहाण होता है और स्वचित्तधर्मता में प्रतिष्ठित होता है। यहाँ ( इसका ) कारण कहा जाता है—ग्राह्य का अभाव होने पर ग्राहकग्राह न होने से। ग्राह्य होने पर ग्राहक होता है, न कि ग्राह्याभाव होने पर ( ग्राहक होता है )। ( इसी तरह ) ग्राह्याभाव होने पर ग्राहकाभाव भी प्रतिपन्न होता है, केवल ग्राह्याभाव ( ही होकर ) नही ( रह जाता )। ऐसा होने पर समानरूप से आलम्ब्य-आलम्बकभाव से रहित निर्विकल्प लोकोत्तर ज्ञान उत्पन्न होता है। ग्राह्याभिनिवेश और ग्राहकाभिनिवेश के अनुशय प्रहीण होते हैं तथा चित्त ही स्वचित्तधर्मता में स्थित होता है।

---

में प्रश्न होता है कि शून्यता का ज्ञान कब होता है? अर्थात् योगी का चित्त शून्यता में कब प्रतिष्ठित होता है?

[ आचार्य वसुबन्धु और स्थिरमति ने यहाँ चित्तमात्रता या विज्ञप्तिमात्रता शब्द का प्रयोग शून्यता के अर्थ में किया है; क्योंकि योगी जब शून्यता का साक्षात्कार करता है, तो सबसे पहले वह अपने चित्त की शून्यता का अवबोध करता है। समस्त शून्यताओं में स्वचित्त-शून्यता सबसे महत्त्वपूर्ण है; क्योंकि उसके ज्ञान से चित्त निर्मल होता है। ]

---

१. विज्ञानं—अ०।

२. ग्राहाभावम्—अ०। अयं पाठः समुचितो न प्रतीयते।

३. समसमा०—ब०।

सिद्धान्तपक्ष—

**यदा त्वालम्बनं ज्ञानं नैवोप०**—जिस समय ज्ञान किसी साधन ( भावात्मक ) धर्म का आलम्बन नहीं करता; अपितु केवल बाह्यार्थ से रहिततामात्र का साक्षात्कार करता है, उस समय वह शून्यता में स्थित कहलाता है। क्योंकि उसमें बाह्य ग्राह्य का अभावमात्र है तथा किसी अन्य साधन धर्म का आभास भी नहीं है। बाह्य ग्राह्य का अभाव होने से वहाँ बाह्य ग्राहक का भास भी सम्भव नहीं है। अर्थात् उस ज्ञान में ग्राह्याभास और ग्राहकाभास बिलकुल नहीं है। केवल शून्यतामात्र का अवभास होता है, जो ( शून्यता ) प्रसज्यप्रतिषेधात्मक है।

आचार्य ने प्रस्तुत कारिका में जो 'विज्ञप्तिमात्रत्व' का प्रयोग किया है, उसका अभिप्राय शून्यता से ही है; अन्यथा पूर्वोक्त ( २७ वीं ) कारिका के **'विज्ञप्तिमात्रमेवेदम्०'** इत्यादि वचन से साक्षात् विरोध होगा।

**यस्मिन् काले देशनालम्ब०**—जिस समय ज्ञान गुरु की देशना का आलम्बन, या रूप, शब्द आदि प्राकृत वस्तुओं का आलम्बन नहीं करता, न तो उन्हें जानता है और न अभिनिवेश करता है; अपितु केवल बाह्यार्थरहिततामात्र का आलम्बन करता है और उसे ही जानता है, तब शून्यताज्ञान की अवस्था आती है। उस समय यद्यपि वह ज्ञान किसी बाह्य अर्थ का या किसी साधन धर्म का आलम्बन नहीं करता, तथापि वह जन्मान्ध पुरुष के ज्ञान की भाँति असमर्थ नहीं होता है; अपितु वह यथाभूत का साक्षात्कर्ता होता है। अर्थात् परमार्थ सत्य का दर्शक होता है।

हमने पहले कहा है कि यद्यपि शून्यता प्रसज्यप्रतिषेधात्मक है, वस्तु नहीं है; तथापि उसका अस्तित्व है, वह धर्म है। इसीलिये वह शून्यताज्ञान की विषय होती है। शशशृङ्ग किसी ज्ञान का आलम्बन नहीं होता। फलतः प्रसज्यप्रतिषेधात्मक या अभावमात्र होने से शून्यता असत् नहीं है तथा ऐसा भी नहीं है कि शून्यताज्ञान का कोई विषय नहीं है। इसीलिये शून्यताज्ञान की अवस्था में उस ( ज्ञान ) के द्वारा बाह्य ग्राह्य दृष्टि एवं बाह्य ग्राहक दृष्टि का प्रहाण होता है। फलतः उस समय योगी का ज्ञान स्वचित्तधर्मता में प्रतिष्ठित होता है। अर्थात् योगी का चित्त अपनी शून्यता में प्रतिष्ठित होता है और यही शून्यता सब शून्यताओं में प्रधान होती है।

**ग्राह्याभावे तदग्रहादिति०**—योगी के चित्त का अपनी शून्यता में प्रतिष्ठित होने का कारण दिखलाया जा रहा है—बाह्य ग्राह्य की शून्यता का ज्ञान हो जाने पर बाह्य ग्राहक की शून्यता का ज्ञान भी हो जाया करता है। यदि बाह्य ग्राह्य वस्तुओं के प्रति बाह्यार्थदृष्टि होती है, तो ग्राहक के प्रति बाह्यार्थदृष्टि भी अवश्य होती है। ग्राह्य वस्तुओं की बाह्यार्थशून्यता का ज्ञान हो जाने पर बाह्य ग्राहक की बाह्यार्थशून्यता का

१७९. यदैवं विज्ञप्तिमात्रतायां चित्तमवस्थितं भवति, तदा कथं व्यपदिश्यत इत्याह—

इस प्रकार जब चित्त विज्ञप्तिमात्रता में स्थित हो जाता है, तब किस प्रकार ( किन नामों से ) व्यपदिष्ट होता ( कहा जाता ) है ? इस पर आचार्य वसुबन्धु कहते हैं—

---

ज्ञान भी अवश्यमेव होता है। ऐसा नहीं हो सकता कि केवल ग्राह्य वस्तुओं की बाह्यार्थ-शून्यता का ही ज्ञान हो और ग्राहक की बाह्यार्थशून्यता का ज्ञान न हो। अर्थात् रूप आदि ग्राह्य वस्तुओं की बाह्यार्थशून्यता एवं चक्षुर्विज्ञान आदि ग्राहकों की बाह्यार्थशून्यता का ज्ञान युगपद् होता है। इसीलिये आचार्य धर्मकीर्ति ने भी कहा है—

तत्रैकस्याप्यभावेन द्वयमप्यवहीयते।
तस्मात्तदेव तस्यापि तत्त्वं या द्वयशून्यता ॥[1]

'ग्राह्याभावे तदग्रहात्' यह आचार्यवचन पूर्वोक्त ( २७ वीं ) कारिका की पुष्टि ही करता हैं। वहाँ यह प्रतिपादन किया गया था कि मिथ्याभिमानियों का बाह्य ग्राह्य का निरास करके चित्तमात्रता में स्थित ज्ञान शून्यता में स्थित नहीं है; क्योंकि वह ज्ञान प्रसज्यप्रतिषेधाकार नहीं है, फलतः वह शून्यता को ( ग्राह्य शून्यता को भी ) जानता ही नहीं। यदि वह बाह्य ग्राह्य की शून्यता को जानता है, तो वह अवश्य ही ग्राहक शून्यता भी जानेगा।

ग्राह्य-ग्राहक दोनों का प्रतिषेध करके केवल बाह्यार्थरहितता में चित्तस्थिति का लाभ क्या है ?

एवं हि सममनालम्ब्यालम्बक०—आलम्ब्य ग्राह्य एवं आलम्बक ग्राहक दोनों की समानरूप से बाह्यार्थ से रहितता के अवबोध से लोकोत्तर ज्ञान का उत्पाद होता है, जो अनालम्ब्यालम्बक एवं निर्विकल्पक होता है। ग्राह्य एवं ग्राहक की शून्यता के ज्ञान में कोई अन्तर ( फर्क ) नहीं है। दोनों ही समानरूप से बाह्यार्थ शून्यता हैं। योगी ग्राह्य एवं ग्राहक दोनों के प्रति अभिनिवेश नहीं रखता और शून्यता का प्रत्यक्षतः ज्ञान करता है। यह ज्ञान साधन ( भाव ) पदार्थों का आलम्बन नहीं करता। इससे ग्राह्याभिनिवेश एवं ग्राहकाभिनिवेश का सानुशय प्रहाण होता है। इस समय योगी का ज्ञान स्वचित्तधर्मता में स्थित होता है।

१७९. यदैवं विज्ञप्तिमात्रतायाम्०—उपर्युक्त प्रकार से जब चित्त बाह्यार्थ से शून्यता में अवस्थित हो जाता है, तो उस चित्त एवं उसके विषय के लिये क्या संज्ञायें प्रदान की जाती हैं ?

---

१. द्र०—प्र० वा० ( प्रत्यक्ष परि० ), पृ० १६४।

अचित्तोऽनुपलम्भोऽसौ ज्ञानं लोकोत्तरं च तत्।
आश्रयस्य परावृत्तिर्द्विधा दौष्ठुल्यहानितः ॥२९॥
स एवानास्रवो धातुरचिन्त्यः कुशलो ध्रुवः।
सुखो विमुक्तिकायोऽसौ धर्माख्योऽयं महामुनेः ॥३०॥

इति।

१८०. तदनेन श्लोकद्वयेन दर्शनमार्गमारभ्योत्तरविशेषगत्या फलसम्पत्तिरुद्भाविता विज्ञप्तिमात्रप्रविष्टयोगिनः। तत्र ग्राहकचित्ताभावाद् ग्राह्यार्थानुपलम्भाच्च

यह ज्ञान अचित्त, अनुपलम्भ है और वही लोकोत्तर (भी) है। (आगे चलकर) द्विविध दौष्ठुल्य के प्रहाण से आश्रयपरावृत्ति होती है। वही अनास्रव धातु, अचिन्त्य, कुशल, ध्रुव, सुख एवं विमुक्तिकाय है। यह (सब) महामुनि (भगवान् बुद्ध) का धर्म (काय) कहा जाता है।

इन (उपर्युक्त) दो कारिकाओं द्वारा विज्ञप्तिमात्र में प्रविष्ट योगी की दर्शनमार्ग से लेकर आगे की विशेष अवस्थाओं की प्राप्ति द्वारा फलसम्पत्ति प्रकट की गयी है। वहाँ (उन अवस्थाओं में) ग्राहक चित्त का अभाव हो जाने से तथा ग्राह्य अर्थ का अनुपलम्भ हो जाने

---

अचित्तोऽनुपलम्भोऽसौ०—बाह्यार्थशून्यता का साक्षात्कार हो जाने पर अचित्त अवस्था एवं अनुपलम्भ अवस्था आती है। उस (शून्यता) का साक्षात्कार करनेवाला ज्ञान लोकोत्तर होता है। आगे चलकर (भावनामार्ग की अवस्था में) द्विविध दौष्ठुल्यों के प्रहाण से आश्रयपरावृत्ति की अवस्था आती है। अन्ततोगत्वा अनास्रव धातु, अचिन्त्य धातु, ध्रुव, कुशल, महासुख, विमुक्तिकाय आदि की प्राप्ति होती है। यह सब महामुनि का धर्म (काय) कहा जाता हैं।

इन दो कारिकाओं द्वारा योगाचार मत के अनुसार मार्ग के आरम्भ से लेकर बुद्धत्व प्राप्ति तक का समस्त अभिसमयक्रम और विकास का स्वरूप प्रदर्शित किया गया है। संक्षेप में अचित्तक, अनुलपम्भ एवं लोकोत्तर ज्ञान द्वारा दर्शनमार्ग की अवस्था प्रदर्शित की गयी है। आश्रयपरावृत्ति आदि द्वारा भावनामार्ग की अवस्था दिखलाई गयी है। अनास्रव धातु आदि द्वारा फलावस्था सूचित की गयी है। इन सब के सामर्थ्य से सम्भारमार्ग एवं प्रयोगमार्ग ये दो पृथग्जनमार्ग की अवस्थायें भी दिखलायी गयी है। इस बात को आगे टीकाकार स्पष्ट करते हुए कहते हैं—

१८०. तदनेन श्लोकद्वयेन दर्शनमार्गमारभ्य०—दर्शनमार्ग की अवस्था से ही शून्यता के साक्षात्कार का प्रारम्भ हुआ करता है। इस अवस्था से पहले भी यद्यपि

अचित्तोऽनुपलम्भोऽसौ। अनुचितत्वात् लोके समुदाचाराभावात् निर्विकल्पत्वाच्च लोकादुत्तीर्णमिति ज्ञानं लोकोत्तरं च तदिति।

से वह (दर्शन मार्ग की अवस्था) अचित्त एवं अनुपलम्भ कहलाती है। संसारोचित न होने से, लोक में समुदाचार (प्रादुर्भाव) न होने से तथा निर्विकल्पक होने से जो ज्ञान लोक से उत्तीर्ण है, वह लोकोत्तर कहलाता है।

---

शून्यता का ज्ञान होता है; तथापि वह शून्यता का प्रत्यक्षज्ञान न होकर उसे परोक्षरूप से जाननेवाला होता है। पहले की सम्भारमार्ग एवं प्रयोगमार्ग की अवस्थाओं में साधक शून्यता को युक्ति एवं तर्क आदि द्वारा परोक्षरूप से जानकर उस अवस्था का अभ्यास द्वारा उत्तरोत्तर विकास करता है। उसके ज्ञान में उत्तरोत्तर प्रकर्षता आती जाती है। फलतः सम्भारमार्ग और प्रयोगमार्ग की चार अवस्थायें क्रमशः आती है। प्रयोगमार्ग की अन्तिम अवस्था 'अग्रधर्म' कहलाती है। इस अवस्था में यद्यपि शून्यता का साक्षात्कार नहीं होता; तथापि इस अवस्था का ज्ञान शून्यता के साक्षात्कार के अत्यन्त निकट होता है। फलतः इस अवस्था के अव्यवहित अनन्तर ही दर्शनमार्ग (शून्यता के साक्षात्कार) की अवस्था प्राप्त होती है। इस अवस्था में शून्यता का साक्षात्कार होता है। अर्थात् शून्यता का प्रत्यक्ष दर्शन होता है। दर्शनमार्ग में दो अवस्थायें होती हैं, यथा—१. समाहित अवस्था तथा २. पृष्ठलब्ध अवस्था। समाहित अवस्था में केवल शून्यता का ही साक्षात्कार हुआ करता है, अन्य सांवृतिक धर्मों का साक्षात्कार या उनका भान नहीं होता है। पृष्ठलब्ध अवस्था में शून्यता का साक्षात्कार नहीं होता; अपितु संवृतिसत्य का ज्ञान होता हैं। उस समय समस्त वस्तुयें मायावत् दृष्टिगोचर होती हैं।

समाहित ज्ञान भी दो भागों में विभक्त है, यथा—१. आनन्तर्य मार्ग एवं २. विमुक्तिमार्ग। आनन्तर्य मार्ग दर्शनमार्ग के प्रहेयों का प्रहाण करता है। विमुक्तिमार्ग उन प्रहेयों के प्रहाण को धारण करता है, जो अनन्तर्यमार्ग द्वारा सम्पादित किया गया है। प्रहेयों का यह प्रहीणत्व या क्षीणत्व ही प्रतिसंख्यानिरोध है, जिसे विमुक्तिमार्ग नामक समाहित ज्ञान धारण करता है। आनन्तर्य मार्ग एवं विमुक्तिमार्ग दोनों समाहित ज्ञान हैं। एक ही समाधिकाल में क्रमशः प्राप्त होते हैं। यही न्याय दशम भूमि तक के सभी मार्गों में जानना चाहिये। योगाचार शास्त्रों में वह समाहित ज्ञान की अवस्था 'परमार्थ अचित्तक अवस्था' कहलाती है।

१८१. तस्य ज्ञानस्यानन्तरमाश्रयस्य परावृत्तिर्भवतीति ज्ञापनार्थमाह—आश्रयस्य परावृत्तिरिति। आश्रयोऽत्र सर्वबीजकमालयविज्ञानम्। तस्य परावृत्तिर्या दौष्ठुल्यविपाकद्वयवासनाभावेन निवृत्तौ सत्यां कर्मण्यताधर्मकायाद्वयज्ञानभावेन परावृत्तिः।

उस ( आर्य के समाहित ज्ञान ) के अनन्तर आश्रय की परावृत्ति होती है—इसे ज्ञापित करने के लिये आचार्य वसुबन्धु ने कहा—आश्रय की परावृत्ति ( होती है )। यहाँ ( इस अवसर पर ) आश्रय का तात्पर्य सर्वबीजक आलयविज्ञान से है। उसकी परावृत्ति का अभिप्राय है—दौष्ठुल्य, आलयविज्ञान और द्वैतवासना रूप से निवृत्ति हो जाने पर कर्मण्यता, धर्मकाय और अद्वयज्ञान के रूप में जो परावृत्ति होती है।

---

यहाँ यह प्रश्न होना स्वाभाविक है कि वह समाहित ज्ञान तो एक चित्त है, जो शून्यता को जानता है या शून्यता का आलम्बन करता है। चित्त और आलम्बन दोनों के विद्यमान होने पर भी यह अवस्था अचित्तक एवं अनुपलम्भ कैसे कही जा सकती है?

तत्र ग्राहकचित्ताभावाद् ग्राह्यार्थानुप०—यह अवस्था अचित्तक इसलिये कहलाती हैं; क्योंकि इस अवस्था का समाहित ज्ञान रूप आदि सांवृतिक धर्मों का ग्रहण नहीं करता। शून्यता से अतिरिक्त अन्य किन्हीं धर्मों की ओर ध्यान नहीं जाता। यह अवस्था अनुपलम्भ भी इसलिये कहलाती है; क्योंकि इस अवस्था का ज्ञान किसी भी भावपदार्थ का आलम्बन नहीं करता। अचित्तक या अनुपलम्भ का यह अर्थ बिलकुल नहीं है कि इस अवस्था में कोई चित्त या कोई आलम्बन नहीं होता; क्योंकि शून्यता का आलम्बन तो होता ही है। यदि कहीं शास्त्रों में आर्यों का समाहित ज्ञान निरालम्ब कहा गया है, तो उसका तात्पर्य भी इसी प्रकार जानना चाहिये।

अनुचितत्वात् लोके समुदाचारा०—आर्यों का वह समाहित ज्ञान लोकोत्तर कहलाता है; क्योंकि वह लोक में परिचित नहीं है या लोक के अनुकूल नहीं है। अर्थात् पृथग्जन उससे अनभिज्ञ हैं या वह पृथग्जनों के सम्पर्क में नहीं है, वह तो केवल आर्यों के ही सम्पर्क में आता है। उसका लोक में उत्पाद भी सम्भव नहीं है। यह ज्ञान कल्पना से अपोढ होता है, इसलिये निर्विकल्प भी होता है। यह लोक से उत्तीर्ण है। अर्थात् लोक को पार कर गया है, अतः लोकोत्तर ज्ञान कहलाता है।

आर्यों के दर्शनमार्ग की समाहित अवस्था में भी आलयविज्ञान तो विद्यमान होता ही है। आर्य पुद्गल का चित्त जिस समय शून्यता में स्थित होता है, उस समय उसका आलयविज्ञान शून्यता को नहीं जानता। उस समय भी वह तो केवल समस्त वासनाओं को पकड़कर ही स्थित रहता है। आर्य पुद्गल का छठवाँ मनोविज्ञान ही केवल शून्यता में स्थित होता है। अन्य विज्ञान तो उस समय उत्पन्न ही नहीं होते।

१८१. तस्य ज्ञानस्यानन्तरमाश्रयस्य०—दर्शनमार्ग से आगे बढ़ने पर भावनामार्ग की प्राप्ति होती है। इस भावनामार्ग की अवस्था में क्रमशः दस भूमियां प्राप्त होती हैं।

प्रत्येक भूमि की अवस्था में शून्यता के ज्ञान का विकास उत्तरोत्तर स्पष्ट होता जाता है। जब आर्य को अष्टम भूमि की प्राप्ति होती है, उस समय आलयविज्ञान, जो अब तक क्लिष्ट मनोविज्ञान द्वारा आत्मरूपेण गृहीत किया जाता रहा है, वह अब समाप्त हो जाता है। किन्तु आलयविज्ञान की समाप्ति का तात्पर्य दीपक के निर्वाण की भाँति नहीं है। अर्थात् जैसे दीपक बुझ जाता है और उसका किसी भी रूप में अस्तित्व नहीं रहता, उस प्रकार आलयविज्ञान समाप्त नहीं होता। आलयविज्ञान की यद्यपि जातिधारा समाप्त हो जाती है; किन्तु उसकी द्रव्यधारा अभी भी विद्यमान रहती है और वह द्रव्यधारा आगे भी चलती रहती है।

प्रत्येक वस्तु की धारा दो प्रकार की होती है, यथा—१. जातिधारा तथा २. द्रव्यधारा। जैसे दूध जब दधि के रूप में परिवर्तित हो जाता है, तो दूध की जातिधारा समाप्त हो जाती है। यदि दधि हो जाने पर भी दूध की जातिधारा विद्यमान होती, तो दूध स्वरूपतः उपलब्ध होता। किन्तु दूध की उपलब्धि नहीं होती; क्योंकि उसकी जातिधारा समाप्त हो जाती है। फिर भी दूध की द्रव्यधारा विद्यमान होती है। वह दधि यद्यपि दूध नहीं है; किन्तु दूध ही दधि के रूप में परिवर्तित हुआ है, अतः उसकी द्रव्यधारा विद्यमान है। इसी प्रकार अष्टमभूमि की अवस्था में आलयविज्ञान की जातिधारा समाप्त हो जाती है; किन्तु द्रव्यधारा विद्यमान रहती है। वह परिवर्तित होकर केवल विपाकविज्ञान के रूप में विद्यमान रहता है। फलतः अष्टमभूमि की अवस्था से आश्रयपरावृत्ति प्रारम्भ हुआ करती है। कहने का आशय यह है कि उपर्युक्त दर्शनमार्ग, जो लोकोत्तर ज्ञान है, उसके पश्चात् जब क्रमशः अष्टमभूमि की प्राप्ति होती है, तब आश्रय की परावृत्ति होने लगती है।

आश्रयपरावृत्ति का अभी उल्लेख हुआ है; किन्तु आश्रय क्या है और उसकी परावृत्ति का क्या तात्पर्य है? इसे समझने के लिये टीकाकार कहते हैं—

**आश्रयोऽत्र सर्वबीजकमालय०**—आश्रय का तात्पर्य सर्वबीजक आलयविज्ञान से है। अर्थात् वह आलयविज्ञान, जिसमें समस्त धर्मों के बीज या वासनाएँ निहित हैं, वह आश्रय है। भाव यह है कि आलयविज्ञान और तत्स्थ (उसमें स्थित) वासनायें—ये दोनों यहाँ 'आश्रय' शब्द से अभिप्रेत हैं। दर्शनमार्ग से पूर्व की सांसारिक या पार्थग्जनिक अवस्था में जो वासनायें होती हैं, वे दौष्ठुल्यस्वभाव की होती हैं। अर्थात् अकर्मण्यतास्वभाव की होतीं हैं। फलतः व्यक्ति के काय, वाक् एवं चित्त में अकर्मण्यता विद्यमान होती है। अष्टमभूमि की प्राप्ति के अनन्तर वह वासना परिवर्तित होकर (उलटकर) अदौष्ठुल्य स्वभाव में

१८२. सा पुनराश्रयपरावृत्तिः कस्य प्रहाणात् प्राप्यते ? अत आह—द्विधादौष्ठुल्यहानितः। द्विधेति क्लेशावरणदौष्ठुल्यं ज्ञेयावरणदौष्ठुल्यं च। दौष्ठुल्यम् आश्रयस्याकर्मण्यता, तत्पुनः क्लेशज्ञेयावरणयोर्बीजम्। सा पुनराश्रयपरावृत्तिः श्रावकादिगतदौष्ठुल्यहानितश्च प्राप्यते; यदाह—विमुक्तिकाय इति। बोधिसत्त्वगतदौष्ठुल्य-

वह आश्रयपरावृत्ति किसके प्रहाण से प्राप्त होती है ? इसके लिये आचार्य ( वसुबन्धु ) ने कहा—दो प्रकार के दौष्ठुल्यों के प्रहाण से। दो प्रकार का तात्पर्य क्लेशावरण दौष्ठुल्य एवं ज्ञेयावरण दौष्ठुल्य से है। आश्रय की अकर्मण्यता को 'दौष्ठुल्य' कहते हैं। वह दौष्ठुल्य क्लेशावरण और ज्ञेयावरण का बीज है। श्रावक आदि में रहनेवाले दौष्ठुल्य के प्रहाण से वह आश्रयपरावृत्ति प्राप्त होती है, जिस ( आश्रयपरावृत्ति ) के लिये आचार्य ने 'विमुक्तिकाय' —ऐसा कहा है। बोधिसत्त्व में होनेवाले दौष्ठुल्य के प्रहाण से वह आश्रयपरावृत्ति प्राप्त

---

परिवर्तित हो जाती हैं। अर्थात् वे वासनायें कर्मण्यतास्वभाव की हो जाती हैं। फलतः व्यक्ति के काय, वाक् एवं चित्त में कर्मण्यता व्याप्त हो जाती है। सांसारिक अवस्था में वासनाओं की वजह से बाह्य ग्राह्य एवं बाह्य ग्राहक इस द्वैत का आभास हुआ करता था और उनके प्रति अभिनिवेश भी हुआ करता था। अर्थात् बाह्यार्थाभास एवं बाह्यार्थदृष्टि हुआ करती थी, किन्तु इस अष्टमभूमि से लेकर वह स्थिति नहीं रहती। अर्थात् वासनाओं की वजह से अब बाह्यार्थ का आभास नहीं होता और अभिनिवेश की तो बात ही क्या ! अर्थात् अभिनिवेश तो उस अवस्था में हो ही नहीं सकता। इतना ही नहीं इस अवस्था में आर्य पुद्गल को बाह्यार्थ-शून्यता का आभास होता है और अद्वयज्ञान की उत्पत्ति होती है। आगे चलकर जो विपाक-विज्ञान पहले था, वह 'ज्ञानधर्मकाय' के रूप में परिणत हो जाता है।

आचार्य स्थिरमति ने यहाँ कर्मण्यता, धर्मकाय एवं अद्वयज्ञान—ये सब एक ही वाक्य में एक-साथ उल्लिखित कर दिये हैं, किन्तु इनमें से धर्मकाय का सम्बन्ध अष्टम भूमि से भी आगे बुद्धत्व की अवस्था से है। अथवा इसका अभिप्राय यह भी हो सकता है कि सांसारिक अवस्था का आलयविज्ञान या विपाकविज्ञान अष्टमभूमि की अवस्था में ऐसे ज्ञान के रूप में परिणत हो जाता है, जो आगे होनेवाले 'ज्ञानधर्मकाय' का उपादान हेतु होता है।

तात्पर्य यह है कि सांसारिक अवस्था में होनेवाला दौष्ठुल्य कर्मण्यता के रूप में परिणत हो जाता है। आलयविज्ञान ( विपाकविज्ञान ) धर्मकाय के रूप में परिणत हो जाता है और द्वैतप्रतिभासी ज्ञान अद्वयज्ञान के रूप में परिणत हो जाता है।

१८२. सा पुनराश्रयपरावृत्तिः कस्य० —प्रश्न है कि उपर्युक्त आश्रयपरावृत्ति किन कारणों से होती है ? अर्थात् किन प्रहेयों का प्रहाण कर देने से आश्रयपरावृत्ति की प्राप्ति होती है ?

हानितश्च प्राप्यते; यदाह—धर्माख्योऽयं[1] महामुनेरिति। द्विधा आवरणभेदेन सोत्तरा निरुत्तरा च आश्रयपरावृत्तिरुक्ता।

होती है, जिसके लिये आचार्य ने 'यह महामुनि का धर्मकाय है'—ऐसा कहा है। आवरणों का द्विविध भेद होने से सोत्तरा और निरुत्तरा (दो) आश्रयपरावृत्ति कही गयी है।

---

अत आह—द्विधादौष्ठुल्यहानितः०—दो प्रकार के दौष्ठुल्यों के प्रहाण से ही आश्रयपरावृत्ति प्राप्त की जा सकती है। क्लेशावरण दौष्ठुल्य एवं ज्ञेयावरण दौष्ठुल्य ही द्विविध दौष्ठुल्य हैं। इन्हें दौष्ठुल्य इसलिये कहते हैं; क्योंकि ये जिस व्यक्ति की सन्तान में होते हैं; उसमें अकर्मण्यता का उत्पाद होता है। अर्थात् ये उस सन्तान को दूषित करते हैं।

यहाँ कर्मण्यता का तात्पर्य समाधि-अवस्था में होनेवाली काय और चित्त की लघुता आदि से नहीं है; अपितु कर्मण्यता का यहाँ बहुत व्यापक अर्थ है। क्लेशावरण द्वारा चित्त-सन्तति दूषित की जाती है। दूषित चित्त में राग-आदि क्लेश उत्पन्न होते हैं। फलतः संसार में पात होता है। यह सब अकर्मण्यता ही है। ज्ञेयावरण द्वारा धर्मों के साक्षात्कार में बाधा उत्पन्न की जाती है। फलतः चित्त समस्त धर्मों के यथार्थ अवबोध में असमर्थ हो जाता है। यह असमर्थता भी अकर्मण्यता ही है। निष्कर्ष यह है कि क्लेशावरण और ज्ञेयावरण द्वारा चित्त में जो जो दोष उत्पन्न होते हैं, उनका सामूहिक नाम 'अकर्मण्यता' है। इस अकर्मण्यता के विपक्ष को यहाँ 'कर्मण्यता' कहा गया है। क्लेशावरण और ज्ञेयावरणों के बीज या वासनायें, जो आलयविज्ञान में स्थित हैं, उन बीजों का यहाँ 'दौष्ठुल्य' शब्द से ग्रहण करना चाहिये।

विज्ञानवाद के अनुसार पुद्गलात्मदृष्टि एवं राग आदि क्लेश 'क्लेशावरण' हैं तथा बाह्यार्थदृष्टि ही 'ज्ञेयावरण' है। इन दोनों के मूल उन उन आवरणों की वासनायें हैं।

माध्यमिकों के मत में इन द्विविध आवरणों का परिचय एवं उनका स्वरूप इससे अत्यन्त भिन्न है। माध्यमिकों में भी स्वातन्त्रिक माध्यमिक एवं प्रासङ्गिक माध्यमिक दोनों की एतत्सम्बन्धी स्थापना भिन्न भिन्न है।

उपर्युक्त द्विविध दौष्ठुल्यों के प्रहाण से जो मोक्ष होता है, उस (मोक्ष) का स्वरूप दिखलाने के आचार्य स्थिरमति कहते हैं—

सा पुनराश्रयपरावृत्तिः श्रावकादि०—उपर्युक्त द्विविध दौष्ठुल्यों (आवरणों) में से क्लेशावरण दौष्ठुल्य के प्रहाण से श्रावक एवं प्रत्येक बुद्ध द्वारा प्राप्य मोक्ष प्राप्त हुआ

---

1. ०धर्माख्योऽपि—अ०।

करता है। इसे आचार्य वसुबन्धु ने कारिका में 'विमुक्तिकाय' शब्द से अभिहित किया है। दूसरे ज्ञेयावरण दौष्ठुल्य के प्रहाण से बोधिसत्त्वों द्वारा प्राप्य मोक्ष प्राप्त हुआ करता है, जिसे आचार्य ने 'धर्माख्योऽयं महामुनेः' (अर्थात् यह महामुनि भगवान् बुद्ध का धर्मकाय है) द्वारा अभिव्यक्त किया है।

विज्ञानवादी मत के अनुसार श्रावक एवं प्रत्येक बुद्ध दोनों को धर्मनैरात्म्य का ज्ञान नहीं हो सकता है। उन्हें केवल पुद्गलनैरात्म्य का ज्ञान ही होता है। अतः वे पुद्गलनैरात्म्य ज्ञान से ही मोक्ष प्राप्त करते हैं। उनकी मुक्ति की अवस्था में भी केवल क्लेशावरण का ही क्षय होता है। इनकी मुक्ति-अवस्था का स्वरूप ऊपर कह दिया गया है।

श्रावक हों, प्रत्येकबुद्ध हों, या बोधिसत्त्व हों, अपने अपने मध्यसम्भारमार्ग की प्राप्ति के साथ ही उनका अपना यान निश्चित हो जाता है। अर्थात् वे अपने निश्चित यान से ही मोक्ष प्राप्त करेंगे। बीच में अब अन्य यान में प्रविष्ट न हो सकेंगे। श्रावक के अपने मध्यसम्भारमार्ग के प्राप्त हो जाने पर यह निश्चित हो जाता है कि वह श्रावकमोक्ष की प्राप्ति तक सीधे जायगा। अर्थात् वह प्रत्येकबुद्धयान या बोधिसत्त्वयान में प्रवेश न करेगा। उसी प्रकार प्रत्येकबुद्ध के अपने मध्यसम्भारमार्ग के प्राप्त हो जाने पर वह भी निश्चितरूप से प्रत्येकबुद्धमोक्ष प्राप्ति तक विना किसी अन्य यान में प्रवेश किये सीधे जायगा। श्रावक जब निर्वाण प्राप्त करता है, तो पहले उसे सोपधिशेष अवस्था प्राप्त होती है। उस (सोपधिशेष) अवस्था में कभी कभी कोई श्रावक महायान में भी प्रविष्ट हो जाता है और बोधिसत्त्व बनकर बुद्धत्व पद प्राप्त कर लेता है। यदि सोपधिशेष अवस्था में वह महायान में प्रविष्ट नहीं होता है, तो च्युति हो जाने पर निरुपधिशेष निर्वाण में विलीन हो जाता है। उस (निरुपधिशेष) अवस्था में उसके सभी संस्कार निरुद्ध हो जाते हैं, उसकी चित्तसन्तति समाप्त हो जाती है। फलतः अब उसके महायान में प्रवेश की कोई गुंजाइश नहीं रहती। यही स्थिति प्रत्येकबुद्ध के बारे में भी जानना चाहिये।

बोधिसत्त्व अपने मध्यसम्भारमार्ग की प्राप्ति से पूर्व अपने ज्ञान की दुर्बलता की वजह से कभी-कभी श्रावकयान या प्रत्येकबुद्धयान में च्युत हो जाता है। ऐसा इसलिये होता है; क्योंकि उस अवस्था में उसे धर्मनैरात्म्यज्ञान नहीं होता। महायान मध्यसम्भारमार्ग की प्राप्ति के अनन्तर धर्मनैरात्म्यज्ञान उत्पन्न हो जाता है; फलतः इस अवस्था के अनन्तर बोधिसत्त्व हीनयान में कभी च्युत नहीं होता। परिणामतः महायान मध्यसम्भारमार्ग की प्राप्ति के बाद बोधिसत्त्व क्रमशः ऊपर-ऊपर के मार्गों को प्राप्त करता हुआ अन्त में अवश्य बुद्धत्व को प्राप्त

१८३. अत्र गाथा—

ज्ञेयमादानविज्ञानं द्वयावरणलक्षणम् ।
सर्वबीजं क्लेशबीजं बन्धस्तत्र द्वयोर्द्वयोः ॥

इति । द्वयोरिति[1] श्रावकबोधिसत्त्वयोः । आद्यस्य क्लेशबीजम्, इतरस्य द्वयावरणबीजम्, तदुद्घातात् सर्वज्ञतावाप्तिर्भवतीति ।

यहाँ ( आश्रयपरावृत्ति के प्रसङ्ग में एक ) गाथा है—द्वयावरणलक्षण आलयविज्ञान ज्ञेय है । ( इसमें ) सर्वबीज अर्थात् ज्ञेयबीज और क्लेशबीज ( निहित ) होते हैं । इन द्विविध बीजों में श्रावक और बोधिसत्वों का बन्ध होता है । 'द्वयोः' ( दोनों का ) का तात्पर्य श्रावक और बोधिसत्त्व से है । प्रथम ( श्रावक ) का क्लेशबीज है तथा दूसरे बोधिसत्त्व के क्लेशबीज और ज्ञेयबीज दोनों होते हैं, जिनके प्रहाण से सर्वज्ञता की प्राप्ति होती है ।

---

करता है । इस ( बुद्धत्व प्राप्ति की ) अवस्था में यद्यपि उसके आलयविज्ञान की धारा समाप्त हो जाती है; तथापि उसकी चित्तसन्तति का विच्छेद नहीं होता; अपितु उस समय उसे सर्वज्ञ ज्ञान की प्राप्ति होती है । जीव की अवस्था में आलयविज्ञान सत्त्व, भाजन, इन्द्रिय, रूप आदि का आलम्बन किया करता है और अनेकानेक बीजों का आश्रय हुआ करता है; किन्तु बुद्धत्व की अवस्था में ऐसा नहीं होता; अपितु वह सत्त्व, भाजन, इन्द्रिय, रूप आदि को प्रत्यक्षतः मायावत् देखता है; साथ ही बाह्यार्थशून्यता का भी सर्वदा प्रत्यक्षतः दर्शन करता है और दशबल, चतुर्वैशारद्य आदि समस्त बुद्ध गुणों का आधार बनता है । इस अवस्था में आश्रयपरावृत्ति परिपूर्ण हो जाती है, जिस आश्रयपरावृत्ति का प्रारम्भ अष्टमभूमि में हुआ था ।

द्विधा आवरणभेदेन सोत्तरा निरुत्तरा०—ऊपर कहा गया है कि क्लेशावरण का प्रहाण श्रावक आदि का प्राप्य है तथा ज्ञेयावरण का प्रहाण बोधिसत्त्वों का प्राप्य है । फलतः आश्रयपरावृत्ति भी सोत्तरा और निरुत्तरा भेद से दो प्रकार की हो जाती है । श्रावकों की आश्रयपरावृत्ति सोत्तरा इसलिये कहलाती है; क्योंकि इससे भी श्रेष्ठ आश्रयपरावृत्ति बोधिसत्त्वों की होती है । बोधिसत्त्वों की आश्रयपरावृत्ति इसलिये निरुत्तरा होती है; क्योंकि इससे श्रेष्ठ कोई आश्रयपरावृत्ति नहीं हुआ करती । इस बात की आगे पुष्टि की जा रही है ।

१८३. ज्ञेयमादानविज्ञानं द्वयावरण०—आदानविज्ञान अर्थात् आलयविज्ञान आवरणद्वयलक्षण है । इसका तात्पर्य यह है कि आलयविज्ञान दोनों आवरणों का आश्रय है ।

---

1. नास्ति—अ० ।

यह आलयविज्ञान सर्वबीजक होता है, इसलिये इसमें क्लेशबीज एवं ज्ञेयबीज दोनों स्थित रहते हैं। इन दोनों प्रकार के बीजों से श्रावक आदि हीनयानी पुद्‍गल एवं महायानी बोधिसत्त्व दोनों बद्ध होते हैं। यहाँ ( कारिका में ) सर्वबीज का तात्पर्य ज्ञेयबीज से है; क्योंकि ये ( ज्ञेयबीज ) सर्व के ज्ञान में बाधक होते हैं। श्रावक केवल क्लेशबीज से बद्ध होता है तथा बोधिसत्त्व दोनों प्रकार के बीजों से बद्ध होता है।

**आद्यस्य क्लेशबीजम्, इतरस्य०**—तात्पर्य यह है कि श्रावक के प्रहेय केवल क्लेशबीज होते हैं; क्योंकि श्रावकों को केवल क्लेशों का प्रहाणमात्र इष्ट होता है। बोधिसत्त्वों के प्रहेय क्लेशबीज और ज्ञेयबीज दोनों होते हैं; क्योंकि उन्हें दोनों का प्रहाण इष्ट होता है। केवल एकविध बीजों के प्रहाण से उनका उद्देश्य सिद्ध नहीं होता; क्योंकि उन्हें सर्वज्ञत्व प्राप्त करना है। वह सर्वज्ञत्व दोनों प्रकार के आवरणों का प्रहाण किये बिना सिद्ध नहीं हो सकता। फलत: श्रावक और प्रत्येकबुद्ध दोनों को धर्म नैरात्म्यज्ञान नहीं होता।

स्वातन्त्रिक माध्यमिकों के मत में अवसर विशेष में श्रावक और प्रत्येकबुद्ध दोनों को धर्मनैरात्म्य का ज्ञान हो सकता है। उदाहरणार्थ कोई बोधिसत्त्व पुद्‍गल, जिसे धर्मनैरात्म्यज्ञान प्राप्त है, कारणविशेष से किसी समय महायान से च्युत हो गया। ऐसी स्थिति में बोधिचित्त और महाकरुणा का भङ्ग हो जाने से यद्यपि वह हीनयान में च्युत तो हो जाता है; किन्तु उसके धर्मनैरात्म्यज्ञान से भी च्युत हो जाने का कोई कारण नहीं है। फलतः ऐसे पुद्‍गल श्रावकयान या प्रत्येकबुद्धयान में पतित हो जाने पर भी धर्मनैरात्म्यज्ञान से सम्पन्न होते हैं। तो भी ऐसे व्यक्ति उसे ( धर्मनैरात्म्यज्ञान को ) अपना मूलमार्ग नहीं समझते और न अभ्यास द्वारा उसका उत्तरोत्तर विकास करते हैं। फलतः धर्मनैरात्म्यज्ञान होने पर भी उनका ज्ञेयावरण विनष्ट नहीं होता। उनकी मुक्ति-अवस्था में केवल क्लेशावरण का ही प्रहाण होता है।

प्रासङ्गिक माध्यमिकों के मतानुसार तो क्लेशावरण के प्रहाण के लिये भी धर्मनैरात्म्य ज्ञान या शून्यताज्ञान अनिवार्य है। चाहें श्रावक हों, प्रत्येकबुद्ध हों या बोधिसत्त्व हों बिना शून्यताज्ञान के वे आर्य ही नहीं हो सकते। अर्थात् उन्हें दर्शनमार्ग ही प्राप्त न हो सकेगा। फलतः इनके मत में जो आर्य हैं, वे शून्यताज्ञान से अवश्य सम्पन्न होते हैं। तथापि श्रावक और प्रत्येकबुद्ध आदि ज्ञेयावरण का प्रहाण तो नहीं ही करते। यह विषय अत्यन्त गम्भीर और महत्त्वपूर्ण है, साथ ही युक्तिपूर्ण भी है। इसके बारे में आचार्य चन्द्रकीर्ति के मध्यमकावतार आदि ग्रन्थों और उनकी टीकाओं में विस्तारपूर्वक प्रतिपादन किया हुआ है, उनका अवलोकन करना चाहिये। यदि सौभाग्य मिला, तो हम एतद्विषयक ग्रन्थ शीघ्र ही श्रद्धालु जिज्ञासुओं के समक्ष प्रस्तुत करना चाहते हैं।

**१८४. स एवानास्रवो धातुरिति स एवाश्रयपरावृत्तिरूपः, अनास्रवो धातुरित्युच्यते, निर्दौष्ठुल्यत्वात्। स ह्यास्रवविगत इत्यनास्रवः, आर्यधर्महेतुत्वाद् धातुः। हेत्वर्थोऽत्र धातुशब्दः।**

'वह ही अनास्रव धातु है' का तात्पर्य है निर्दौष्ठुल्य होने से वह आश्रयपरावृत्तिरूप ही 'अनास्रवधातु' कहलाती है। वह आस्रवों से रहित होने के कारण 'अनास्रव' है। आर्य धर्मों का हेतु होने से 'धातु' है। 'धातु'–शब्द यहाँ हेत्वर्थक है।

---

आलयविज्ञान आदि सभी विज्ञानों की परावृत्ति बुद्धावस्था में परिपूर्ण हो जाती है। सांसारिक अवस्था में आलयविज्ञान दौष्ठुल्य या समस्त वासनाओं का आधार हुआ करता है। फलतः उससे समस्त संसार की प्रवृत्ति होती है। बुद्धावस्था में वह आलयविज्ञान पूर्णतः समाप्त हो जाता है और उसके स्थान पर धर्मधातुज्ञान उत्पन्न हो जाता है, जो ( धर्मधातुज्ञान ) अप्रतिष्ठितनिर्वाण का आलम्बन करता है। फलतः दशबल, चतुर्वैशारद्य आदि बुद्ध की समस्त सम्पत्तियों का लाभ होता है। क्लेशावरण और ज्ञेयावरण का क्षय ही 'अप्रतिष्ठित निर्वाण' है; क्योंकि यह ( निर्वाण ) भव और शम दोनों में प्रतिष्ठित नहीं है। भव का तात्पर्य संसार से है तथा शम का अभिप्राय है केवल क्लेशावरण का क्षीणत्व, जो कि श्रावक आदि का प्राप्य है। संसार में आसक्त रहना 'भवान्त' कहलाता है तथा ज्ञेयावरण का प्रहाण न कर केवल क्लेशावरण के क्षय में ही निमग्न रहना 'शमान्त' कहलाता है। ये दोनों अन्त ( भवान्त और शमान्त ) महायान या बोधिसत्व की दृष्टि से भयङ्कर गर्त है। जिनसे दूर रहे विना बोधिसत्त्व किञ्चित् भी इष्टलाभ नहीं कर सकता और न बुद्धत्व ही प्राप्त कर सकता है, जो उसका परम उद्देश्य है। फलतः बोधिसत्त्व प्रज्ञा के कारण न तो भव में आसक्त होता है और न करुणा के कारण शम के प्रति रागवान् होता है। उपर्युक्त दोनों अन्तों में स्थित नहीं रहने से उन क्लेशावरण और ज्ञेयावरणों का क्षीणत्व ( क्षय ), जो सर्वज्ञ ज्ञान में स्थित रहता है 'अप्रतिष्ठितनिर्वाण' कहलाता है।

सर्वज्ञ ज्ञान एक प्रकार का ज्ञान है, जो समस्त बुद्धगुणों का आधार होता है और साथ ही समस्त धर्मों का साक्षाद् द्रष्टा भी होता है। फलतः यह अनित्य होता है।

इसी ज्ञान में समस्त आवरणों से रहितता एवं शून्यता भी स्थित रहती हैं। ये दोनों ( आवरणराहित्य और शून्यता ) सर्वज्ञज्ञान में आधेय होती हैं और नित्य होती हैं और इन्हें ही 'धर्मधातु' भी कहते हैं। इसी धर्मधातु के लिये आचार्य वसुबन्धु ने 'स एवानास्रवो धातुरचिन्त्यः कुशलो ध्रुवः' इत्यादि कहा है।

१८४. आलयविज्ञान और तत्स्थ वासनाओं की परावृत्ति हो जाने पर क्लेशावरण और ज्ञेयावरण दोनों का क्षीणत्व 'अनास्रव धातु' कहलाता है, क्योंकि वह दौष्ठुल्यरहित होता

१८५. अचिन्त्यस्तर्कागोचरत्वात् प्रत्यात्मवेद्यत्वाद् दृष्टान्ताभावाच्च। कुशलो विशुद्धालम्बनत्वात् क्षेमत्वाद् अनास्रवधर्ममयत्वाच्च। ध्रुवो नित्यत्वाद् अक्षयतया। सुखो नित्यत्वादेव, यदनित्यं तद् दुःखम्, अयं च नित्य इति, अस्मात् सुखः। क्लेशावरणप्रहाणात् श्रावकाणां विमुक्तिकायः। स एवाश्रयपरावृत्तिलक्षणो धर्माख्योऽप्युच्यते महामुनेः। भूमिपारमितादिभावनया क्लेशज्ञेयावरणप्रहाणाद्, आश्रयपरावृत्तिसमुदागमात् महामुनेधर्मकाय इत्युच्यते। संसारापरित्यागात्[1] तदनुप-

( अनास्रव धातु ) तर्क से अगोचर, प्रत्यात्मवेद्य एवं दृष्टान्तरहित ( असदृश ) होने से 'अचिन्त्य' है। विशुद्धालम्बन, क्षेम एवं अनास्रवधर्ममय होने से 'कुशल' है। नित्य और अक्षय होने से 'ध्रुव' है। 'सुख' भी नित्य होने से ही है, क्योंकि जो अनित्य होता है, वह दुःख होता है, यह तो नित्य है, इसलिये सुख है। क्लेशावरण का प्रहाण होने से वह श्रावकों का 'विमुक्तिकाय' है। तथा वही आश्रयपरावृत्ति होने पर महामुनि का 'धर्मकाय' कहलाती है। भूमि और पारमिताओं की भावना से क्लेश और ज्ञेय आवरणों का प्रहाण हो जाने से तथा आश्रयपरावृत्ति का समुदागम हो जाने से महामुनि का 'वर्मकाय' कहलाता है। ( अपि च ) संसार का परित्याग न करने से, ( साथ ही ) सांसारिक क्लेशों से क्लिष्ट

---

है अर्थात् क्लेशों और कर्मों का उस पर कोई प्रभाव नहीं पड़ता। वह 'धातु' इसलिये कहलाता है; क्योंकि वह आर्य धर्मों का हेतु होता है। यहाँ हेतु शब्द का तात्पर्य केवल इतना ही है कि विना क्लेशावरण के क्षय और ज्ञेयावरण के आंशिक क्षय के कोई पुद्गल आर्य नहीं हो सकता। इन क्षयों से युक्त होने पर ही आर्यज्ञान उत्पन्न हुआ करता है। अर्थात् उनका आलम्बन करके ही पुद्गल आर्य होता है। इसी अर्थ में अनास्रव धातु 'हेतु' कही गई है। वस्तुतः वह हेतु नहीं है; क्योंकि वह नित्य है और अवस्तु है।

१८५. अचिन्त्यस्तर्कागोचरत्वात् प्रत्यात्म०—वह अनास्रव धातु तर्क की अगोचर है, प्रत्यामवेद्य है तथा उसे दृष्टान्त द्वारा समझाया नहीं जा सकता, इसलिये 'अचिन्त्य' कही गयी है। तर्क के अनेक प्रकार होते हैं। कुछ शास्त्रों में अभिलापसंसर्गयोग्य ज्ञान अर्थात् कल्पनात्मक ज्ञान 'तर्क' कहलाता है। मध्यान्तविभाग आदि अन्य शास्त्रों में पृथग्जन की समस्त बुद्धियाँ 'तर्क' शब्द से अभिहित की गयी हैं। तैर्थिकों के कुछ शास्त्रों में हेतु, दृष्टान्त आदि से सम्बद्ध विभिन्न विचार 'तर्क' कहलाते हैं। तथा अन्य शास्त्रों में सम्यग् लिङ्ग एवं सम्यग् दृष्टान्त आदि से समुत्पन्न अनुमान 'तर्क' कहा गया है। तर्क के इन समस्त स्वरूपों का यहाँ ग्रहण किया जा सकता है, क्योंकि उपर्युक्त अनास्रव धातु कल्पना, पार्थग्जनिक बुद्धि,

---

१. संसारपरि०—अ०।

संक्लेशत्वात्[२] सर्वधर्मविभुत्वलाभतश्च धर्मकाय इत्युच्यते। महामुनेरिति परममौनेय-योगाद् बुद्धो भगवान् महामुनिरिति।

त्रिंशिकाविज्ञप्तिभाष्यं समाप्तम्।

कृतिराचार्यस्थिरमतेः॥

भी न होने से तथा सर्वधर्मविभुत्व का लाभ हो जाने से भी 'धर्मकाय' कहलाता है। महामुनि का तात्पर्य भगवान् बुद्ध से है, क्योंकि वे ही परम मौन से युक्त होने के कारण वस्तुतः महामुनि हैं।

**आचार्य स्थिरमति की कृति त्रिंशिकाभाष्य समाप्त।**

---

तैर्थिकों के विचार तथा सम्यगनुमान इनमें से किसी की भी गोचर (विषय) नहीं है। यहाँ गोचर का तात्पर्य यथावत् ज्ञान का विषय होने से है तथा अगोचर का तात्पर्य यथावत् ज्ञान का विषय न होने से है। कल्पना बुद्धि कभी भी वस्तु को यथावत् नहीं जानती। अर्थात् वस्तु जैसी है, उस रूप में नहीं जानती। यद्यपि वह घट, पट आदि समस्त वस्तुओं को जानती है, तथापि उनका जैसा स्वरूप है, वैसा न जानकर अन्य आरोपित स्वरूपों का मिश्रण करके उनका ग्रहण करती है। वस्तु यथा है, तथा नहीं जानती। वस्तुओं को यथावत् जाननेवाला ज्ञान प्रत्यक्षज्ञान ही हुआ करता है। पृथग्जन की अवस्था में अनेकविध प्रत्यक्ष होते हैं, किन्तु वे सभी उस अनास्रव धातु का साक्षात्कार नहीं कर पाते, अपितु रूप आदि सांवृतिक धर्मों का ही साक्षात्कार करते हैं। तैर्थिकों के विचार न तो अनास्रव धातु को जान ही सकते है और न साक्षात्कार ही कर सकते हैं, क्योंकि वे इससे सर्वथा विपरीत मार्ग में प्रवृत्त हैं। सम्यगनुमान यद्यपि अनास्राव धातु का ज्ञान कर सकता है। अर्थात् अनुमान द्वारा उसे जाना जा सकता है, तथापि चूँकि वह सविकल्पक ज्ञान है, इसलिये वह वस्तु का साक्षात्कार नहीं कर सकता। अर्थात् अनास्रव धातु उस (सम्यग्-अनुमान) की भी गोचर नहीं है।

संक्षेप में यह कहा जा सकता है कि अनास्रवधातु उपर्युक्त समस्तविध तर्कों द्वारा साक्षात् होने योग्य विषय नहीं है। वह तो केवल प्रत्यात्मगतिवेद्य है। प्रत्यात्मगति का तात्पर्य आर्यों के समाहित ज्ञान से है। प्रति का अर्थ है अपना-अपना, आत्मा का अर्थ है स्वयम्, गति का अर्थ ज्ञान है। अर्थात् अपना-अपना स्वयंज्ञान। जो ज्ञान अपने में स्थित

---

२. यदनुप०—त०।

( अपनी ) शून्यता को साक्षात् जानता है, वह 'प्रत्यात्मगति' है। ऐसा ज्ञान आर्यों का समाहित ज्ञान ही हो सकता है। फलतः आर्यों का समाहित ज्ञान ही 'प्रत्यात्मगति' कहलाता है। अनास्रवधातु केवल उसी का साक्षात् विषय है।

जिस प्रकार प्रत्यात्मगति अनास्रवधातु का अनुभव करती है, उस प्रकार दृष्टान्त द्वारा उसे दूसरों को समझाया नहीं जा सकता। जैसे मूक पुरुष जिह्वा द्वारा गुड़ के मधुर रस का अनुभव तो कर सकता है, किन्तु दृष्टान्त द्वारा दूसरे को समझा नहीं सकता, उसी प्रकार अनास्रवधातु केवल प्रत्यात्मगति द्वारा ही वेद्य है। उसे अनुमान और दृष्टान्त द्वारा सिद्ध नहीं किया जा सकता।

**कुशलो विशुद्धालम्बनत्वात्०**—यह अनास्रवधातु यद्यपि नित्य एवं अवस्तु होने से वस्तुतः कुशल नहीं है; तथापि उसे औपचारिकरूप से 'कुशल'-शब्द द्वारा अभिहित किया गया है। जैसे कुशल चित्त विशुद्धालम्बन होता है, वैसे ही यह भी विशुद्ध आलम्बन है। अर्थात् विशुद्धिमार्ग का आलम्बन होती है। अभिधर्मसमुच्चय आदि माहायानिक अभिधर्मशास्त्रों में कुशल-अकुशल के अनेक प्रभेद प्रदर्शित किये गये हैं, उनमें से परमार्थ कुशल एवं परमार्थ अकुशल भी एक भेद है[1]। किन्तु ये वास्तविक कुशल या अकुशल नहीं होते; केवल औपचारिक ही होते हैं। यह अनास्रवधातु भी परमार्थ कुशल है, वस्तुतः कुशलः नहीं। यदि यह वस्तुतः कुशल होती, तो वस्तु हो जाती और अनित्य हो जाती।

**ध्रुवो नित्यत्वाद् अक्षयतया**—अनास्रवधातु नित्य है, उसका उत्पाद, विनाश, भङ्ग, परिवर्तन या क्षय कभी नहीं होता, इसलिये वह 'ध्रुव' कही जाती है।

**सुखो नित्यत्वादेव, यदनित्यं तद्०**—अनास्रव धातु क्योंकि नित्य है, इसीलिये 'सुख' कही गयी है। 'यदनित्यं तद् दुःखम्' ( जो अनित्य है, वह दुःख है ) का तात्पर्य यह नहीं है कि जितने अनित्य होते हैं, वे सब दुःखस्वभाव होते हैं; अपितु ऐसे अनित्य दुःखस्वभाव होते हैं, जिनकी उत्पत्ति, विनाश, या परिवर्तन कर्म और क्लेशों के अधीन होते हैं। नित्य और अनित्य शब्द प्रयोजनविशेष के वश से दो प्रकार के अर्थ द्योतित करते हैं। प्रथम प्रकार के अनुसार नित्य शब्द अक्षणिक अर्थ में तथा अनित्य शब्द क्षणिक अर्थ में प्रयुक्त होता है। इस क्षणिक की सीमा में सभी संस्कृत धर्मों का ग्रहण हो जाता है। दूसरे अर्थ के अनुसार कर्म

---

1. कथं कुशलं कति कुशलानि किमर्थं कुशलपरीक्षा? स्वभावतोऽपि। सम्बन्धतोऽपि। अनुबन्धतोऽपि। उत्थानतोऽपि। परमार्थतोऽपि। उपपत्तिलाभतोऽपि × × × × परमार्थतः कुशलं कतमत्? तथता × × × × ? अभिधर्मसमुच्चय पृ० ३२। ( शान्तिनेकेतन प्रकाशन )।

और क्लेशों के वश से जिनका उत्पाद, विनाश या परिवर्तन होता है, वे अनित्य हैं तथा इससे विपरीत नित्य हैं। यहाँ नित्य और अनित्य शब्दों का अत्यन्त संकुचित अर्थ है। इसके अनुसार सभी सांसारिक वस्तुएँ अनित्य में गृहीत होती हैं तथा आर्यों के समस्त धर्म नित्य के अन्तर्गत गृहीत होते हैं। फिर भी वे ( आर्य धर्म ) वास्तविक नित्य नहीं होते। आचार्य स्थिरमति ने उपर्युक्त टीका में 'यदनित्यं तद् दुःखम्' के द्वारा अनित्य शब्द का द्वितीय प्रकार का अर्थ ग्रहण किया है। अन्यथा सर्वज्ञज्ञान, सम्भोगकाय आदि जितनी वस्तुयें बुद्धावस्था में होती हैं, वे सब अनित्य होने से दुःखस्वरूप होने लगेंगी। अनास्रव धातु में तो उपर्युक्त दोनों प्रकार के अर्थों के अनुसार अनित्यता नहीं है। न तो वह क्षणिक के अर्थ में अनित्य है और न कर्म-क्लेशवश विनाश या परिवर्तनशील अर्थ में अनित्य है।

**क्लेशावरणप्रहाणात् श्रावकाणां विमुक्ति०**—ऊपर कहा गया है कि क्लेशावरण का क्षय श्रावक एवं प्रत्येकबुद्ध का मुख्य प्राप्य है। क्लेशावरण का प्रहाण बोधिसत्त्व को भी अवश्य करना है; किन्तु उसका उद्देश्य केवल इतना मात्र ही नहीं है; अपितु उसका मुख्य उद्देश्य ज्ञेयावरण का क्षय है। ज्ञेयावरण के क्षय से क्लेशावरण का क्षय भी अवश्य हो जाता है। इसीलिये बुद्धावस्था में दोनों क्षय विद्यमान होते हैं। उनमें से क्लेशावरण के क्षय को ही, उसके सर्वज्ञ ज्ञान में स्थित होने पर भी 'श्रावक विमुक्तिकाय' की संज्ञा प्रदान की जाती है।

**स एवाश्रयपरावृत्तिलक्षणो धर्माख्योऽपि०**—ऊपर कहा गया है कि आश्रय की परावृत्ति होकर अर्थात् आलयविज्ञान समाप्त होकर उसके स्थान पर सर्वज्ञज्ञान का उत्पाद हो जाता है। वह सर्वज्ञज्ञान 'धर्मकाय' कहलाता है। उस सर्वज्ञज्ञान में जो आवरणक्षय नामक अनास्रवधातु विद्यमान होती है, वह भी 'धर्नकाय' कहलाती है।

बोधिसत्त्व सत्त्व जब बुद्धत्व प्राप्त करता है, तो बुद्धत्वप्राप्ति के साथ ही वह कायत्रय की उपलब्धि करता है, यथा—धर्मकाय, सम्भोगकाय एवं निर्माण काय। जैसे एक सामान्य व्यक्ति में चित्त और काय ये दो होते हैं, वैसे ही बुद्ध अवस्था में भी ये दोनों होते हैं। उनमें से चित्त धर्मकाय है तथा सम्भोग और निर्माण शरीरस्थानीय हैं। सांसारिक अवस्था में चक्षुरादिविज्ञान रूप, शब्द आदि विभिन्न विषयों में प्रवृत्त होते रहते हैं। आलयविज्ञान समस्त वासनाओं और दौष्ठुल्यों का आश्रय हुआ करता है। क्लिष्ट मनोज्ञान, जो एक बड़ा विषम ज्ञान होता है, आलयविज्ञान को आत्मरूपेण ग्रहण करता रहता है। बुद्धावस्था में इन समस्त विज्ञानों की समाप्ति हो जाती है और उनके स्थान पर नये नये विज्ञानों का उत्पाद होता है। इस प्रक्रिया को ही 'परावृत्ति' कहते हैं। जैसे सांसारिक अवस्था में आलयविज्ञान समस्त

विज्ञानों का आश्रय हुआ करता है, उसी तरह बुद्धावस्था में सर्वज्ञज्ञान ही उनके समस्त ज्ञानों का आधार होता है और उसमें ही समस्त बुद्धगुण स्थित रहते हैं। आलयविज्ञान के स्थान पर सर्वज्ञज्ञान उत्पन्न होता है, जो अप्रतिष्ठितनिर्वाण का आधार होता है। क्लिष्ट मनोविज्ञान के स्थान पर समताज्ञान का उत्पाद होता है, जो समस्त धर्मों को समान से बाह्यार्थशून्य जानता है। सांसारिक अवस्था के चक्षुरादिविज्ञानों के स्थान पर अतिविशुद्ध चक्षुरादिविज्ञान उत्पन्न होते हैं, जो एक एक भी समस्त धर्मों और उनकी शून्यता को जानते रहते हैं। ये समस्त ज्ञान सामूहिकरूप से 'ज्ञानधर्मकाय' कहलाते हैं; किन्तु इस ज्ञानधर्मकाय में सर्वज्ञज्ञान ही मुख्य है।

उस सर्वज्ञज्ञान में स्थित आवरणक्षय भी धर्मकाय है और उसे 'आगन्तुकविशुद्ध स्वभावधर्मकाय' कहते हैं। फलतः विज्ञानवादी मत के अनुसार धर्मकाय केवल दो ही होते हैं, यथा—( १ ) ज्ञानधर्मकाय एवं ( २ ) आगन्तुकविशुद्ध स्वभावधर्मकाय। इस मत में 'स्वभाव-विशुद्ध स्वभावधर्मकाय' नहीं होता; क्योंकि सर्वज्ञज्ञान में स्थित बाह्यार्थशून्यता इन (विज्ञानवादियों) के अनुसार धर्मकाय नहीं है। कारण यह है कि सर्वज्ञज्ञान में स्थित बाह्यार्थ-शून्यता, सर्वज्ञज्ञान के विषयभूत रूप आदि की शून्यता भी है। हमने पहले कहा है कि रूप और रूप को जाननेवाला प्रमाणज्ञान ( चक्षुर्विज्ञान ) दोनों रूप का परतन्त्रलक्षण है और दोनों की शून्यता एक है।[1] इसीलिये रूप को जाननेवाला सर्वज्ञज्ञान भी रूप का परतन्त्रलक्षण है और उसमें स्थित शून्यता रूप की भी शून्यता है तथा रूप की शून्यता सर्वज्ञज्ञान की भी शून्यता है। ऐसी स्थिति में जब कि सर्वज्ञज्ञान में स्थित शून्यता रूप में भी विद्यमान है, तो वह कैसे धर्मकाय हो सकती है। अर्थात् सर्वज्ञज्ञान में स्थित शून्यता धर्मकाय नहीं है।

यह सिद्धान्त माध्यमिकसिद्धान्त से बहुत भिन्न है। माध्यमिकों के मत में एक धर्म की शून्यता दूसरे धर्म की शून्यता कथमपि नहीं हो सकती और आवश्यक भी नहीं है; फलतः उनके मत में सर्वज्ञज्ञान में जो शून्यता स्थित होती है, वह धर्मकाय होती है, जिसका नाम 'स्वभावविशुद्ध स्वभावधर्मकाय' है। ऐसा होने से माध्यमिकों के मत में त्रिविध धर्मकाय होते हैं, यथा—द्विविध स्वभावधर्मकाय और ज्ञानधर्मकाय। द्विविध स्वभावधर्मकाय ये हैं—स्वभाव-विशुद्ध स्वभावधर्मकाय एवं आगन्तुकविशुद्ध स्वभावधर्मकाय।

इसी रहस्य के कारण विज्ञानवादी एवं माध्यमिक दोनों की गोत्रस्थापना भी भिन्न-भिन्न होती है। विज्ञानवादी मत में शून्यता कभी गोत्र नहीं हो सकती; अपितु उनके मत में

---

1. द्र०—त्रि० १६४ पृ० ३०४ की व्याख्या।

गोत्र संस्कृत होता है। आलयविज्ञान में अनास्रव बीज होते हैं, जो श्रवण, चिन्तन आदि द्वारा पुष्ट होकर पुद्गल को मार्ग में प्रविष्ट कराते हैं और आगे चलकर उसे निर्वाण तक पहुँचाते हैं। आलयविज्ञानस्थित वे अनास्रव बीज ही विज्ञानवादियों के अनुसार 'गोत्र' कहलाते हैं।

माध्यमिक मत में गोत्र एकान्तरूप से असंस्कृत धर्म होता है। उसके मतानुसार समल चित्त में जो शून्यता होती है, वही गोत्र होता है। उसी की कृपा से अर्थात् उसी का आलम्बन करके समल चित्त निर्मल चित्त होता है। निर्मल अवस्था में वह स्वभावधर्मकाय बन जाता है।

माध्यमिकों के इस पक्ष में विज्ञानवादी आक्षेप देते हैं और कहते हैं कि यदि समल चित्तकी शून्यता गोत्र कही जायगी, तो गोत्रभेद सम्भव न हो सकेगा। अभिसमयालङ्कार में यह पक्ष इस प्रकार प्रस्तुत किया गया है—

**धर्मधातोरसम्भेदाद् गोत्रभेदो न युज्यते।[1]**

इस प्रकार विज्ञानवादी और माध्यमिकों के बीच गोत्रविषयक अनेक वादविवाद हैं। आर्य विमुक्तिसेन, आचार्य विमुक्तिसेन, आचार्य हरिभद्र की अभिसमयालङ्कार की टीकाओं में यह सब अत्यन्त स्पष्टरूप से प्रतिपादित है।

उपर्युक्त धर्मकाय को धर्मकाय इसलिये कहते हैं; क्योंकि दश पारमितायें, दश भूमियाँ आदि धर्मों से यह संचित होता है। काय शब्द यहाँ संचित होने के अर्थ में प्रयुक्त है।

सांसारिक अवस्था में बोधिसत्त्व का जो सास्रव शरीर होता है, वह दश भूमियों की अवस्था में क्रमशः शुद्ध होता जाता है। आखिरी जन्म में बोधिसत्त्व 'चरमभविक बोधिसत्त्व' कहलाता है। अर्थात् इस जन्म में बोधिसत्त्व बुद्ध हो जाता है। वह चरमभविक बोधिसत्त्व अपने आखिरी जन्म में कामधातु और रूपधातु के स्थानों में उत्पन्न नहीं होता; अपितु केवल अकनिष्ठघनक्षेत्र में ही जन्मग्रहण करता है। वहाँ उसका शरीर अत्यन्त दिव्य होता है और कर्म-क्लेशों का उस पर कोई प्रभाव नहीं होता। उसी दिव्य जन्म में वह बुद्ध हो जाता है। बुद्ध होते ही व्यक्ति सम्भोगकाय हो जाता है और उसका शरीर ३२ महापुरुषलक्षण और ८० अनुव्यञ्जनों से विभूषित हो जाता है। वह सम्भोगकाय पाँच विनियतों से युक्त होता है, यथा—

---

१. द्र०—अभिसमय० १:४० पृ० ३०७।

१. स्थानविनियत—वह सर्वदा केवल अकनिष्ठ घनक्षेत्र में ही स्थित रहता है।

२. कायविनिय—उनका शरीर ३२ महापुरुषलक्षण और ८० अनुव्यञ्जनों से सर्वदा युक्त रहता है।

३. परिवारविनियत—उनके परिवार में केवल महायानी आर्य बोधिसत्त्व ही होते हैं।

४. वाक्-विनियत—वह सदा महायान धर्म का ही उपदेश देते हैं।

५. कालविनियत—वह यावत्-संसार अर्थात् संसारसमाप्तिपर्यन्त उसी रूप में स्थित रहते हैं।

यद्यपि वह सम्भोगकाय सर्वदा अकनिष्ठ क्षेत्र में ही रहता है; तथापि सकल जगत् के कल्याणार्थ समस्त क्षेत्रों में शाक्यमुनि गौतम बुद्ध आदि अनेक बुद्धों का निर्माण करता है। ऐसे बुद्धों को 'निर्माणकाय' कहते हैं। इनके स्थान आदि नियत नहीं होते। वाराणसी, मगध आदि अनेक स्थानों में भ्रमण करते रहते हैं। यह निर्माणकाय पशु, पक्षी, पृथग्जन आदि सभी जीवों का गोचर होता है तथा समस्त विनेय जनों के कल्याणार्थ श्रावक, प्रत्येकबुद्ध, बोधिसत्त्व आदि सभी यानों का उपदेश करता है। वह यावत्संसार स्थित नहीं रहता; अपितु कुछ ही काल में कुशीनगर आदि स्थानों में महानिर्वाण प्राप्त कर लेता है।

धर्मकाय, सम्भोगकाय एवं निर्माणकाय तीनों में अनास्रवत्व, महासुखत्व, विमुक्ति, धर्मकायत्व आदि सब विद्यमान रहते है। अचिन्त्यता केवल धर्मकाय और सम्भोगकाय में ही होती है, निर्माणकाय में नहीं रहती, यह एक विशेषता है; क्योंकि निर्माणकाय पृथग्जनों के भी साक्षात्कार का विषय होता है।

तात्पर्य यह है कि बोधिसत्त्वों के बुद्ध हो जाने पर उनका चित्त और उस चित्त में स्थित निर्मलता 'धर्मकाय' है। उनका शरीर जो सर्वदा अकनिष्ठ क्षेत्र में रहता है 'सम्भोग-काय' है तथा उनके अवतार जो दशों दिशाओं में विभिन्न रूपों में अवतरित होते रहते हैं 'निर्माणकाय' है। ये तीनों एक ही व्यक्ति की विशेषतायें हैं। जीवों के बुद्ध हो जाने पर प्रतिजीव त्रिविध काय पृथग् अवस्थित होते हैं। अर्थात् अपने अपने प्राप्य त्रिकाय अलग-अलग होते हैं। ऐसा नहीं होता कि धर्मकाय एक और व्यापक होता है तथा मुक्त होने पर सभी जीव उसी में विलीन हो जाते हैं। सम्भोगकाय और निर्माणकाय दोनों 'महामुनि' शब्द द्वारा प्रज्ञप्त किये जाते हैं।

भूमिपारमितादिभावनया क्लेशज्ञेयावरण०—शैक्ष अवस्था में बोधिसत्त्व दान आदि पारमिताओं की भावना करते हैं तथा क्लेशावरण एवं ज्ञेयावरणों का यथाक्रम प्रहाण

करते हैं। फलतः पर्याप्त मात्रा में उनमें आश्रयपरावृत्ति हो गई रहती है और धर्मकाय के अंश का भी पर्याप्त विकास हो गया रहता है। आगे चलकर बुद्ध-अवस्था में उन पारमिताओं की पूर्णतया पूर्ति हो जाती है और आश्रयपरावृत्ति भी पूर्णतया निष्पन्न हो जाती है। इन पारमिताओं और भूमियों द्वारा सञ्चित होने से उस (बुद्ध) अवस्था का सर्वज्ञज्ञान और उसकी निर्मलता 'धर्मकाय' कहलाती है। इतना ही नहीं, सम्भोगकाय एवं निर्माणकाय भी 'काय' शब्द द्वारा प्रज्ञप्त किये जाते हैं। नीचे बोधिसत्त्व-अवस्था की कुछ विशेषतायें दिखलायी जा रही हैं—

**संसारापरित्यागात् तदनुपसंक्लेश०**—आर्य बोधिसत्त्व संसारपरित्याग के लिये उतना चिन्तित नहीं रहता, जितने श्रावक आदि रहते हैं। इसका कारण यह है कि बोधिसत्त्व उपायकुशल होते हैं। वे उपाय द्वारा संसार में रहते हुए भी सांसारिक दोषों से दूषित नहीं होते। इतना हो नहीं, वे कामराग आदि क्लेशों और अन्य छोटे-मोटे सांसारिक दोषों को मार्गीकृत कर लेते हैं तथा उन (कामराग आदि) बहुत से क्लेशों का परार्थसिद्धि के लिये भलीभाँति उपयोग करते हैं। जैसे किसी कुशल चिकित्सक के हाथ में विष आ जाय, तो वह उसे फेंक कर भाग नहीं जाता; अपितु उसका भलीभाँति संस्कार करके उपाय द्वारा उसका रोगों के प्रहाणार्थ उपयोग करता है, इसी प्रकार बोधिसत्त्व भी कामराग आदि सांसारिक क्लेशों से भयभीत नहीं होता; अपितु उन्हें मार्गीकृत करके जगत् के कल्याणार्थ उनका उपयोग करता है। इसका यह तात्पर्य कथमपि नहीं है कि बोधिसत्त्व संसार से विमुक्त नहीं होता। कामराग आदि छोटे-बड़े क्लेशों का परार्थसिद्धि के लिये उपयोग करना, यह कोई तन्त्र की ही विशेषता नहीं हैं; अपितु यह उपायकौशल्य समस्त बोधिसत्त्व आर्यों में भी होता है। क्लेशों में से किन-किन क्लेशों को परिवर्तित करके उपयोग में लाया जा सकता है, किन-किन को नहीं, इत्यादि बातों का उल्लेख एवं उन क्लेशों को परिवर्तित करने के तरीके, ये सब विषय अभिसमयालङ्कार और महायानसूत्रालंकार तथा उनकी टीकाओं में स्पष्टतया उल्लिखित हैं। आर्य बोधिसत्त्वों में आश्रयपरावृत्ति पर्याप्तमात्रा में हो जाने के कारण उन्हें सर्वधर्मविभुत्व का लाभ होता है। महायानसूत्रालङ्कार में कहा गया है—

पञ्चेन्द्रियपरावृत्तौ विभुत्वं लभ्यते परम्।
सर्वार्थवृत्तौ सर्वेषां गुणद्वादशतोदये॥
मनसोऽपि परावृत्तौ विभुत्व लभ्यते परम्।
विभुत्वानुचरे ज्ञाने निर्विकल्पे सुनिर्मले॥
सार्थोद्ग्रहपरावृत्तौ विभुत्वं लभ्यते परम्।
क्षेत्रशुद्धौ यथाकामं भोगसंदर्शनाय हि॥

विकल्पस्य परावृत्तौ विभुत्वं लभ्यते परम्।
अव्याघाते सदाकालं सर्वेषां ज्ञानकर्मणाम्॥
प्रतिष्ठायाः परावृत्तौ विभुत्वं लभ्यते परम्।
अप्रतिष्ठितनिर्वाणं बुद्धानामचले पदे[1]॥

क. पञ्चेन्द्रियपरावृत्तौ०—दर्शनमार्ग की पृष्ठलब्ध अवस्था से इन सब विभुत्वों की उपलब्धि प्रारम्भ होती है। पाँच इन्द्रियों की परावृत्ति होने पर वे अत्यधिक शक्ति-सम्पन्न हो जाती हैं। उनमें से एक एक इन्द्रिय भी सभी अर्थों में प्रवृत्त होने की क्षमता रखती है। अर्थात् उनमें से एक एक इन्द्रिय से भी ऐसे ऐसे विज्ञानों की उत्पत्ति होती है, जो विज्ञान सभी अर्थों में प्रवृत्त होने में सक्षम होते हैं। बोधिसत्त्व को तरह तरह की अभिज्ञाओं और ऋद्धियों का लाभ होता है। जिनकी वज़ह से वह (बोधिसत्त्व) अपने को १२०० शरीरों में परिणत करके एक ही काल में १२०० बुद्धक्षेत्रों में एकसाथ गमनागमन कर सकता है। यह (१२०० की) संख्या दर्शनमार्गप्राप्त आर्य बोधिसत्त्व के लिये है। आगे आगे की भूमियाँ प्राप्त करने पर यह संख्या दुगुनो, चौगुनी होती रहती है।

ख. मनसोऽपि परावृत्तौ०—यहाँ पर 'मनस्' का तात्पर्य क्लिष्ट मनोविज्ञान से है। क्लिष्ट मनोविज्ञान की परावृत्ति होने पर समताज्ञान का अंश अधिक बढ़ने लगता है, जो ज्ञान समस्त धर्मों की शून्यता समानरूप से जानता है।

ग. सार्थोद्ग्रहपरावृत्तौ०—इसके द्वारा चक्षुर्विज्ञान आदि पाँच इन्द्रियविज्ञानों की परावृत्ति दिखलायी गयी है। पहले पृथग्जन की अवस्था में चक्षुर्विज्ञान केवल रूप का ही दर्शन करने में समर्थ था, श्रोत्रविज्ञान केवल शब्द का ही श्रवण कर पाता था; किन्तु अब केवल एक चक्षुर्विज्ञान ही समस्त अर्थों का साक्षात्कार करने में समर्थ हो जाता है। इतना ही नहीं वह वैडूर्यमय भूमि आदि बुद्धक्षेत्र, सम्भोग काय आदि निर्मल दृश्यों का भी दर्शन करता है।

घ. विकल्पस्य परावृत्तौ०—इसके द्वारा छठवें मनोविज्ञान की परावृत्ति प्रदर्शित की गयी है। इसकी परावृत्ति होने पर आदर्शज्ञान, प्रत्यवेक्षा आदि अनेक ज्ञान उत्पन्न होते हैं, जो ज्ञान समस्त कर्मों में अप्रतिघ रूप से प्रवृत्त होने में समर्थ होते हैं।

ङ. प्रतिष्ठायाः परावृत्तौ०—प्रतिष्ठा का तात्पर्य आलयविज्ञान से है। आलयविज्ञान की परावृत्ति होने पर सर्वज्ञज्ञान का उत्पाद होता है। पहले पार्थग्जनिक अवस्था में आलय-

---

१. महा० सूत्रा० ९ ४१—४५ पृ० ४१।

विज्ञान का आलम्बन ( आधेय ) वासनायें हुआ करती थीं; किन्तु अब सर्वज्ञज्ञान का आलम्बन अप्रतिष्ठितनिर्वाण होता है। आलयविज्ञान समाप्त होकर सर्वज्ञज्ञान उत्पन्न होता है और वासनायें निवृत्त होकर, उन वासनाओं का क्षय, जो अप्रतिष्ठितनिर्वाण है, प्राप्त होता है।

इस प्रकार इन कारिकाओं द्वारा दर्शनमार्ग की पृष्ठलब्ध अवस्था से लेकर बुद्धावस्था तक होनेवाली परावृत्तियों का दिग्दर्शन कराया गया है।

परावृत्ति का तात्पर्य सांख्यों के परिणाम की तरह नहीं है। अर्थात् जैसे दूध दही में परिणत होता है, वैसे आलयविज्ञान आदि सर्वज्ञज्ञान आदि के रूप में परिणत नहीं होते; अपितु पूर्वावस्था का विनाश होकर नयी अवस्था का उत्पाद होता है। महायानसूत्रालङ्कार की वृत्ति एवं स्थिरमतिकृत उसकी व्याख्या में स्पष्टतया उल्लिखित है कि 'परावृत्ति' का अर्थ प्रहाण के अनन्तर दूसरी अवस्था का उत्पाद है। फलतः क्लेशों की परावृत्ति का तात्पर्य क्लेशों का विना प्रहाण किये उनकी बुद्धज्ञान के रूप में परिणति नहीं है क्लेशों का प्रहाण अवश्य होता है। किन्तु उनका क्षय होने के बाद भी चित्त की द्रव्यधारा विच्छिन्न नहीं होती; अपितु एक नयी अवस्था का उत्पाद होता है, जिसकी पहली अवस्था से कोई समता नहीं होती। वह ( नयी अवस्था ) पूर्वावस्था से सर्वथा भिन्न होती है। यह नयी अवस्था 'परावृत्ति' कहलाती है।

**महामुनेरिति परममौनेययोगाद्०**—ऊपर कहा गया है कि सम्भोगकाय और निर्माणकाय 'महामुनि' कहलाते हैं[1]। श्रावक आर्य, प्रत्येकबुद्ध आर्य, बोधिसत्त्व आर्य एवं बुद्ध चारों मुनि हैं, क्योंकि उनमें क्लेशवश वाक्समुदाचार नहीं होता। लोक में भी जो मौन रहता है, उसे 'मुनि' कहते हैं। उन मुनियों में सर्वश्रेष्ठ मुनि भगवान् बुद्ध हैं; अतः उन्हें 'महामुनि' कहा जाता है, क्योंकि दूसरे मुनियों ( श्रावक आर्य आदि ) में यद्यपि क्लेशवश वाक्समुदाचार नहीं होता, तथापि उनमें ज्ञेयावरणवश वाक्समुदाचार तो होता ही है। बुद्ध में उस प्रकार का भी वाक्समुदाचार नहीं है। फलतः वे परममुनि या महामुनि हैं।

भगवान् बुद्ध की मुनीन्द्र, मुनिराज, मुनीश्वर आदि अनेक संज्ञायें हैं। भगवान् बुद्ध की बुद्धावस्था के कुछ गुणों का यहाँ संक्षिप्त वर्णन प्रस्तुत किया गया है। इनके अतिरिक्त भी बुद्ध के गुणों में दशबल, चतुर्वैशारद्य, तीन असम्भिन्न स्मृत्युपस्थान, तीन अगुप्त, महाकरुणा, अष्टादश आवेणिक गुण आदि अनेक गुण हैं। ये सब एक ही सर्वज्ञज्ञान के विभिन्न स्वरूप हैं। केवल व्यावृत्ति की दृष्टि से भिन्न-भिन्न शब्दों द्वारा प्रज्ञप्त किये जाते हैं। निराभोग

---

१. द्र०—त्रि पृ०३६७।

कर्म, अविच्छिन्न कर्म आदि अनेक कर्मगत विशेषतायें होती हैं। इन सब का स्वरूप अभिसमयालंकार एवं महायानसूत्रालंकार इन दोनों अलंकारों में स्पष्टतः प्रतिपादित है। विशेष ज्ञान के लिये उनका अवलोकन करना चाहिये।

अभिसमयालंकार यद्यपि विज्ञानवादी शास्त्र नहीं है, अपितु माध्यमिक शास्त्र है, तथापि उसमें प्रतिपादित मार्ग एवं फल आदि अवस्थायें प्रायः दोनों ( विज्ञानवादी और माध्यमिक ) सिद्धान्तों में समानरूप से मान्य हैं।

न्यायानुसारी विज्ञानवादियों के मत में यद्यपि आलयविज्ञान और क्लिष्ट मनोविज्ञान नहीं माने जाते; किन्तु अन्य सभी व्यवस्थायें प्रायः आगमानुयायी विज्ञानवादियों के समान ही हैं।

विज्ञानवादी सिद्धान्तों का त्रिंशिकाकारिका और उसकी टीका के अनुसार अभी तक संक्षेप में प्रतिपादन किया गया है। ये विज्ञानवादी सिद्धान्त भारतीय अन्य दार्शनिक सिद्धान्तों के बीच में अत्यन्त महत्त्वपूर्ण स्थान रखते हैं। भारतीय दार्शनिक विचारों के विकास का इतिहास जानने के लिये इनका ज्ञान परमावश्यक है। इनका भलीभाँति ज्ञान होने पर अन्य दर्शनों के साथ तुलनात्मक अध्ययन करने में सुविधा होती है। विशेषतया माध्यमिक सिद्धान्तों के गम्भीर ज्ञान के लिये इनका सूक्ष्म अध्ययन बहुत जरूरी है। भोटदेश में प्रसिद्धि है कि नीचे नीचे के सिद्धान्त ऊपर-ऊपर के सिद्धान्तों को समझने की सीढ़ियाँ हैं। फलतः हमें प्रयत्नपूर्वक इनका ज्ञान कर लेना चाहिये, जिससे प्रासङ्गिक माध्यमिकों के दर्शन का यथावत् ज्ञान हो सके, जो कि भारतीय दर्शनों में सर्वश्रेष्ठ दर्शन है है और जिसके ज्ञान से वास्तविक त्रिकाय की प्राप्ति होती है, जो त्रिकाय समस्त सम्पत्तियों का आगार है।

**त्रिंशिकाविज्ञप्तिमात्रतासिद्धि और उसके भाष्य की गूढार्थदीपनी व्याख्या समाप्त**

**भवतु सर्वमङ्गलम्**

---

# परिशिष्टम्

१

आचार्यचोंखापासुमतिकीर्तिप्रणीताः

# आलयविज्ञानक्लिष्टमनोविज्ञानकारिकाः

व्याख्यासहिताः

॥ नमो मञ्जुश्रिये कुमारभूताय ॥

आचार्यचोंखापा-सुमतिकीर्तिप्रणीताः

# आलयविज्ञान-क्लिष्टमनोविज्ञानकारिकाः

जिनस्य सूक्तं सुपथं यथार्थतो
जिनात्मजानां पदचिह्नमाप्य च ।
अमिश्रपूर्णावितथ - प्रदर्शकान्
विदो विदां तान् प्रणमामि भूरिशः ॥१॥

विज्ञप्तिशास्त्रेषु दुरूहभूतं स्थानं मनश्चालयमत्र वक्तुम् ।
जनः स्वकीयस्मृतिपोषणार्थं गुरूक्तिमाश्रित्य प्रवर्ततेऽयम् ॥ २ ॥

यानोत्तमं ग्रहीतेति वदतां प्रवरेण प्राक् ।
व्याकृतेनार्यनागेन कृते तद्यानवर्धने ॥ ३ ॥

पश्चादसङ्गपादेन व्याकृतेनैव सर्वथा ।
तत्त्वमाविष्कृतं नूतनं प्राक् तु मध्यमकं स्थितम् ॥ ४ ॥

चतुर्भिरालयः सिद्धिनवैकक्षेपलक्षणैः ।
क्लिष्टं मनश्च विज्ञेयमालयस्य तयोर्द्वयोः ॥ ५ ॥

आधाराधेयभावेन लक्षणं द्विविधं स्मृतम् ।
आधार आलयस्तत्रानिवृताव्याकृतस्तथा ॥ ६ ॥

असंविदिततत्त्वार्थवासनाज्ञप्तिकश्च सः ।
स्पर्शाद्यैः पञ्चभिर्युक्तो वासनातोऽवभासनात् ॥ ७ ॥

स्थानस्यार्थस्य देहस्य सैषाऽऽलम्बनमिष्यते ।
गृह्यन्ते पञ्चभिर्ज्ञानैर्ग्राह्यांशा आलयस्य तु ॥ ८ ॥

व्यवहारपथं नेयाः षष्ठेन मनसा ह्यतः ।
धात्वोरेव सुनिर्णीता ह्यन्यथाऽऽरूप्यकः पुनः ॥ ९ ॥

रूपसंज्ञाऽनतिक्रान्तः रूपिभूमिः प्रसज्यते ।
रूपाभासनतो ज्ञाने बाह्यरूपाद्यभावतः ॥१०॥

नीचैरप्येकसत्त्वस्यालये पुम्भाजनादयः ।
सर्वे च यदि भासेरन् नरकाण्यपि रूपिणः ॥११॥

निरये दिव्यसत्त्वार्थप्रतिभासः प्रसज्यते ।
प्राकृतस्यापि भासेत विप्रकृष्टं पदं समम् ॥१२॥

साक्षात् स्वाक्षतवर्थास्तु पारम्पर्येण षड्गणे ।
येऽर्थत्वेनावभास्यास्ते मताश्चालयगोचराः ॥१३॥

इन्द्रियार्थातिरिक्ता ये षष्ठस्य विषया न ते ।
वैचित्र्यग्रहणायोगादालयस्य कदाचन ॥१४॥

षष्ठस्यारोपितार्थत्वाद् बीजस्याप्याश्रयत्वतः ।
साक्षाच्छुभाशुभैः सार्धमेकसन्तानजत्वतः ॥१५॥

सिद्धमादानविज्ञानं निवृताव्याकृतेतरत् ।
अस्पष्टाव्याकृतत्वाच्च तत्र स्पर्शादिपञ्चकम् ॥१६॥

मध्या तु वेदना तत्रात्मत्वयोगतयाऽऽलयम् ।
आवज्रोपमनिःशेषमव्युच्छिन्नं प्रवर्तते ॥१७॥

निरोधाभिमुखालेपकेनावलेपनाश्रये ।
शक्तिर्या स्थाप्यते तत्र साधेयालय उच्यते ॥१८॥

अवलेप्याश्रयस्तावत् स्थिरश्चाव्याकृतस्तथा ।
स्थाप्यः स्थापकसम्बद्ध एकान्ताश्रयणात्मकः ॥१९॥
विशेषैः पञ्चभिर्युक्तो बाह्यमाध्यात्मिकं तथा ।
सांवृतं द्वे तथास्पष्टे पारमार्थिकमेव च ॥२०॥
षड् वा बीजानि मन्यन्ते दृश्यन्ते त्रीणि वाऽन्यतः ।
आत्मदृक् चाभिधानं च भवाङ्गवासना इमाः ॥२१॥
बीजं चतुर्विधं वापि संवेदनमवेदनम् ।
सामान्यं च विशेषं च यद्द्वे वं तत् प्रकीर्तितम् ॥२२॥
प्रश्रब्धिश्चात्र दौष्ठुल्यं भुक्तञ्चाभुक्तमेव च ।
नाभिन्ना वासना भिन्ना नाश्रयाद् द्रव्यतः स्थिता ॥२३॥
आलम्बनमथाकारो वासनायाः प्रसज्यते ।
गतिपञ्चकबीजानां धातूनां च व्यतिक्रमः ॥२४॥
अभिन्ना वासनाऽतो नवैकस्मिन्नालयद्वयम् ।
प्रसज्यते हि सन्ताने ततो भिन्ना न सा मता ॥२५॥
ततश्चाश्रयतस्तत्त्वान्यत्वाभ्यां न निरुच्यते ।
प्रज्ञप्तिमात्रसद्भावाद् वासनाऽव्याकृता मता ॥२६॥
प्रक्षेपकः शुभो वा स्यादशुभो वाथ वासना ।
शुभा वाप्यशुभेतीह साधनं नोपलभ्यते ॥२७॥
वासनास्थापनायां तु त्रिविधं मतमिष्यते ।
धर्मतः स्थितताऽपूर्वोद्भूतता चोभयात्मिका ॥२८॥
सर्वसंक्लेशधर्मेषु हेतुतश्चाथ कार्यतः ।
लीनत्वादालयः सोऽथ वशिनश्चार्हतो न वै ॥२९॥
तल्लक्षणद्वयायोगात् क्लिष्टस्य मनसः पुनः ।
द्रष्टृत्वं च विपाकांशस्यात्मत्वेन तु लक्षणम् ॥३०॥
निवृताव्याकृते तत्र स्पर्शरागादयो नव ।
समाहिते निरोधे तु तस्य तात्कालिकः क्षयः ॥३१॥

वशिनश्चार्हतश्चैव सर्वथा क्षय उच्यते ।
क्लिष्टत्वस्थापकस्यात्मग्राहस्यापि निवर्तने ॥३२॥

तज्जातिमात्रसद्भावाद् धर्मग्राहानिवृत्तितः ।
मनोऽभावे समज्ञाने दूषणं नोपपद्यते ॥३३॥

विश्वस्तागमयुक्तिभ्यः षड्विज्ञानातिरिक्तकम् ।
सिद्धमालयविज्ञानं मनश्चेत्यवधीयताम् ॥३४॥

विज्ञानवादिशास्त्रेषु साधनानन्त्यमीरितम् ।
तथाऽपि तेषां सर्वेषां संग्रहोऽष्टासु दृश्यते ॥३५॥

उपादानत्वमादित्वं स्पष्टत्वं बीजकर्मणी ।
कायवित्त्व समापत्तेरुपपत्तिश्च्युतिस्तथा ॥३६॥

इत्येतेषामयोगः स्यादालयः समुदीरितः ।
हीनयानेऽपि शास्त्रेष्वासंसारस्कन्धमालयः ॥३७॥

भवाङ्गं मूलविज्ञानं पर्यायैर्विविधैरिति ।
तथा निरूपितोऽप्येष मित्रवामनघोषकैः ॥३८॥

स्कन्धवेदनसत्कायदृष्ट्यभिप्रायतो मतः ।
अधोयानमतेनार्थो न्याय्यो युक्तस्तथापि सः ॥३९॥

महायानागमादौ त्वालयविज्ञानमेव हि ।
तथार्थाधिगतौ सर्वं चतुरस्रं प्रजायते ॥४०॥

वसुमित्रादिभिः प्रोक्ते यतोऽर्थो दोषदूषितः ।
यदि क्लिष्टं मनो न स्यादभावश्च प्रसज्यते ॥४१॥

आवेणिक्या अविद्यायाः समतायाश्च पञ्चभिः ।
समापत्तिविशेषस्य व्युत्पत्तीनां च सर्वशः ॥४२॥

असंज्ञिसत्त्वसन्ताने चाहंदृष्टेर्हि सर्वदा ।
अहम्बोधस्य तस्माद् वै मनः क्लिष्टं च गृह्यताम् ॥४३॥

आदानं सप्तमं ज्ञानं त्रिधा चालयमष्टमम् ।
अमलं नवमं ज्ञानं परमार्थेन मन्यते ॥४४॥

अष्टकादधिकं ज्ञानं प्रधानं यदि मन्यते ।
साधनं नास्ति तत्पक्षे नित्यतायाः प्रसङ्गतः ॥४५॥

एकमेव मनस्तावत् पृथगिन्द्रियवस्तुषु ।
चरद्वारोपमात्राणि नामानि लभते पृथक् ॥४६॥

वर्गे च ब्राह्मणे सूत्रे द्वादशायतनाभिधे ।
मन आयतनं ह्येकं षड्ज्ञानानां च देशितम् ॥४७॥

तस्माज्ज्ञानानि सर्वाणि त्वेकमेव मनः किल ।
आगमार्थस्तु केनापि ग्रहीतुं शक्यतेऽन्यथा ॥४८॥

एवं सतीन्द्रियज्ञानैर्ग्रहणं च भविष्यति ।
अतीतानागतार्थानां परोक्षार्थस्य सर्वथा ॥४९॥

एकवादिमतं तस्मात् प्रामान्ध्यमयं ततः ।
विश्वस्तागमतर्कैस्तु ज्ञानमष्टगुणान्वितम् ॥५०॥

मतं तदेव बोद्धव्यं गुह्यतत्त्वविशारदैः ।
पण्डितैरिति विज्ञानाष्टकमेवावसीयताम् ॥५१॥

मनसश्चालयस्यायं गूढतत्त्वार्थदर्शकः ।
निषेवितश्च विद्वद्भिर्गुरुवागनुसारतः ॥५२॥

प्रबन्धस्तु परिव्राजा कृतः सुमतिकीर्तिना ।
तेन पुण्येन लोकेऽस्मिन् वर्धतां मुनिशासनम् ॥५३॥

॥ आलयविज्ञानक्लिष्टमनोविज्ञानकारिकाः समाप्ताः ॥



॥ नमो मञ्जुश्रिये वागीश्वराय ॥

# आलयविज्ञानक्लिष्टमनोविज्ञानकारिकाः

व्याख्यासहिताः

जिनस्य सूक्तं सुपथं यथार्थतो
जिनात्मजानां पदचिह्नमाप्य च ।
अमिश्रपूर्णावितथप्रदर्शकान्
विदो विदां तान् प्रणमामि भूरिशः ॥१॥

मैं ( ग्रन्थकार = आचार्य चोंखापा सुमतिकीर्ति ) ग्रन्थ के प्रारंभ में योगाचार प्रस्थान के उन्नायक आचार्य असङ्ग आदि महामनीषियों को अनेकशः प्रणाम करता हूँ, जिन्होंने भगवान् बुद्ध और बोधिसत्त्वों द्वारा उपदिष्ट सुवचनों का एवं उनके द्वारा प्रदर्शित सन्मार्ग का यथार्थ ज्ञान प्राप्त किया है और इस तरह उनके पदचिह्नों का अनुसरण किया है। इतना ही नहीं, जिन्होंने उन सुवचनों और सन्मार्गों की देशना भी अविपरीत, अमिश्रित एवं पूर्ण रूप से स्पष्टतया की है।

ज्ञातव्य है कि भगवान् बुद्ध का शासन आगम और अधिगम इन दो भागों में विभक्त है। उनमें त्रिपिटक 'आगम' है और तीन अधिशिक्षायें ( अधिशील, अधिसमाधि और अभिप्रज्ञ शिक्षायें ) 'अधिगम' हैं[1]। तीन अधिशिक्षायें ही 'सन्मार्ग' हैं, जिनसे बुद्ध और बोधिसत्त्वों का इष्ट लक्ष्य की प्राप्ति तक गमन हुआ करता है। फलतः आगम और अधिगम द्विविध सद्धर्म ही जिन ( बुद्ध ) और जिनपुत्रों ( बोधिसत्त्वों ) का पदचिह्न है।

विज्ञप्तिशास्त्रेषु दुरूहभूतं स्थानं मनश्चालयमत्र वक्तुम् ।
जनः स्वकीयस्मृतिपोषणार्थं गुरूक्तिमाश्रित्य प्रवर्ततेऽयम् ॥२॥

यह कारिका प्रस्तुत ग्रन्थ का प्रतिज्ञावाक्य या प्रयोजनवाक्य कही जा सकती है। आलयविज्ञान और क्लिष्ट-मनोविज्ञान ही विज्ञानवादी शास्त्रों में दुर्बोध

---

1. द्र०—

सद्धर्मो द्विविधः शास्तुरागमाधिगमात्मकः ।—अभि० को० ८ । ३९ पृ० ४५९ ।

तत्रागमः सूत्रविनयाभिधर्मा अधिगमो बोधिपक्ष्या इत्येष द्विविधः सद्धर्मः ।

—अभि० को० भाष्य, पृ० ४५९ ।

स्थल होते हैं। इनका यथार्थ ज्ञान न होने पर न केवल विज्ञानवादी सिद्धान्तों का ही सम्यग् ( अभ्रान्त ) ज्ञान नहीं होता; अपितु समस्त बौद्धदर्शन के प्रति विपरीत ज्ञान का उदय होता है। फलतः दर्शन-अध्येता के मन में बौद्ध और अबौद्ध सिद्धान्तों से मिश्रित विचार स्थायी हो जाया करते हैं। इसी अनर्थ की आशङ्का के उन्मूलन के उद्देश्य से आलयविज्ञान और क्लिष्ट-मनोविज्ञान के स्वरूप का स्पष्टतया प्रतिपादन करने के लिये आचार्य चोंखा पा सुमतिकीर्ति ने प्रस्तुत ग्रन्थ के प्रणयन का उपक्रम किया। अपि च—विज्ञानवादसदृश अतिक्लिष्ट दर्शन का जो ज्ञान उनकी स्मृति में निहित था, उसका उत्तरोत्तर विकास हो, यह भी इस ग्रन्थ की रचना के पीछे उनका एक उद्देश्य था। इस ग्रन्थ के प्रति किसी के मन में अप्रामाण्यबुद्धि का उत्पाद न हो, इसका निरास करने के लिये वे कहते हैं कि यह ग्रन्थ गुरुजनों के वचनों पर आधृत है। अर्थात् प्रस्तुत ग्रन्थ में जिन विषयों की चर्चा की गयी है या जिन विषयों का विस्तारपूर्वक प्रतिपादन किया गया है, उन सबका आधार गुरुपरम्परा से प्राप्त ज्ञान है। अतः यह ग्रन्थ प्रामाणिक है। कारिकाओं में से अनेक कारिकायें आचार्य असङ्ग के महायानसंग्रह आदि विशिष्ट ग्रन्थों से उद्धृत हैं।

**यानोत्तमं ग्रहीतेति वदतां प्रवरेण प्राक्।**
**व्याकृतेनार्यनागेन कृते तद्यानवर्धने ॥ ३ ॥**
**पश्चादसङ्गपादेन व्याकृतेनैव सर्वथा।**
**तत्त्वमाविष्कृतं नूत्नम्**

## विज्ञानवाद का उद्भव

सभी महायानी यह मानते हैं कि समस्त महायानसूत्र विशुद्ध बुद्धवचन हैं। ऐसा बिलकुल नहीं है कि उनकी रचना पीछे किसी आचार्य ने की हो[1]। किन्तु भगवान् बुद्ध के परिनिर्वृत्त होकर धर्मधातु में प्रविष्ट हो जाने पर महायानसूत्र भी

---

१. महायानी आचार्यों ने अकाट्य युक्तियों द्वारा विस्तारपूर्वक महायान सूत्रों का बुद्धवचनत्व सिद्ध किया है। द्रष्टव्य—

बुद्धवचनस्येदं लक्षणं यत्सूत्रेऽवतरति विनये संदृश्यते धर्मतां च न विलोमयति। महायानसूत्रे सर्वमेतल्लक्षणं संघटते। यथा—

स्वकेऽवतारात् स्वस्यैव विनये दर्शनादपि।
औदार्यादपि गाम्भीर्यादविरुद्धैव धर्मता ॥

इस जम्बूद्वीप में अदृश्य हो गये। उस समय केवल श्रावकपिटक ही सर्वत्र दृष्टिगोचर होते थे। लोग उन्हें ही केवल बुद्धवचन मानते थे। सर्वत्र उनका ही प्रचार प्रचलित था। उनमें प्रतिपादित सिद्धान्त वैभाषिक सिद्धान्त से भिन्न न थे, हालांकि यह हो सकता है कि उस समय उन्हें वैभाषिक न कहा जाता हो। सुहृल्लेख आदि के अनुसार प्रज्ञापारमितासूत्र आदि महायानसूत्र उस समय केवल नागद्वीप में ही उपलब्ध थे, जम्बूद्वीप में उनका कोई नाम तक न जानता था।

तदनन्तर एक समय आया, जब महायानसूत्र पुनः इस जम्बूद्वीप में लौटे। इसका पूरा श्रेय आचार्य नागार्जुन को है, जिनके विशेष अध्यवसाय से यह कार्य सम्पन्न हुआ। भगवान् बुद्ध ने बहुत पहले ही यह व्याकरण (भविष्यवाणी) कर दिया था कि 'भविष्य में एक नागार्जुन नाम के आचार्य होंगे, जो महायान का विकास करेंगे'। यह व्याकरण लङ्कावतारसूत्र में उपलब्ध है, जिसे समस्त महायानी विद्वान् अत्यधिक प्रमाण मानते हैं, यथा—

पश्चात्काले गते नाथे ब्रूहि कोऽयं धरिष्यति ॥
निर्वृत्ते सुगते पश्चात् कालोऽतीतो भविष्यति।
महामते, निबोध त्वं यो नेत्रीं धारयिष्यति ॥

---

महायानसूत्रालङ्कारे महायानसिद्धयधिकारः प्रथमः, का० ११ और उससे आगे पृ० ५।
अपि च--

नन्वसिद्धं महायानं कथं सिद्धस्त्वदागमः।
यस्मादुभयसिद्धोऽसौ न सिद्धोऽसौ तवादितः ॥
यत्प्रत्यया च तत्रास्था महायानेऽपि तां कुरु।
अन्योभयेष्टसत्यत्वे वेदादेरपि सत्यता ॥

बोधि० ९ । ४२-४३ पृ० २०४-२०५।

अध्याशयसंचोदनसूत्रेऽप्युक्तम्—

यदर्थवद्धर्मपदोपसंहितम्,
त्रिधातुसंक्लेशनिबर्हणं वचः।
भवेच्च यच्छान्त्यनुशंसदर्शकम्,
तदुक्तमार्षं विपरीतमन्यथा ॥

बोधि० पं०, पृ० २०५।

दक्षिणापथवेदल्यां भिक्षुः श्रीमान् महायशाः ।
नागाह्वयः स नाम्ना तु सदसत्पक्षदारकः ॥
प्रकाश्य लोके मद्यानं महायानमनुत्तरम् ।
आसाद्य भूमिं मुदितां यास्यतेऽसौ सुखावतीम्[१] ॥

महामति बोधिसत्त्व ने भगवान् से पूछा—भगवन् ! आपके निर्वाण के बाद इस महायान को कौन धारण करेगा ? भगवान् ने कहा—महामते ! सुगत के परिनिर्वृत्त हो जाने के कुछ काल के अनन्तर जो इसे धारण करेगा, उसे मैं कहता हूँ, तुम सुनो। दक्षिणापथ के वेदल्य नामक स्थान में एक महान् यशस्वी भिक्षु होगा, जो 'नाग' ( नागार्जुन ) नाम से लोक में विश्रुत होगा। वह सत्पक्ष और असत्पक्ष दोनों का निरास करनेवाला होगा। वही विश्व में मेरे अनुत्तर महायान को प्रकाशित करेगा। वह भिक्षु दश भूमियों[२] में से प्रमुदिता भूमि को प्राप्त कर सुखावतीक्षेत्र[३] में चला जायगा।

बुद्ध की भविष्यवाणी सही निकली। उनके परिनिर्वाण के अनन्तर कुछ काल बाद दक्षिण भारत में आचार्य नागार्जुन का जन्म हुआ। उन्होंने प्रज्ञा-

---

१. द्र०—लङ्कावतारसूत्र, सगाथकम्, १६३–१६६ का०, पृ० २८६ ।
अपि च—

चतुर्थे वर्षशते प्राप्ते निर्वृते मयि तथागते ।
नागाह्वयो नाम सौ भिक्षुः शासनेऽस्मिन् हिते रतः ॥
मुदितां भूमिलब्धस्तु जीवेद् वर्षशतानि षट् ।
मायूरी नामतो विद्या सिद्धा तस्य महात्मनः ॥
नानाशास्त्रार्थधात्वर्थं निःस्वभावार्थतत्त्ववित् ।
सुखावत्यां चोपपद्येत यदासौ त्यक्तकलेवरः ॥
सोऽनुपूर्वेण बुद्धत्वं नियतं सम्प्रपास्यते ॥
—मञ्जुश्रीमूलकल्प, पृ० ४८२ ( दरभंगासंस्करण ) ।

२. प्रमुदिता, विमला, प्रभाकरी, अर्चिष्मती, सुदुर्जया, अभिमुखी, दूरङ्गमा, अचला, साधुमती और धर्ममेघा ये १० भूमियाँ हैं। इनमें प्रमुदिता दर्शनमार्ग और अन्य सभी भूमियाँ भावनामार्ग होती हैं।

३. यह एक लोक का नाम है, जहाँ तथागत अमिताभ रहते हैं।

पारमिता आदि महायान सूत्रों का उद्धार किया। उन सूत्रों का विशुद्ध अभिप्राय प्रकाशित करने के लिये मूलमाध्यमिककारिका आदि छह माध्यमिक ग्रन्थों की रचना की[1]। जिनके द्वारा उन्होंने बौद्धों और अबौद्धों में व्याप्त समस्त कुदृष्टियों का निराकरण किया।

आचार्य नागार्जुन के अनन्तर नवीन दर्शनप्रस्थान के प्रवर्तक आचार्य असङ्ग का जन्म हुआ। इनके जन्म के सम्बन्ध में भी भगवान् बुद्ध ने बहुत पहले ही भविष्यवाणी कर दी थी। यह भविष्य कथन (व्याकरण) हमें 'मंजुश्रीमूलकल्प' में उपलब्ध होता है, यथा—

सङ्गनामा तदा भिक्षुः शास्त्रतत्त्वार्थकोविदः।
सूत्रनीतार्थनेयानां विभज्य बहुधा पुनः॥
लोकाभिधायी युक्तात्मा तुच्छशीलो भविष्यति।
तस्य सिद्धा ··· ··· शालदूतीति कथ्यते॥
तस्य मन्त्रप्रभावेन बुद्धिरुत्पन्नश्रेयसी।
संग्रहे सूत्रतत्त्वार्थं शासनस्य चिरस्थिते।
जीवेद् वर्षशतं सार्धं त्यक्तदेहो दिविंगतः[2]॥

शास्त्र और उसके अर्थ में निपुण असङ्ग नामक एक भिक्षु होगा, जो नेयार्थ और नीतार्थ सूत्रों का विभाजन करेगा। इस प्रकार ग्रन्थ में अनेक कारिकायें हैं, जो असङ्ग के बारे में संकेत करती हैं। इस तरह आचार्य असङ्ग ने विज्ञानवादी सिद्धान्त का आविष्कार किया।

कहा जाता है कि आचार्य असंग तुषित क्षेत्र में गये थे, जहाँ आर्य मैत्रेयनाथ रहते थे और वहीं उन्होंने समस्त विज्ञानवादी शास्त्रों का अध्ययन किया था। आचार्य असंग तुषित क्षेत्र गये हों, या न गये हों, किन्तु इस कथानक से इतना अवश्य निश्चित होता है कि उन्होंने आर्य मैत्रेयनाथ के चरणों में चिरकाल तक अध्ययन किया था। आर्य मैत्रेयनाथ के महायानसूत्रालङ्कार आदि पाँच ग्रन्थों[3] को आचार्य

---

१. मूलमाध्यमिककारिका, युक्तिषष्टिका, शून्यतासप्तति, विग्रहव्यावर्तनी, वैदल्य और रत्नावलि।

२. द्रष्टव्य—मंजुश्रीमूलकल्प, पृष्ठ ४८२ (दरभंगासंस्करण)।

३. अभिसमयालङ्कार, महायानसूत्रालंकार, मध्यान्तविभंग, धर्मधर्मताविभंग, महायान-उत्तरतन्त्रशास्त्र।

